''वैद्यनाथ स्वरूप में आकाश का मायावी स्वरूप है। आकाशोपचार में उम्र की कोई सीमा नहीं है।'' परिणामतः आकाशावस्थित ऋषियों–मुनियों–सिद्धों की आयु हजारों–हजारों वर्ष होना स्वाभाविक है। भूलोक के सभी रोगों (असाध्य) का उपचार आकाश चिकित्सा पद्धत्ति से ही सम्भव है। वैदिक विज्ञान की आकाशगमन विद्या स्वयं में अभूतपूर्व है। ''महासिद्ध गुरु गोरक्षनाथ ने आकाशगमन की पद्धति को सविस्तार समझाया है।'' आकाशगमन विद्या से ऋषिवर अगस्त्य ने बारह सूर्योलोकों का अवलोकन किया। बीसवी शती में जगद्गुरु शंकराचार्य ब्रह्मानन्द सरस्वती, स्वामी विशुद्धानन्द परमहंस, महासाधक राम ठाकुर, जयपुर के राजगुरू रहे श्री श्रीविद्यानाथ ओझा, श्री तैलंग स्वामी जैन आचार्य महाप्रज्ञ आदि आकाशगमन की पुष्टि करते रहे।

साधना–उपासना–योग में परमव्योम–महाकाश पद्धति चक्रव्यूह भेदन समान है। सिद्धसिद्धान्तपद्धति में व्योम पंचकम और योगवासिष्ठ में तीन आकाश इस रहस्य को ओर गहराते हैं। आकाशविद्या के मन्त्र, स्तोत्र, गायत्री आदि को शोध अनुसंधान से यथासम्भव प्रस्तुत किया गया है। बौद्ध तन्त्र में आकाशगर्भ स्तोत्र मिलता है। वेद में आकाश–द्यौ आदि का शान्ति पाठ अद्भुत है।

यह अभूतपूर्व है कि ब्रह्मविद्या अर्थात् ऋग्वेद में पृथिवी पर द्यौ–द्युलोक, भूआकाश, भूस्वर्ग क्षेत्र का रहस्योद्घाटन किया गया है। यह हिमालय एवं परमपवित्र महारुद्र स्थल कैलास है। आर्ष ग्रन्थों में स्वर्ग को त्रिविष्टप घोषित किया है। यह हिमालय, तिब्बत से गौड क्षेत्र असम, अरूणाचल, त्रिपुरा तक पसरा पवित्रतम क्षेत्र है। इस महापवित्र क्षेत्र का केन्द्र परमपवित्र कैलास है। यहीं रहस्यमय शम्भाला स्वीकारा गया है। हिमालय, कैलास से लेकर कामरूप, त्रिपुरा कैलासहर उनाकोटि तक स्वर्ग जाने के दिव्य रहस्यमय स्वर्ण महापथ हैं। वेद में आकाश गमन विद्या का रहस्यमय कूटात्मक वर्णन मिलता है। दक्कन में वायु तत्त्व मन्दिरवाला पर्वत (आन्ध्रप्रदेश) कैलास माना गया है। श्री आकाश भैरव एवं श्री प्रत्यंगिरा प्रतिमावाले देवालय तिब्बत अथवा त्रिविष्टप; काठमाण्डू, नेपाल; तमिलनाडु; राजस्थान ; पाण्डेचेरी ; श्रीलंका

आदि में हैं। वैदिक सम्राट श्री वरुण देव का प्राचीन मन्दिर करांची के समीप द्वीप में है। पंच महाभूतों के मन्दिर—श्री एकाम्बेश्वरनाथ (पृथिवी तत्त्व), श्री जम्बुकेश्वरनाथ (जल तत्त्व), श्री अरुणाचलेश्वरनाथ (अग्नि तत्त्व), थिल्लई श्री नटराज चिदम्बरम (आकाश तत्त्व) सभी महर्षि अगस्त्य क्षेत्र तमिलनाडु में और आन्ध्रप्रदेश में श्री श्रीकालहस्तीश्वरनाथ (वायुतत्त्व) हैं। यह चौंकानेवाला है कि श्री कैलास से श्री केदारनाथ और श्री केदारनाथ से श्री महाकालेश्वर (उज्जैन) से पंच महाभूत तत्त्वों के मन्दिर एवं रामेश्वरम मन्दिर एक सीधी रेखा के आसपास हैं। यह शोध का विषय है कि इसका अन्तर सम्बन्ध एवं रहस्य क्या है ? यह स्मरण रहे कि वैदिक काल से कैलास के हिमनदों में अदृश्य सिद्ध आश्रम ज्ञानगंज आदि में आकाशविद्या आदि की शिक्षा दीक्षा दी जा रही है।

आकाशविद्या में मूलभूत रूप से वेद, ब्राह्मण, आरण्यक, उपनिषद् तन्त्र साहित्य, पुराण, रामायण, महाभारत, योग, दर्शन, लुप्त आगम, देवशास्त्र आदि का शोध संग्रह भर है। मौलिक रचना नहीं है। यहाँ स्मरण रहे कि आकाश महाभूत पर स्वतन्त्र रूप से कोई ग्रन्थ उपलब्ध नहीं है। पाँच महाभूतों के रहस्य अनावृत्त करने की शोध संग्रह श्रंखला में कैलास महारहस्यम् वेद ओषधि कल्पतरु, वरुणविद्या रहस्यम्, पृथिवीविद्या पूर्व में प्रस्तुत की गई थी। आकाशविद्या पाँचवी श्रृंखला है। वेदविद्या के पंच महाभूतों को प्रथम बार सार्वजनिक करने का प्रयास है। पृथिवी पर भूआकाश के श्रीकैलासपति ने जितना लिखवाना चाहा, उतना ही प्रस्तुत है, शेष फिर!

# सनातन ज्ञान खण्ड

वेद, ब्राह्मण, आरण्यक,
उपनिषद्,
योग वासिष्ठ आदि

महायोगीश्वर शिव

श्री रुद्र–रुद्राणी

सारतत्त्व

## आकाशविद्या : दिव्य नियामक सर्वेश्वर महाकाश

द्यौस्–द्यौ–द्युलोक–परमव्योम–आकाश अमूर्त, अव्यक्त, निराकार, नित्य, सर्वव्यापक, सार्वजनिन, सार्वलौकिक, सर्वोच्च, सर्वशक्तिमान आदि

होते हुए भी अध्यात्मिक, दैविक, अधिदैविक, आधिभौतिक, भौतिक रहस्यों का इन्द्रजाल है। आकाश नित्य सनातन, अनन्त होते हुए भी ''महाभूतों का प्रपंच'' ''महाभूतों का मधु'' है। आकाश अनिश्चित तत्त्व , देशगत, असीम और ''ब्रह्माण्डों का मूल नियामक, संचालक'' है। आर्ष ग्रन्थों में आकाश एवं परमव्योम के बारे में बहुत ही कम अथवा नहीं के बराबर जानकारी मिलती है। परमव्योम अथवा महाकाशविद्या की सूक्ष्मतम जानकारी अनुपलब्ध लगती है, अर्थात निन्यानवें प्रतिशत से अधिक ज्ञान विस्मृति के गर्भ में है या अभेद्य तिलिस्म के अन्दर है। पृथिवी के गुरूत्वाकर्षण के आगे परमव्योम में दुग्ध मेखलाएँ–आकाशगंगाएँ–नीहारिकाएँ, नक्षत्र, ग्रह, सूर्य, चन्द्र आदि हैं। हमारे ब्रह्माण्ड (जहाँ तक हमारे सूर्य का प्रकाश है।) के इतर दूसरे ब्रह्माण्डों के सूर्य, चन्द्र, पृथिवी आदि रहस्य हैं।

चौंकें नहीं! वेद ही व्योम–आकाश एवं परमव्योम–महाकाश का रहस्योद्घाटन करता है। आधुनिक विज्ञान के लिए आकाश और परमव्योम भूलभुलैया है। यह प्रश्न अनुत्तरित है कि क्या हम अपनी नग्न आँखों से परमव्योम देव को देख सकते हैं ? आकाश का दिखाई देनेवाला नीला रंग वास्तविक अथवा छलावा या छवि–छटा भर है। यद्यपि आकाश शून्य होने से स्याह काले अन्धकार अथवा आनन्दमय श्वेत प्रकाश से ओत–प्रोत है। सूर्य से पृथिवी तक आने वाले प्रकाश में आकाश में फैले उपस्थित धूल आदि मिलकर फैलते हैं। प्रकाश किरण में तरंग दैर्ध्य के कारण अन्य रंगों की अपेक्षा नीला रंग सर्वाधिक व्याप्त होता है। परिणामतः पृथिवी की सतह से आकाश का रंग नीला दिखाई पड़ता है। यह वायु के कणों द्वारा प्रकाश के प्रकीर्णन से होता है। यहाँ प्रकाश की रश्मियाँ का बिखरना प्रकीर्णन है। पृथिवी पर सूर्य की रश्मियाँ प्रातः एवं सांझ को धरातल के समानान्तर आती हैं। रश्मियाँ वायुमण्डल में भीतर तिरछी दिशा में अधिक चलती है। अन्तरिक्ष में धूल के हल्के कण आँधी से बहुत ऊँचाई पर पहुँचते हैं। परिणामतः इससे पीले रंग की रश्मियाँ बिखरती हैं। जिससे आकाश पीला दिखता है। प्रातः एवं सायं अधिक तरंग दैर्ध्य की लाल सिन्दूरी रश्मियाँ आँखों को दिखाई देती है। वैसे हमें ''सूर्य प्रकाश किरण के स्थान पर उसकी छटा ही दिखती है।'' आकाश के रंग का समाधान सूर्य की किरणों का प्रकीर्णन प्रभाव नहीं

करता है। कभी–कभी प्रकाश रश्मियों पर धूलि कणों द्वारा अनियमित परावर्तन से आकाश श्वेत लगता है।

क्षितिज चतुर्दिक विस्तृत बृहद् सम्मिलनवृत्त है। आकाश पृथिवी पर चतुर्दिक आच्छादित होता है। आकाश कृष्ण पक्ष में निर्मल होने पर बृहद् मेखला में तारे (आकाशगंगा) बहुतायत में दिखाई देते है। यह तारों की मेखला–आकाशगंगा विशाल चक्र की तरह पृथिवी को घेरे भासती है। नभ (शून्य–आकाश) के पद्भाग में से एक भाग में ही तारे हैं।

अदृश्य असीम परमव्योम का सत्त्व अर्थात् आनन्दमय श्वेत वर्ण बताया गया है। परमव्योम की अध्यात्मिक, दिव्य, भौतिक शक्तियाँ अभूतपूर्व एवं रहस्यमय जादुई चमत्कारों का कल्पवृक्ष है। इसी परमव्योम में सभी ब्रह्माण्ड स्थित कहे गए हैं। वास्तव में अनेक आकाश का उल्लेख भी चक्रव्यूह की तरह हैं। इस अनसुलझी पहेली को ब्रह्मविद्या सृष्टिविद्या वेद सुलझाता है।

उनतालीस लाख वर्ष पूर्व के ऋग्वेद में द्यौस्–आकाश–द्यौ–परमव्योम–महाकाश की विराट अनन्त विद्या को रेखांकित किया गया है। वेद, श्रुतियाँ, आगम, इतिहास एवं देव पुराकथाओं में द्यौस्–आकाश के अनेक (सैकड़ों) में नामकरण मिलते हैं। ये द्यौस्–आकाश के पर्याय होने के स्थान पर आकाश की अध्यात्मिक, दैवी, भौतिक आदि शक्तियों एवं गुण धर्म के परिचायक हैं। इन अनेक नामों में सूक्ष्मतम अन्तर है। ये आकाश के गोपनीय से गोपनीय पक्ष को संकेतों, प्रतीकों, अभिव्यंजना, अलंकार, गूढ, कूटात्मकता आदि को उजागर करते हैं। इसप्रकार आकाश के प्रत्येक वैदिक नाम की अलग–अलग व्याख्या है। यही आकाशविद्या की गुह्यतम कुंजी है। इसे अध्ययन, मनन, स्वाध्याय एवं अन्तर्मुखी होकर समझना, आत्मसात करना सम्भव है।

यह स्मरण रहे कि विश्व के धर्मशास्त्रों में एकमात्र ''ऋग्वेद में ही परमव्योम की सुनिश्चित घोषणा'' मिलती है। पश्चिम के विद्वानों के लिए परमव्योम एक अनुत्तरित पहेली बना है। वैदिक विज्ञान में आकाशविद्या का आत्मिक, मानसिक, शारीरिक स्वस्थ से सीधे सम्बन्ध का सिद्धान्त अभूतपूर्व है। यह कहा गया है कि हमारे अस्तित्व के लिए आकाश तत्त्व की परम आवश्यकता है। श्रीमद्आदिशंकराचार्य ने सावधान

किया कि ''ख'' अर्थात द्यौस् को भौतिक आकाश नहीं समझना चाहिए। उपनिषद् के अनुसार यह ''सनातन आकाश'' है।

ऋग्वेद के देवताओं में द्यौस् ''आकाशराज'' है। आकाशराज सर्वज्ञ, सर्वोच्च, सर्वोत्कृष्ट, सर्वशक्तिमान एवं सर्वाधिक महत्वपूर्ण देवता है। द्यौस् का देवमण्डल में केन्द्रीय स्थान है और उनकी स्तुति बहुत सुन्दर है। द्यौस शब्द ''दिव्'' धातु से होने के कारण श्वेत वर्ण चमकीला बताया गया है। ''वेद में द्यौस ऋक् है।'' ऋग्वेद की ''ऋचाएँ परमव्योम'' में रहती हैं। ऋचाएँ अक्षर (शब्दों) की काया धारण कर नीचे उतरती हैं (इसीकारण प्रकारान्तर में आकाश का गुण शब्द घोषित किया गया।)। ऋग्वेद में द्यौस महान, ब्रह्म, विराट्, सत्यगुण युक्त, पितृ सत्तात्मक, सभी का सृष्टि कर्ता आदि है। वैदिक विज्ञान के अनुसार आकाश में सृष्टि उत्पन्न होती है, स्थित है और प्रलय के बाद लीन होती है। आकाश से सभी भूतों की उत्पत्ति हुई है। ''आकाश को तेज से बड़ा कहा गया है।''

परमव्योम के देवपरिवार के अधिष्ठान द्यौस् है। परमव्योम में ही द्युलोक स्थित है। वहीं सभी देव विराजमान हैं। वेद के मन्त्र द्रष्टा ऋषि–ऋषिकाओं ने बुद्धि तत्त्व से आगे परम चैतन्य तत्त्व के माध्यम से परमव्योमीय आकाशविद्या समझने का गुह्य सूत्र दिया। द्यौस् को अदिति (अक्षय अखण्ड ऊर्जा, देवमाता), गगन, नभ आदि की संज्ञा के पीछे अहम् सूत्र है। अदिति को आकाश कहना रहस्यावादी है परमव्योम और व्योम के चक्रव्यूह भेदन में ऋग्वेद के विश्वकर्मा सूक्त, हिरण्यगर्भ सूक्त, प्रजापति सूक्त, पृथिवी सूक्त, अस्यवामस्य सूक्त, अहोरात्र सूक्त, अघमर्षण सूक्त, नासदीय सूक्त, पुरुष सूक्त, मार्तण्ड उत्पत्ति सूक्त, द्यावापृथिवी सूक्त आदि सहायक हैं।

आकाशराज के वाहन ''गो'' का अपना महत्व है। गो शब्द ज्ञान, सूर्यकिरण आदि के लिए भी प्रयोग में लिया गया है। आकाश का शाब्दिक अर्थ दैवी शक्ति जो विश्व में व्याप्त, विभु सर्वव्यापी, सभी कालों में स्थित, सर्वत्र विद्यमान चैतन्य दिव्य शक्ति, शून्य आदि है। आकाश में परमशून्यता एवं अवकाश होना इसके विराट्तम होने का प्रमाण है। आकाश के गुण शब्द में एक द्रव्याश्रयी गुण के कारण वह द्रव्य नहीं है।

वह सर्वशक्तिमान दिव्य चेतना का अक्षय महास्रोत है। वैदिक विज्ञान में आकाश को अमूर्त, अव्यक्त, अदृश्य, असीम आदि कहा गया है। शून्य–अवकाश का अस्तित्व आकाश में है। अथवा शून्य ही आकाश है। आकाश ही संदेश देता है। इसे इस प्रकार समझें कि पृथिवी एक स्थूल एवं आकाश सूक्ष्मतम तत्त्व है। अव्यक्त रूप से ही व्यक्त रूप का निमार्ण होता है। यह स्मरण रहे कि शून्य से ही सभी संख्याओं का निकास है। अमूर्त आकाश में आकार नहीं है। यह मूलभूत सिद्धान्त है कि निर्माण शून्य स्थान, खाली स्थान, अवकाश में होता है। विराट् द्यौस् अथवा आकाश की कोई सीमा नहीं है। उस अनन्त आकाश अर्थात महाकाश–परमव्योम में अनगिनत ब्रह्माण्डों की उत्पत्ति हुई। एक ही तत्त्व ने अनेक रूपाकार के तत्त्वों की रचना हुई। ऋग्वेद के विश्वकर्मा सूक्त, हिरण्यगर्भ सूक्त, अघमर्षण सूक्त आदि में परमव्योम में सृष्टि सृजन के सनातन ज्ञान को पहेली के रूप में कहा गया है। परमव्योम चैतन्य, सर्वशक्तिवान, सामर्थ्यवान, सूक्ष्मतम, अव्यक्त, प्रकृति तत्त्व है। ऋग्वेद में आकाश को मोतियों से सजा कृष्ण अश्व कहा गया है। यह उपमा अन्धकारमय आकाश में तारों, नक्षत्रों, दुग्धमेखला आदि का प्रकाश है।

वेद में पृथिवी का एक नाम ''गो'' भी है, उसी कड़ी में द्यौस् को ''वृषभ'' का नामकरण दिया गया। यह वृषभ तेज गर्जना–''सुरेता'' करता है। परमात्मोपनिषद् में लिखा है में लिखा है कि एक ही ब्रह्म के अनेक नाम है। ऋग्वेद में सर्वप्रथम इसे प्रतिपादित किया गया।

इन्द्रं मित्रं वरुण मग्निमाहुरथी दिव्यः स सुपर्णो गुरूत्मान्।

एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्त्यग्निं यम मातरिश्वानमाहूः।।

।।ऋग्वेद 1.146.46।।

इसी शृंखला में आकाश के नामों में प्रमुख द्योः ; द्यौ ; अब्वं ; अभ्रं ; व्योम ; पुष्करं ; अम्बरं ; नभः ; अन्तरिक्षं ; अन्तरीक्षं ; गगनं ; अनन्तं ; सुखर्त्म ; विवत् ; विष्णुपदं ; खं ; विहायः ; नाकः ; अनंग ; नभसं ; मेघवेश्म ; महाविल ; जटाधरः ; मेघवर्त्म ; त्रिपिष्टम ; त्रिविष्टप ; मरुद्दर्त्म ; इत्यमरः ; अशरीरी ; देवलोक ; स्वर्ग ; ब्रह्म ; तेज ; शून्यम् ; क्षेत्रम् ; पुरम् ; कृष्णाश्व ; वृषभ् ; विन्दौ ; नित्य ; विज्ञेय ; अस्येन्द्रियं कर्णः आदि मिलते हैं। ऋग्वेद में देवताओं शास्ता रुद्र का एक नाम

''व्योमकेश'' है। इसका अर्थ यह है कि रुद्र की जटा अथवा केश व्योम (आकाश) है। रुद्र की जटा व्योम की वायु है। रुद्र का मस्तक या शिर आकाश है। ''नभः शिरस्ते देवेश (स्कन्दपुराण, विष्णुखण्ड, 27.42)।''

श्रीशंकराचार्यपीठपण्डित आचार्य रविशंकर शास्त्री के अनुसार अष्टमूर्ति में आकाश, पृथिवी आदि है। रुद्र शुद्ध तत्त्व से अभिप्राण है। ''आकाश को रुद्र की प्रतिष्ठा'' नामकरण दिया गया है। यहाँ ''प्रतिष्ठा का अभिप्राय व्यापक है।'' अध्यात्मिक—दार्शनिक रूप से मरणधर्मा की प्रतिष्ठा क्या ? अतः ''प्रतिष्ठा को शूकरीविष्टा कहा गया है।'' प्रतिष्ठा का शाब्दिक अर्थ स्थिति, अवस्था—अपौरूषेयप्रतिष्ठम्, स्थर्य, दृढ़ता, स्थायिता, कीर्तिभाजन, उच्चपद, ख्याति, यश, कीर्ति, शांति, पृथिवी, प्रसिद्धि, आधार, नींव, निष्पत्ति, इच्छापूर्ति आदि है। वैदिक विज्ञान में उद्वाचन किया कि महाभूतों की उत्पत्ति आकाश में हुई। वायु से अग्नि, अग्नि से जल और जल से पृथिवी की उत्पत्ति हुई। ''प्रतिष्ठा वै सत्यम्'' (प्रतिष्ठा सत्य है।)।

चौंकें नहीं! आकाश ब्रह्म का आयतन है। वेदाधारित उपनिषद् में आकाश को ''भूतों का मधु'' कहा गया है। आकाश अव्यक्त प्रकृति है। आकाश तेज है, आकाश ब्रह्म है। आकाश ऋक् है। द्युलोक उत् है। आकाश ब्रह्म है। अधिदैवत में आकाश के चार पाद है। अग्नि, वायु, आदित्य और दिशाएँ पाद हैं। आकाश में अग्नि का स्थान है। आकाश ही तेज से अधिक है। आकाश महान है। आकाश शक्ति है। आकाश आकारहीन है। आकाश सभी प्राणियों का मधु है। आकाश पर सभी आश्रित हैं। ब्रह्म का निवास आकाश है। आकाश प्रतिष्ठा है (एकादशोपनिषत्संग्रह)। अध्यात्मिक रूप से हृदय में आकाश है एवं आकाश ब्रह्म है। अध्यात्म एवं भक्ति में चिदाकाश आता है। परन्तु जीव में हृदय का अर्थ भौतिक से अलग है। अध्यात्म में आकाश ''आत्मा'' तत्त्व है। आकाश चित तत्त्व है। सहस्रार का सम्बन्ध आकाश से कहा गया है।

पंच महाभूतों में प्रथम तत्त्व आकाश—द्यौस्—द्यौ को स्वीकारा गया है। आकाश का तन्मात्राओं में गुण ''शब्द'' है। वैदिक विज्ञान के अनुसार शब्द ब्रह्म और परब्रह्म में कोई भेद नहीं है। कोशग्रन्थों में वाक् के नाम

ब्राह्मी, ब्रह्मशक्ति, सरस्वती आदि हैं। ''सरस्वती का अर्थ गतिवाली है'', अर्थात् ''वाक् निष्क्रिय ब्रह्म की स्पन्दन शक्ति या क्रियाशक्ति।'' ''शब्दब्रह्म परं ब्रह्म नानयोर्भेद इष्यते।'' ''प्रजापतिर्वै इदमासीत्। तस्य वाग्द्वितीयासीत्। वाग्वै परमं ब्रह्म।'' यहाँ स्मरण रहे ''नादब्रह्म'' से सृष्टि की उत्पत्ति का सिद्धान्त है। आकाश जड़ तत्त्व नहीं है, चेतन तत्त्व है। साथ ही दैवी शक्ति में आकाश सबसे अहम् है।

वैशेषिक दर्शन में आकाश और दिक् दोनों अलग–अलग हैं। वेद विद्वानों के एक वर्ग के अनुसार ''दिक्'' वह शक्ति है, जो काल की गतिशक्ति के विरूद्ध, वस्तुओं को, अपने–अपने सापेक्ष स्थानों में यहाँ–वहाँ, दूर निकट अवकाश में स्थिर रखती है। वह स्वतन्त्र सत्ता है। आकाश में दिक् के कार्य होते हैं। धर्मकीर्ति के मत के अनुसार दिक् से स्वतन्त्र एक आकाश है। दिक् का प्रयोग प्रसंगानुसार दिशा एवं गत्यात्मक शक्ति दोनों अर्थों में होता है। अमरकोश में दिशति अवकाशम् मिलता है। दिक् अवकाश का बोधक है।

ऋग्वेद की ऋचा में कहा गया है : ''द्यौर्मे पिता जनिता नाभिरत्र बन्धुर्मे माता पृथिवी महीयम (1.164.33)। मेरे पिता, जन्मदाता द्यौ हैं, बन्धु नाभि है, यह विस्तृत मही पृथिवी माता है। ''यहाँ द्यावापृथिवी का विस्तार, चिदाकाश का विस्तार है। वैदिक ऋचाओं में द्यौ दिव्य परिवार के प्रधान हैं। द्यौ (ऋग्वेद 7.53.2 ; 1.160.3 ; 1.159.3 एवं 1.160.2) सूर्य, विद्युत रूपी अग्नि आदि के भी पिता हैं। वे सत्रों में अपने बालकों के साथ आमन्त्रित किये जाते हैं। वे पिता के रूप में सभी जीवों की रक्षा करते हैं एवं धन (अध्यात्मिक), राज्य, कीर्ति प्रदान करते हैं। ''ऋग्वेद (7. 53.1) में द्यौ एवं पृथिवी को देवताओं का पिता–माता घोषित किया गया है।'' आकाशीय अधिष्ठान द्यौ है। ऋग्वेद में द्यौ को बहुत ही उदार, प्रेममय, करूणामय, ओढरदानी, सरल हृदय पिता के रूप में चित्रित किया गया है। पिता द्यौ प्रेमपूर्वक झुककर माता पृथिवी को अपना बीज वर्षा के रूप में देते हैं। ऋग्वेद (6.70.1–5) में वर्षा की उपमा मधु एवं दूध से की गई है।

ऋग्वेद में ''क'' प्रजापति हैं। वैदिक विज्ञान में ''ख'' आकाश, शून्य, परमात्मा है। वैसे आकाश का बीज मन्त्र ''खं'' है। ख के दूसरे

अर्थ इन्द्रियाँ, सूर्य, देवलोक आदि हैं। छन्दोग्योपनिषद् में लिखा है : ''कं ब्रह्म खं ब्रह्म यदेव कं तदेव खं गंकाकारो वै पुरुषो चकारो घोषयंस्तथा।'' ''खं बाह्याकाशं खेषु उदराद्यवक्विन्नशरीराकाशेषु (कुल्लूकभट्टः)।'' मेदिनी में लिखा है कि ''संवेदनम्। देवलोकः। शर्म्म।'' ख की व्याख्या पुरम्, क्षेत्रम्, शून्यम् इतिहास पोथी मिलती है। ''वेदायिवाणखाश्चैव खखाभ्राभ्ररसैः क्रमात्।। आकाशम्।'' दीपिका में ''ख'' को ''लग्नात् दशमराशिः। घोषित किया है। राजनिघण्टु में ख अभ्रकम् है। मुण्डकोपनिषद् में ख शब्द तन्त्रमात्रा है। आगम में सर्वाधिक गुह्य आकाश भैरव कल्पोक्तम्–शरभ तन्त्रम् है। इसमें ''खं'' को जाह्नवी वीज, स्फटिक वर्ण, सभी पापों का नाशक, भोग–मोक्ष–पुण्य–मुक्ति–मुक्ति प्रदानकर्ता है। आकाश भैरव के बयालीस अक्षर महामन्त्र का प्रारम्भ–ऊँ खें खां खं फट् से है। आकाश भैरव वीर शरभ शालुव तीनों लोकों का आधार है। शरभ देव महारुद्र सदाशिव के सर्वाधिक उग्र स्वरूप हैं। उन्होंने श्रीविष्णु अवतार श्रीनृसिंह का वध किया।

बृहदारण्यक उपनिषिद् में ''ओउम् खं ब्रह्म'' है। आकाश सनातन है। इसमें वायु रहती है। ''खं पुराणं वायुरं खमिति।'' श्रीमद्आदिशंकराचार्य भाष्य में ओउम् खं ब्रह्म है। इसका विनियोग ध्यान कर्म है। खं (आकाश) ब्रह्म वाच्य ओउम् है। ओउम् का उच्चारण एवं खं आकाश का ध्यान सर्वोत्तम है। आकाश ब्रह्म एवं आकाश अधिकरण की अद्भुत व्याख्या ब्रह्मसूत्र में मिलती है। आकाश सृष्टि और शरीर दोनों को आवृत्त करता है। सांख्य दर्शन के अनुसार सूक्ष्म और विराट् एवं स्थूल रूप हैं। सूक्ष्म ही विकसित होकर विराट् अथवा स्थूल में परिवर्तित होता है। सूक्ष्म और विराट् तत्त्व का अपना गुण है। तन्त्र में ''ख'' के भी दस प्रकार हैं (तन्त्रालोक, ब्रह्मयामल)। न्याय वैशेषिक में आकाश ध्वनि से सम्बन्धित है। परमव्योम में नाद से सृष्टि पैदा हुई। देव पुराकथाओं में ''आकाशवाणी'' होने के वृत्तान्त मिलते हैं। आकाश की प्रसन्नता के लिए यज्ञ, बलि (भौतिक अर्थ नहीं लें।) का प्रचलन रहा।

मूल तत्त्व आकाश में ही वायु, अग्नि, आपः, द्रव, ठोस, पृथिवी, चन्द्र, सूर्य, नक्षत्र, धूम्रकेतु आदि की उत्पत्ति हुई। यहाँ यह ध्यान रहे कि रिक्त स्थान अवकाश, शून्य में ही नवरचना होती है। सम्पूर्ण रूप से ही

सभी संख्याओं को रूपाकार मिलता है। अमूर्त से मूर्त का निमार्ण होता है। निराकार से ही आकार जन्म लेता है। श्रुति में इसे बहुत ही सुन्दर ढंग से कहा गया है।

ओम् पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात्पूर्णमुदुँच्यते।

पूर्णस्य पूर्णमादायं पूर्णमेवावशिष्यते।। (ईशावास्योपनिषद्)

वैदिक विज्ञान में सात व्याहृतियों के रूप में सप्त लोकों का सिद्धान्त दिया गया। इनमें तीन त्रिलोकी हैं। ऋग्वेद की ऋचाओं (1. 164.10; 2.27.8) में तीन पृथिवी एवं तीन द्युलोक का वर्णन रहस्यपूर्ण है। ''इनमें पाँच मण्डल—परमेष्ठी मण्डल, सूर्यमण्डल, चन्द्रमण्डल, पृथिवी मण्डल, स्वयम्भू मण्डल हैं। इन मण्डलों में पृथिवी मण्डल सबसे छोटा और स्वयम्भूमण्डल सबसे बृहद्—बड़ा है। यह बृहद् तत्त्व ही द्यौ है।'' पृथिवी मण्डल से स्वयम्भू मण्डल जाने को दो मार्ग उत्तर सूर्य की ओर एवं दक्षिण लोकालोक की ओर है। स्वयम्भू मण्डल के मार्गों में सांसारिक वासना पूर्ण कर—कर्म पराकाष्ठा से चन्द्रमण्डल के माध्यम से जाते है। दूसरे सूर्यमण्डल के पथ पर ज्ञान की पराकाष्ठा से आत्मरूप से जाते हैं। वैदिक विज्ञान में सूर्यमण्डल और चन्द्रमण्डल के बीच की दूरी योजनों में वर्णित है। यहाँ यह यक्षप्रश्न है कि ब्रह्मविद्या में किस चन्द्रमा का उल्लेख हो रहा है ? स्थूल दृष्टि से सोचनेवाले दिखाई देनेवाले चन्द्रमा की चर्चा करेंगे। वास्तव में दिव्य सोमप्रधान चन्द्रमा कहाँ है ? वैदिक ऋचाओं का कथन बहुत ही गूढ है। स्वयम्भू मण्डल को आनन्दमय शीतल श्वेतवर्ण प्रकाशमय बताया गया है। इसे रुद्रमण्डल, आग्नेयमण्डल, शिवमण्डल आदि भी कहा गया है। इसके ''श्वेत वर्ण के प्रकाश में उष्णता नहीं है।''

पाँचों मण्डलों के प्राण सभी पार्थिव पदार्थों में व्याप्त हैं। उसमें से सौरजगत् में सूर्य प्राण उद्भूत (सबसे उत्तर प्रकाशित) रहते हैं और आगे के अमृतमण्डलों—परमेष्ठीमण्डल—स्वयम्भूमण्डल के प्राण को ढककरगुप्त रखे रहते हैं। उसका भाव श्वेत विभूति रूप है। यह परमेष्ठीमण्डल का सारभूत चैतन्य अंश है। इस (सभी का प्रसवकर्ता सविता का दिव्य प्रकाश भी ताप रहित है।) विभूति से आगे सृष्टि का उत्पादन होता है। पुराणों में वर्णन है कि महारुद्र सदाशिव अपनी विभूति

से ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति करते हैं। स्वयम्भूमण्डल–द्यौ की विभूति रहस्यमय आवरण में है।

तैत्तिरीयोपनिषद् में लिखा है कि आकाश से सर्वप्रथम वायु की उत्पत्ति हुई : ''तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः आकाशाद्वायुः।।'' वायु से अग्नि, जल एवं पृथिवी तत्त्व पैदा हुए। वैसे वैदिक विज्ञान में आकाश प्रदेश का बहुत ही जटिल वर्णन दिया गया है। आकाश को सत्य की प्रतिष्ठा कहा गया है। वैदिक ग्रन्थों में चूड़ीका सिद्धान्त के माध्यम से आकाश में सृष्टि निर्माण क्रम और उसी क्रम से नष्ट होना समझाया गया है। वैदिक विज्ञान के अनुसार आकाश की विराट् दिव्य और पृथिवी की लघु चेतना में विस्तार का अन्तर भर है। आकाश तत्त्व कृष्ण वर्ण होकर विश्व तत्त्व में सबको व्याप्त किये हुए है।

यजुर्वेद में (25.19) कहा गया है कि आकाश–मण्डल शुभप्रद हो। वेद की ही तरह पुरादेवशास्त्र में आकाश जड़ नहीं चेतन कहा गया है। अर्थात् आकाश में अध्यात्मिक, दैवी शक्ति है।

ऋग्वेद में द्यौः–द्यौष् के लिए ''असुर'' (महाप्रज्ञावान, महाचेतनावान, महाशक्तिशाली, जादुई शक्तिवाला, महाबली) विशेषण काम में लिया गया है। द्यौस् की सबसे महत्वपूर्ण विशेषता उनका ''पितृत्व'' है। उनकी दूसरी विशेषताओं में ''आच्छादकत्व'' है। एक स्थान पर द्यौस् को ''अशनिमृत'' कहा गया है। ऋग्वेद में द्यौस भावनात्मक, अमूर्त, अव्यक्त देव हैं। द्यौस् निराकार हैं, लेकिन वैदिक देवों के सम्राट श्रीवरुण देवता आदि सभी देव उनमें प्रतिष्ठित हैं।

ऋग्वेद (4.72.2) में द्यौष् को इन्द्र का पिता कहा गया है और वहीं दूसरी ऋचा (4.14.4) में अग्नि को उत्पन्न करने वाला बताया गया है। ऋग्वेद की ऋचा 5.36.5 में ''द्यौस् लाल वृषभ्'' है। यह लाल वृषभ् नीचे की ओर मुँह करके गर्जना करता है (5.58.9)। द्यौष् ने ही वृत्र वध की स्वीकृति दी (6.72)। ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के चौव्वनवें (54 वें) सूक्त में द्यौष् को ''उच्च'' और पाँचवें मण्डल के 47 वें की पाँचवीं ऋचा में ''उच्च आवास'' लिखा गया है। यह आश्चर्य है कि ऋग्वेद में द्यौस् शब्द स्त्रीलिंग के रूप में भी प्रयोग हुआ है। ऋग्वेद कि अनेकदेवतावादी धारणा में द्यौस् सभी देवों में सर्वोच्च है। वेद में आकाश के लिए

''नाक'', ''सानु'' (शिखर), ''विष्टप्'' (उपपरिभाग), ''पृष्ठ'', ''उत्तर'', ''पार्य'', ''तृतीय पृष्ठ'' आदि भी नामकरण मिलते हैं। ऋग्वेद (2.27.15) की ऋचा में ''आकाश को अर्धमण्डलाकार'' बताया गया है। वैदिक ऋचाओं में द्यौष् की पुत्री ''उषा'' और पुत्रों में अश्विन्, पर्जन्य, सूर्य, आदित्यगण, मरुद्गण, अंगिरस आदि का नाम भी सम्मिलित है।

द्यौस् देवता के पास वज्र (अशनिमत्) है। यह मानव आकार रचना का संकेत है। वैदिक ऋचा के अनुसार (2.4.6) द्यौस्–आकाश ''ज्योतिर्मय'' है। विश्व पिता के रूप में द्यौ दिव्य महाशक्तिवान हैं। वे देव परिवार के ''नियन्ता'' हैं। ऋग्वेद में अन्तरिक्ष और द्यौस् का अलग–अलग वर्णन किया गया है। द्यौस्, दिक् एवं अन्तरिक्ष तीनों की अलग–अलग व्याख्या की गई है।

यह पुनः स्मरण रहे कि वैदिक विज्ञान में सप्त व्याहृति ही सात लोक हैं। इनमें व्योम और परमव्योमन् हैं। परमशून्य, रुद्रलोक, सत्यलोक है। वहीं सदाशिवतत्त्व को अप्रमेय तत्त्व स्वीकारा गया है। सर्वोच्च सदाशिव तत्त्व महाशून्य परमव्योम अथवा महाकाश में अवस्थित है। यह अभूतपूर्व है कि ''राव'' की ध्वनि भी दस प्रकार की हैं। इस ''राविणी'' शक्ति से मोक्ष की प्राप्ति होती है। वेद में आकाश सूचक ''ख'' के भी 10 प्रकार हैं। देवाशास्त्र में स्वर्ग शब्द की व्याख्या भी रहस्यमय है। स्व आत्मा है और उपनषिद भी आकाश को आत्मा बताती है। अर्थात् आत्मोन्मुखी होकर ही आकाश को प्राप्त कर सकते हैं।

महायोगी शिवगोरक्षनाथ ने सिद्धसिद्धान्तपद्यति में ''व्योमपंचक'' का उल्लेख किया है। ये–आकाशम्, पराकाशम्, महाकाशम्, तत्त्वाकाशम् एवं सूर्याकाशम् हैं। व्योमवाद दशवाद की व्याख्या है। उसमें परमव्योम को अमृतवाक् बताया गया है। परमव्योम अमृतव्योम है। दशवाद में परमव्योम (परमव्योम) एवं अपरव्योम दो भाग वर्णित हैं।

ऋग्वेद में परमव्योम के दो मार्ग देवयान एवं पितृयान हैं। साथ ही पृथिवी पर भूआकाश, भूस्वर्ग की भी व्याख्या है। त्रिविष्टप, हिमालयादि भूस्वर्ग कह गये हैं। बीजाक्षर मन्त्र के अनुसार आकाश के पाँच अक्षर–पराशक्ति, परब्रह्म, ब्रह्माण्डों की संजीवनी शक्ति प्रदाता, सृष्टि में वृद्धिकारक, सृष्टि पालक, सृष्टि संहारक, देवशक्ति जनक एवं

विनाशक, शान्त, रौद्र, अनन्त निराकार, विद्या–सौभाग्यदायक, कल्याणप्रद आदि हैं। श्रुति के अनुसार परब्रह्म परमव्योम में हैं। परमेष्ठी द्यौ की प्रतिष्ठा है। तन्त्रशास्त्र में शब्द तन्मात्र को नीलोत्पल दल श्यामल स्वच्छ जल समान वर्णित किया गया है। आश्चर्यजनक रूप से तन्त्र में 118 और 364 भुवनों की विस्तार सहित व्याख्या मिलती है।

वेद, देवशास्त्र, पुराकथाओं, रामायण, महाभारत आदि में स्वर्ग महापथों का इन्द्रजाल बिखरा हुआ है। साथ ही आकाशगमन का मायाजाल है। वेद एवं महायोगी श्री गोरक्षनाथ ने आकाशगमन विद्या की सूत्रात्मक व्याख्या की है। पृथिवी देवता के पुत्र भोमासुर– नरकासुर एवं लंकेश्वर रसज्ञ रावण द्वारा स्वर्ग की सीढि का निर्माण और पाण्डवों आदि द्वारा स्वर्गारोहण के अध्यात्मिक, दैविक एवं भौतिक अर्थ अलग–अलग हैं। क्योंकि स्वर्ग से पुण्यक्षीण होने पर पुनः पृथिवी पर लौटना पडता है। इसके ठीक विपरीत महाशून्य महाकाश रुद्रलोक में अवस्थित होने पर प्रलय का भी कोई प्रभाव नहीं होता है। इस पर महासाधक, महाभक्त रुद्रलोक ही चाहेगा। आकाश कालातीत होने से जरा, मृत्यु, दुःख, शोक आदि से अप्रभावित है। तन्त्रज्ञ परमव्योम रुद्रलोक में श्रीकामेश्वर एवं श्री कामेश्वरी को प्रतिष्ठित मानते हैं।

वैसे "आकाश को कुक्षि अथवा गर्भ और परम आकाश को महाकुक्षि महागर्भ भी कहा गया है। परमव्योमन् सृष्टियों–ब्रह्माण्डों का महागर्भ है।" तन्त्र शास्त्र में घोषित किया गया है कि आकाश शिव (रुद्र) हैं। वेद ऋग्वेद में लिखा है कि "रुद्र ने केशी के साथ विषपान किया।" वैदिक देवों के "शास्ता रुद्र नीलग्रीवा हैं।" यही कारण रहा कि "आकाश के नील वर्ण" घोषित किया गया। दक्खन में पंचमहाभूतों के पाँच विशाल मन्दिर हैं। परमपवित्र कैलास से पंच महाभूत एवं रामेश्वरम का लगभग एक रेखा पर होना चकित करता है।

ऋग्वेद के शान्ति पाठ में द्यौस् का केन्द्रीय स्थान है। इसका विस्तार आगम के शान्ति पाठ में मिलता है। वैदिक और आगम के अनुष्ठानिक शान्ति पाठ अलग–अलग हैं। आकाशराज की स्तुति, स्तोत्र, मन्त्र, यज्ञ आदि गुह्य रखने की परम्परा रही है। इसीलिए अनुष्ठानिक तान्त्रिक पोथियों में आकाशराज के पृष्ठ लुप्तप्रायः हैं। अतः आगम की

पाण्डुलिपियों पोथियों का अन्वेषण, गवेषणा, अनुसंधान, शोध, अनुशीलन आवश्यक है। कुछ तन्त्रों में आकाश गायत्री लिखी है।

यह भी अप्रत्याशित है कि ''आकाशराज महावैद्यराज'' रूप में अवतरित होते हैं। महावैद्यराज आकाश की चिकित्सा उपचार पद्धति भारतवर्ष, जम्बूद्वीप में वैदिक काल से निरन्तर जारी है। आकाश तत्त्व के विशुद्ध सत्त्व एवं निर्विकार होने को चिकित्सा का आधार बनाया गया और ''आकाश तत्त्व को आरोग्य सम्राट'' स्वीकारा गया। आकाश चिकित्सा में शरीर में रोमों के छिद्रों को आकाश तत्त्व से जोड़ा गया।

यह अभूतपूर्व है कि वैदिक युग का द्यौस्–आकाशराज ने प्रकारान्तर में विश्व के सप्तद्वीपों के प्राचीनतम सभ्यता, संस्कृति, धर्म को लील लिया। आकाशराज का माया, इंका, गवल, आहड, मिस्री, जुर्वान पंथ जरूथुस्त्र धर्म (पारस–पर्थिया), यूनान, रोम, सुमेरी, असीरिया, मितन्नी, हित्ति, केल्टिक, स्लोवाक, लिथुआनिया, ट्यूटन (प्राचीन जर्मनी), जैन धर्म, बौद्ध धर्म, ताओ धर्म, शिन्तो धर्म, बोन–टोन धर्म, यहूदी धर्म, क्रिस्तान धर्म आदि में मिलता है। यद्यपि आकाश देव के नाम देश, काल, स्थिति के अनुसार बदलते गए।

पर्थिया–पारस, यूनान में ''ज्य़उस्'' (जउस्) द्यौस् के रूप में स्थापित हैं। यूनानी देवशास्त्र में जउस् वैदिक आकाश की तर्ज पर वृषभ रूपा है। मिस्र में ''होरस्'' आकाशदेव हैं एवं शीर्ष पर बाजधारण किये हुए है। मेसोपोटामिया की पुराकथाओं में ''अनु'' आकाश देव हैं। बैबीलोन में ''ओउरनस आकाश देवता एवं गेइया पृथिवी देवी है।'' लिथुआनिया, स्लोवाक, हित्ति, मितन्नी के अपने–अपने आकाश देवता हैं। यहूदी धर्म में सर्वशक्तिमान ''यव्हेह'' (याहोवा) हैं। जापानी सर्ग कथा में आकाश एवं पृथिवी देव क्रमशः ''इझनगी एवं इझनभी है।'' लघुएशिया, यूरेशिया, इण्डोनेशिया, वियतनाम, कम्बोडिया, लाओस, ब्रह्मदेश, सिंहलदेश, थाईलैण्ड, मलेशिया आदि में आकाशराज नये अवतार में अवतरित होते हैं। जैन धर्म में लोकाकाश और अलोकाकाश मिलते हैं। बौद्ध धर्म में आकाश धातु है। भारतवर्ष, जम्बूद्वीप के महर्षि चार्वाक के विचार में चार महाभूत हैं। उनमें आकाश शामिल नहीं है। सारसंक्षेप में विश्वभर में आकाशराज का रूपहला चित्रण है। इससे स्पष्ट है कि वेद

का आकाशराज महाचैतन्य परमदेव के रूप में जगत् में स्थापित रहे। उनकी पूजा अर्चना का विधिविधान भी अलग–अलग रहे।

यह बात अलग है कि वेद से पौराणिक काल की ''सनातन आकाश विद्या'' शताब्दियों से गुह्य घेरे में है। पवित्रतम कैलास के समीपी हिमनदों के बीच गुह्य सिद्धाश्रमों में वेद काल से सनातन ज्ञान की गोपनीय विद्याओं–आकाशविद्या, सविताविद्या, सूर्यविज्ञान, वरुणविद्या, वायुविद्या, शब्दविद्या, पृथिवीविद्या, नक्षत्रविद्या, ध्वनिविद्या, स्फोटविद्या आदि की शिक्षा दीक्षा निरन्तर निर्बाध जारी है। इन्हीं में से एक ज्ञानगंज (स्वामी विशुद्धानन्द परमहंस प्रसंग) है। इन गुह्य सिद्धाश्रमों में दीक्षितों से शपथ ली जाती है कि ''वे किसी भी परिस्थिति में किसी को गुह्यविद्या नहीं देंगे, अन्यथा कैलास से तीसरी दृष्टि से सिद्धविद्या छीन ली जायेगी।'' सारसंक्षेप में ''गुह्य सिद्धाश्रम पँच महाभूत सहित दूसरी अनन्त शक्तिवान दिव्य विद्याएँ तिलिस्मी किले में रखे हुए हैं।'' इन अदृश्य सिद्धाश्रमों में चयन भी रहस्यात्मक रूप से होता है। विगत शती में अथर्ववेद से सम्बन्धित ज्योतिष्पीठ के जगद्गुरू शंकराचार्य का सम्बन्ध ज्ञानगंज से रहा।

परमव्योम की दिव्य नियामक सर्वशक्ति आकाशविद्या पँच महाभूतों के गुह्यतम रहस्यों की कुंजी को सार्वजनिक करने का जतन है। यह सनातन आकाश की विद्या अभी तक रहस्य बनी रही। यहाँ उल्लेखनीय है कि आकाश तत्त्व प्रथम होने और इसमें सभी महाभूतों का समावेश होने से यह सनातन ज्ञान का नाभिक है।

आकाशविद्या में गुह्यतम रहस्यों के यत्र–तत्र–सर्वत्र बिखरे तारों को एकसूत्र में बांधने का छोटा सा प्रयास भर है। ''यह कोई मौलिक रचना नहीं बल्कि उपलब्ध आर्ष ग्रन्थों का शोध संग्रह मात्र है।'' विश्व के अध्यात्मिक गुरू भारतवर्ष, जम्बूद्वीप में वेदकाल से ''विद्यादान की समृद्ध सांस्कृतिक परम्परा है'', उसी कड़ी में आकाशविद्या प्रस्तुत है। इससे पूर्व पँच महाभूतों की श्रृंखला में वरुणविद्या रहस्यम्, पृथिवीविद्या प्रस्तुत की गई है। वैदिक विज्ञान के अद्भुत आकाशराज से साक्षात्कार करें और आनन्द लें।

न ऋते श्रांतस्य सख्याय देवा।। ऋग्वेद 4.33.11।।ऊँ।।

वेद में दर्शनः

## आकाश का सर्वव्याप्त सर्वाधार वाक तत्त्व!

ऋग्वेद से अथर्ववेद में द्यौष्–आकाश के वाक्तत्त्व से सृष्टि उत्पत्ति का वर्णन है। "अहमेव वात इव प्र वामि आरम्भमाणा भुवनानि विश्वा।। (ऋग्वेद 10.125.8)।" वैयाकरण में वाक्तत्त्व को शब्दब्रह्म कहा गया है। ऋग्वेद में अम्भृण ऋषि की कन्या वाक् ब्रह्म के साक्षात्कार से पावन होकर अपनी विश्वात्मक अनुभूति कर रही है। वास्तव में यह कोई हाड़–मांस की कन्या नहीं होकर ऋषि की मानी हुई पुत्री याने स्तुतिरूपा वाणी है। वाणी ही समूचे विश्व का आधार बनी हुई दैवी वाक् के रूप में प्रस्तुत सूक्त की अधिष्ठात्री देवता है। यह ब्रह्मस्वरूपा वाग्देवी का वर्णन अद्भुत है (ऋग्वेद 10.125.1–8)। ऋग्वेद के 10.71.3 एवं 8. 100.10–11 में वाक् शक्ति का वर्णन मिलता है।

वागाम्भृणी–वाक् सूक्त में वाग्देवी का कहना है कि इन सभी भुवनों (लोकों) को अपने स्पर्श से आधार देते हुए मैं स्वयं वायु की तरह सर्वत्र संचरण करती हूँ। मैं अपनी महानता से इस स्वर्ग के उस पार अर्थात् ऊपर और पृथिवी के उस पार नीचे (पाताल आदि) सभी प्रदेश व्याप्त करने योग्य एवं इतनी विशाल बनकर रही हूँ (ऋग्वेद 10.125.8)। यह ऋचा सिंहगर्जना करती है कि आकाश के गुण शब्द से ही सृष्टि का निर्माण प्रारम्भ हुआ है। नाथ सम्प्रदाय के नवनाथों से प्रमुख गुरू भर्तृहरि आचार्य ने वाक्यपदीय (वैयाकरण महाग्रन्थ) प्रथम कांड में शब्द ब्रह्म के महत्व की व्याख्या की है। संस्कृतचार्य भर्तृहरि ने शब्दब्रह्म को "प्रतिभात्माऽयम्"–प्रतिभा की शक्ति की संज्ञा दी है। यह प्रतिभा शक्ति ही सृष्टि में बुद्धि का परिष्कृत रूप होकर कार्य कर रही है। शब्द का नित्य रूप स्फोट है। यह प्रत्येक परमाणु में प्रतिक्षण होता है। स्फोट के दो रूप–स्फोट एवं ध्वनि है। स्फोट नित्य है, अविनाशी है और ज्योतिर्मय है। वहीं ध्वनि अनित्य है, परिवर्तनशील है और परिणामी है।

यह ध्वनि ही आकाश आदि पंचमहाभूतों को ग्रहण करती है। इसे सृष्टि की प्रक्रिया बताया गया है। भर्तृहरि नाथ ने वाक्यपदीय में स्पष्ट किया है कि शब्दब्रह्म अक्षर, अविनाशी एवं अनादि–अनन्त है। यही अर्थ के रूप में परिवर्तित होता है। ''अनादिनिधनं ब्रह्म शब्दतत्त्वं यदक्षरम्। विवर्ततेऽर्थभावेन प्रक्रिया जगतो यतः (वाक्यपदीय 1.4)।'' ''शब्दस्य परिणामोऽयम्.......एतद् विश्वं व्यवर्तत (वाक्यपदीय 1.120)।'' ''वागेव विश्वा भुवनानि जज्ञे....(1.120)।'' अर्थात् महानसंस्कृताचार्य भर्तृहरि ने इस मन्त्र में कहा है कि वाक् या शब्द से ही अनश्वर एवं नश्वर दोनों प्रकार का संसार उत्पन्न हुआ है।

वेद आधारित उपनिषदों में स्पष्ट घोषणा की है कि सर्वप्रथम आकाश की उत्पत्ति हुई। आकाश से वायु, वायु से तेज, तेज से जल और जल से पृथिवी ने रूपाकार लिया। आकाश शब्द का आधार है। दूसरे शब्दों में आकाश से ही सृष्टि की उत्पत्ति हुई। शतपथ ब्राह्मण में विश्वकर्मा ऋषि को ही वाक्तत्त्व बताया गया है। वाणी से भुवनों की रचना होने से उन्हे विश्वकर्मा कहा गया है। ऋग्वेद में वाणी के चार भेद–परा, पश्यन्ति, मध्यमा और वैखरी हैं। वाणी द्वारा वर्णों का उच्चारण वैखरी है। तीन गुह्य हैं। परावाक् वाणी का नित्य स्वरूप अक्षय, अनादि अनन्त है। पश्यन्ती मन में विचारों का उठना है। विचारों को व्यक्त करना मध्यमा है। बृहदारण्यक उपनिषद् में वाक्तत्त्व को परमब्रह्म एवं सम्राट कहा है। ''वाग् वै सम्राट परमं ब्रह्म।'' तांड्य ब्राह्मण में शबली वाक्तत्त्व है। ''वाग् वै शबली।'' सायण ने वाक्तत्त्व को कामधेनु बताया है। वाग्देवी सभी कामनाओं की पूर्ति करती है। ''कामधेनुः इति सायणः।''

वैदिक विज्ञान में ''वेद का समानार्थक वाक् शब्द भी सुप्रसिद्ध है'' (वेद शब्द विद् ज्ञाने धातु से घञ् प्रात्यय होकर बना है। घञ् प्रत्यय का अर्थ भी भाव, कर्म अथवा कारण हो सकता है। इसलिए ज्ञान, ज्ञान का विषय, ज्ञेय पदार्थ एवं ज्ञान के साधन तीनों ही वेद शब्द के वाच्य हो सकते हैं। प्राचीन वाड्.मय में ब्रह्म, विद्या और वेद इन तीनों शब्दों का प्रयोग एक ही अर्थ में मिलता है। तीनों वेदों के लिए ''त्रयं ब्रह्म'', ''त्रयी विद्या'' एवं ''त्रयो वेदाः'' तीनों प्रकार के प्रयोग यत्र–तत्र–सर्वत्र

मिलते हैं। इन शब्दों में सूक्ष्म विचार से अर्थ में व्यावहारिक दृष्टि से किंचित भेद है।)। वैदिक परिभाषा में अग्नि शब्द प्राण का वाचक है। प्राणतत्त्व का ही आवागमन होता है। वाक् का अंश तो प्राण के साथ चला जाता एवं आ जाता है। किन्तु, उस वाक् के अंश के कारण अग्नि के दो रूप हो जाते हैं–एक अग्नि और दूसरा सोम। श्रुति का सिद्धान्त है–''अग्निषोमात्मकं जगत्।'' वाक् के अंश की प्रधानता हो जाने पर सोम पड़ता है और प्राण की प्रधानता से अग्नि नाम व्यवहृत है।

वैदिक ''पुरुष विज्ञान'' में कहा गया कि अव्यय पुरुष की कलाएँ–मन, प्राण और वाक् ही समूची सृष्टि के मूलतत्त्व हैं। उनमें वाक् को ऋग्वेद, प्राण को यजुर्वेद एवं मन को सामवेद कहा गया है। भूतों का आदिम सूक्ष्म भाग ही वाक् है। वाक् से ही सभी पदार्थों का सृजन होता है। श्रुतियों के अनुसार वाक् के भेद ऋक्, साम एवं यजुः हैं। तैत्तिरीय ब्राह्मण (2.12) में कहा गया है कि सब मूर्तियाँ ऋक् से उत्पन्न हुई हैं। जगत् में सभी क्रियाएँ–गति वे सदा यजुः से उत्पन्न हुई हैं। सभी तेज साम के रूप हैं। इस प्रकार ब्रह्म, अर्थात् वेद से ही सब कुछ की सृष्टि हुई है। ब्रह्म नाम वेद का है। ऋक् को मूर्तिरूप पिण्ड की उत्पत्ति बताना ऋक् को वाक् का रूप सिद्ध करता है। क्योंकि वाक् से ही समस्त मूर्त्ति एवं पिण्ड बनते हैं।

ऋगभ्यो जातां सर्वशो मूर्त्तिमाहुः

सर्वा गतिर्याजुषो हैव शश्वत्,

सर्वं तेजः सामरूपं हि शश्वत्

सर्वं हीदं ब्रह्मणा हैव सृष्टम्।। तैत्तिरीय ब्राह्मण 2.12।।

श्रुति के अनुसार ऋक् एवं साम वाक्‌रूप होने से इन्द्र हैं। यह वाक्–ऐन्द्री ही कही जाती है। इन्द्र का अधिष्ठाता यजुः विष्णु (या विष्ण) है। वह मन है। यह पुनः स्मरण रहे कि कुछ श्रुतियों में ऋक् को वाक्, प्राण को यजुः एवं मन को साम कहा गया है। इसका अभिप्राय यह है कि प्राण और वाक्, एक ही रूप हैं। प्राण ही चयन के द्वारा वाक्–रूप में परिणत होता है। ऋक्‌संहिता की ऋचा में रहस्योद्‌घाटन किया कि विदितार्थ धीर पुरुषों ने पद से प्राप्त होने योग्य वाक् के मार्ग को ''यज्ञ'' से प्राप्त किया। उस वाक् को अति सूक्ष्म अर्थों के जाननेवाले ऋषियों में

प्रविष्ट पाया। तदन्तर, उस वाक् को विस्तार से संवादन कर बहुतों में फैलाया।

यज्ञेन वाचः पदवीयमान् तामन्वविन्दन्नृषिषु प्रविष्टाम्।

ता माभृत्या व्यदधुः पुरूत्रा तां सप्तरेभा अभि संनवन्ते।

।।ऋग्वेद 10.71.3।।

स्मृतियों–श्रुतियों के अनुसार प्रजापति ने ''भू'' शब्द उच्चारित किया और भूमि को उत्पन्न किया : ''स भूरिति व्याहरत भुवमसृजत्।'' ऐतरेय ब्राह्मण में वाक् की सर्वरूपता का वर्णन है : ''वागेवेदं सर्वम्।।'' शतपथब्राह्मण की पुरश्चरणश्रुति (4.6.7.1) में कहा है कि ऋक्, यजुः एवं साम तीन विद्याएँ हैं। पृथिवी ही ऋक् है, अन्तरिक्ष ही यजुः और द्युलोक ही साम है। श्रुतियों में अव्यय पुरुष की पाँच कलाओं के नाम– आनन्द, विज्ञान, मन, प्राण एवं वाक् हैं। शतपथब्राह्मण आदि में आया है : ''सोऽयमात्मा मनोमयः प्राणमयो वाङ्.मयः।'' अर्थात् अव्ययपुरुष की कलारूप के ये तीन तत्त्व ही आत्मरूप से सम्पूर्ण प्रपंच में अवस्थित हैं। उनके मूलतत्त्व तीन स्वीकारे गये हैं –सम्पूर्ण ज्ञान का मूलतत्त्व मन, क्रिया का मूलतत्त्व प्राण एवं अर्थों का मूलतत्त्व वाक्। मूलतः ''वाक्'' शब्द ''अवाक्' से आया है। ''अव्'' उपसर्ग के अकार का लोप व्याकरण में लिखा है। अतः अवाक् का वाक् शेष रह जाता है। दूसरी अवधारणा यह है कि ''उ'', ''अ'' और ''अक्'' तीनों से मिलकर वाक् बना। ''अ'' विशुद्ध तत्त्व (मन का वाचक) एवं ''उ'' प्राण का वाचक है। अतः मन एवं प्राण के मिलन से वाक् मिला। श्रुति में आधिभौतिक पाँच मण्डल–स्वयम्भू, परमेष्ठी, सूर्य, पृथिवी एवं चन्द्र हैं। इनके संयोग से उत्पन्न होनेवाले प्राणिशरीरों की पाँच कलाएँ–बीजचिति (कारणशरीर), देवचित्ति (सूक्ष्मशरीर), भूतचिति (स्थूल शरीर), प्रजा (सन्तति) एवं वित्त सम्पत्ति हैं। इनकी मूलभूत कलाएँ पूर्ववत–प्राण, आप्, वाक्, अन्नाद और अन्न हैं।

ऐतरेय महर्षि के अनुसार ''मन का प्राण में आकर वाक् बनना और वाक् का पुनः मन में परिवर्तित होने का क्रम यज्ञ है'' ( सभी यज्ञों का क्रम स्वयम्भू यज्ञ से सम्बद्ध है) : ''वाचश्चित्तस्योत्तरोत्तरक्रमो यज्ञः।'' मन एवं वाक् दोनों प्राणरूप यज्ञ के साथ चलनेवाले हैं। श्रुतियों में

आत्मा मन, प्राण, वाक इन तीनों को त्रिधातु कहा गया है। वाक् के तीन विकार– काम, शुक्र एवं भूतों के पाँच गुण हैं। "वैदिक विज्ञान, दर्शन शास्त्र में मन, वाक् एवं वस्तु की शक्तियों का सम्मिश्रण है।" आधुनिक भौतिक विज्ञान वाक् एवं मन की अनन्त, अक्षय शक्ति से अनभिज्ञ है। शतपथ ब्राह्मण में यज्ञ–कर्म के प्रारम्भ में आचमन की व्याख्या मिलती है। मूलभूत रूप से यज्ञ वैज्ञानिक प्रक्रिया है।

निष्क्रिय ब्रह्म के परमात्मा, परमशिव, अव्याकृता प्रकृति, पराशक्ति, पराशिव आदि नाम हैं। यह निष्क्रियावस्था में अशब्द, प्रयत्नहीन, निर्विषय आदि रहता है। वहीं यह सक्रियावस्था में शब्द, अर्थ और प्रत्यय रूपाकार लेता है। निष्क्रिय ब्रह्म की अनन्त शान्ति में, इसकी स्वेच्छा से, इसमें शक्ति का स्पन्दन–स्फुरण शुरू होता है। परिणामतः नाद उत्पन्न होता है। इसकी घनीभूत शक्ति ही बिन्दुरूप लेती है और इसका प्रसार होता है। यही सृष्टि कल्पना का विस्तार होना है। शक्ति की यह लीला चेतना के विस्तार चिदाकाश में होना प्रारम्भ होती है। स्पन्दन के साथ–साथ, ध्वनि एवं विन्दु की उत्पत्ति होने लगती है। स्पन्दन के अनन्त होने के कारण ध्वनि एवं रूप भी अनन्त हैं। इस स्पन्दन की ध्वनि का परिणत अथवा परिपक्व रूप–शब्दब्रह्म अथवा वेद है।

इसकी मध्यमवस्था में "पचास ध्वनि, पचास मातृकावर्ण–अ से क्ष तक की ध्वनि के रूप में प्रकट होकर वैखरी रूप में श्रुतिगोचर होती है। तन्त्रालोकः (काश्मीरसंस्कृतग्रन्थावली, श्रीनगर, सन 1922) में इसे कल्याणमय प्रपंच एवं परमार्थसिद्धिप्रद होने से तत्त्व "प्रेममय माता" कहते है। "शब्दराशि भैरव–शब्दब्रह्म के अन्तर्गत–अन्तरी शक्ति, निस्पन्द होने के कारण–अनुच्छूनतया माता की तरह होनेवाली है। यह जगत् को उत्पन्न करनेवाली होने से इसे मातृका कहा गया है।"

शब्दराशेर्भैरवस्य यानुच्छूनतयान्तरी।

सा मातेव भविष्यत्त्वात् तनासौ मातृकोदिता।

अनुच्छूनतया भविष्यत्त्वात्।।

अक्षरब्रह्म की इन पचास ध्वनि–वर्ण–रूप ब्रह्म के भिन्न–भिन्न रूपों में, विभिन्न प्रकार की मात्राओं के रूप में परिकल्पना की जाती है।

इन मातृकाओं के वर्ण, रूप, दिव्य एवं भौतिक शक्ति एवं देवता का वर्णन मुनिवर जिनविजय द्वारा सम्पादित एकाक्षरनामकोशसंग्रह, स्वामी सोमानन्द कृत शिवदृष्टि एवं आकाश भैरव कल्पोक्तम् में मिलता है। शैवमत एवं शाक्तमत में इसे ''मुण्डमाल'' एवं वैष्णव, बौद्ध आदि में ''पद्ममाल'' कहते हैं। ब्रह्म के स्पन्दनक्रिया में उठनेवाली ध्वनियों में सबसे व्यापक एवं मूल ध्वनि ''ऊँ'' है। वैदिक एवं पौराणिक साहित्य में वाक् का विस्तृत मिलता विवरण है। उनके अनुसार प्रारम्भ में एकमात्र प्रजापति थे। उनके साथ वाक् रहा। वाक् ही परम ब्रह्म है : ''प्रजापतिर्वै इदमासीत्। तस्य वाग्द्वितीयासीत्। वाग्वै परमं ब्रह्म।'' ''प्रजापतिर्वै इदमासीत्। तस्य वाग्द्वितीयासीत्। तं मिथुनमभवत्। स गर्भमधत्त। सा अस्मात् अपक्रामत्। सा इमाः प्रजाः असृजत्। सा प्रजापिमेव पुनः प्राविशत्।। (काठक.)।। पहले केवल प्रजापति रहे। उनके साथ वाक् था। उनका संग हुआ। उसने गर्भ धारण किया। वह (वाक्) ब्रह्म से निकल पड़ी। उसने जीवजगत् की सृष्टि की। फिर वह प्रजापति में प्रवेश कर गई।

बृहदारण्यक उपनिषद् में इसे नये ढंग से कहा कि उसने मनसा वाक् का संग किया। इसका अर्थ यह है कि अपनी इच्छा शक्ति से वाक् में क्रिया–गति पैदा की : ''स मनसा वाचं मिथुनं समभवत्।'' अप्रकाशित उपनिषद में उल्लेखित परमात्मिकोपनिषत् (अड्यार, सन 1933) में लिखा है : ''जिसकी इच्छा ही संसार में प्रजा की आयति करती है (सृष्टि का विस्तार) उसे नमस्कार, जो है, था और होगा; जो सबका शासन करता है। अर्थात् मात्र उसकी मानसिक इच्छा से सृष्टि, स्थिति एवं संहार की क्रिया होती है।'' बृहदारण्यकोपनिषत् (अध्याय 1, ब्राह्मण 3, श्लोक 20) में लिखा है कि वही बृहस्पति है, वाक् बृहती है। यह उसका अधीश्वर होने से बृहस्पति है (1.3.20)। यही ब्रह्मणस्पति है। वाक् ब्रह्म है। यह उसका पति होने से ब्रह्मणस्पति है (1.3.21)। (देखे बृहस्पति देवता : आचार्य भगवद्दत्त)

स उ एव बृहस्पतिर्वाग्वै बृहती तस्या एष पतिस्तस्मादु बृहस्पतिः।

ए ष उ एव ब्रह्मणस्पतिर्वाग्वै ब्रह्म तस्या एष पतिस्तस्मादु

ब्रह्मणस्पतिः ।।बृहदारण्यकोपनिषत् 1.3.20,21।।

शैव पुराणों में से एक स्कन्द पुराण में इसी को दोहराते हुए लिखा है कि ''शब्दब्रह्म और परब्रह्म में कोई भेद नहीं है।'' लयकाल में यह एक ही है। सृष्टि की दृष्टि से दोनों में भेद है। ''शब्द और अर्थ एक दूसरे पर आश्रित हैं। अर्थ नहीं रहने से शब्द नहीं है एवं शब्द नहीं रहने से कुछ बोध नहीं हो सकता है।'' कोषग्रन्थों में भी वाक् के नाम ब्राह्मी, ब्रह्मशक्ति एवं सरस्वती (गतिवाली–निष्क्रिय ब्रह्म की स्पन्दशक्ति का क्रियाशक्ति) हैं।

शब्दब्रह्म परं ब्रह्म नानयोर्भेद इष्यते।

लये तु एकमेवेदं सृष्टौ भेदः प्रवर्त्तते।।

अन्योन्यापेक्षिणौ भूप शब्दार्थौ हि परस्परम्।

अर्थाभावे न शब्दोऽस्ति शब्दाभावे न बुध्यते।।

।।स्कन्द पुराण (विष्णखण्ड)28.40.41।।

इसका अभिप्राय यह है कि वाक्तत्त्व–शब्दतत्त्व–अक्षरब्रह्म अनादि है। यह तरंगों, स्पन्दन, स्फोट आदि के रूप में सर्वव्याप्त है। आकाश में भी वाक् स्पन्दन, स्फुरन, तरंग उत्पन्न करता है।

## वागाम्भृणी सूक्त : वाक् सूक्त

ऋग्वेद : मण्डल–10; ऋषि–वागाम्भृणी ; देवता–आत्मा

सूक्त–125; छन्द–त्रिष्टुप्, जगती

अहं रुद्रेभिर्वसुभिश्चराम्यहमादित्यैरूत विश्वदेवैः।

अहं मित्रावरुणोभा बिभर्म्यहमिन्द्राग्नी अहमश्विनोभा।।1।।

अहं सोममाहनसं बिभर्म्यहं त्वष्टारमुत पूषणं भगम्।

अहं दधामि द्रविणं हविष्मते सुप्राव्ये 3 यजमानाय सुन्वते।।2।।

अहं राष्ट्री संगमनी वसूनां चिकितुषीं प्रथमा यज्ञियानाम्।

तां मा देवा व्यदधुः पुरूत्रा भूरिस्थात्रां भूर्यावेशयन्तीम्।।3।।

मया सो अन्नमत्ति यो विपश्यति यः प्राणिति य ईं शृणोत्युक्तम्।

अमन्तवो मां त उप क्षियन्ति श्रुधि श्रुत श्रद्धिवं ते वदामि।।4।।

अहमेव स्वयमिदं वदामि जुष्टं देवेभिरूत मानुषेभिः।

यं कामये तंतमुग्रं कृणोमि तं ब्रह्माण तमृषि तं सुमेधाम्।।5।।

अहं रुद्राय धनुरा तनोमि ब्रह्मद्विषे शखे हन्तवा उ।

अहं जनाय समदं कृणोम्यहं द्यावापृथिवी आ विवेश।।6।।

अहं सुवे पितरमस्य मूर्धन् मम योनिरप्स्व 1न्तः समुद्रे।

ततो वि तिष्टे भुवनानु विश्वोतामूं द्यां वर्ष्मणोप स्पृशाभि।।7।।

अहमेव वातइव प्र वाम्यारभमाणा भुवनानि विश्वा।

परो दिवा पर एना पृथिव्यैतावत्ती महिना सं बभूव।।8।।

वाक् सूक्त की प्रथम ऋचा में मन्त्र द्रष्टा ने कहा है कि मैं (वाक् शक्ति–वाक् देवी) नित्य रुद्र, वसु, आदित्य, विश्व देवों के साथ संचरण करती है। मेरा ही आधार देव सम्राट वरुण, मित्र, इन्द्र, अग्नि, उभय अश्विना देवों को है। वसु, रुद्र, आदित्य आदि गणात्मक देवता हैं। वरुण ब्रह्माण्डों के दिव्य समुद्र में रहनेवाले वैदिक देव सम्राट हैं। रुद्र वैदिक देवों के शास्ता एवं आदित्य जगत् की आत्मा हैं। दोनों अश्विनी कुमार दिव्य चिकित्सक हैं। वेद में इनकी संख्या 8 वसु, 11 रुद्र एवं 12 आदित्य है। ऋग्वेद के सूक्त 7.10.4 में इनके नेता के रूप में क्रमशः अदिति, रुद्र, इन्द्र हैं। ।।1।।

मैं ही पराक्रमी सोम एवं त्वष्टा, पूषा एवं भग सभी देवों का भरण पोषण करती हूँ। मैं ही देवों के लिए अत्यधिक अनुकूल होकर और हवि समर्पित करके सोमक स्तवन करनेवाले यजमान को धन भी देती हूँ। सुप्रायी यजमान, वह याजक है जो यज्ञ, दान आदि के कारण देवों के लिए अनुकूल हो।।2।।

मैं यज्ञार्ह देवों में प्रधान होकर इन सभी का ज्ञान रखनेवाली और नाना प्रकार की संपदा संग्रह करने वाली साम्राज्ञी हूँ। देवों ने प्रार्थना करके अनेक वस्तुओं में मेरा निवास एवं अनेक रूपों में मेरा प्रवेश करवाया है। साथ ही अनेक स्थानों में मेरी स्थापना की है। इन पदों में ''दैवी वाक् की विश्वात्मकता सूचित की गई है। ''भगवद्गीता (8.22) में भी कहा है : यस्यान्तःस्थानि भूतानि येन सर्वमिदं ततम्।।3।।

जो जो प्राणी आँखों से देखता है, जो जो श्वासोच्छ्वास करता है, जो–जो बोला हुआ वचन सुन सकता है वह मेरे कारण ही अपना

अपना प्राण धारण के लिए आवश्यक अन्न भक्षण करता है। वे सभी जीव मुझे नहीं जानते हुए मुझ पर पूरी तौर पर निर्भर रहते हैं अथवा मेरे ही आश्रित हैं। हे सर्वत्र विश्रुत ऋषे, सुनो, श्रद्धा रखने योग्य, बात ही आपसे कह रही हूँ।।4।।

देवों ने और सुज्ञ पुरुषों ने जिस बात को प्रसन्नता से मान लिया ऐसी यह बात मैं आपको अपनी और से कहती हूँ। ''जिस पर मैं प्रसन्न होती हूँ उसे उग्र अजेय योद्धा, ऋत्विज्, द्रष्टा ऋषि अथवा विलक्षण प्रतिभाशाली बनाकर छोड़ देती हूँ।'' सुमेधान् शब्द बृहस्पति के लिए विशेषण के रूप में प्रयुक्त हुआ है। सुमेधा को आकारान्त शब्द समझें।।5।।

हमारे ब्रह्मों के विद्वेषी का वध करने के उद्देश्य से शरसंधान करने के लिए रुद्र पर अनुग्रह करूँ इस विचार से मैं उनका धनुष झुकाकर सज्ज करती हूँ। उसकी प्रकार लोगों की इच्छा के लिए उनमें परस्पर युद्ध भी मैं छेड़ देती हूँ। मैं सभी भुवनों–स्वर्ग एवं पृथिवी दोनों में सर्वत्र स्पर्श कर रही हूँ, प्रविष्ट होकर रही हूँ।।6।।

इस विश्व के मूर्धा पर अधिष्ठित द्युदेव नामक विश्वपिता का निमार्ण कर रही हूँ। मेरा विश्रामस्थान ब्रह्माण्डों–परमव्योम के दिव्य समुद्र के गहरे आपः में है। मैं वहाँ से सभी सृष्ट पदार्थों के अनेक स्थानों अवतरण करती हूँ। मैं उस द्युलोक को अपने शिर से नित्य ही स्पर्श करती हूँ। ''अर्थात् वाक् द्यौः रूपी पिता का निमार्ण करनेवाली है। प्रस्तुत ऋचा में वाक् ने (वाग्देवी ने) अपने सर्वव्यापी, सर्व सृजनकर्ता स्वरूप को उद्घाटित किया है।।7।।''

मैं इन सभी भुवनों को मात्र अपने स्पर्श से आधार देते हुए वायु की तरह सर्वत्र संचरण करती हूँ। मैं अपनी महानता से स्वर्ग के ऊपर और पृथिवी के नीचे सभी प्रदेश व्याप्त करने योग्य एवं इतनी विशाल बनकर रही हूँ। अर्थात सभी चौदह लोकों को वाक् का आधार है।।8।।

।।ऋग्वेद 8.100.10,11।।वाक् देवता।।

यद्वाग्वदन्त्यविचेतानि राष्ट्री देवानां निषसाद मन्द्रा।

चतस्त्र ऊर्जं दुदहे पयांसि क्व स्विदस्या परमं जगाम।।10।।

देवीं वाचमजनयन्त देवास्तां विश्वरूपाः पशवो वदन्ति।

सो नो मन्द्रेषमूर्जं दुहाना धेनुवार्गस्मानुप सुष्टुतैतु।।11।।

जिस समय यह वाग्देवी दुर्बोध शब्दों का उच्चारण करनेवाले देवों की मधुरवचना अधिष्ठात्री महासाम्राज्ञी बनकर अपने सिंहासन पर अधिष्ठित हो गई उस समय उसने अपने दूध एवं पुष्टिप्रद अन्न के स्थान में चार द्रव्यों का निर्माण किया (वाक् के चार भेद)। किन्तु इन चारों में से वाक् का सर्वश्रेष्ठ वाणीरूपी द्रव्य किधर गया होगा ? ''चार वाणियों के रूप में अन्न, दूध को जन्म देने का अर्थ–परा, पश्यन्ती, मध्यमा एवं वैखरी रूप है।''

देवों ने इस वाग्देवी को उत्पन्न किया। उसका उच्चारण भिन्न–भिन्न रूप धारण करनेवाले प्राणी करते हैं। यह आनन्ददायक वाक् रूपी धेनु (कामदुघा) हमारे द्वारा संस्तुत हो गई है। इसलिये पुष्टिप्रद अन्न एवं ओज हमें देकर वह हमारे पास आये। दसवीं ऋचा के उत्तरार्द्ध में वर्णित चतुर्रूपा वाणी है। मन्त्र द्रष्टा कवि ने यहाँ वाणीरूपी कामधेनु उपमा का सुन्दर प्रयोग किया है (ऋग्वेद 8.100.10,11)।

## परमव्योम में ऋचा : अक्षरब्रह्म : वाक् के भेद

### ऋग्वेद 10.164.39,45

ऋचो अक्षरे परमे व्योमन् यस्मिन् देवा अधि विश्वे निषेदुः।

जस्तन्न वेद किमृचा करिष्यति य इत्तद्विदुस्त इमे समासते।।39।।

चत्वारि वाक् परिमिता पदानि तानि विदुर्ब्राह्मणा ये मनीषिणः।

गुहा त्रीणि निहिता नेंगयन्ति तुरीयं वाचा मनुष्या वदन्ति।।45।।

परब्रह्म परमव्योम महाकाश महाव्यापकतम है और वेद की ऋचाएँ अक्षर उसमें अवस्थित हैं। अर्थात वेद की ऋचाएँ एवं उनके अक्षर परमव्योम की तरह अविनाशी हैं। यानी वेद के मन्त्र वर्तमान में भी परमव्योम में विद्यमान हैं (आधुनिक विज्ञान ने भी इसकी पुष्टि की है। प्रश्न यह है कि कलयुग में मन्त्रद्रष्टा ऋषि–ऋषिका कहां है, कैसे बनें और वेद के अमृत का पान कैसे करें ?)। जिस प्रकार परमेष्ठी में सभी देवगण निवास करते हैं, उसी प्रकार उसकी वाणी वेद की ऋचाओं के अक्षर समूह में देवगण निवास करते हैं। वेद में स्पष्ट लिखा है कि जो

मनुष्य उस परमेष्ठी परमात्मा की सत्ता में विश्वास नहीं करता, जो नास्तिक है, वह इन वेद की ऋचाओं का सदुपयोग क्या करेगा ? पर जो परमात्मा परमेष्ठी पर श्रद्धा–आस्था–विश्वास करते हैं, वे इन ऋचाओं के मनन करके परमस्थान मोक्ष को प्राप्त करते हैं। यह स्मरण रहे कि आकाश भैरव कल्पोक्तम्, एकाक्षरनामकोष संग्रह, शिवदृष्टि आदि अक्षरब्रह्म मातृका की दिव्य शक्ति आदि का रहस्योद्घाटन करते हैं।।1. 164.39।।

यह स्मरण रहे कि वाणी के चार रूप–परा, पश्यन्ति, मध्यमा, वैखरी हैं। इसमें ''परा वाणी का स्थान मूलाधार है।'' वहाँ से प्रकट होकर हृदय में पहुँचती है। उस हृदयस्थानीय वाणी को पश्यन्ति कहते हैं। वहाँ से गुजरती हुई वाणी बुद्धि में पहुँचती है। उस बुद्धिस्थानीय वाणी का नाम मध्यमा है। उस बुद्धि से निकलकर वाणी कण्ठ एवं मुख में प्रकट होती है। यही वैखरी वाणी है। इनमें मूलाधार की परा, हृदयस्थानीय पश्यन्ति, बुद्धिस्थानीय मध्यमा ये तीन वाणियाँ गुहा (गुप्त स्थानों) में छिपी हुई होने के कारण विद्वान–ऋषि–ज्ञानी–योगी ही इसे जान सकते हैं। कण्ठस्थानीया चौथी वाणी है, उसे सभी मनुष्य बोलते हैं और सभी जानते हैं। ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के इस सूक्त की इस ऋचा में वाक् के भेद की स्पष्ट व्याख्या की गई है (ऋग्वेद 1.164.45)।

## तत्त्वदर्शियों को प्राप्त वाणी : यज्ञ कर्म

ऋग्वेद 10.71.3

यज्ञेन वाचः पदवीयमायन् तामन्वविन्दन्नृषिषु प्रविष्टाम्।

तामाभृत्या व्यदधुः पुरुत्रा तां सप्त रेभा अभि सं नवन्ते।।3।।

वे ज्ञानीजन! उत्कृष्ट वाणी से प्राप्त करने योग्य अभिप्राय को यज्ञ के द्वारा प्राप्त करते हैं। उन्होंने तत्त्वदर्शी ऋषियों में प्रविष्ट हुई उस वाणी को प्राप्त किया। अनन्तर उस वाणी को प्राप्त करके उन्होंने जगत् में उसका ज्ञान के लिए प्रसार किया। इस प्रकार की उस वाणी को उन्होंने छन्दों में स्तुति रूप दिया। (ऋग्वेद 10.71.3)

## यज्ञ से वेद के मन्त्र : पुरुष सूक्त

ऋग्वेद 10.90.9

तस्माद्यज्ञात् सर्वहुत ऋचः समानि जज्ञिरे।

छन्दांसि जज्ञिरे तस्माद्यजुस्तस्मादजायत।।9।।

उस सर्वहुत यज्ञ से ऋग्वेद की ऋचाएँ (मन्त्र) एवं सामगान बनें! छन्द अर्थात् अथर्ववेद की ऋचाएँ भी उसी से उत्पन्न हुई।।ऋग्वेद 10.90.9।।

## हिरण्यगर्भ : द्यावापृथिवी शब्दायमान

।।ऋग्वेद 10.121.6।।

यं क्रन्दसी अवसा तस्तभाने अभ्यैक्षेतां मनसा रेजमाने।

यत्राधि सूर उदितो विभाति कस्मै देवाय हविषा विधेम।।6।।

द्यावा पृथिवी ''शब्दायमान'' होकर लोगों की रक्षा के लिए स्थिरभूत होकर और अत्यन्त प्रकाशित होकर जिसको मन से प्रत्यक्ष देखती हैं, जिसके आश्रय से सूर्य उदित होकर आकाश में चमकता है उस सर्व प्रकाशक परमेष्ठी की हम सभी प्रकार उपासना करते हैं (ऋग्वेद 10.121.6)।

## वेद ऋचा यज्ञानुष्ठान : देवों का संघ

।।ऋग्वेद 10.72.1।।

देवानां नु वयं जाना प्र वोचाम विपन्यया।

उक्थेषु शस्यमानेषु यः पश्यादुत्तरे युगे।।1।।

हम देवों, आदित्यों के जन्मों का स्पष्ट रूप से उत्तम रीति से वर्णन करते हैं। जो देवों का संघ पहले से वेदमन्त्रों के स्तोत्रों से यज्ञानुष्ठान में स्थापित होता है; वह आनेवाले काल में स्तोता का साक्षात दर्शन करेगा (ऋग्वेद 10.72.1)।

## सूर्य–सविता प्रणव पाठ : मधुर जिव्हा

।।ऋग्वेद 6.71.4।।

उदुष्य देवः सविता दमूना हिरण्यपाणिः प्रति दोषमस्थात्।

अयोहनुर्जयतो मन्द्रजिव्ह आदाशुषे सुवति भूरिवामम्।।4।।

सबका प्रेरक यह सविता देवता मन का दमन करने वाला हितकारी और रमणीय हाथों वाला रात्रि समाप्ति पर अर्थात् प्रभात में उठ खड़ा होता है। उसकी लोहे के समान दृढ़ ठोड़ी यजनीय है और मन्द एवं मधुर जिव्हावाला है। वह आत्मदानी को वाञ्छनीय ऐश्वर्य प्रभूत मात्रा में देता है। इस ऋचा में सविता की लोहे के समान ठोड़ी होने से मुख बहुत कम खुलने का रहस्योद्घाटन किया गया है। फलस्वरूप सविता ऊँ (ओउम्) का पाठ बहुत ही धीमे मधुर स्वर में करता है। वैदिक विज्ञान में सविता में नाद से सृष्टि की उत्पत्ति कही गई है। इस वैदिक ऋचा को आधुनिक भौतिक विज्ञानविदों ने गल्प कहा। हाल ही अमेरिकी संस्था नासा ने हाल ही सूर्य की ध्वनि अंकित की। यह अभूतपूर्व अप्रत्याशित है कि सूर्य की ध्वनि में ओउम् का बहुत धीमा निरन्तर पाठ मिला। अतः उनतालीस (39) लाख पूर्व रचित वेदवाणी सत्य सिद्ध हुई (ऋग्वेद 6.71.4)।

वाक सुधा में चतुष्पदी वाक् की व्याख्या बहुत ही सुन्दर एवं व्याख्यात्मक की गई है।

।।आधिभौतिकी वाक्।।

वाग् वै सैयमचेतना ध्वनिमयी व्योमादितन्मात्रका
सा तेजो–जल–भूमिभिश्च मरुता मेघेन चिद्विद्युता।।
साकं तेषु मिथोऽभिघातमुखतः सं श्रूयते सा बहिः
साक्षात् तत्स्वर–वर्ण–शब्दवचनाद् बाह्या भेवद् भौतिकी।।

।।आधिदैविकी वाक्।।

दिव्या केवलचेतनाऽम्बरतता वाक् संविदानाऽऽत्मना
वेद्या वेदमुखेन वेदवदना ब्राह्मात्मसंवित्स्वना।।
तपसा श्रोतुं च सा शक्यते
योगे मूर्धनि संश्रुतेति ऋषिभिः सा दैविकी शस्यते।।

।।आध्यात्मिकी वाक्।।

सर्वान्तस्तु सचेतनाऽऽत्मनि हिता सिद्धा त्रिशकत्यात्मिका
साऽहम्प्रत्ययचित्तिसंस्फुरणतः सोच्चार्यते ज्ञानदा।।

मूलाप्ता च चतुष्पदी स्वरपरा प्राणोदिता वैखरी
मूर्धन्यन्तरनाहताऽऽत्मनिनदा वागेव साऽऽध्यात्मिका।।

।।तुरीयात्मिका परा वाक्।।

पूर्णात्मा परमाऽऽत्मसत्त्वरसना सा पूर्णबिन्द्वानना
तुर्या पूर्णकलारसेन्दुनयना सर्वात्मसत्त्वायना।।
संज्ञारूपगुणक्रियादिचितिभिः संज्ञापयन्तीप्यते
सर्वज्ञानरसप्रदा स्वरवती सर्वज्ञकल्पायते।।

।।दिग् व्योमादिदेशगुणात्मिका वाक्।।

दिग्देशात्मकदिव्यधामनिलया सर्वस्वभूताश्रया
दिव्या विश्वविभूतियोगकलया सर्वात्मशक्योच्चया।।
दिग्व्योमादितिबिन्दुसत्त्वनिचया शब्दैकसन्मात्रया
दिव्या ब्रह्म शरीरपाद हृदया वाग्विश्वदेशाप्तया।।

।।तन्त्र–पुराण आदि : प्रसिद्ध वाग् देवता।।

सत्यज्ञानमहः सुधारसनिधिः सच्छान्तिशक्तिप्रदा
साक्षाद् ब्रह्म सरस्वती गुणनिधिः सर्वार्थसंवित्पदा।।
वीणापुस्तकमालिका भंयकरा विद्यादिसौभाग्यदा
विश्वस्मिन्निह वाक्सुधावितरणात् साम्राजते शारदा।।

।।वेद–ब्रह्मात्मिका शारदा।।

वेदात्मेयमनाद्यनन्तततया छन्दश्चिता संहिता
दिग्व्योमाखिलदेशकालपरया मर्यादयाऽत्योहिता।।
नित्या (ऽ)सर्वतमानयाऽऽत्मकलया पूर्णा विरात्मात्मना
सत्यात्मा भुवि शारदा विजयते सद्ब्रह्मणा स्वात्मना।।

।।दशमहाविद्या : भगवती तारा वाग् देवता।।

ब्रह्माण्डे सर्वतोऽन्तः स्वरदमृतकला व्योम्नि दिक्षु स्वरात्मा
शब्दार्थप्रत्ययाप्ता स्वररसकलिता छन्दसौताऽक्षरात्मा।।
आत्मन्यन्तः स्फुरन्ती श्रुतिनयनमनः प्राणचित्यादिनेया

तारा श्रीवार्क् पराख्या सुनियतकरणैः संविदोपासनीया।।

।।त्रयोविंशी कला सम्पूर्णा।।

छन्दसां स्वराप्तयाऽसुनीतया सुतारया
छन्दया सुगीतया सुपूर्णयेन्दुतारया
दैवतेन्द्रशक्तिराप्यते धियाऽसिधारया
दैवेरातवाक्सुधारसप्रवाह्धारया।।

।।वेदांगनिघण्टुपठितानिः सप्तपंचाशद् वाड्.नामानि।।

श्लोकः। धारा। इळा। गौः। गौरी। गान्धर्वी। गभीरी। मन्द्रा। मन्द्राजनी। वाशी। वाणी। वाणीची। वाणः। पविः। भारती। धमनिः। नाळी। मेळिः। मेना। सूर्या। सरस्वती। निवित्। स्वाहा। वग्नुः। उपब्दिः। मायुः। काकुत्। जिव्हा। घोषः। स्वरः। शब्दः। स्वनः। ऋक्। होत्रा। गीः। गाथा। गणः। धेना। ग्नाः। विपा। नना। कशा। घिषणा। नौः। अक्षरम्। मही। अदितिः। शची। वाक्। अनुष्टुप। धेनुः। वल्गुः। गल्दा। सरः। सुपर्णी। बेकुः।

।।वाशी एकादशम् वाड्.नाम।।

''वाशी'' व्योमनि वाशति स्वरवती शब्दायते स्वार्चिषा वाच्या स्वात्मनि वाश्यते स्वरचिता कान्त्याऽयते ज्योतिषा।।

सा वाड्.नामसु संशिता हिमवती सैकादशी वाशिका साम्यात् सौम्यमुखा सिता रसवती काम्या कला काशिका।।

।।वाक्रूपी गो : आकाशव्यापी :

शब्द आकाश का गुण।।

ऋग्वेद 1.164.41

गौरीर्मिमाय सलिलानी तक्षत्येकपदी द्विपदी सा चतुष्पदी।
अष्टपदी नवपदी बभूवुषी सहस्राक्षरा परमे व्योमन्।।41।।

यह वाक्रूपी गो (गाय) अर्थात काव्यामयी वाक् एक, दो, चार, आठ अथवा नौ पदोंवाले छन्दों में विभक्त हुई है। यह अनेक प्रकार की है। इसकी सीमा हजार अक्षरों अर्थात् अनन्त है। यह समूचे परमव्योम महाकाश में व्याप्त है। शब्द आकाश का गुण है। इसलिए वाक् भी

आकाश का गुण है। ऋग्वेद के प्रथम मण्डल की इस ऋचा में वाक् और आकाश सम्बन्ध की प्रतिकात्मक व्याख्या है। प्रकारान्तर में न्याय दर्शन में आकाश का गुण (तन्मात्रा) शब्द कहा गया (ऋग्वेद 1.16.41)।

## ।।वाक् कल्याणप्रद।।

ऋग्वेद 10.63.10

सूत्रामाणं पृथिवीं द्यामनेहसं सुशर्माणदितिं सुप्रणीतिम्।

दैवीं नावं स्वरित्रामनागसमस्रवन्तीमा रूहेमा स्वस्तये।।10।।

सबों की रक्षा करनेवाली, अत्यन्त विशाल, निष्पाप, सुखयुक्त, ऐश्वर्यवती, उत्तम आचरणवाली, दैवी–गुण सम्पन्न, सुन्दर दांडेवाली, पापरहित, निश्छिद्र नौका के समान स्थित स्थित द्यु–स्वर्ग लोक पर हमारे कल्याण के लिये हम आरोहण करें (ऋग्वेद 10.63.10)।

## ।।आत्मा वाणी का स्थान : चित्ताकाश।।

ऋग्वेद 1.164.35

इयं वेदिः परो अन्तः पृथिव्या अयं यज्ञो भुवनस्य नाभिः।

अयं सोमो वृष्णो अश्वस्य रेतो ब्रह्माय वाचः परमं व्योम।।35।।

यहि वेदि पृथिवी का अन्तिम छोर है। यह संसार की नाभि अर्थात् केन्द्र है। ''यह सोम का बलवान रेत है।'' यह ब्रह्मा वाणी का परम उत्पत्ति स्थान है। दूसरे शब्दों में ''आत्मा–चित्ताकाश वाणी का उत्पत्ति स्थल है। आत्मा–चित्ताकाश कुछ अभिप्राय प्रस्तुत की इच्छा से इन्द्रियों के साथ संयुक्त होकर वाणी उत्पन्न करता है।'' वास्तव में इससे पहली 34वीं ऋचा में चार प्रश्न पूछे गए। उनमें से एक रहा कि वाणी का परम उत्पत्ति स्थान कौन सा हैः ''पृच्छामि वाचः परमं व्योम'' (वाणी का परम आकाश में उत्पत्ति स्थान क्या है ?)। मुनिश्रेष्ठ वसिष्ठ ने वैदिक ऋचा के आधार पर श्री राम को चित्ताकाश, चिदाकाश और आकाश त्रीत से साक्षात्कार कराया। ''देह स्थित ब्रह्माण्ड में ब्रह्म का स्थान आत्मा है। वाक् ब्रह्म होने से उसका देहमय ब्रह्माण्ड के परम आकाश में स्थान आत्मा है (ऋग्वेद 1.164.35)।''

## ।।वाक् से प्रकाशमान : सत्य वाणी का चौतरफा विस्तार।।

ऋग्वेद 3.7.2,5

ऋतम्य त्वा सदसि क्षेमयन्तं पर्येका चरति वर्तनिं गौ।।2।।

दिवोरूचः सुरूचो रोचमाना इळा येषां गण्या महिना गी।।5।।

सत्य वक्ता की वाणी अमोघ होती है। वह सब जगह जाती है, उसे कोई नहीं रोक सकता है। अर्थात् सत्य बोलनेवाले की वाणी चारों ओर फैलती है (2)। जिन स्तोताओं की स्तुतियोग्य वाणी महत्वपूर्ण होती है, वे आकाश को प्रकाशित करनेवाले सुशोभित होकर स्वयं भी प्रकाशवान होते हैं। यहाँ मन्त्र द्रष्टा ऋषि ने कहा है कि प्रभावशाली वाक् शक्ति से तेजस्वी होकर प्रकाशवान होते हैं (5)।

## ।।अनन्त ब्रह्म, अनन्त वाणी।।

ऋग्वेद 10.114.8

सहस्रधा पंचदशान्युक्था यावद द्यावापृथिवी तावदित्तत्।

सहस्रधा महिमानः सहस्र यावद ब्रह्म विष्ठितं तावती वाक्।।8।।

सहस्रों में मात्र पन्द्रह अंग प्रमुख हैं। जितने आकाश एवं पृथिवी हैं उतना ही वह है, ऐसा समझो। क्योंकि उसकी (ब्रह्म) हजारों अथवा अनन्त महिमाएँ हैं, सामर्थ्य हैं। ब्रह्म अनन्त प्रकार से विद्यमान है, उतनी ही प्रकार की वर्णन करनेवाली वाणी भी होती है। मन्त्र द्रष्टा ऋषि ने इस ऋचा के माध्यम से अनन्त ब्रह्म और उनका वर्णन करनेवाली अनन्त वाणी का मूलतत्त्व सामने रखा है। जिसने जिस रूप में ब्रह्म की अनुभूति की, ब्रह्म के उतने ही अंसख्या रूप में से एक का साक्षात्कार हुआ। उनकी स्तुतियाँ भी असंख्या होना स्वाभाविक है। वेद की यह अवधारणा विश्व की विभिन्न सभ्यता संस्कृतियों में परमेश्वर तत्त्व के अलग–अलग रूपाकार नाम और वाणियाँ (बोलियाँ–भाषाएँ) कर रही हैं (ऋग्वेद 10. 114.8)।

## ।।ऋग्वेद : वाणी के अनेक नाम।।

ऋग्वेद में सर्वप्रथम वाणी के अनेक नामों का रहस्योद्‌घाटन मिलता है। प्रकारान्तर में ब्राह्मणों में भी वाणी के अनेक नाम सामने

आये। उनका सृजन विशेषण भाव से हुआ। निघण्टु में वाक् के 57 नाम प्रकट हुए। ऋग्वेद में भी इन अर्थों को पहले प्रयोग किया।

मन्द्रया सोम धरया। ऋग्वेद 9.6.1।।

अत्र मन्द्रा गिरो देवयन्तीरूपस्थुः। ऋग्वेद 7.18.3।।

मन्द्रया च जिव्हया। ऋग्वेद 7.16.9।।

मन्द्रया देव जिव्हया। ऋग्वेद 5.26.1।।

मन्द्राः गिरः। ऋग्वेद 7.18.3।।

यं याचाम्यहं वाचा सरस्वत्या। ऋग्वेद 5.7.5।।

ऋचा गिरा मरुते देव्यदिते। यजुर्वेद 36.1।।

वाचोः....ऋचो गिरः ....सुष्टुतयः। ऋग्वेद 10.91.12।।

ऋतस्य श्लोको बधिरा ततर्द कर्णाः। ऋग्वेद 4.23.9।।

(सत्य की वाणी बधिर कानों का नाश करती है।)

मिमीहि श्लोकमास्ये। ऋग्वेद 1.38.14।।

(मुख में वेद रूपी वाणी को रखो।)

प्रैते वदन्तु प्र वयं वादाम ग्रावभ्यो वदता वदद्भयः।
यदद्रयः पर्वताः साकमाशवः श्लोकं घोषं भरथेन्द्राय सोमिन।
।।ऋग्वेद 10.94.1।।

(इस ऋचा में श्लोक एवं घोष को वाणी का पयार्य कहा है।)

### ।।बौधायन धर्म सूत्र।।

वागिति ब्राह्मणमुच्यते।।1.7.10।।

(वाग् से ब्राह्मण का संकेत है। ब्राह्मण का अभिप्राय ब्रह्मज्ञानी से है।)

### ।।प्राण : वाणी स्वर्या मनीषा।।

ऋग्वेद 10.177.2.3.4

पतंगो वाचाम्मनसा बिभर्तीति। प्राणो वै पतंगः।

न इमा वाचे मनसा बिभर्ति।।2।।

तां गन्धर्वो ऽवदद्गर्भे अन्तरिति।

प्राणो वै गन्धर्वः पुरुष उ गर्भः।

स इमाम्पुरुषे ऽन्तर्वाचं वदति।।3।।

तां द्योतमानां स्वर्यम्मनीषामिति।

स्वर्या ह्येषां मनीषायद्वाक्।।4।।

प्राण ही पतंग है। यह प्राण इस वाणी को मन से धारण करता है। प्राण ही गन्दर्भ है। पुरुष ही गर्भ है। प्राण इस वाणी के पुरुष के अन्दर बोलता है। यह ''वाणी'' ही है, जो ''स्वर्या मनीषा'' है। (ऋग्वेद 10.177.2, 3,4)।।ऊँ।।

## ऋग्वेद : आकाश का गुण शब्द का शंखनाद

वेद स्थूल वैखरीरूप शब्दमात्र एवं स्वयंभू ज्ञानमात्र नहीं हैं। वेद ज्ञान (सनातन)–विज्ञान को व्यक्त करनेवाला विपुल ज्ञान कोश है। रहस्यात्मक अध्यात्मिक अर्थ में वेद नित्य–अनादि, अपौरूषेय–परमेश्वरकृत, अलौकिक प्रेरणा, अन्तर्ज्ञान से अनुप्राणित, ब्रह्मज्ञान– ब्रह्मविद्या– सृष्टिविद्या– आत्मविद्या है। आचार्य सायण के अनुसार जो अनिष्ट का परिहार करे एवं ईष्ट प्राप्त करने योग्य की उपलब्धि कराए उसे वेद कहते हैं। वेद की अन्य परिभाषा यह है कि जो ज्ञान मनुष्य को सत्य विद्या की ओर प्रवृत्त करे, वह ज्ञान वेद है। वैदिक युग अर्थात उनतालीस (39) लाख वर्ष पूर्व मननशील, क्रान्तदर्शी, मन्त्रद्रष्टा ऋषि और ऋषिकाओं ने दिव्य चक्षुओं–कर्णों से वेद की ऋचाओं से साक्षात्कार किया। इसलिए वेद से लेकर उपनिषदों को ''श्रुति'' की संज्ञा दी गई। वेद की ऋचाओं का साक्षात्कार–दर्शन करनेवाले ही ऋषि कह गए:

साक्षात्कृतधर्माण ऋषयो बभूवुः।। निरूक्त 1.20।।

वेद की ऋचाएँ अलंकारात्मक, अभिव्यंजनात्मक, कूटात्मक, रहस्यात्मक, प्रतीकात्मक, अनेक अर्थी, ध्वनिमूलक, स्वरावरोहपूर्ण, सौन्दर्यबोधपूर्ण, संश्लिष्ट, संहित, गूढ़ार्थपूर्ण आदि हैं। यही मूलभूत कारण है कि वेद के भाष्यों में अलग–अलग व्याख्या मिलती है। इसी क्रम में कहा गया कि वेद के ज्ञान में पुराण एवं इतिहास (रामायण, महाभारत) मार्गदर्शक हैं।

इतिहासपुराणाभ्यां वेदं समुपबृंहयेत्।

बिभेत्यल्पश्रुताद् वेदो मामयं प्रहरिष्यतीति।।

वैदिक संस्कृति में आत्मा, अनात्मा, अहं एवं इदं मौलिक तत्त्वों पर अनुसंधान अन्वेषण कर आधारभूत रूप प्रदान किया गया। ''आत्मविद्या'' सभी विषयों के रूप में अनुभवजन्य मानवीय स्वरूप अनुसंधान को कहा गया। ''सृष्टिविद्या'' विश्व प्रकृति के उद्गम के विवेचन के रूप में सभी प्राकृतिक एवं विषय तात्त्विक मीमांसाएँ हैं। वैदिक विचार–वितान का निर्माण आत्मविद्या एवं सृष्टिविद्या के ताने–बाने से समझा, परखा जाना चाहिए। पूर्ववैदिक युग में ''ऋत ही सृष्टि का मूल नियामक तत्त्व रहा।'' देवता ऋत् सूत्र से सम्बद्ध चित्त शक्तियाँ रही। तीन आयाम ऋत, सत्य एवं देवता एक ही तत्त्व के रहे। पूर्ववैदिक मुख्य विचार पद–ऋत एवं देवता, पुरुष एवं यज्ञ रहे। अपर वैदिक युग के प्रत्यय–ब्रह्म, आत्मा, उपासना, ज्ञान एवं धर्म रहे। यही वर्तमान तक भारतीय चिन्तन को आलोकित कर रहे हैं एवं कर रहे हैं। ऋत वेद की सृष्टिविद्या की मूलभूत अवधारणा है। ऋत का अर्थ विधारक नियम, सत्य है। सृष्टि का मूल विज्ञान स्रष्टा के आत्मज्ञान से अभिन्न है। पराविद्या ब्रह्मात्मविज्ञान का नामान्तर है। एक अर्थ के अनेक नाम–पराविद्या, ब्रह्मविद्या, आत्मविद्या, सद्विद्या, ऋतचित् आदि है। प्रज्ञा विशेषार्थक होती है।

निर्विचारवैशारद्येऽध्यात्मप्रसादः।

ऋतम्भरा तत्र प्रज्ञा। योगसूत्र 1.47.48

यह स्मरणीय है कि ''ऋत का लोक परमव्योम है।'' यह इस लोक से अतीत है। यह पुनः लिखना चाहेंगे कि विश्व के धर्मशास्त्रों में केवल प्राचीनतम वेद में ही परमव्योम–महाकाश का वर्णन है। ज्योतिर्मय

शुभशक्ति के रूप में ''द्यु–द्यौस्ः'' देवता हैं। दिव्यतम शक्ति के सहज प्रतीक सर्वत्र चमकते प्रकाशमान द्यु–द्यौः–द्यौषः देवता हैं। इस मूलभूत एवं सर्वोत्कृष्ट परम देवता को पिता कहा गया है : ''पिता नः।'' पितृरूप में द्यौषः परमपिता हैं। वैदिक काल से दो प्रकार की अध्यात्मिक एवं सामाजिक परम्पराएँ पितृसत्तात्मक, मातृसत्तात्मक समानान्तर चल रही हैं।

द्यौषः का विवरण एवं भौतिक रूप वैदिक युग से तिलिस्मी रहस्य के घेरों में रहा है। द्यौषः के स्वतन्त्र सूक्त भी ऋग्वेद आदि में अदृश्य हैं। यह पुनः लिखना चाहेंगे कि ''ऋग्वेद में द्यौषः–आकाश तत्त्व की उपाधि का 500 से अधिक बार प्रयोग मिलता है।'' द्यौषः नाम आठ अवसरों पर अकेले आया है। द्यौषः को इन्द्र का पिता, सुरेताः का पिता, उषा का पिता, अग्नि का पिता आदि कहा गया है। ऋग्वेद में 90 स्थानों पर द्यौषः का पृथिवी के साथ उल्लेख है। ''द्यावापृथिवी के छह स्वतन्त्र सूक्त हैं।'' दूसरे शब्दों में अन्तर्चेतनावान, क्रान्तदर्शी, कवि, मन्त्रद्रष्टा ऋषियों ने श्रुति में पंच महाभूतों में प्रथम तत्त्व द्यौष्–द्यु–परमव्योम को महारहस्यपूर्ण रखा। आकाशविद्या के गूढतम ज्ञान का भेदन निरन्तर साधना, अनुसंधान, अन्वेषण, अन्तर्चेतना आदि से करना सम्भव है। इसके विपरीत दोहराना चाहेंगे कि ऋग्वेद के एक चौथाई के आस–पास सूक्त इन्द्र विषयक हैं। मात्र ''ग्यारह सूक्तों में पृथक रूप से सविता देवता का स्तवन है।'' सविता देवता सृष्टि आदि को प्रसव देनेवाला है। ''सूर्य की स्तुति ऋक्संहिता के 10 सम्पूर्ण सूक्तों में है।'' ऋग्वेद में देवसम्राट वरुण के स्वतन्त्र एक दर्जन सूक्त और मित्र एवं वरुण के संयुक्त सूक्त दो दर्जन हैं। मेधा एवं वाक् के अधिष्ठाता बृहस्पति देवता की मात्रा 11 सूक्तों में स्तुति मिलती है। वहीं सोम की स्तुति नवम मण्डल में 120 सूक्तों में है। मरुद्गण का स्तवन 33 (तैंतीस) सूक्तों में किया गया है। अग्नि देवता के सूक्तों की संख्या भी बहुलता में है। यह भी अचरज है कि पंच महाभूतों में अन्तिम महाभूत ''पृथिवी'' का ऋग्वेद में मात्र ''एक स्वतन्त्र सूक्त'' है। इस प्रकार प्रथम महाभूत आकाशतत्त्व (द्यु, द्यौषः) एवं अन्तिम महाभूत पृथिवीतत्त्व का ऋग्वेद में स्तवन (कुल सूक्त 1028, इनमें 11 बालखिल्य सूक्त; कुछ व्याख्याकार सूक्तों की संख्या लगभग 1050 बताते हैं।) नगण्य अथवा नहीं होना स्वयं में रहस्य गहराता है। इस महारहस्य को प्रतीकों, संकेतों, गूढात्मक कूट, अभिव्यंजनात्मक, बहुअर्थी,

ध्वयात्मक आदि शैली में ऋग्वेद की ऋचाएँ उद्घाटित करने में सहायक हैं।

## द्यु स्वरूपी पिता

मधु नक्तमुतोषसो मधुमत् पार्थिवं रजः।

मधु द्यौरस्तु नः पिता।।1.90.7।।

रात्रि मधुरता देवे, उषा मधुरता लावे। पृथिवी एवं अन्तरिक्ष मधुरता प्रदान करे। ''पिता द्युलोक मधुर होवे (1.90.7)।''

द्यौर्मे पिता जनिता नाभिरत्र बन्धुर्मे माता पृथिवी महीयम्।

उत्तानयोश्चम्बो 3 र्योनिरन्तरत्रा पिता दुहितुर्गर्भमाधात्।।

।।ऋग्वेद 1.164.33।।

द्यु हमें उत्पन्न करने वाला पिता एवं पालक है। वह हमारा भाई भी है और हमारा केन्द्र भी है। यह विशाल पृथिवी हमारी माता है। ऊपर की ओर उठे हुए दो पात्रों के स्थान में रहता हुआ पिता गर्भ स्थापित करता है (1.164.33)।

स तू नो अग्निर्नयतु प्रजानन्नृच्छा रत्नं देवभक्तं यदस्य।

धिया यद् विश्वे अमृता अकृण्वन् द्यौष्पिता जनिता सत्यमुक्षन्।।

।।ऋग्वेद 4.1.10।।

अग्नि देवता के सूक्त में द्युलोक सबको उत्पन्न करनेवाला पिता घोषित किया गया है। ऋचा के अनुसार हमें अग्नि अत्यन्त उत्तम ऐश्वर्य को प्रदान करें, वह ही इसका ज्ञाता है। अमर देवों ने अग्नि को उत्पन्न किया। सबको उत्पन्न करनेवाला (पिता) द्यौ उसे घृतादि से सिंचित करते हैं। इसके अनेक अर्थ हैं (4.1.10)।

## इन्द्र पिताः द्यौ

सुवीरस्ते जनिता मन्यत द्यौरिन्द्रस्य कर्ता स्वपस्तमो भूत्।

य ईं जजान स्वर्यं सुवज्रमनपच्युतं सदसो न भूम।।4.17.4।।

द्यौ ने स्तुत्य उत्तम वज्र धारण करनेवाले, अंगदी पांव वाले एवं ऐश्वर्ययुक्त इन्द्र को जन्म दिया। ऐसे सामर्थ्यवान को उत्पन्न करनेवाला वास्तव में महापुण्यशाली होता है। इन्द्र का जन्मदाता सर्वोत्तम, सर्वश्रेष्ठ

कर्म करनेवाला है। इन्द्र (आपको उत्पन्न करनेवाले) ने आपको उत्तमवीर माना।।4.17.4।।

## द्यौ : वृत्र वध की सहमति

इन्द्रासोमावहिमपः परिष्ठां हथो वृत्रमनु वां द्यौरमन्यत।

प्राणीस्यैरयतं नदीनामा समुद्राणि पप्रथुः पुरूणि।।672.3।।

हे इन्द्र एवं सोम! आपने अन्तरिक्षस्थ (अवस्थान) मेघमण्डल में रहनेवाले अहि (महासर्प)—कम न होनेवाले मेघ एवं वृत्र को मारा। द्यौ—द्युलोक ने उसकी सहमति दी। परिणामतः नदियों में विपुल जलराशि प्रवाहित हुई और समुद्र में जल भर गया। इस ऋचा में अपरोक्ष रूप से कहा गया है कि सभी लोकों के अधिष्ठाता द्यौषः हैं। अतः अन्तरिक्ष में अहि एवं वृत्र के वध के लिए सभी लोकों के पिता एवं इन्द्र के जनक द्यौषः—आकाश की अनुमति आवश्यक रही।

## द्यौ : वृषभ की हुँकार

वृषा त्वा वृषणं वर्धुनु द्यौर्वृषा वृषभ्यां हरिभ्याम्।

स नो वृषा वृषरथः सुशिप्र वृषक्रतो वृषा वाज्रिन् भरे धा।।

।।ऋग्वेद 5.36.5।।

इस ऋचा में आकाश के लिए नया सम्बोधन ''वृषभ्'' दिया गया है। वृषभ् जननकर्ता है। साथ ही रुद्र का वाहन है। सर्वशक्तिमान द्युलोक बल की वृद्धि करे। महाबली शक्तिमान गतिमान अश्व (अश्व के अनेक अर्थ हैं। जिनमें ब्रह्म, सूर्य, गति, शक्ति आदि शामिल हैं।) द्वारा ले जाया जाता है। अन्त में संग्राम में सहारा देने का निवेदन किया है। वैदिक देवशास्त्र में श्री ए.ए. मैकडौनेल ने द्यौ को वृषभ की उपमा की पुष्टि की है।।5.36.5।।

वृषभ् रूपी द्यौ की हुँकार का वर्णन भी पंचम मण्डल की ऋचा में मिलता है। यहाँ रक्तिम प्रकाशयुक्त द्यौ के भीषण क्रदन की तुला महावृषभ की गर्जना से की गई है।।5.58.6।।

यत् प्रायासिष्ट पृषतीभिरश्वैवीळुपविभिर्मरूतो रथेमिः।

क्षोदन्त आपो रिणते वनान्यवोस्रियो वृषभः क्रन्दतु द्यौ।।5.58.6।।

## महान पिता द्यौ

महे यत् पित्र ईं रसं दिवे करव त्सरत् पृशन्यश्चिकित्वान्।
सृजदस्ता धृषता दिद्युमस्मै स्वायां देवो दुहितरि त्विषिं धात्।।
।।ऋग्वेद 1.71.4।।

अग्नि विषयक इस ऋचा में मन्त्रद्रष्टा ऋषि पराशर शाकत्य ने ''द्यौषः को महान पिता'' उपमा से सम्बोधन किया है। महान एवं पोषण करनेवाले महान पिता के लिए मनुष्य सोमरस (ईं रसं) को तैय्यार करता है। महाधनुर्धर अग्नि इसे चुरानेवाले पर तत्क्षण प्रहार करता है। ऐसे में कौन सज्जन एवं ज्ञानवान सोमरस को चुरा सकता है ? जगत् की आत्मा सूर्यदेव अपनी पुत्री उषा में तेज स्थापित करता है। अर्थात् सर्वव्यापक परमपिता आकाश से छिपकर कोई कुछ नहीं कर सकता है। आकाश का पुत्र अग्नि प्रत्येक अपराध, दुष्कर्म का यथायोग्य दण्ड देता है। (ऋग्वेद 1.71.5)।

## अरिहन्त वृषभ द्यौ

वृषभ द्यौ अरिहन्त है और महान् यशवाला, प्राण दाता है। उसकी सुखकारी स्तुति करो। वह मन एवं बल से शत्रुओं के नाश का विचार करता है। मन के विचार मात्र से शत्रु का अन्त करनेवाला है। यहाँ प्रश्न यह है कि मन्त्रद्रष्टा ऋषि सव्य आड्.गिरस किस शत्रु की चर्चा कर रहे हैं ? यह अरिहन्त उच्च आवास में अवस्थित है। इसप्रकार आकाश देवता को अरिहन्त घोषित किया गया। अध्यात्मिक जन आन्तरिक शत्रुओं–काम, क्रोध, मद, मोह, मत्स्र्य आदि को नष्ट करने की कामना करते हैं और वहीं सामान्यजन भौतिक शत्रुओं का नाश चाहते हैं। राजधर्म में शासक को देशद्रोहियों पर तीसरी रखनी चाहिए एवं हमेशा उनके नाश पर विचार करना चाहिए।।1.54.3।। प्रकारान्तर में यही विचार (नीति) बृहस्पति राजनीतिशास्त्र में सम्मिलित किया गया।

अर्चा दिवे बृहते शूष्यं 1 वचः स्वक्षत्रं यस्य धृषतो धृषन्मनः।
बृहस्च्छ्रवा असुरो बर्हणा कृतः पुरो हरिभ्यां वृषभो रथो हि षः।।
।।ऋग्वेद 1.54.3।।

## सूर्य पिता द्यौष् : सर्वोच्च

सूर्य जलों को (पृथिवी से वाष्पीकरण) खींचकर इकट्ठा करता है और फिर उसी जल से पृथिवी को सींचता है। यह प्रतिदिन ''अपने पिता द्युलोक'' की पूर्व दिशा में प्रकट होता है। मन्त्रद्रष्टा ऋषि प्रतिरथ आत्रेय ने विश्वदेव विषयक सूक्त में द्युलोक को सूर्य देवता का पिता बताया है। ऋचा में सूर्य का पालक द्युलोक को उद्घाटित किया है। इससे पूर्व आकाश को अग्नि एवं इन्द्र का पिता घोषित किया गया। आकाश के मध्य सूर्य अनेक रंगोवाली उल्का के समान स्थापित किया गया है। सूर्य आकाश में परिक्रमा लगाकर पूर्व से पश्चिम को नापता हुआ उनकी रक्षा करता है (5.47.3)। दूसरी ऋचा में कहा गया है कि सूर्य के उदय होते ही उसकी किरणें ''सर्वोच्च आवास द्युलोक'' के सभी छोरों को छूकर नमन करती हैं। सूर्य की किरणें इसके अलावा अन्तरिक्ष एवं पृथिवी में चारों ओर फैल जाती हैं (5.47.4)।

उक्षा समुद्रो अरूषः सुपर्णः पूर्वस्य योनि पितुरा विवेश।
मध्ये दिवो निहितः पृश्निरश्मा वि चक्रमे रजसम्पात्यन्तौ।।3।।
चत्वार ईं बिभ्रति क्षेमयन्तो दश गर्भं चरसे धापयन्ते।
त्रिधातवः परमा अस्य गावो दिवश्चरन्ति परि सद्यो अन्तान्।।
।।ऋग्वेद 5.47.3,4।।

## संसार का सबसे बडा आश्रय : द्युलोक

ऋषिवर प्रतिरथ आत्रेय ने इस ऋचा में द्युलोक को संसार एवं ब्रह्माण्डों का सबसे बृहद आश्रय स्थल कहा है और नमस्कार किया है। ऋचा के अनुसार हम रोगनिवृत्ति एवं सुखप्राप्ति के लिए देव सम्राट वरुण, अग्नि देव एवं मित्र देव की स्तुति करते हैं। उसीतरह जगत् की आत्मा सूर्य के लिए स्तुतियाँ एवं यज्ञ कर्म किये जाते हैं।।5.47.7।।

तदस्तु मित्रावरुणा तदग्ने शं योरस्मभ्यमिदमस्तु शस्तम्।
अशीमहि गाधमुत प्रतिष्ठां नमो दिवे बृहते सादनाय।।
।।ऋग्वेद 5.47.7।।

## द्युलोक : शब्द उत्पत्ति

मन्त्रद्रष्टा ऋषि हिरण्यस्तूप आंगिरस ने ऋग्वेद के प्रथम मण्डल में अप्रत्याशित अभूतपूर्व रहस्योद्घाटन किया कि ''द्युलोक आकाश से शब्द की उत्पत्ति हुई। आकाश का गुण शब्द है।'' उस शब्दब्रह्म (नादब्रह्म–अक्षरब्रह्म) के रहस्य को जाननेवाला ज्ञानी सर्वजन हिताय, सर्वजन सुखाय के लिए हमेशा शुभकर्म करता है। जगत् के लिए आकाश को शब्द गुणयुक्त बनाया गया। ऋषिवर ने व्याख्यान देनेवाले, अत्यन्त ज्ञानी, बहुशब्दवाला के लिए पुरू–रवाः (तन्त्रालोक में राव के प्रकार हैं। राव की साधना से मोक्ष प्राप्त होता है।) शब्दों का प्रयोग किया। प्रकारान्तर में सन्तान होने पर ब्रह्मचर्य आश्रम एवं गृहस्थाश्रम में ले गए। यहाँ यह उल्लेखनीय है कि अधिकांश आर्षग्रन्थों के विद्वान आकाश के गुण शब्द का सम्बन्ध न्याय आदि से बताते हैं। यह बात अलग है कि सर्वप्रथम ऋग्वेद में सीधे–सीधे द्युलोक एवं शब्द के सम्बन्ध का सिद्धान्त प्रस्तुत किया गया। अच्छा रहे कि तत्त्ववेत्ता आकाशतत्त्व के रहस्य की अनन्त गुहा में प्रवेश से पूर्व प्रथम ऋग्वेद का अनुशीलन करें (1.31.4)।

त्वमग्ने मनवे द्यामवाशयः पुरूरवसे सुकृते सुकृत्तरः।

श्वात्रेण यत् पित्रोर्मुच्यसे पर्या ऽऽ त्वा पूर्वमनयन्नापरं पुनः।।4।।

।।ऋग्वेद 1.31.4।।

## द्युलोक : पितृत्व भावना

वेद, विशेषकर ऋग्वेद में निरन्तर द्यौषः की पितृत्व की भावना की बहुत ही सुन्दर एवं प्रभावशाली शब्दों में प्रस्तुति मिलती है। महान एवं अलग–अलग रहनेवाले, अत्यन्त विस्तीर्ण रहनेवाले माता–पिता सभी भुवनों की रक्षा करें। द्युलोक एवं पृथिवी पिता–माता का पुत्र, हवि का वाहक, पवित्र करनेवाला सूर्य सभी लोकों को प्रकाशित करता है। ये द्यावापृथिवी अत्यन्त शक्तिशाली एवं पुष्टिकारक हैं (1.160.2)। माता–पिता को सभी लोकों का रक्षक घोषित किया है।

उरूव्यचसा महिनी असश्चता पिता माता च भुवनानि रक्षतः।

सुधृष्टमे वपुष्ये 3 न रोदसी पिता यत् सीमभि रूपैरवासयत्।।

।।ऋग्वेद 1.160.2।।

## नभ की शोभा नक्षत्र : अग्नि शब्दकर्ता

मन्त्र द्रष्टा ऋषि सोमाहुति भार्गव ने अग्नि के सूक्त में कहा है कि आकाश नक्षत्रों से शोभायमान है। अग्नि भी धुंए के बीच उसी तरह प्रकाशमान होता है जैसे सूर्य। यहाँ यह विचित्र कथन है कि ''अग्नि बहते पानी की तरह शब्द करता है (2.4.6)।'' ऋषिश्रेष्ठ का यह कथन अद्‌भुत है कि अग्नि भी शब्द करता है।

आ यो वना तातृषाणो न भाति वार्ण पथा रथ्येव स्वानीत्।
कृष्णाध्वा तपू रण्वश्चिकेत द्यौरिव स्मयमानो नभोभिः।।2.4.6।।

इस ऋचा में आकाश के लिए ''नभ'' शब्द का प्रयोग किया गया है।

## कृष्णवर्ण अश्व द्योष् : नक्षत्रमुक्तामाला मोहिनी

मन्त्रद्रष्टा ऋषि अयास्य आंगिरस ने परमव्योम की कृष्ण (श्याम–काली) छटा का वर्णन बहुत ही काव्यात्मक अभिव्यंजनात्मक रूप से किया है। उन्होंने द्यौषः को स्याह कृष्णवर्ण घोड़े की उपमा दी है। यह नक्षत्ररूपी मोहिनी मुक्तामाला से सजा है। यह मुक्तामाला (मोतियों की माला) से विभूषित आकाश सम्मोहित करता है। देवताओं ने द्युलोक को नक्षत्रों से सुशोभित किया है। इसतरह रात्रिकाल के अन्धकार को प्रकाशमय किया है। इस ऋचा में सीधे–सीधे द्युलोक को महा अन्धकारमय कहा है (10.68.11)।। स्मरण रहे कि बृहस्पति ने कठोरतम पर्वत तोड़कर गो (गो का अर्थ प्रकाश किरण, ज्ञान आदि है।) आदि को मुक्त करवाया।

अभि श्यावं न कृशनिभिरश्वं नक्षत्रेभिः पितरो द्यामपिशन्।

रात्र्यां तमो अदधुर्ज्योतिरहन् बृहस्पतिर्भिनदद्रिं विदद्राः।।10.68.1।।

इस ऋचा की एक अन्य व्याख्या में ''द्यौ की उपमा काले महाकार बीज'' की मिलती है। काला बीज मोतियों से जगमगा रहा है। उस अवस्था में यह रात्रि के आकाश की गमक है।।10.68.11।।

## परमव्योम में अक्षरब्रह्म की महिमा एवं व्यापकता अनहद नाद : ऊँ

ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के 164 वें सूक्त की उनतालीसवीं ऋचा में परमेष्ठी के परमव्योम में अक्षरब्रह्म (ऊँ) की ध्वनि एवं शब्द की व्यापकता एवं महिमा का वर्णन है। अक्षर रूपी ऋचा परमव्योम में स्थित है। ऋचाएँ परमव्योम में समस्त ब्रह्माण्डों के देव एवं देवात्मायें निवास करती हैं। उस शब्दब्रह्म अक्षरब्रह्म को नहीं जाननेवाला ऋचा से क्या करेगा ? जो इसे जानते हैं, निश्चय ही वे सम आसीन होते हैं।

ऋचा के शब्द–अक्षर की दिव्य ध्वनि नाद परमव्योम में अविरल होता रहता है। सभी देवात्मायें इसमें स्वयं को लीन अथवा लय किये रहते हैं। इसी के माध्यम से वे परमेष्ठी–परमब्रह्म की स्तुति में लीन रहते हैं। इसी उद्देश्य से ऋचा में सिंहगर्जना की गई है कि इस ऋचा के अक्षररूपी परमव्योम में सभी देवों का निवास है। यह ''ऊँ या ओम् या ओंकार'' की ध्वनि उनके समूचे अस्तित्व को व्याप्त किये हुए रहती है। यह अनुभव प्रदर्शित करने और नीचे के लोकों की आत्माओं (पृथिवी मण्डल आदि) को साधना द्वारा इस दिव्य ओम् नादब्रह्म को सुनने के लिए प्रेरित करने के उद्देश्य से (देवलोक की आत्मायें) नीचे के लोकों में जाती हैं। ये मानवीय प्रजाति के अदृश्य दिव्य सहायक हैं। संचित कर्मों एवं वर्तमान जीवन काल में शुभ कर्म करनेवालों को अदृश्य सहायक परमब्रह्म के महापथ की ओर प्रेरित करती हैं। अप्रत्याशित रूप से गुरू प्रकट होकर सद्मार्ग–अध्यात्म के पथ का प्रदर्शन करने लगते हैं। इन्हीं लोकों की आत्माओं के लिए कहा गया है कि जो ''अक्षरब्रह्म'' को नहीं जानता अथवा जिन्होंने ''ऊँ'' के ''अनहद नाद के दिव्य आनन्द का अनुभव नहीं किया है वह ऋचा (स्तुति के शब्दों) से कुछ प्राप्त नहीं कर सकता है। इसके विपरीत वे इस ''अक्षरब्रह्म'' की दिव्यता का अनुभव अथवा साक्षात्कार कर लेते हैं, वे निश्चय ही देवात्माओं के समकक्ष हो जाते है। वे देवों के समआसीन होते हैं। अक्षरब्रह्म (नादब्रह्म) बुद्धि का विषय नहीं है। मूलभूत रूप से साधक (ध्यान करनेवाले, उपासना करनेवाले, भक्तिमार्गी) एवं देवात्मायें अपनी चेतना में अक्षरब्रह्म–अनहद नाद–नादब्रह्म का अनुभव करते हैं। अतः जनःलोक की दिव्य आत्माओं

का अन्तिम गोलक ''चित–चेतनता'' है। तपःलोक में केवल अहं के गोलक से ही ब्रह्म की चेतना एवं अक्षरब्रह्म के नाद का अनुभव होता है।

शब्दब्रह्म–अक्षरब्रह्म–ऊँ के अनहद नाद–नादब्रह्म का संदेश इस ऋचा में दिया गया है। प्रकारान्तर में ''स्फोतवाद'' का सिद्धान्त प्रतिपादित हुआ। यहाँ यह दोहराना चाहेंगे कि सूर्य देवता (दांतों को बहुत कम खोलकर; वेद के अनुसार सूर्य के लौहे के समान भारी जबड़ा होने से बहुत ही कम खुलता है।) मधुर मन्द स्वर में ''ऊँ'' का पाठ कर रहा है (अमेरिकी संस्था नासा द्वारा जारी सूर्य की ध्वनि देखें।) नादब्रह्म से ही सृष्टि का सृजन (रचना) हुआ। भौतिकविदों ने पुष्टि की है कि ब्रह्माण्ड में महाधमाके (ध्वनि) से पृथिवी की रचना हुई। वेद इसे महानाद कहता है। इसप्रकार स्फोतवाद का सिद्धान्त वर्तमान में खरा उतरता है।।1.164.39।।

ऋचा अक्षरे परमे व्योमन् यस्मिन् देवा अधिविश्वे निषेदुः।
यस्तन्न वेद किमृचा करिष्यति य इत् तद् विदुस्त इमे समासते।।
।।ऋग्वेद 1.164.39।।

## चतुर्वाक्ब्रह्म

ऋग्वेद के प्रथम मण्डल क 164 वे सूक्त की पैंतालीसवीं ऋचा उनतालीसवीं ऋचा का विस्तार है। इसमें अनहद नाद–नादब्रह्म–शब्दब्रह्म–अक्षरब्रह्म की व्याख्या करते हुए ''वाक्ब्रह्म'' के चार रूपों को उद्घाटित किया है। मन्त्रद्रष्टा ऋषि ने कहा है कि वाक् (वाणी) को चार भागों में विभक्त किया गया है। एकमात्र मनीषी ही वाक् के भागों के ज्ञाता है। ऋषिवर ने प्रतीकात्मक– कूटात्मक– अभिव्यंजनात्मक– ध्वन्यात्मक शैली में कहा है कि वाक् के तीन भाग गुहा (गुफा) में छिपे हुए हैं एवं चलायमान नहीं करते हैं। इस अस्यवामस्य सूक्त को ''आत्मोपनिषद्'' की उपमा भी दी गई है।

यह स्मरण रहे कि ऋग्वेद 1.164.39 का भावार्थ यह है कि दिव्यात्मायें प्रेरणा देती हैं। यहाँ प्रश्न यह है कि किस वाक् में देती हैं ? दिव्यात्माएँ साधारण वाणी में जिव्हा का उपयोग कर प्रेरणा नहीं दे सकते हैं, क्योंकि उनका भौतिक शरीर नहीं है। इससे यह स्पष्ट है कि

वाक्–वाणी के दूसरे रूप भी हैं। उन्हीं रूपों का दीर्घतमा ऋषि ने वर्णन किया है। ऋचा के अनुसार ब्रह्म का साक्षात्कार करनेवाले, ब्रह्म में स्थित ऋषि ही वाक् के चार भागों के ज्ञाता हैं। वाक् के चार रूप–परा, पश्यन्ती, मध्यमा एवं वैखरी हैं। परमव्योम के दिव्य आत्मागण इन्हीं रूपों में से एक का प्रयोग करते हैं। ऋचा की दूसरी पंक्ति में कहा है कि वाक् के प्रथम तीन रूप मस्तिष्क (आकाश) रूपी गुहा में छिपे हुए हैं। ये तीनों जिव्हा को चलायमान नहीं करते हैं।

इसका भावार्थ यह है कि मन में मनन करते हुए, पोथी को पढ़ते हुए जिव्हा का प्रयोग नहीं किया जाता है। वह पोथी में मुद्रित विचार एवं अपने विचार को भी उसी प्रकार समझता है जिस प्रकार मनुष्य द्वारा प्रेषित वाणी को समझता है। यह ''मध्यमा वाक्'' है। मनुष्य स्वप्न में जो वाणी सुनता है, दृश्य देखता है, वह उसके अवचेतन मन द्वारा सुनी जाती है। दिव्य आत्मायें इसी में संदेश देती है। यह ''पश्यन्ती वाक्'' कहा गया है। ''परावाक् परमेष्ठी तत्त्व से निस्तृत ऊँ का नाद है।'' यह परमव्योम में हमेशा गूंजित रहता है। साधना–उपासना–भक्ति–समाधि –ध्यान की अवस्था में ब्रह्म की प्रेरणा से प्राप्त ज्ञान, प्रेरणा से चेतना में प्रकटीकर परावाणी में होता है। वेदों का ज्ञान भी वेदकाल के ऋषियों को परावाणी में मिला और अन्त में वैखरी वाक् में सामने आया। वैखरी रूप वाणी का चौथा अन्तिम है।

चत्वारि वाक् परिमिता पदानि विदुर्ब्राह्मणा ये मनीषिणः।
गुहा त्रीणि निहिता नेंगयन्ति तुरीयं वाचो मनुष्या वदन्ति।।
।।ऋग्वेद 1.164.45।।

## आकाश : नाक

साधना महायज्ञ के द्वारा यज्ञपुरुष–परमब्रह्म–परमेष्ठी तत्त्व के यजन अथवा उपासना, तप, स्वाध्याय के द्वारा उच्चतर लोक को प्राप्त करना बताया गया है। मन्त्रद्रष्टा दीर्घतमा ऋषि ने सर्वोच्च लोक–परमव्योम को ''नाक'' की सुन्दर उपमा दी है। ऋचानुसार साधना यज्ञ सर्वश्रेष्ठ धर्म है। इस यज्ञ के द्वारा ही मनुष्य उच्चतर लोकों को निश्चित रूप से प्राप्त कर सकता है। उस उच्चतर लोक में देवात्मायें

निवास करती हैं। यहाँ यज्ञ के भौतिक अर्थ के साथ दैविक एवं अध्यात्मिक अर्थ का प्रयोग एवं जानना आवश्यक है।।1.164.50।।

यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवास्तानि धर्माणि प्रथमान्यासन्।

ते ह नाकं महिमानः सचन्त पूर्वे साध्याः सन्ति देवाः।।1.164.5।।

## आकाश की पुत्री उषा

ऋग्वेद के आठवें मण्डल के सैतालीसवें सूक्त की चौदहवीं ऋचा के मन्त्रद्रष्टा ऋषि त्रित आप्त्य ने उषा को द्युलोक की पुत्री से सम्बोधित किया है।

यच्च गोषु दुष्ष्वप्न्यं यच्चास्मे दुहितर्दिवः।

त्रिताय तद्विभावर्याप्त्याय परा वहानेहसो व ऊतयः सऊतयो न ऊतपः।। ।।ऋग्वेद 8.47.14।।

## द्युलोक से इन्द्र की शक्ति

इस ऋचा में मन्त्रद्रष्टा ऋषि ने स्पष्ट घोषणा की है कि द्यौष् से इन्द्र की शक्तियाँ हैं। यह स्मरण रहे कि पूर्व में इन्द्र को द्युलोक का पुत्र घोषित किया जा चुका है। ऋचा के अनुसार ''इन्द्र कभी प्रमाद नहीं करता है (यह बात अलग है कि सोमपान की महालत के कारण पौराणिक काल में इन्द्र ने महारुद्र के आराधक, श्रीविद्या की तीसरी पद्धति के जनक, श्रीललिता के भक्त मुनिश्रेष्ठ दुर्वासा का अपमान किया। मुनिश्रेष्ठ दुर्वासा ने ''श्री विहीन'' होने का शाप दिया। देवगुरू बृहस्तपति एवं प्रजापति का प्रश्न रहा कि पुण्यात्मा–पितामह, पितामही, पिता एवं माता के होते हुए भी उनके अहंकारी, दम्भी, रसरंजन में डूबा पुत्र (इन्द्र) कैसे हुआ ? फलस्वरूप क्षीरसागर में समुद्र मंथन हुआ। इसका कारण प्रमाद रहा।)। इन्द्र दो पाये–चौपाये दोनों तरह के प्राणियों का पालन करते हैं।।8.52.7।।

कदा चन प्र युच्छस्युमे नि पासि जन्मनी।

तुरीयादित्य हवनं त इन्द्रियमा तस्थावमृतं दिवि।।8.52.7।।

## ऋत् सर्वत्र : नैतिक नियन्ता

ऋत्—सत्य जगत् में सर्वत्र व्याप्त है। ऋत् नैतिक नियमों का नियन्ता है। इस ऋत् का विस्तार सर्वत्र है। इसी नियम से बद्ध महातेजस्वी सूर्य प्रातःकाल उदित होकर सांयकाल के समय अस्त होता है। ऋत् के प्रतिकूल चलनेवाले वीरों का निश्चित रूप से पराभव होता है, फिर साधारण मनुष्यों की बिसात क्या है ?।।8.86.5।।

ऋतेन देवः सविता शमायत ऋतस्य शृंगमुर्विया वि पप्रथे।

ऋतं सासाह महि चित् पृतन्यता या नो वि यौष्टं सख्या मुमोचतम।। ।।ऋग्वेद 8.86.5।।

## द्युलोक का सुनहरा कुण्डल : सूर्य

ऋजिश्वा भारद्वाज ऋषि ने द्युलोक में सूर्य को भूषण के रूप में सुशोभित कहा है। ऋषिवर ने काव्य प्रतिभा का परिचय देते हुए रूपक प्रस्तुत किया कि जैसे महान वीरों के कानों में कुण्डल शोभायमान होता है, उसी तरह सूर्य द्यौषः के विशाल कर्णों में सुनहरे कुण्डल के रूप में दमकता है। सूर्य जगत् के समस्त कार्यों का द्रष्टा होने से सर्वद्रष्टा चक्षु है।।6.51.1।।

उदु त्यच्चक्षुर्महि मित्रयोराँ रति प्रियं वरुणोरब्धम्।

ऋतस्य शुचि दर्शतमनीकं रूक्मो न दिव उदिता व्यद्यौत्।।

।।ऋग्वेद 6.51.1।।

## द्युलोक नक्षत्रों से शोभित

महान अविष्कारक गृत्समद ऋषि आदि ने मरुत् देवता (विषयक) सूक्त में कहा है कि द्युलोक (द्यावः) नक्षत्रों से शोभित होता है। उसी प्रकार वीर (मरुत्) कंगन एवं आभूषणों से सुहाते हैं। ये आभूषण विद्युत् की तरह चमकते हैं। ऋचा में कहा है कि वैदिक देवों के महाशक्तिवान रुद्र ने आपको भूमि के पवित्र उदर में से निर्मित किया है।।2.34.2।।

द्यावो न म्तृभिश्चितयन्त खादिनो व्य 1 भ्रिया न द्युतयन्त वृष्टयः।

रुद्र यद् वो मरुतो रूक्मवक्षसौ वृषाजनि पृश्न्याः शुक्र ऊधनि।।

।।ऋग्वेद 2.34.2।।

## द्युलोक : अनन्त, अन्तहीन

''द्युलोक की अनन्तता, अन्तहीनता'' का वर्णन मन्त्रद्रष्टा ऋषि प्रजापतिर्वैश्वामित्र, प्रजापतिर्वाच्यो, तावुभावपि, गाथिनो विश्वामित्र ने ऋग्वेद के तीसरे मण्डल के अडतीसवें सूक्त की दूसरी ऋचा में किया है। अर्थात परमव्योम का कोई आदि एवं अन्त नहीं है। ऋषिगण ने इन्द्र को सम्बोधित कर कहा है कि यह द्युलोक इतना विस्तृत एवं विशाल है कि मनःशक्ति को धारण करनेवाले एवं उत्तम कर्म करनेवाले महाज्ञानी जन ही इस द्युलोक का वर्णन कर सकते हैं। वे योगी–महाज्ञानीजन–कवि इसके जन्म के बारे में बता सकते हैं। अतः उन महाज्ञानियों–महातपाओं के पास जाकर जिज्ञासा करनी चाहिए।।3. 38.2।।

इनोत पृच्छ जनिमा कवीनां मनोधृतः सुकृतस्तक्षत् द्याम्।

इमा उ ते प्रव्यो 3 वर्धमाना मनोवाता अध नु धर्माणि ग्मन्।।

।।ऋग्वेद 3.38.2।।

## द्युलोक : सर्वपालक, सर्व उत्पत्तिकर्ता

ऋग्वेद के तीसरे मण्डल के चौव्चनवें सूक्त में रहस्योद्घाटन किया कि सत्य के नियम पर चलनेवाले द्युलोक का ज्ञान सत्य वाणी वाले ऋषियों को होता है। अर्थात् ''आकाशविद्या'' के गुह्यज्ञान की महाकुंज सत्यवाणी है। इसी सूक्त की नवम् ऋचा में कहा गया है : ''हे द्युलोक! आप सभी को उत्पन्न करनेवाले एवं सबका पालने करने वाले हैं। आपका हमारा सनातन एवं प्राचीनतम काल से सम्बन्ध है, हमें यह स्मरण है। यानी मानवों से आपका सम्बन्ध बहुत ही पुराना एवं हमेशा रहनेवाला है। आपके द्युलोक में आसीन सूर्य, चन्द्र, रुद्र, वरुण, अग्नि आदि देव आपके संरक्षण में सभी संसाधनों से युक्त होकर रहते हैं। द्युलोक के कारण उन देवों एवं मानवों का सम्बद्ध सनातन है।'' यदि आकाश एवं उसमें अवस्थित देवों से मानवों का सम्बन्ध टूट जाए तो मनुष्य की मृत्यु निश्चित है।।3.54.9।।''

सना पुराणमध्येम्यारान्महः पितर्जनितर्जामि तन्नः।

देवासो यत्र पनितार एवैहरौ पथि व्युते तस्थुरन्तः।।3.54.9।।

## द्युलोक से सूर्य यज्ञ में आता है!

द्युलोक से उत्तम किरणोंवाले एवं उत्तम रूपवान सविता (सूर्य) की किरणें यज्ञ में आकर तीनों सवनों को पूर्ण करता है। सविता सुजिव्ह अर्थात् मधुर स्वरवाला है। यह यज्ञ सूर्य के अस्त होने तक चलता है। ।।3.54.11।।

हिरण्यपाणिः सविता सुजिव्हस्रिरा दिवो विदथे पत्यमानः।

देवेषु च सवितः श्लोकमश्रेरादम्मभ्यमा सुव सर्वतातिम्।।3.54.12।।

## द्युलोक : स्वेच्छाचार पर नियन्यण

द्युलोक की पुत्री उषा है। उषा मर्यादा से बाहर जा रही थी। उस संकट के समय द्यौषः के पुत्र इन्द्र ने स्वेच्छाचारी बहिन उषा का रथ विनष्ट किया। यहाँ उषा के रथ तोड़ना आदि का अलंकारिक वर्णन है। रात्रि के समापन के समय सूर्योदय से पूर्व उषा का नियत समय पर रथारूढ़ होकर निकलना निश्चित है। यदि उषा किसी भी समय स्वेच्छा से रथ पर सवार होकर निकले तो सृष्टि का क्रम अस्त–व्यस्त हो जायेगा। परमेष्ठी के अटल नियमों के टूटते ही प्रलय का महासंकट उपस्थित होगा। यहाँ सन्देश यह है कि सनातन नियम शाश्वत ध्रुव हैं, देव स्वेच्छाचारी नहीं बनें, मर्यादा में रहें। स्वेच्छा से उषा के भ्रमण से सृष्टि नियम का महासंकट उत्पन्न हुआ। यह स्मरण रहे कि सूर्य स्वरूप इन्द्र के आते ही उषा का स्वैरसंचार बंद होता है। सारसंक्षेप में द्यौषः के नियमों का उल्लंघन करने पर कठोरतम दण्ड मिलता है (4.30.9)।

इस सन्दर्भ में स्मरण रहे कि वैदिक रुद्र ने (देवों के निवेदन पर) प्रजापति के अपनी पुत्री के समीप कुविचार से जाने पर शिर काटा। प्रजापति का यह कटा शिर ही मृगशिरा नक्षत्र है। यह प्रसंग द्युलोक के नियम अ–उल्लघंनीय प्रमाणित करता है।

दिवश्चिद् घा दुहितरं महान महीयमानाम्।

उषासमिन्द्र सं पिणक्।।4.30.9।।

## जीवात्मा का ब्रह्मरन्ध्र : द्युलोक

द्युलोक रूपी ब्रह्मरन्ध्र में प्रविश्ट होकर जीवात्मा अमृततत्त्व को प्राप्त कर लेता है। दूसरे शब्दों में "जीवात्मा (की देह) का

ब्रह्मरन्ध्र–सहस्रार ही द्युलोक–आकाश है।'' ब्रह्मरन्ध्र में साधना से कुछ भी असाध्य नहीं रहता है। साधना–ध्यान–जप–उपासना ब्रह्मरन्ध्र में करने का निर्देश है। पिछले दशक में नोबल पुरूस्कार प्राप्तों ने शोध से निष्कर्ष निकाला कि ब्रह्मरन्ध्र में पृथिवी पर भौगोलिक स्थिति सूचना प्रणाली (जी.पी.एस.) प्रकृतिगत स्वतः अवस्थित होती है। यही तथ्य उनतालीस लाख वर्ष पूर्व वेद में अंलकारिक रूप से कही गई। आकाश में अमृततत्त्व की प्राप्ति से जीवन शान्त एवं मधुर हो जाता है और महान यश (श्री) प्राप्त होता है। रहस्यमय अध्यात्मिक आकाशविद्या की दृष्टि से यह ऋचा नाभकीय भूमिका निर्वहन करती है। साधक को साधना, स्वाध्याय, तप से ब्रह्मरन्ध्र–सहस्रार रूपी परमव्योम के महाद्वार खोलने होते हैं। ब्रह्मरन्ध्र के महत्व को ध्यान में रखकर वैदिक काल में शिखा रखने का विधान रहा। जिसकी रूढ़ीवादी कहकर हंसी उडाई गई। योगशास्त्र–तन्त्रशास्त्र भी सहस्रार को बारहवाँ चक्र (कहीं दसम्) मानता है।।4.26.5।।

भरद् यदि विरतो वेविजानः पथोरूणा मनोजवा असर्जि।
तूयं ययौ मधुना सोम्येनोत श्रवो विवदे श्येनो अत्र।।4.26.5।।

## नाक–द्युलोक : दान कर्ता को स्थान

मन्त्रद्रष्टा कक्षीवान दैर्घतमस औशिज ने स्वनयस्य दानस्तुति विषयक सूक्त में द्युलोक–परमव्योम को ''नाक'' अलंकार से सम्बोधित किया है। निरूक्त में नाक शब्द को ''न कम् अकम् दुःखम् , तत् नास्ति अत्र'' लिखा है। नाक ''प्रकृतिभाव'' है। रघुवंश में नाक का अभिप्राय ''आनाकरथवर्त्मनाम्'' है। नाक शब्द का अर्थ–आकाशमंडल, उर्ध्वतर गगन, द्यौष्ः, स्वर्ग आदि है। जबकि नाकिन् का अर्थ देवता, सुर है। नाक में दानकर्ता को ही स्थान मिलता है। अतः अपने आश्रितों, याचकों, यज्ञ सम्पन्न करवानेवालों, निर्धनों, जरूरतमन्दों, विद्वानों आदि को दान खुले हाथ से देना चाहिए (पुष्कल दान दक्षिणा)। दानकर्ता को द्युलोक में देवों का सानिध्य मिलता है। दानी के लिए जलप्रवाह तेजस्वी जल बहाते हैं। उसके यह पृथिवी धन–धान्य से भरी रहती है। उसे चारों ओर से हर प्रकार का ऐश्वर्य (भौतिक, दैविक, अध्यात्मिक) प्राप्त होता है। अध्यात्मिक रूप से किसी पर उपकार नहीं कर रहे हैं, बल्कि स्वयं पर

उपकार कर रहे हैं। दूसरों को दान देने से मानसिक चिन्ता एवं पीडा से छुटकारा मिलता है।।1.12.5.5।।

नाकस्य पृष्ठे अधि तिष्ठति श्रितो यः पृणाति स ह देवेषु गच्छति।
तस्मा आपो घृतमर्षन्ति सिन्धस्तस्मा इयं दक्षिणा पिन्वते सदा।।
।।ऋग्वेद 1.125.5।।

## नाक : वैश्वानर अवस्थित

नाक द्युलोक में प्राचीन वैश्वानर अग्नि उत्तम स्तोत्रों से प्रशंसित होकर अवस्थित है। वैश्वानर ही जगत् में प्राणीमात्र को धारण करनेवाले पदार्थों को उत्पन्न करता है। यह हमेशा जाग्रत रहता है। मन्त्रद्रष्टा ऋषि गाथिनों विश्वामित्र वैश्वानरोऽग्नि विषय में दिव्य अग्नि की चर्चा कर रहे हैं। यह उल्लेखनीय है कि ऋग्वेद के प्रथम सूक्त की प्रथम ऋचा में अग्नि का उल्लेख है। ऋषिवर आदि अग्नि का परिचय दे रहे हैं। यह अग्नि वेद से पूर्व भी रही।।3.2.12।।

वैश्वानरः प्रत्नथा नाकमारूहद् दिवपृष्ठं भन्दमानः सुमन्मभिः।
स पूर्ववज्जनयंजन्तवे धनं समानमज्मं पर्येति जागृविः।।3.2.12।

## द्युलोक : तीसरे चमकीले स्थानस्थ सोम

मन्त्रद्रष्टा ऋषि पृश्नियोऽजा ने नवम् मण्डल के 86 वें सूक्त की 27वीं ऋचा में रहस्योद्घाटन किया दिव्य सोम द्युलोक के चमकीले तीसरे स्थान में रहता है। देवगण दिव्य सोम रस का पान कर विपुल तेज एवं शक्ति सम्पन्न होते हैं। ऋचा के अनुसार हरे सोम के साथ अनन्त धाराओंवाली सूर्य किरणें रहती हैं। वे उदुक की इच्छा करते हैं। सोम वल्ली को दबाकर (निचोड़कर) ही सोमरस निकाला जाता है। गोदुग्ध सोम को शुद्ध करता है। इसे जल मिलाकर ही पिया जा सकता है। सूर्य किरणों से सोम तेजस्वी स्वरूप लेता है। ऋग्वेद में देवभूमि (भूलोकस्थ स्वर्ग) में सोम लता का उत्पत्ति स्थल और पहचान भी लिखी है। वैदिक विज्ञान में लिखा है कि सोम की लता रात्रि में चमकती है। इतिहास पोथी रामायण में श्री लक्ष्मण को श्री इन्द्रजीत मेघनाद का शक्ति बाण लगने का कथानक है। शक्ति बाण से श्री लक्ष्मण गहन मूर्छा में चले जाते हैं। उनके उपचार के लिए लंकेश्वर दशानन रावण के

राजवैद्य आते हैं। राजवैद्य हिमालय से संजीवनी की बूटियाँ लाने को कहते हैं और उसकी पहचान रात्रि में प्रकाशित होना कहते हैं। श्री हनुमत् पहचान के उहापोह में समूचा पर्वत ही उठाकर लाते हैं। वर्तमान में वनोषधियों की शोध में देवभूमि उत्तराखण्ड के ऊँचे शिखरोंवाले पर्वतों में रात्रि में प्रकाशमान होनेवाले पौधों की जानकारी मिली है।।9.86.27।।

असश्चतः शतधारा अभिश्रियो हरिं नवन्तेऽव ता उदन्युवः।

क्षिपो मृजन्ति परि गोभिरावृतं तृतीय पृष्ठे अधि रोचने दिवः।।

।।ऋग्वेद 9.86.27।।

## यज्ञ : द्युलोक स्वामी का ''शब्दघोष''

मन्त्रद्रष्टा ऋषि अकृष्टमाषादयस्त्रय ने पवमान सोम विषयक सूक्त में अभूतपूर्व, उदघोषणा की कि द्युलोक का स्वामी यज्ञ के मार्ग से ''शब्दघोष''करता हुआ जाता है। इसी तरह जलों का स्वामी भी यज्ञ में शब्दघोष करता है। यज्ञ में हरे रंग का सहस्र धारावाला सोम याजकों द्वारा पात्रों में प्रस्तुत किया जाता है। वह शुद्ध होता हुआ यज्ञ के पास रहने की इच्छा करनेवाला सोम स्तुति का निमार्ण करता है (सोम स्तोत्र याजकों को गाने की प्रेरणा देता है।)। ऋग्वेद की ऋचाओं में द्युलोक द्वारा शब्द करने का तथ्य बहुत ही रहस्यमय ढंग से गुंफित है।।9.86. 33।।

राजा सिन्धूनां पवते पतिर्दिव ऋतस्य याति पथिभिः कनिक्र दत्।

सहस्रधारं परि षिच्यते हरिः पुनानो वाचं जनयन्नुपावसुः।।

।।ऋग्वेद 9.86.33।।

## द्युलोक का पुत्र सोम

मन्त्रद्रष्टा ऋषि उशना काव्य ने पवमान सोम विषयक सूक्त में स्पष्ट रूप से घोषणा की कि अमृतमय सोम का द्युलोकरूपी पिता है। ऋषिवर ने ऋचा में कहा है कि द्युलोक का पुत्र जलों का राजा (दिव्य जल, आपः) है। यह यज्ञ की सत्य नौका पर आरोहण करता है। इसे द्युलोक से वैदिव देव श्येन (पक्षी) (प्रकारान्तर में गरुड देव रूपान्तरित हुए।) लाया। यह सोमरस जल में मिश्रित होने से बढ़ता है। इसका पालनकर्ता–यज्ञकर्ता सोम का रस निकाले। ।।ऋग्वेद 9.89.2।।

राजा सिन्धूनामवसिष्ट वास ऋतम्य नावमारूहद्रजिष्ठाम्।
अप्सु द्रप्सो वावृधे श्येनजूतो दुह ईं पिता दुह ईं पितुर्जाम्।।
।।ऋग्वेद 9.89.2।।

## द्युलोक : मधुरवाणी स्तुति प्रेरक सोम

द्युलोक में उत्पन्न सोम की स्तुति ज्ञानियों की वाणियाँ पहिले से ही करती रहीं हैं। बल के समान इस संस्कार के योग्य सोम को स्तुतियाँ प्राप्त होती रही हैं। मन्त्रद्रष्टा ऋषि येनो भार्गव ने ऋचा में द्युलोक के लिए नाक शब्द का पुनः प्रयोग किया है। यह पुनः लिखना चाहते हैं कि द्युलोक शब्द करता है, उसी प्रकार सोम भी यज्ञ में शब्द करता है। ज्ञानीजन सुवर्ण सरीखे दुर्लभ सोम की स्तुति मधुर वाणी से करते हैं। ''यहाँ आकाश पुत्र सोम को भी शब्द करनेवाला गया कहा है।'' इस ऋचा में द्युलोक के लिए पुनः नाक शब्द का प्रयोग मिलता है।।9.85.11।।

नाके सुपर्णमुपपप्तिवासं गिरो वेनानामकृपन्त पूर्वीः।
शिशं रिहन्ति मतयः पनिप्नतं हिरण्ययं शकुनं क्षामणि स्थाम्।।
।।ऋग्वेद 9.85.11।।

## द्युलोक : पृथिवी पर हिमालय एवं कैलास !

भूलोक पर द्युलोक का रहस्य वैदिक ऋषियों ने बहुत ही तिलिस्मी रहस्य की तरह ऋचाओं में वर्णित किया है। ''द्युलोक का पृथिवीलोक पर स्थान का गूढ संकेत दिव्य सोम लता स्थल से दिया गया है। यह संकेत दिव्य सोम की लता भूलोकीय द्युलोक, भू–आकाश, भूस्वर्ग अर्थात् उच्चतम स्थान में मिलती है। वैदिक विज्ञान के अनुसार जम्बूद्वीप में देवभूमि हिमालय से कैलास तक द्युलोक चिन्हित किया गया है।'' आदिदेव सूर्य पुत्री यमुना–बन्दरपूँछ के पीछे तपोवन, स्वर्गारोहण, सप्तऋषि कुंड एवं हिमनद; गंगा के स्वर्ग से प्रकटीकरण स्थल बिन्दुसार, गंगोत्री, गोमुख, तपोभूमि आदि; केदारनाथ, तपोवन, दत्तात्रेय गुहा, केदारताल, केदारवन, स्वर्गारोहण; बदरीनाथ हिमनद, वसुधारा, सहस्रधरा, स्वर्गारोहण, हिमनद, तपोवन ; द्रोण पर्वत ; नन्दादेवी हिमनद; सर्वोत्कृष्ट कैलास महापर्वत, मान्धाता पर्वत, शम्भाला कैलास हिमनद

आदि रहस्यमय क्षेत्र भूलोकीय द्युलोक हैं। बन्दरपूँछ आदि के वनों में भी रात्रि को प्रकाशमान झाड़ियाँ—पौधे हैं। इस सोमलता को विरले ही ढूँढ पाते हैं। सर्वोत्कृष्ट कैलास के चरण जल, मानस सरोवर जल, गौरीकुण्ड जल, आदिकैलास जल एवं गंगा जल स्वयं में आश्चर्य बना है। यह गंगा जल, कैलास जल आदि कभी भी नहीं सड़ता है। विज्ञानविदों के लिए गंगा जल, कैलास जल आदि पहेली बने हैं। अध्यात्मिक रूप से इनमें द्युलोक स्थित ब्रह्माण्डों की सीमा पर विद्यमान दिव्य आपः (जलः) है। साथ ही सूर्य की पराकासनी किरणों, तेजोविकरण, परमाणुधर्मिता, विद्युत चुम्बकीय प्रवाह, जीवनी दायिनी स्टेराइड, क्रोमियम आदि होता है। स्वाभाविक रूप से यह इस पवित्र जल को वर्षों—वर्षों निर्मल, निर्विकार रखेगा। यह भी उलझी गुत्थी है कि कैलास एवं चार धामों के जल में सामान्य से अधिक तेजोविकरण, परमाणुधर्मिता, जीवनी खनिज आदि है। यह भी स्वयं में यक्षप्रश्न है। सर्वोत्कृष्ट कैलास में औसत से बहुत अधिक चुम्बकीय क्षेत्र, परमाणु धर्मिता, तेजोविकिरण भी भौंचक्का करता है। इसका कारण अनुत्तरित है। इसी तरह के अनेक दिव्य गुणों के कारण हिमालय देव पर्वतमाला (कैलास सहित) को पृथिवी के द्युलोक की संज्ञा दी गई। पश्चिम के एक वर्ग का मानना है कि "कैलास महापर्वत का निर्माण ब्रह्माण्ड के सर्वश्रेष्ठ वैज्ञानिकोंवाले नक्षत्र—ग्रह—लोक के सर्वोपरि महावैज्ञानिकों ने किया। उन ब्रह्माण्डवासियों की गुप्ततम प्रयोगशाला मानस सरोवर के नीचे है। जहाँ अन्तरिक्ष का सर्वशक्तिमान नाभकीय शक्तिघर है। परिणामतः सामान्य से अधिक परमाणुधर्मिता होना स्वाभाविक है।" उनका मानना है कि उनके सर्वोच्च वैज्ञानिक महादेव नामक अन्तरिक्षस्थ ग्रहवासी प्रमुख हैं। चौंके नहीं! हाथी गुफाओं में पर्वतों के बीच तक्षित कैलास देवालय को अस्तित्व देना भी पश्चिम ने ब्रह्माण्डवासी अति उन्नत वैज्ञानिक प्रमुख का दिव्य कर्म कहा। ये अन्तरिक्ष के सर्वोत्कृष्ट वैज्ञानिक हाथी गुफाओं के पत्थर के कचरे को पंचभूतों में विलीन करने में सक्षम रहे। इस पृष्ठभूमि में हिमालयी पर्वतमाला को द्युलोक समान कहना उचित है। विश्व में इस तरह की विशेषता दूसरे देशों में नहीं मिलती है।

ऋचा में मन्त्रद्रष्टा ऋषि कविभार्गव ने स्पष्ट रूप से पवमान सोम के सूक्त में घोषणा की कि पृथिवी के "उच्च अंश अर्थात् द्युलोक"

के मुख्य स्थान में सोम रहता है। हिमालय के ऊँचे शिखर पर सोमवल्ली उगती है और फैलती है। यहाँ स्मरण रहे कि वैदिक विज्ञान में देवभूमि हिमालय को स्वर्गलोक (द्युलोक) से सम्बोधित किया गया है। यही कारण है कि कैलास महापर्वत, सूर्यतनया यमुनोत्री, गंगोत्री, केदारनाथ, बद्रीनाथ, किन्नर कैलास, आदिकैलास, मणि महेष आदि में स्वर्गारोहण (द्युलोक जाने का मार्ग) मिलता है। वैसे उनाकोटि, कैलासहर (पर्वत पर एक करोड़ से एक कम उत्कीर्ण महारुद्र शिवादि की प्रतिमा वाला पवित्र स्थल), त्रिपुरा में ''स्वर्ग का महाद्वार'' बताया जाता है। असम, अरूणाचल, मणिपुर, त्रिपुरा, मिजोरम, मेघालय, नागालैण्ड आदि विश्वबाहु श्री परशुराम क्षेत्र है। यहाँ पृथिवी की नाभि कही गई है। ऋषिवर ने कहा है कि पृथिवी के द्युलोक में उत्पन्न दिव्य सोम का पत्थर से पीसकर रस निकाला जाता है। इसे विद्वान जल मिलाकर ग्रहण करते हैं।।9.79.4।। इसके अलावा ऋग्वेद की दूसरी ऋचाओं में भी पृथिवी के द्युलोक का वर्णन मिलता है।

दिवि ते नाभा परमो य आददे पृथिव्यास्ते रूरूहुः सानवि क्षिपः।
अद्रयस्त्वा वप्सति गोरधि त्वच्य 1प्सु वा हस्तैर्दुदुहुर्मनीषिणः।।
।।ऋग्वेद 9.79.4।।

## आकाशविद्या : आकाश संचार

ऋग्वेद आकाशविद्या से परमव्योम में विचरण का रहस्योद्घाटन करता है। हमारे सौरमण्डल और दूसरे ब्रह्माण्डों में भ्रमण की 39 लाख वर्ष पुरानी समृद्ध परम्परा रही। परमव्योम के अनेक ब्रह्माण्डों की महायात्रा के बाद ही मन्त्रद्रष्टा ऋषियों ने विश्वास के साथ अनेक सूर्यों की घोषणा की। हमारे सौर्यमण्डल के सूर्य द्वारा मधुर जिव्हा से ''ॐ'' पाठ का रहस्य खोला। ऋषियों ने अभूतपूर्व जानकारी दी कि सूर्य में जल के सारभाग का सार (हाइड्रोजन) जलता है। दूसरे शब्दों में ऋषिश्रेष्ठ सूर्य देवता तक गए। ब्रह्मविद्या समाज के फादर चार्ल्स बी. लीडरबीटर ने अपनी पुस्तक दा मास्टर्स पथ में महात्मा कुथमी बाबा के लंदन पहुचने का प्रसंग लिखा है। जम्बूद्वीप के असख्य महायोगी आकाशचारी रहे। महान साधु सर्वानन्द सहित अनेक की कथाएँ जन–जन में प्रचलित हैं। श्री कैलास महापर्वत के हिमनदों के मध्य स्थित

अदृश्य सिद्धाश्रमों ज्ञानगंज आदि के सिद्ध आकाश मार्ग से ही आवागमन करते रहे। महर्षि भारद्वाज कृत अंशुबोधिनिशास्त्र, वैमानिक शास्त्र, यन्त्र सर्वस्व आदि और अनेक आर्षग्रन्थ आकाश यात्रा के रहस्यों को प्रकट करती है। गुह्य सिद्धाश्रम ज्ञानगंज से सम्बद्ध स्वामी विशुद्धानन्द परमहंस, जगद्गुरू शंकराचार्य स्वामी ब्रह्मानन्द सरस्वती, जयपुर के राजगुरू रहे श्री श्रीविद्यानाथ ओझा, जगद्गुरू शंकराचार्य स्वामी स्वरूपानन्द सरस्वती, श्री राम ठाकुर आदि इसके जीवन्त साक्षी रहे। महामहोपाध्याय गोपीनाथ कविराज के अनुसार ज्ञानगंज सिद्धाश्रम आदि के वरिष्ठतम परमहंस ही जम्बूद्वीप से छात्रों का चयन करते हैं। यह अवश्य है कि आश्रम के अधिष्ठाता महातपा किसी भी दीक्षित को गुप्त विद्या किसी को भी, प्रत्येक परिस्थिति में नहीं सिखाने की शपथ लेते हैं, अन्यथा तत्काल तत्क्षण गुप्त विद्या छीन ली जाएगी।

''ऋषि वृषाणक ने केशिन–अग्नि–सूर्य विषयक ऋचा में कहा है कि द्रष्टा मुनि आकाशमार्ग से संचार करता है। वह स्वतेज से सर्वरूपों को पदार्थमात्र को प्रकाशित करता है। वह सभी देवों से मित्रभूत होकर सत्कृत्यों के लिए ही स्थापित होता है।।10.136.4।।''

अन्तरिक्षेण पतति विश्वा रूपावचाकशत्।

मुनिर्देवस्यदेवस्य सौकृत्या सखा हितः।।10.136.4।।

## द्युलोक : गो रूपिणी

मन्त्रद्रष्टा ऋषि ऐन्द्रो वसुक ने ऋग्वेद के दशम मण्डल के सत्ताइसवें सूक्त की चौदहवीं ऋचा में द्युलोक रूपिणी गो का उल्लेख किया है। यहाँ पुनः स्मरण कराना चाहेंगे कि ''गो'' शब्द के अनेक अर्थ हैं। गो शब्दों के अर्थों में प्रकाश की किरण, तारे, आकाश, स्वर्ग, वाणी का देवता–वागीश, इन्द्रिय, सूर्य, नौ की संख्या, दिशा, जल, ज्ञान, वज्र, हीरा, बाण, गाय आदि प्रमुख हैं। मन्त्रद्रष्टा ऋषि ऋचा में भौतिक गाय की चर्चा नहीं कर रहा है। ऋचा में कहा है कि यह द्युलोक रूपिणी गो दूसरी अदिति (अक्षर अनन्त अखण्ड ऊर्जावन) के बच्चे को प्रेम से स्थापित करती है (अदिति के मार्तण्ड उत्पत्ति ऋग्वेद के सूक्त को देखें। माता अदिति अपने पुत्र आदित्यों को लेकर द्युलोक चली गई। परन्तु एक अण्ड विकसित नहीं था, वह मार्तण्ड कहलाया। अदिति मार्तण्ड को

पृथिवी लोक के लिए छोड़ गई। यहाँ ऋचा में अदिति के पुत्र आदित्यों को ब्रह्माण्डों में स्थापित करने का आशय रहा। सूर्य द्युलोक में स्थापित है। वास्तव में ऋग्वेद के सूक्तों का अन्तर्सम्बन्ध बहुत ही रहस्यमय है। उनका गुंफन इन्द्रजाल सरीखा है।)। ऋचा में आगे कहा है कि वह किस भाव से गो के स्तन समान अन्तरिक्ष में धारण करती है ? यह महान आदित्य अन्धकार रहित, नित्य एवं सतत गमन करने वाला है। वह सर्वोत्पादक, व्यापक एवं जगत् को धारण करनेवाला एवं हवि खाता है। ऋचा का आशय है कि द्यौष् सूर्य को पुत्रवत प्रतिष्ठित करता है।।10.27.14।।

बृहन्नच्छायो अपलाशो अर्वा तस्थौ माता विषितो अत्ति गर्भः।

अन्यस्या वत्सं रिहती मिमाय कया भुवा नि दधे धेनुरूधः।।

यह ऋचा आकाश के सभी से पुत्रवत प्रेम का स्तुतिगान कर रही है। इसका सन्देश है कि सभी प्राणियों से प्रेम करो।।ऋग्वेद 10.27. 14।।

## परमव्योम में पितर

ऋग्वेद के अन्तिम मण्डल के चौदहवें सूक्त की आठवी ऋचा में पितरों का स्थान द्युलोक–श्रेष्ठ स्वर्ग–परमव्योम कहा गया है। इसके अनुसारः हे पिता! परमव्योम में अपने पितरों के साथ मिलो।।10.14.8।।

सं गच्छस्व पितृभिः सं यमनेष्टापूर्तेन परम व्योमन्।।10.14.8।।

पितर विषयक सूक्त (10.15.1) की प्रथम ऋचा में शंखो यामायन कहते हैं कि जो पितर पृथिवी पर हैं, वे उन्नत स्थान (द्युलोक) प्राप्त करें; जो पितर स्वर्ग–उच्च स्थान–द्युलोक–परमव्योम में हैं, वे वहीं रहें।

उदीरतामवर उत् परास उन्मध्यमाः पितरः सोम्यासः।।10.15.1।।

## द्युलोक के पुत्र अश्विनौ!

विश्वदेव सूक्त की ऋचा में ऋषिवर नाभानेदिष्ठो मानव ने दोनों अश्विनी कुमार को द्युलोक के पुत्र से सम्बोधित किया है। अश्विनौ देवता वैदिक देवों एवं ऋषियों के चिकित्सक हैं। अश्विनौ ने ऋषिवर के सिर पर अश्व का सिर प्रत्यारोपण कर नया अध्याय जोड़ा। अश्विनौ कायाकल्प, नेत्र–हृदय आदि प्रत्यारोपण, कृत्रिम अंग प्रत्यारोपण आदि में

सिद्ध हस्त हैं। अश्विनौ की ''अश्विनी कुमार संहिता'' के दर्शन दुर्लभ हैं। ऋषिवर ने कहा कि वे प्रातःकाल सूर्य किरणों से अन्धकार नष्ट होने पर द्युलोक पुत्र अश्विनौ को बुलाते हैं। आप हमारे यज्ञ में पधारों एवं हविष्यान्न ग्रहण करो। आप दोनों भर पेट अन्न आदि सेवन करो और द्वेषभाव को भूल जाओ।।10.61.4।।

कृष्णा यद्गोष्वरुणीषु सीदद् दिवो नपाताश्विना हुवे वाम्।
वीतं में यज्ञमा गतं मे अन्न ववन्वासां नेषमस्मृत ध्रु।।

।।ऋग्वेद10.61.4।।

## आकाश : सत्यरूप

ऋग्वेद में यह निरन्तर दोहराया गया है कि सत्य द्युलोक का आधार है। आकाश सत्य रूप है। सत्य ऋत् है। साथ ही यह भी लगातार घोषणा की गई है कि द्यावापृथिवी अर्थात् द्युलोक एवं पृथिवीलोक का आधार सत्य है। इसी का विस्तार पृथिवी रूपा सत्यभामा का जन्म और भूदेवी पृथिवी एवं वराह देव के संसर्ग से भोमदेव–भोमासुर की उत्पत्ति की कथा है। भोमासुर त्रिलोक में अजेय होने से निरंकुश होकर महा अत्याचारी नरकासुर कहलाया। नरकासुर ने पृथिवी की नाभि गौड प्रदेश (असम आदि) में अपनी राजधानी स्थापित कर महादेवी कामख्या से विवाह का प्रस्ताव रखा। अन्त में पृथिवी देवी–भूदेवी स्वरूपा वीरांगना सत्यभामा ने सत्य की स्थापना के लिए अपने ही पुत्र नरकासुर का वध किया। यह दृष्टान्त बताता है कि सृष्टि व्यवस्था में सत्य की स्थापना सर्वोपरि है। विश्वभर की प्राचीन सभ्यता, संस्कृति, धर्मशास्त्रों में इस के समानान्तर कोई देवकथा नहीं मिलती है।

सावित्री सूर्या ऋषिकर (वेद में अनेक मन्त्रद्रष्टा ऋषिकाओं के नाम उल्लेखनीय हैं। बृहस्पति देवता की पत्नी ने तपश्चर्या–चेतना–ज्ञान में सर्वोच्च स्थान प्राप्त किया और बृहस्पति से अपने कृत्य के लिए प्रायश्चित करवाया। वैदिक ऋषिका यज्ञोपवीत धारण करती और वेदाध्ययन करती रही। ) ने ऋग्वेद के अन्तिम मण्डल के 85वें सूक्त की प्रथम ऋचा में सत्य और द्यौ के सम्बन्ध को दोहराया है। सत्यरूप ने आकाश में पृथिवी को धारण किया हुआ है। द्युलोक ने सूर्य को धारण

किया है। इससे पूर्व वैदिक ऋचा में द्युलोक का पुत्र सूर्य कहा गया है।।10.85.1।।

सत्येनोत्तभिता भूमिः सूर्येणोत्तभिता द्यौः।।10.85.1।।

## द्युलोक : त्रिपाद पुरुष (परमेष्ठी)

ऋग्वेद का पुरुष (परमेष्ठी) सूक्त बहुत ही प्रसिद्ध है। नारायण ऋषि ने परमेष्ठी को परमपुरुष से सम्बोधित किया है। मन्त्रद्रष्टा ऋषि ने परम पुरुष को निराकार, निर्विकार, निगुण, निष्काम आदि बहुत अलंकारिक शब्दावली में व्यक्त किया है। उन्होंने इस परमपुरुष के सहस्र मस्तक, हजारों आँख, हजारों पांव आदि बताये हैं। ये उपमाएँ अनन्तता अथवा निराकार होने की काव्यात्मक घोषणा है। इस सूक्त की चौथी ऋचा में कहा है कि द्युलोक में त्रिपाद पुरुष रहा है। इस त्रिपाद पुरुष का एक भाग यहाँ इस विश्व में पुनः–पुनः उत्पन्न होता रहता है। यहाँ यह प्रश्न अनुत्तरित है कि परमेष्ठी के तीन पाद क्या हैं ? इसका सत्, रजस्, तमस् से क्या सम्बन्ध है ? यहाँ यह स्मरण करवाना चाहेंगे कि वैदिक विज्ञान में त्रिक् का नाभकीय स्थान है।।10.90.4।।

त्रिपादूर्ध्व उदैत् पुरुषः पादोऽस्येहाभवत् पुनः।।10.90.4।।

## द्युलोक से ओषधियों का अवतरण!

आथर्वणो भिषग् ऋषि ने ओषधय सूक्त की सत्रहवीं ऋचा में रहस्य उजागर किया है कि ओषधियाँ द्युलोक से अवतरित होती हैं। वेद में यह भी स्पष्ट किया है कि अमावस्या को सूर्य देवता एवं चन्द्र देवता का मिलन होता है। परिमाणतः वनस्पतियों में नवजीवनी शक्ति का समावेश होता है। वैदिक विज्ञान के अनुसार ओषधि के मूल में द्युलोक पुत्र अग्नि एवं अग्रभाग में द्युलोक पुत्र सोम होता है।

ऋचा के अनुसार द्युलोक से नीचे अवतरण करती ओषधियों ने कहा कि हम जिस जीव पर अनुग्रह करती हैं, उस मनुष्य का शरीर रोगों से ग्रस्त नहीं होता।।10.97.17।।

अवपन्तीरवदन् दिव ओषधयस्परि।

यं जीवमश्नवामहै न स रिप्याति पूरुषः।।10.97.17।।

ऋग्वेद की ऋचाओं में द्युलोक (उच्चस्थ लोक) और परमार्थ–परात्परता–करूणा–दानशीलता–निःस्वार्थ कल्याणकार्य के अन्तर्सम्बन्ध की व्याख्या अनेक स्थानों पर की है। ऋग्वेद के 10वें मण्डल की दूसरी ऋचा में पुनः कहा है कि द्युलोक (स्वर्ग में ऊंची स्थिति) में दानकर्ता को स्थान मिलता है। यह भी आगे कहा है कि ऋषि–तत्त्वदर्शी, ब्रह्मा आदि दान देनेवाला ही कहलाता है। स्मृति, संहिता, पुराणों, रामायण, महाभारत आदि में महादानी गणों की मीठी कथाएँ हैं। असुरराज बलि महादानी होने से सप्त चिरंजीवियों में प्रमुख हैं। बलि राजा का तीनों लोकों का दान एवं अन्त में अपने शीर्ष पर वामनदेव का पाद रखवाना अमर दृष्टान्त है। उनका यह कृत्य चिरंजीवी है। महाभारत में महादानी वर्वरिक भीम के पौत्र है। वर्वरिक ने श्रीकृष्ण को अपना मस्तक दान दिया। फलस्वरूप कलयुग में वर्वरिक श्री श्याम के रूप में खाटूश्यामजी में पूजित हैं। महाभारत में महादानी श्री सूर्यपुत्र कर्ण ने मरणासन्न अवस्था में भी दान दिया। जम्बूद्वीप भारतवर्ष में वैदिक काल से दान की समृद्ध सांस्कृतिक परम्परा रही है।।10.107.2।।

उच्च दिवि दक्षिणावन्तो अस्थुर्ये।।10.107.2।।

## द्युलोक प्रतिनिधि इन्द्र

वैरूपोऽष्टादष्ट्र ऋषि ने ऋग्वेद के अन्तिम मण्डल के एक सौ ग्यारहवें सूक्त की पांचवी ऋचा में कहा है कि इन्द्र द्युलोक के प्रतिनिधि हैं। इस नाते वे पृथिवी के भी प्रतिनिधि एवं सभी यज्ञों के ज्ञाता हैं। वह शुष्ण–ताप का वध करता है। ऋचा का अभिप्राय यह है कि द्युलोक का पुत्र इन्द्र वर्षा कर भूलोक का ताप हरता है।।10.111.5।।

इन्द्रो दिवः प्रतिमानं पृथिव्या विश्वा वेद सवना हन्ति शुष्णम्।

।।ऋग्वेद 10.111.5।।

## पूषा, विश्वावसु, सविता देवता : द्युलोक

ऋग्वेद में स्पष्ट किया है कि पूषा देव आकाश में प्रयाण करता है। जल के निर्माता विश्वावसु गन्धर्व द्युलोक में रहता है। इतना ही नहीं द्युलोक से सविता देवता सृष्टि के मनुष्यों को देखता है। सविता देवा सत्यधर्मा है।।10.139.1,2,5।।

तस्य पूषा प्रसवे याति विद्वान त्संपश्यन् विश्वा भुवनानि गोपाः।।

नृचक्षा एष दिवो मध्य आस्त....।।2।।

विश्वावसुरभि तन्नो गृणातु दिव्यो गन्धर्व रजसो विमानः।।3।।

## सूर्य द्युलोक में स्थित

यह अभूतपूर्व है कि ऋग्वेद के अन्तिम सूक्त में एकबार फिर दोहराया है कि द्युलोक में स्थित सूर्य उदित होता है।

उदसौ सूर्या अगावुदयं......।।10.159.1।।

## द्युलोक में व्याप्त वायु

वेद के वायु विषयक सूक्त के ऋषि अनिलो वातायन हैं। उन्होंने सूक्त में कहा है कि वायु द्युलोक में व्यापता है। साथ ही चारों ओर लाल वर्ण उत्पन्न करता हुआ जाता है। वायु का महावेग से चलनेवाला रथ विविध आवाज करता है। उसके प्रचण्ड वेग से वृक्षादि उखड़ जाते हैं। ऋषि का मन्तव्य रहा कि वायु का स्थान आकाश है। वायु के प्रचण्ड वेग से अग्नि की लालिमा उत्पन्न होना स्वाभाविक है। ''द्युलोक की भांति वायु भी शब्दघोष् करता है।'' इससे पूर्व वेद में अग्नि, इन्द्र, सूर्य आदि को द्युलोक का पुत्र घोषित किया गया।।10.168.1।।

वातस्य नु महिमानं रथस्य रूजन्नेति स्तनयन्नस्य घोषः।।

दिविस्पृग्यात्यरूणानि कृष्वन्नुतो......।।10.168.1।।

वैदिक विज्ञान वेद काल उनतालीस लाख वर्ष पूर्व परमव्योम–महाकाश में वायु की उपस्थिति का तथ्य स्पष्टतः उद्घाटित किया गया है। इससे पूर्व ऋग्वेद की ऋचा में कहा है कि ऋषि आकाशमार्ग में संचरण करते हैं।

## द्युलोक का अलंकरण सूर्य : द्युलोकध्वज

मैत्रावरूणिर्वसिष्ठ ऋषि सूर्यादि विषयक सूक्त में पुनः कहा है कि द्युलोक का अलंकार सूर्य है। यह द्युलोक को शोभा देनेवाला, अत्यन्त तेजस्वी, सुदूर विराजमान, तारणकर्ता एवं तेजस्वी उदित होता है (7.63.4)। प्रकारान्तर में एक अन्य ऋचा में कहा है कि द्युलोक में सूर्य

रूपी ध्वजा के फहराते ही चौतरफा प्रकाश होने से अन्धकार भाग जाता है (7.67.2)।

दिवो रूक्म उरूचक्षा उदेति दूरअर्थस्तरणिर्भ्राजमानः।।7.63.4।।

अचेति केतुरूपसः पुरस्ताच्छ्रिये दिवो दुहितुर्जायमानः।।7.67.2।।

## तीन द्युलोक : द्युलोक के तीन भाग

वैदिक देव सम्राट वरुण विषयक सूक्त में अत्यन्त महत्वपूर्ण घोषणा की गई है कि तीन द्युलोक हैं। अथवा द्युलोक के तीन भाग हैं। तीन भूमियाँ (पृथिवियाँ) हैं। भूमि के तीन भाग हैं। देव सम्राट वरुण ने द्युलोक के तीन विभाग किए। छह ऋतुओं की रचना है। वह सभी का राजा परमेष्ठी है। परमेष्ठी ने सर्वकल्याण के लिए द्युलोक में सूर्य को स्थापित किया। यह अध्यात्मिक अन्वेषण का विषय है कि तीन द्युलोक, द्युलोक के तीन विभाग, तीन भूमियों के माध्यम से मन्त्रद्रष्टा ऋषि का आशय क्या है ?।।7.87.5।।

तिस्रो द्यावो निहिता अन्तरस्मिन् तिस्रो भूमिरूपराः षंविधाना।

गृत्सो राजा वरणश्चक्र एवं दिवि प्रेंखं हिरण्ययं शुभे कम्।।

।।ऋग्वेद 7.87.5।।

## द्युलोक पुत्र पर्जन्य

वेद के पर्जन्य विषयक सूक्त की ऋचा में राज उजागर किया कि पर्जन्य द्युलोक का पुत्र है। पर्जन्य (वर्षा से) पृथिवी का सिंचन करता है। पर्जन्य को प्रसन्न करने के लिए काव्यगान करो, ताकि वह प्रसन्न होकर हमारे लिए ओषधियाँ–वनस्पतियाँ एवं इतर प्रकार के धान्य प्रदान करे हों।।7.102.1।।

पर्जन्याय प्र गायत दिवस्पुत्राय मीळहुषे।

स नो यवसमिच्छतु।।7.102.1।।

### द्युलोक पुत्री भुवनों की पालक

उषस विषयक सूक्त ऋषिश्रेष्ठ ने एकबार फिर उषा को द्युलोक की पुत्री घोषित किया। यही उषा सभी भुवनों का पालन करती है।

आकाश में उषा के प्रकट होते ही विलक्षण अमर प्रकाश किरणें सर्वत्र फैल जाती हैं। सर्वत्र दिव्य कर्म आरम्भ हो जाते हैं।

उषा स्वयं दूर रहकर भी समस्त जनों को उनके कार्यों में प्रवृत्त करती है। वह पंच जनों को उद्यम में लगाती हुई उनके पास पहुँचती है। वह सभी जनों के कर्मों को देखती हैं, कर्मों का निरीक्षण करती हैं। दिव्य लोक सुपुत्री उषा त्रिभवन पालक है।।7.75।।

एषा स्या युजाना पराकात् पंच क्षितीः परि सद्यो जिगाति।

अभिपश्यन्ती वयुना जनानां दिवो दुहिता भुवनस्य पत्नी।।7.75.।।

## इन्द्र एवं वरुण द्युलोकीय आवास!

सुपर्ण काण्व ऋषि ने इन्द्रावरुणौ विषयक सूक्त में घोषणा की कि अन्तरिक्ष से ऊपर द्युलोक में देवसम्राट वरुण एवं दुर्धर्ष योद्धा इन्द्र रहते हैं। इन देवों की निदा करनेवाला शत्रु कोई नहीं है। इन्हीं के कारण जलों एवं वनस्पतियों में रस है। इसी रस के कारण उनकी महिमा है।।8.59.2।।

निष्षिध्वरीरोषधीराप आस्तामिन्द्रावरुणा महिमानमाशत।

या सिस्रतू रजसः पारे अध्नो ययुः शत्रुर्नकिरादेव ओहते।।

।।8.59.2।।

## अन्तरिक्ष में विद्युत्‌रूपा, द्यु में सूर्यरूपा अग्नि!

नाभक काण्व ऋषि ने द्युलोक, अन्तरिक्ष एवं पृथिवी पर अग्नि के रूपों की व्याख्या की है। द्युलोक में सूर्यरूपी अग्नि, अन्तरिक्ष में विद्युत्‌रूपा अग्नि एवं पृथिवी पर भौतिक अग्नि रूप विद्यमान है। ऋग्वेद में रहस्यमय अध्यात्मिक अग्नि की ऋचाएँ चमत्कृत करती हैं। अध्यात्मविद्या अग्नि को चिद् (चित्) तत्त्व कहते हैं।।8.39.9।।

अग्निस्रीणि त्रिधातून्या क्षेति विदथा कविः।।8.39.9।।

## द्युलोक का धन!

शशकर्ण काण्व ऋषि ने अश्विनौ विषयक सूक्त में द्युलोक के धन एवं अन्तरिक्ष के धन देने का निवेदन अश्विदेवों से किया। यह ''द्युलोक का धन, अन्तरिक्ष का धन'' धनचक्कर करनेवाला सम्बोधन है।

यह अन्तरिक्ष एवं द्युलोक का धन पाँच तरह के मानव वर्गों में पाया जाता है। तत्त्वार्थ ज्ञानी, क्रान्तदर्शी, मननशील, चैतन्यप्राप्त ऋषि द्युलोक के किस धन की ओर संकेत कर रहा है ? द्युलोक सर्वसामर्थ्यवान, अपने में अनेक ब्रह्माण्डों की स्थिति किए, सभी वैदिक देवों का एवं दिव्यात्माओं का आश्रय, अमरत्त्व का स्थान, सत्य एवं ऋत का प्रतिपालक आदि है। ऋषि गण आकाशमार्ग से संचरण करते हैं। प्राणियों–देवों का पिता है। धन शब्द का ध्वनि करना शब्द करना है। धनम् के अर्थों में विद्याधन, तपोधन, स्निग्धतम पदार्थ, प्रियतम निधि, मानधनम्, अभिमानधनम्, मूल्यवान वस्तु, पूँजी, परितोषिक, धनिष्ठा नक्षत्र, जोड़ राशि, सम्पत्ति, निधि आदि है। आकाश में अक्षरब्रह्म, शब्दब्रह्म है। मन्त्रद्रष्टा ऋषि का आशय अक्षरब्रह्म से है।।8.9.2।।

यदन्तरिक्षे यद् दिवि यत् पंच मानुषाँ अनु।

नृम्णं तद् धत्तमश्विना।।8.9.2।।

## द्यौष् : भीषणतम सिंहगर्जनाकर्ता मरुत्

वैदिक मरुत् को देवों के शास्ता रुद्र का पुत्र भी कहा गया है। मरुत् गण दुर्धर्ष योद्धा हैं। पुर्वत्स काण्व ऋषि ने मरुत विषयक सूक्त में मरुतों की विलक्षण शक्ति का बहुत ही काव्यात्मक वर्णन किया है। मरुत् वर्षा प्रारम्भ करने के लिए मेघों में संचार करने लगते हैं, उस समय आकाश में भीषणतम् सिंहगर्जन करते हैं। जिससे हर एक के हृदय में भय का संचार होता है।।8.7.26।।

उशना यत् परावत उक्ष्णो रन्ध्रमयातन।

द्यौर्न चक्रदद् भिया।।8.7.26।।

## आकाश की ओर अग्नि ज्वालायें

बुधगविष्ठियवात्रेयौ ऋषि ने ऋग्वेद के पंचम मण्डल के प्रथम सूक्त की प्रथम ऋचा में आकाश के लिए नाक शब्द का प्रयोग बहुत ही सुन्दरता से किया है। ऋचा में कहा है कि अग्नि की बड़ी–बड़ी ज्वालायें आकाश की ओर जाती हैं। ऋचा का अभिप्राय यह है कि अग्नि अपने उद्गम स्थान द्युलोक की तरफ प्रस्थान करती है।।5.1.1।।

यव्हाहव प्र वायामुज्जिहानाः प्र भानवः सिस्रते नाकमच्छं।
।।5.1.11।।

## द्युलोक में ऋभु रथ!

यह बहुत ही अद्भुत है कि ऋभु को द्युलोक में स्थान मिला। ऋभु की वैदिक कथा मानव से देवत्व प्राप्ति की है। ऋभुओं अत्यन्त जीर्ण गाय की सेवा की। उन्होंने लकड़ी के खम्भे के समान निश्चेष्टा वृद्ध माता पिता को सेवा कर तरुण बना दिया। वे नर रूपी ऋभु हमेशा सत्य बोलते हैं और जैसा बोलते हैं, वैसा ही आचरण करते हैं। ऋभुओं ने उत्तम कर्मों (यज्ञ) से स्वयं को महातेजवान बनाया और मन को महाशक्तिवान किया। फलस्वरूप वे देवों के मित्र बने। वे मनुष्य से देव बन बए (इसी तरह सद्कर्मों, उत्तम कर्मों से देवत्व प्राप्त किया जा सकात है।) ऋषिवर वामदेव गौतम ने ऋभवः सूक्त की प्रथम ऋचा में कहा है कि द्युलोक को ऋभु के घोड़े शीघ्र व्याप लेते हैं। ये ऋभु वेगवान और उत्तम कार्य करते हैं। द्युलोक ऋभुओं की हम स्तुति करते हैं।।4.33.1।।

ये वातजूतास्तरणिभिरेवैः परि द्यां सद्यो अपसो बभूवु।।4.33.1।।

## द्युलोक पवित्र करनेवाला!

वैदिक ऋचाओं में लगातार द्यौषः—द्युलोक को पवित्र करनेवाला कहा गया है। द्यौषः महारक्षक, दुःखतारक, देवों को उत्पन्न करनेवाले, भुवनों के पालक आदि हैं। वामदेव गौतम ऋषि ने द्यावापृथिवी सूक्त में कहा है कि हे द्यु एवं पृथिवी! आप सबको पवित्र करनेवाले, अपने रूप एवं बल से सुशोभित हो। आप अनन्त काल से सर्वोत्तम कर्म करते हो।।4.56.6।।

पुनाने तन्वा मिथः स्वेन दक्षेण राजथः।

ऊह्याथे सनादृतम्।।4.56.6।।

## आकाश रुद्र : त्र्यम्बक, दिवोवराह

ऋग्वेद में रुद्र को प्रथम मण्डल के एक सौ चौदहवें सूक्त की पांचवी ऋचा में ''दिवो वराह'' कहा गया है। दिवों वराह का अर्थ द्युलोक का वराह (शूकर), सूर्य आदि अथवा जल हरण करनेवाला है। अर्थात

दिवो वराह रूपी रुद्र स्वरूप है। वैदिक ऋचाओं में रुद्र और देव सम्राट वरुण की विशेषताओं, दिव्य शक्तियों में साम्यता है। यानी रुद्र वरुण स्वरूप हैं। ऋग्वेद के सातवें मण्डल के बावनवें सूक्त की बारहवीं ऋचा में रुद्र देवता ''त्र्यम्बक'' हैं। त्र्यम्बक बहुअर्थी सम्बोधन है। उनमें ''तीनों लोकों के पिता अर्थ है, दूसरा अर्थ रुद्र की तीन मालाएँ हैं।'' ऋग्वेद के दूसरे सूक्त की तैतीसवें सूक्त की नवम् ऋचा में रुद्र सभी भुवनों के ईशान हैं: अस्य भुवनस्य भूरेः ईशानत्। ''भुवनस्य ईशानः रुद्रः।।'' रुद्र कवर्दिन हैं– अर्थात जटाजूट धारी हैं: ''दिवोवराहम् अरूष कपर्दिन।''

ऋग्वेद के आठवें मण्डल के तेरहवें सूक्त की बीसवीं ऋचा में कहा है कि रुद्र देवता एक महान् प्रेरक शक्ति अनन्त सनातन स्थानों में चेतना देती है। जिस चेतना शक्ति में ज्ञानी लोक अपना वह मन विशेष प्रकार धारण करते हैं। ऋग्वेद (2.33.10) में रुद्र को सर्वशक्तिमान शास्ता स्वीकारा गया है। साथ ही एक अन्य सूक्त की ऋचा में कहा है कि मुमुक्षुजन उस रुद्र को अन्तःकरण में बुद्धि द्वारा जानना चाहते हैं। जिव्हा से फल को ग्रहण करते हैं। अतः रुद्र को अन्तःकरण में खोजें। रुद्र का देह में शीर्ष एवं ब्रह्मरन्ध्र में स्थान कहा गया है। ऋग्वेद की ऋचा में आकाश का स्थान भी ब्रह्मारन्ध–सहस्रार कहा गया है (''अन्तरिच्छन्ति तं जने रुद्र परो मनीषया। गृभ्णन्ति जिव्हा ससम्।)। वैदिक वरुण देवता, सविता देवता एवं रुद्र देवता वैद्यनाथ हैं।

वैदिक ऋचाओं में बार–बार द्यौष: को पिता कहा गया है। ऋग्वेद छठे मण्डल के 49वें सूक्त की दशवीं ऋचा में रुद्र को आकाश के समान सभी भुवनों का पिता कहकर स्तुति की गई है। ''भुवनस्य पितरं गीर्भिरामी रुद्रं दिवा वर्धया रुद्रमक्तौ। बृहन्तमुष्वमंजर सुषुम्नधग्धुवेम कविनेषितासः।।6.49.10।'' रुद्र के स्वरूप का रूपानन्तरण यजुर्वेद, अथर्ववेद, वाजसनेय संहिता आदि में होता है। रुद्र को नीलग्रीवा (नीला कण्ठवाला); नीलशिखंडिन् (नीचे केशवाला; अर्थात् आकाश ही जिसके केश हैं–व्योमकेश); भव (सबका उत्पादक); शर्व (सर्वप्रलयकर्ता); भगवः, ईशान–परमेश्वर विश्वरूपः (विश्व का रूप धारण करनेवाला); शिव (कल्याण करनेवाला); शम्भु (शान्तिकरनेवाला); मयस्कर (सुख प्रदाता); शिपिविष्ट, सहस्राक्ष (महातेजवान, निराकार); मीढुष्टम (सुख प्रदाता);

हरिकेश (हरे केशवाला, वनस्पति स्वरूप); मृत्युंजय (मृत्यु पर विजय प्रदाता) आदि नवसम्बोधन मिले। इससे पहले यह स्पष्ट कर चुके हैं कि कृष्ण वर्ग का आकाश प्रकाश किरणों के कारण नीला प्रतीत होता है। अतः रुद्र को आकाश स्वरूप भी कहा गया है।

दिवो वराहम् अरूषं कपर्दिनं, त्वेष रूपं नमसा निव्हयामहे।
हस्ते बिभ्रद् भेषजा वार्याणि, शर्म वर्म छर्दिरस्मभ्यं यंसत्।।
।।ऋग्वेद 1.114.5।।

त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धि पुष्टिवर्धनम्।
उर्वारूकविम बन्धनान्मृत्योर्मुक्षीय मामृतात्।।ऋग्वेद 7.59.12।।

नमोऽस्तु नीलग्रीवाय सहस्राक्षाय मीढुषे।।
।। वाजसनेय संहिता 16.18।।

भवाशर्वो मृडतं माभि यातं भूतपती पशुपती नमो वाम्।।
।।अथर्ववेद 11.2.1।।

रुद्र जलाषभेषज नीलशिखण्ड कर्मकृत्।
प्राशं प्रतिप्राशो जह्यरसान् कृण्वोषधे।। अथर्ववेद 2.27.6।।

तदिद् रुद्रस्य चेतति यव्हं प्रत्नेषु धामसु।
मनो यत्र वि तद् दधुर्विचेतसः।। ऋग्वेद 8.13.20।।

अहर्न विभर्षि सायकानि धन्वार्हन्निष्कं यजतं विश्वरूपम्।
अर्हन्निदं दयसे विश्वम्भवं न वा ओजीयो रुद्र त्वदस्ति।।
।।ऋग्वेद 2.33.10।।

यह भी अभूतपूर्व है कि रुद्र का वाहन "वृषभ" है। यह स्मरण रहे कि वेद में द्यौष् को रक्ताभ वृषभ की उपमा दी गई है।

## रुद्र का विषपान

तीनों लोकों के पिता रुद्र द्वारा केशी (सूर्य) के साथ विषपान का वैदिक वृत्तान्त अभूतपूर्व है। वैदिक देवताओं में रुद्र के अलावा किसी ने भी विषपान का दुस्साहस नहीं किया। मूलतः आकाश के अमृत तत्त्व का विष से क्या होता ? प्रकारान्तर में रुद्र देवता के परम आराधक एवं

श्रीविद्या के महाज्ञाता महामुनि दुर्वासा के शाप के बाद समुद्र मंथन हुआ। उस समय रुद्र देवता सदाशिव ने कालकूट विष का पान किया और नीलकण्ठ (नीलग्रीवा) कहलाये।।10.136.7।।

वायुरस्मा उपामन्थन् पिनष्टि स्मा कुनन्नमा।

केशी विषस्य पात्रेण यद्रुद्रेणापिबत् सह।।10.136.7।।

## रक्ताभ वृषभ : रुद्र–आकाश

वृषभ् की उपमा द्यौष्ः–आकाश की तरह रुद्र को दी गई है। वृषभ के अन्य अर्थों में अत्यधिक प्रजनन शक्तिवाला, वर्षयिता आदि भी है। वृषभ शब्द वृष धातु से बना है।

उन्मा ममन्द वृषभो मरुत्वान् त्वक्षीयसा वयसा नाधमानम्।

घृणीव च्छायामरपा अशीयाऽऽ विवासेयं रुद्रस्य सुम्नम्।।

।।ऋग्वेद 2.33.6।।

## द्युलोक को स्पर्श करवानेवाला वायु यज्ञ

जमदग्निर्भार्गव ऋषि ने वायु विषयक ऋचा में कहा कि हे वायु! हमारे द्वारा किए जानेवाले इन यज्ञों की ज्वालायें द्युलोक को स्पर्श करती हैं। यज्ञकर्ता आपके लिए उत्तम मार्ग से हवि प्रदान करता है। हम आपको सोमरस भी समर्पित करते हैं। जमदग्निर्भार्गव ऋषिवर का संकेत यज्ञ (सुकृत्यों, आत्मज्ञान, सद्कार्य) से द्यौष्ः से सीधा सम्बन्ध हो जाता है। यह आकाशविद्या की मधुविद्या है। द्युलोक सर्वत्र व्याप्त वायु के माध्यम से आकाशतत्त्व को प्राप्त किया जा सकता है।।8.101.9।।

आ नो यज्ञं दिविस्पृशं वायो याहि समन्मभिः।

अन्तः पवित्र उपरि श्रीणानो 3 ऽयं शुक्रो अयामिते।।8.101.9।।

## शाक्वर इति आकाश नाम

वाजसनेय संहिता के वायु सूक्त में शाक्वर शब्द का प्रयोग चमत्कृत करता है। स्वाध्याय मण्डल द्वारा श्री श्रीपाद दामोदार सातवलेकर कृत वायु देवता (सन 1961) में लिखा है कि शाक्वर–शक्वर इति आकाश नाम, आकाश में रहनेवाला, वायु, शक्ति के कारण वरिष्ठ। शक्वन् का अर्थ–सब कर्मों को करने में समर्थ, सामर्थ्यवान्;

परिपतये–सर्वव्यापी है। वायु आप चारों ओर से गतिशील, सर्वव्यापी, आकाश में रहनेवाले, सर्वसामर्थ्यवान हैं, मैं आपको ग्रहण करता हूँ।।वा. य.5.5।।

आपतये त्वा परिपतये गृह्णामि तनूनप्त्रे

शाक्वराय शक्वन ओजिष्ठाय।।

## द्युलोकीय देवोंमें समभाव!

मनुर्वैवस्वत ऋषि ने ऋग्वेद के अष्टम मण्डल के सत्ताइसवें सूक्त की पांचवी ऋचा में आकाशस्थ देवताओं के नवअध्यात्मिक पक्ष को उजागर किया है। समस्त देवों में समस्त प्राणियों के लिए (मन में) समभाव रहता है। वे किसी के प्रति पक्षपातपूर्ण व्यवहार नहीं करते हैं। वे देव संघटित होकर रहते हैं। वहाँ द्युलोक में माता अदिति रहती हैं। सर्वोच्च अध्यात्मिकता समभाव ही है। यह दोहराना चाहेंगे कि लंकेश्वर दशानन रावण कृत महारुद्रशिव के ताण्डव स्तोत्र में परमेष्ठी से समभाव प्रदान करने की प्रार्थना की गई है। श्री लंकेश्वर ने भौतिक ऐश्वर्य प्रदान करने का निवेदन नहीं किया है। मानवीय मन में समभाव को होना सर्वोच्च उपलब्धि है।

द्युलोक–आकाश भी किसी के लिए पक्षपात नहीं करता है। आकाश के समभाव के कारण ही देवों के शत्रु वृत्र, पणि आदि भी विराजमान रहे। इसका संदेश यह है कि जगत् में मनुष्यों का परस्परिक व्यवहार समान भाव का हो और विश्व नीडम् की तरह संघटित होकर रहें।।8.27.5।।

आ नो अद्य समनसो गन्ता विश्वे सजोषसः।

ऋचा गिरा मरुतो देव्यदिते सदने पस्त्ये महि।।8.27.5।।

## द्युलोक : देवों में भाईचारा!

ऋग्वेद में हर स्थान पर बार–बार दोहराया गया है कि (वैदिक) देवों (इनकी संख्या भी उल्लेखित है।) का निवास द्युलोक–आकाश है। यह भी सावधान किया है कि एक ही ब्रह्म (परमेष्ठी) को ज्ञानी अलग–अलग नामों से कहते हैं। देवों में बन्धुत्व (भाईचारे) के बारे में वैदिक ऋचा बहुत ही सुन्दर है। द्युलोक के देवों में आपस में जातीयता

है, अर्थात् इनमें छोटापन एवं बड़ेपन का कोई भेदभाव नहीं है। इसीकारण इनमें भाईचारा भी है। अतः देव हमें शीघ्र ही सबसे श्रेष्ठ अभ्युदय के लिए एवं नवीनतम सुख के लिए उत्तम उपदेश दें।।8.27. 10।।

अस्ति हि वः सजात्यं रिशादसो देवासो अस्त्याप्यम्।

प्र णः पूर्वस्मै सुविताय वोचत मक्षू सुम्नाय नव्यसे।।8.27.10।।

## वाक् से सभी प्रकार का ऐश्वर्य

ऋग्वेद के अनुसार द्युलोक और वाक् सभी प्रकार का अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक ऐश्वर्य प्रदान करनेवाले हैं। नेमो भार्गव ऋषि ने इसी मूल तथ्य को नये कलेवर में प्रस्तुत किया है। वाक्–वाणी का मूल रूप एक ही है। इस दिव्य वाणी को देवों ने प्रकट किया। इस एक ही वाणी को सभी प्राणी अलग–अलग रूपों में बोलते हैं। वह वाणी प्रसन्न होने पर हर तरह से समृद्ध करती है, ऐश्वर्य देती है।।8.100. 11।। ऋषि ने प्राणी के लिए पशु शब्द प्रयोग किया है।

देवीं वाचमजनयन्त देवास्तां विश्वरूपाः पशुवो वदन्ति।

सा नो मन्द्रेषमूर्जं दुहाना धेनुर्वागस्मानुप सुष्टुतैतु।।8.100.11।।

## द्यौ का वज्र (अशानिमत्) : द्यौ पुत्र बृहस्पति

यह चौंकानेवाला है कि ''द्यौ के पास एक वज्र'' (अशनिमत्) है। द्यौ का वज्र उलझी पहेली है। वैदिक देवशास्त्र विद्वान द्यौ के वज्र को मानवीय आकृति का कहते हैं। अयास्य आंगिरस ऋषि ने बृहस्पति देवता के सूक्त में बृहस्पति को द्यौ का पुत्र बताया है एवं साथ ही बृहस्पति का वज्र ''अर्क'' सरीखा है। यह आकाशीय अग्निमय उल्का की भांति प्रहार करता है। उन्होंने बलासुर के यहाँ गुहा में बंदी–सूर्य, उषा, चन्द्र, अग्नि, गो आदि को मुक्त करवाया।

इदमकर्म नमो अभ्रियाय.........।।10.68.12।।

## परमव्योम : वाक् ब्रह्म स्थान

ऋग्वेद में यह भी यक्षप्रश्न उठाया गया है कि वाणी (वाक्) का उत्पत्ति स्थान अथवा मूल कारण क्या है ? मन्त्रद्रष्टा ऋषि दीर्घतमा

औचथ्य से विश्वे देवा विषयक में स्पष्ट किया कि वाणी का उत्पत्ति स्थान परमव्योम परमाकाश है। यह अवश्य है कि ऋषिवर ने इस गूढ तत्त्वार्थ को ऋचा की दूसरी पंक्ति के अन्त में चार शब्दों में लिखा है।

इयं वेदिः परो अन्त पृथिव्या अयं यज्ञो भुवनस्य नाभिः।

अयं सोम कृष्णो अश्वस्य रेलो ब्रह्माय वाचः परमं व्योम।।

।।ऋग्वेद 1.164.35।।

दूसरे शब्दों में ऋचा में कहा है कि परमेष्ठी आत्मा ही वाणी का उत्पत्ति स्थान है। आत्मा का अभिप्राय व्यक्त करने की इच्छा से इन्द्रियों से संयुक्त होकर वाणी उत्पन्न करती है। इससे पूर्व ऋग्वेद में ऋचाओं का मूलस्थान परमव्योम घोषित किया गया। वैदिक ऋचाओं के अनुसार आकाश शब्दघोष करता है।

वेदान्त में कहा गया है : "आकाशस्तल्लिंगात्" (वेदान्त सूत्र 1.1. 22)–आकाश ही उसका (परमेष्ठी) बोधक है। शांकरभाष्य में लिखा है : "विभुत्वदिभिर्हि बहुभिर्धर्मैः सदृशमाकेशन ब्रह्म भवति।" सर्वव्यापित्वादि बहुत से गुणों के कारण ब्रह्म आकाश जैसा है। वेद में सूर्य को गगनलिंग की संज्ञा दी है।

ऋग्वेद का कथन है कि परमेष्ठी–ब्रह्म ही पिता, विधाता, विश्वकर्मा आदि है। उस परमेष्ठी एक के ही अनेक नाम है। वह विश्वकर्मा अनेक रूपों को धारण करता है। वह अद्वितीय है। वह सभी देवों का नाम रखता है।

यो नः पिता जनिता यो विधाता धामानि देव भुवनानि विश्वा।

यो देवानां नामधा एक एव तं संप्रश्नं भुवना यन्त्यन्या।।

।।ऋग्वेद 10.82.3।।

एक परब्रह्म–परमेष्ठी का उद्घोष वेद में अनेक सूक्तों में किया गया है।

इद्रं मित्रं वरुणमग्निमाहुरथो दिव्यः स सुपर्णो गरूत्मान्।

एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्त्यग्नि यमं मातरिश्वानमहुः।।

।।ऋग्वेद 1.164.46।।

एक ही परब्रह्म को, एक ही सत्य का ज्ञानीजन अनेक प्रकार से वर्णन करते हैं। उसी एक को इन्द्र, मित्र, वरुण, सुपर्ण–श्येन, यम, मातरिश्वा आदि नाम देते हैं।।1.164.46।।

## द्युलोक : देवों का स्वरूप

द्युलोक में देवों का आवास है, अथवा देव द्युलोक में स्थित हैं। ऋग्वेद के इस कथन के गुढार्थ की यजुर्वेद, अथर्ववेद, निरूक्त आदि ने सविस्तार व्याख्या की है। आचार्य यास्क ने निरूक्त में कहा है :

देवो दानाद् वा, दीपनाद् वा, द्यौतनाद् वा,

द्युस्थानो भवतीति वा।। निरूक्त 7.15

(किसी प्रकार का कोई लोकोपकारी कार्य करना या दान देना; दीपन–प्रकाशित करना या ज्योति देना; द्योतन–प्रकाशयुक्त होना, गूढ रहस्यों का ज्ञाता, तत्त्वों को प्रकाशित करना एवं द्युस्थान–द्युलोक में स्थित होना। इन गुणों वाला देव कहलाता है। तैत्तिरीय ब्राह्मण का कथन है कि समस्त देव ज्योतिर्मय एवं प्रकाशयुक्त हैं : सर्वे वै देवास्त्विषिमन्त...। शतपथ ब्राह्मण के अनुसार देवता पहले ही मरणशील थे। उन्होंने जब ब्रह्मज्ञान प्राप्त किया, तब वे अमर हुए : मर्त्या ह वा अग्रे देवा आसुः .....।।

ऋग्वेद के अष्टम मण्डल के 28वें सूक्त की प्रथम ऋचा में (द्युलोक के) देवों की संख्या नई भूलभुलैय्या है। यह संख्या तीन, तैतीस आदि है। यह त्रिशती भी हो सकती है। ऋचा में देवों को पधारने और यज्ञकर्ता को अभ्युदय एवं निःश्रेयस की सिद्धि करवानेवाले ऐश्वर्य को प्रदान करने की प्रार्थना की गई है।

ये त्रिशति त्रयस्परो देवासो बर्हिरासदन्।

विदन्नह द्वितासनन्।।ऋग्वेद 8.28.1।।

विश्वकर्मा सूक्त में पहिले ही कहा गया है कि यद्यपि देवों के अनेक नाम कहे गये हैं, किन्तु उन सभी नामों के मूल में एक ही देव प्रतिष्ठित है।

यो देवानां नामधा एक एव तं सम्प्रश्नं भुवना यन्त्यन्या।।

।।ऋग्वेद 10.82.3।।

सृष्टि की वैदिक कल्पना त्रिक पर समाश्रित है, आधारित है। तीन लोक, तीन छन्द, तीन देव, तीन मात्रायें आदि अनेक रूपों में त्रिक की व्याख्या की जा सकती है। जो त्रिक के अन्तर्गत है, वह अपर रूप है और जो त्रिक से अतीत है, वह पर अव्यय है। ''परे अव्यये सर्वा एकीभवन्ति'' या ''यत्र विश्वं भवत्येकनीडम्।'' यह अव्यय परब्रह्म ही त्रिपाद् और उर्ध्व कहाता है।

## परमव्योम : सृष्टि अध्यक्ष स्थित

परमेष्ठी सूक्त में स्पष्ट किया है कि परम आकाश में सृष्टि का अध्यक्ष (परमेष्ठी) रहता है। यह जिससे पैदा हुई वह इसे धारण करता भी है अथवा, नहीं इसको ही विद्वान ही जानता है (सम्भवतः उसे भान भी है अथवा नहीं है।)। परमेष्ठी–परमाकाश में चेतना के आकाश में, अथवा परब्रह्म बनकर रहनेवाला है, इसे नाना–नामों से पुकारते हैं। ''परमे व्योमनि चिदाकाशे ब्रह्मपदे वा तिष्ठति।।''

इयं विसृष्टियत आबभूव यदि वा दधे यदि वा न।

यो अस्याध्यक्षः परमे व्योमन् त्सो अंग वेद यदि ना वेद।।

।।ऋग्वेद 10.129.7।।

यहाँ दोहरा रहे हैं कि ऋग्वेद की द्यौषः सम्बन्धित ऋचाओं का अनुशीलन रहस्योद्घाटन करता है : ''द्यौष्–द्यु–आकाश में शब्द का द्योष होता है। परमव्योम में ऋचाएँ, शब्द अवस्थित हैं।'' आकाश में अक्षरब्रह्म, शब्दब्रह्म, ब्रह्मनाद का होना अभूतपूर्व है। इस प्रकार ऋग्वेद से वैदिक विज्ञान में अक्षरब्रह्म का सिद्धान्त आया। ऋचाओं में लगातार द्युलोक को ऋत्–सत्य का पालक कहा गया एवं द्युलोक का आधार सत्य को घोषित किया गया।

वैदिक ऋचाओं में परमव्योम को कृष्ण वर्ण कहा गया और दमकते चमकते नक्षत्रों को मुक्तामाला (मोतियों की माला की संज्ञा दी गई। काला स्याह अन्धकारमय आकाश सूर्य प्रकाश किरणों से नीले होने का आभास देता है।) की उपमा दी गई। द्युलोक का समभाव एवं भाईचारा बहुत ही शिक्षाप्रद है। द्युलोक स्थित देवों में सूर्य, उषा, अश्विनौ, सोम, मरुत्, अग्नि, इन्द्र, पर्जन्य आदि को उसका पुत्र बताया

गया है। द्युलोक आकाश के वैदिक नाम–शाक्वर, नाक, लोहित, वृषभ, अशनिमत्, उषा के पिता, द्यौष्:, पितः, वृषभ सुरेताः (महागर्जना करनेवाला वृषभ), त्रिपाद पुरुष, गो रूपिणी आदि हैं। ऋग्वेद के अनुसार द्युलोक एवं यज्ञ (सत्कर्म आदि) का गहन सम्बन्ध है। यज्ञ द्युलोक स्वामी का शब्दघोष है। द्युलोक में दानकर्ता, परमार्थ में रत, लोक कल्याण को समर्पित को ही स्थान मिलता है। पितरों का स्थान द्युलोक है।

ऋग्वेद में द्यौ दिव्य पिता के रूप में चित्रित हैं। द्यौष्: के नियमों में देवों को स्वेच्छाचार के लिए पलक झपकते ही दण्ड देने की व्यवस्था है। इन्द्र देवता द्वारा उषा देवता का रथ ध्वस्त करने और रुद्र देव द्वारा प्रजापति का शिर विच्छेद करने के दृष्टान्त मिलते हैं। द्यौष्: की स्वीकृति से इन्द्र देव वृत्र का वध करते हैं। द्यौष्: का अरिहन्त स्वरूप चमत्कृत करता है। वैदिक ऋचाओं में निरन्तर दोहराया गया है कि सभी देवों का आवास द्यौष्: है एवं उन्हें द्यौष्: से ही अखण्ड, अनन्त, निर्बाध ऊर्जा शक्ति मिलती है। यह सभी भुवनों का आश्रय है। वैदिक ऋचा में तीन द्युलोक, तीन पृथिवी आदि का उल्लेख अध्यात्मिक रहस्य है। उधर वैदिक रुद्र त्र्यम्बक हैं (त्र्यम्बक का अर्थ तीन लोकों का पिता एवं तीन माताओं वाला है।)। ऋग्वेद में एक प्रसंग आता है कि ''रुद्र केशी (सूर्य) के साथ विषपान करते हैं।'' अथर्ववेद तक रुद्र को नीलग्रीवा, नीलशिखण्डिन् कहा गया। ऋग्वेद के जटाजूटधारी रुद्र की जटाएँ एवं कंठ नीला हो गया। इसका आशय यह है कि आकाश ही रुद्र के केश हैं। रुद्र भी आकाश का पर्याय है।

वेद में स्पष्ट वर्णित है कि आकाश का कोई आदि अन्त नहीं है। द्यौष्: पुत्र सूर्य मन्द मधुर स्वर में अनवरत ऊँ का पाठ कर रहा है। सर्वसामर्थ्यवान द्यौष्: सर्वपालक, सर्वउत्पत्तिकर्ता आदि की महाभूमिका है। ऋग्वेद में दिव्य सोम लोह दुर्ग में रहा। श्येन देव उसे लाया ऋग्वेद में ''द्युलोक का धन'' सम्बोधन यक्षप्रश्न खड़ा करता है।

ऋग्वेद की ऋचाओं में भूलोक पर द्युलोक का विवरण बहुत ही रहस्यमय है। जैसा पहले स्पष्ट कर चुके हैं कि वैदिक ऋचाओं में प्रतीकात्मक शब्दों में देवभूमि हिमालय से सर्वोत्कृष्ट कैलास महापर्वत तक पृथिवी का द्युलोक है। इसके पवित्रतम पर्वतों में महा–ऊर्जावान,

महाशक्तिवान, संजीवनी समान दिव्य सोम की वल्ली होती है। इस द्युलोक का गंगाजल, कैलास मानससरोवरजल, कैलासचरणजल, गौरीकुण्डजल, आदिकैलासजल आदि कभी नहीं सड़ता है। यह दिव्य चमत्कार विश्व के किसी भी जल में नहीं है। ऋग्वेदानुसार मानवीय शरीररूपी ब्रह्माण्ड में आकाश ब्रह्मरन्ध्र (सहस्रार) है। वैदिक विज्ञान के अनुसार विश्व में समस्त ओषधियों, जलों आदि का अवतरण द्युलोक से हुआ है।

सारसंक्षेप में ऋग्वेद में बहुत ही बुद्धि कौशल से द्यौष् देव की अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक व्याख्या दूसरे देवों के सूक्तों की ऋचाओं के इन्द्रजाल में गुंफित हैं। दूसरे शब्दों में वैदिक देवों के सूक्तों में द्यौष् छिपा हुआ है। यह पुनः स्मरण करवाना चाहेंगे कि सर्वशक्तिमान द्यौष् का ऋग्वेद में कोई स्वतन्त्र सूक्त नहीं है। द्यावापृथिवी युगल देव (आकाश एवं पृथिवी) के सूक्त हैं एवं द्यावापृथिवी की दूसरे सूक्तों में ऋचाएँ अवश्य मिलती हैं। द्यौ को (1.122.1; 1.131.1; 8.20.17) असुर (महाप्रज्ञाान, सर्वसामर्थ्यवान, ज्ञानी, सर्वशक्तिमान, सर्वज्ञ, महाप्राणवान, जादुई शक्तिवाला आदि) (द्यौरसुरो; दिवः असुरस्य; दिवो वशन्त्यसुरस्य) उपाधि से सम्बोधन भी अप्रत्याशित है। यहाँ असुर शब्द का अर्थ दैत्य या दानव अथवा राक्षस नहीं है। ''द्यौ असुर सर्वसत्तात्मक है।'' यह अवश्य है कि ऋग्वेद के सूक्तों, ऋचाओं के द्यौ सम्बन्धित गोपन महाज्ञान के प्राचीन सनातन ज्ञान के तिलिस्मी महादुर्ग को गवेषणा, अन्वेषण, शोध से ही खोलना सम्भव है। इस गवेषणा से आकाश के सन्दर्भ गहनतम जानकारी मिलना निश्चित है।।।ऊँ।।

## उपनिषद् : वाक्ब्रह्म व्याख्या

एकादशोपनिषद् एवं अडयार पुस्तकालय द्वारा प्रकाशित ''अप्रकाशिता उपनिषदः'' (सन 1933) में वाक्ब्रह्म शब्दब्रह्म का अनुशीलन वैदिक व्याख्या की पुष्टि करता है। विभिन्न उपनिषदों में ऋग्वेद की

ऋचा ''ऋचो अक्षरे परमे व्योमन् यस्मिन देवा अधिविश्वे निषेदुः।'' का उल्लेख मिलता है। उपनिषदों के रचनाकार ऋषियों ने अक्षर ब्रह्म को केन्द्र में रखा है। अनेक उपनिषदों में ओंकार को लगातार ब्रह्म घोषित कर अक्षरों की व्याख्या की है। उन्होंने अक्षर को अविनाशी, अमर, सूक्ष्मतम–व्यापकतम तत्त्व कहा है और वाक्–अक्षर का सम्बन्ध सृष्टि रचना से बताया है।

## बृहदारण्यक उपनिषद् : वाक्

महर्षि याज्ञवल्क्य से विदुषी गार्गी ने पूछा कि हे ऋषिवर याज्ञवल्कय! वह आकाश किस में ओत–प्रोत है। याज्ञवल्क्य मुनिवर ने कहा : हे गार्गी! ''जिसमें अकाश ओत–प्रोत है, उसे ब्रह्मवेत्ता ''अक्षर'' कहते हैं। वह अक्षर–अविनाशी तत्त्व–न स्थूल है, न अणु है, न ह्रस्व है, न दीर्घ है; न अंगारे की तरह लोहित, न घी की तरह स्निग्ध है; न छाया है, न तम है, न आकाश है। यह तत्त्व असंग है, अरस है, अगंध है, अचक्षु है, अश्रोत्र है; वाक्–रहित, मन –रहित, तेज रहित, प्राण–रहित, मुख–रहित, मात्रा रहित है।'' इस अविनाशी–तत्त्व के न कुछ भीतर है, न बाहर है; न वह खाता है, न कोई उसे खाता है (बृहदारण्यक उपनिषद् : तृतीय अध्याय : 3)।

स होवाचैतद्वै तदक्षर गार्गि ब्राह्मणा

अभिवदन्त्यस्थूलमनष्वह्रस्वन्मदीर्घमलोहितम–

स्नेहमच्छायमतमोऽवाय्वनाकाशमसंगमरस–

मगन्धमचक्षुष्कश्रोत्रमवागमनोऽतेजस्कमप्राणम–

मुखममात्रमनन्तरमबाह्यं न तदश्नाति किंचन

न तदश्नाति कश्चन ।।8।।

इस ''अक्षर'' के शासन–सूत्र में बंधे सूर्य और चन्द्र अपने–अपने स्थानों पर स्थित हैं। इसी से द्यावा–पृथिवी अपने–अपने स्थानों पर ठहरे हैं।

एतस्या वा अक्षरस्य प्रशासने गार्गि सूर्याचन्द्रमसो

विधृतौ तिष्ठत एतस्य वा अक्षरस्य प्रशासने

गार्गि द्यावापृथिव्यौ विधृते तिष्ठत एतस्य...।।9।।

हे गार्गी! यह अक्षर स्वयं अदृष्ट होने पर भी द्रष्टा है, स्वयं अश्रुत होने पर भी श्रोता है, स्वयं अमत होने पर भी मन्ता है, स्वयं अविज्ञात होने पर भी विज्ञाता है। इससे भिन्न अन्य कोई द्रष्टा नहीं, इससे भिन्न अन्य कोई विज्ञाता नहीं। हे गार्गी! ''इसी ''अक्षर'' में यह आकाश ओत–प्रोत है''।।11।।

तद्वा एतदक्षरं गार्ग्यदृष्टं द्रष्ट्रश्रुतँ श्रोत्रमतं मन्त्रविज्ञान
विज्ञातृ नान्यदतोऽस्ति द्रष्टृ नान्यदतोऽस्ति श्रोतृ
नान्यदतोऽस्ति मन्तृ नान्यदतोऽस्ति विज्ञात्रेतस्मिन्नु
गार्ग्याकाश ओतश्च प्रोतश्चेति।।11।।

महाराजा विदेहराज जनक से ऋषिवर याज्ञवल्क्य ने कहा : हे राजन! पहले यह सुनाइये कि अब तक के गुरूओं ने आपको क्या सिखाया है ? विदेहराज ने कहा : जित्वा शैलिनि ने मुझे उपदेश दिया कि ''वाणी ही ब्रह्म'' है! इस पर याज्ञवल्क्य का प्रश्न रहा कि जो बोल नहीं सकता उसका संसार में क्या बन सकता है ? उन्होंने आपको ''वाकब्रह्म'' के ''आयतन'' एवं प्रतिष्ठा के विषय में क्या बताया ? विदेहराज के अनुसार गुरूवर ने इस विषय में कोई व्याख्या नहीं की। ऋषिवर ने कहा : उन्होंने एकपाद ब्रह्म का उपदेश दिया। ब्रह्म के चतुर्थांश ही स्पष्ट किया। इस वर्णन के अतिरिक्त ''आयतन' उसकी ''प्रतिष्ठा'' और ''उपासना'' का वर्णन रह ही गया। ''पिण्ड में वाणी ब्रह्म का आयतन है।'' अर्थात् निवास है। ''ब्रह्माण्ड में आकाश उसकी प्रतिष्ठा है।'' वह अनन्त आकाश में प्रतिष्ठित हो रहा है। पिंड की ''वाणी'' में वही स्थित है और ''अनन्त आकाश'' में फैला हुआ है। वह ''ब्रह्म प्रज्ञा–रूप'' है। इसी रूप में उपासना करनी चाहिए। ''प्रज्ञता से अभिप्राय प्रकर्ष ज्ञान'' है। यह वाणी से प्रकट होता है। इसलिये ''वाणी ही प्रज्ञता है।'' वाणी से बन्धु की पहचान होती है। वाणी से ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्वांगिरस, इतिहास, पुराण, विद्या, उपनिषद्, श्लोक, सूत्र, अनुव्याख्यान, व्याख्यान, ज्ञान, हुत, इहलोक, परलोक, भोजन–दान, जल आदि भूत जाने जाते हैं।।2।।

यत्ते कश्चिदब्रवीत्तच्छृणवामेत्यब्रवीन्मे जित्वा

शैलिनिर्वाग्वै ब्रह्मेति यथा मातृमान्मितृमानाचार्य–

वान्ब्रूयातथा तच्छैलिनिब्रवीद्राग्वै ब्रह्मेत्यवदतो

हि किँ स्यादित्यब्रवीत्तु ते तस्यायतनं प्रतिष्ठां

न मेऽब्रवीदित्येकपाद्वा एतत्सम्राडिति

स वै नो ब्रूहि याज्ञवल्क्य।

वागेवायतनमाकाशः प्रतिष्ठा प्रज्ञेत्येनदुपासीत।

का प्रज्ञता याज्ञवल्क्य, वागेव सम्राडिति होवाच।

वाचा वै सम्राड् बन्धुः प्रज्ञावात

ऋग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदोऽर्थ्वांगिरस इतिहासः पुराणं विद्या उपनिषदः श्लोकाः सूत्राण्यनुव्याख्यानि व्याख्यानानिष्टँ हुतमाशितं पायितमयं च लोकः परश्च लोकः सर्वाणि च भूतानि वाचैव सम्राट् प्रज्ञायन्ते वाग्वै सम्राट् परमं ब्रह्म नैनं वाग्जहाति सर्वाण्येनं भूतान्यभिक्षरन्ति देवो भूत्वा देवानप्येति य एवं विद्वानेतदुपास्ते।।2।।

महामुनि याज्ञवल्क्य ने उद्घोषणा की कि आदित्य, चन्द्र, अग्नि शान्त होने पर ''वाणी'' से पुरुष को ज्योति प्रकाश प्राप्त होता है। रात के प्रगाढ़ अन्धकार में वह वाणी की ही ज्योति में से कार्यरत होता है। जैसे रात के स्याह काले अन्धेरे में कुछ भी दिखाई नहीं पड़ने पर वाणी उच्चारण का ही सहारा लेना होता है।।5।।

अस्तमित आदित्ये याज्ञवल्क्य चन्द्रमस्यस्तमिते

शान्तेऽग्नौ किंज्योतिरेवायं पुरुष इति वागेवास्य

ज्योतिर्भवतीति वाचैवायं ज्योतिषास्ते

पल्ययते कर्म कुरते विपल्येतीति तस्माद्वै

सम्राड्पि यत्र स्वः पाणिनं विनिर्ज्ञायतेऽय

यत्र वागुच्चरत्युपैव तत्र न्येतीत्येवमेवैतद्याज्ञवल्क्य।।5।।

वाणी को कामधेनु मानकर उसकी उपासना करें। वेद वाणी रूपी धेनु के चार स्तम्भ स्वाहा–वषट्–हन्त–स्वधा'' हैं। देवों को हवि ''स्वाहा एवं वषट्'' के साथ दी जाती है। मानों देवगण ''स्वाहाकार'' और ''वषट्कार'' रूपी वाणी का दुग्धपान कर रहे हों। मनुष्यों को ''हन्त''

और पितरों को ''स्वधा'' से हवि देते हैं। इस वाणी रूपी धेनु का वृषभ की भांति स्वामी ''प्राण'' है और बछड़ा ''मन'' है। इस प्रकार ''वाणी, प्राण, मन'' गाय, वृषभ, बछड़ा है। वाणी का ज्ञान रूपी दुग्धपान मन की प्रेरणा से थनों में उतरता है। अत वाक् ब्रह्म है।। आठवां ब्राह्मणः1।।

वाचं धेनुमुपासीत तस्याश्चत्वार स्तनाः स्वाहाकारो
वषट्कारो हन्तकारः स्वाधाकारस्तस्या द्वौ स्तनौ देवा
उपजीवन्ति स्वाहाकारं च वषट्कारं च हस्ताकारं मनुष्याः
स्वधाकारं पितरस्तस्याः प्राण ऋषभो मनो वत्सः।।1।।
त्रयो लोका एत एव वागेवायं लोको
मनोऽन्तरिक्षं लोक प्राणोऽसौ लोकः ।।1.5.4.।।
त्रयो वेदा एत एव वागेव ऋग्वेदो मनो
यजुर्वेदः प्राणः सामवेदः।।1.5.5।।
देवाः पितरो मनुष्या एत एव वागेव
देवा मनः पितरः प्राणो मनुष्याः।।1.5.6।।
विज्ञातं विजिज्ञास्यमविज्ञामेत एव यत्किंच
विज्ञातं वाचस्तद्रूपं वाग्धि विज्ञाता वागेनं तद् भूत्वाऽवति।।1.5.7।।

ये तीन लोक हैं। ''वाणी ही पृथिवी लोक'' है। मन अन्तरिक्ष लोक एवं प्राण द्युलोक है। ये तीन वेद हैं –ऋग्वेदः, यजुर्वेदः, सामवेदः। वाणी ही ऋग्वेद है, मन यजुर्वेद है और प्राण सामवेद है। ये ही देव, पितर एवं मनुष्य हैं। वाणी ही देव, मन पितर एवं प्राण मनुष्य हैं। ये विशेष प्रकार से ज्ञात जानने योग्य एवं अज्ञात हैं। वाणी का रूप कुछ ही भली–भाँति ज्ञात है; वह वाणी जानी हुई है। मानवीय वाणी विज्ञात् रूप होकर रक्षा करती है।।1.5.4,5,6।।

इस ''वाणी का शरीर पृथिवी और प्रकाशात्मक रूप अग्नि है। अतः जितनी व्यापक वाणी है, उतनी ही अग्नि एवं पृथिवी है (1.5.11)।''

तस्य वाचः पृथिवी शरीरं ज्योतिरूपमयग्निस्तद्यावत्येव
वाक् तावती पृथिवी तावानयग्नि (1.5.11)।।

वाणी का सम्बन्ध पृथिवी और अग्नि के साथ है। यह वर्णन पहले भी आया है। पृथिवी एवं अग्नि के तत्त्व ज्ञान से वाणी सामर्थ्य युक्त होती है। तत्त्व ज्ञानी का सामर्थ्य सत्यता है।

पृथिव्यै चैनमग्नेश्च दैवी वागाविशति सा वै दैवी वाग्

यया यद्यदेव वदति तत्तद् भवति।।1.5.18।।

वाणी की मधुरता एवं उसका सुष्ठु प्रयोग मनुष्य को सभी प्रकार के ऐश्वर्य सम्पन्न (अध्यात्मिक, दैविक, आधिदैविक, आधिभौतिक, भौतिक) एवं प्रतिष्ठावान बनाता है। श्लोक में कहा है कि ''वसिष्ठाम्–श्रेष्ठता'' को जाननेवाला एवं निश्चय रूप से अपनों से सम्पन्न होता है। अतः निश्चय ही ''वाणी ही वसिष्ठा'' है। इसका ज्ञानवान अपनों में वसिष्ठ और श्री सम्पन्न होता है। ''श्री का अर्थ–प्राचुर्य, समृद्धि, पुष्कलता, राजसत्ता, गौरव, महिमा, प्रतिष्ठा, सौन्दर्य, चारूता, लालित्य, कान्ति, श्रेष्ठता, बुद्धि, अतिमानवीय शक्ति, कमल, विल्ववृक्ष, राजकीय सम्पदा, रंग, रूप, धन, गौरव का चिन्ह, साहस आदि है।''

यो ह वै वसिष्ठां वेव वसिष्ठ : स्वानां भवति वाग्वै वसिष्ठा।

वसिष्ठः स्वानां भवत्वपि च येषां बुभूषति य एवं वेद।।6.1.2।।

## छान्दोग्योपनिषद् : वाक्

यह वाक् ही ऋृग् है। इसलिए अप्राणन्, अनपानन्, अभिव्याहरति श्वास निकाले अथवा खींचे बिना ऋचा को बोलता है। जो ऋग् है वह साम है। अतः प्राण एवं अपान के बिना साम गायन करता है। साम ही उद्गीथ है। वह श्वास (प्राण–अपान) से इतर उद्गीथ का गान करता है।।1.3.4।।

या वाक् सर्क, तस्माद् प्राणान्ननपानन्नृचभिव्याहरति।

यर्क् तस्माम, तस्मादप्रान्नपानन्साम गायति यत्साम

स उद्गीथः तस्माद् प्राणान्ननपानन्नुद्गायति।।4।।

## ओम् ब्रह्मोपासना

ओम् की महिमा का वेद और शास्त्रों में गायन किया गया है। छान्दोग्योपनिषद् में इसकी विस्तृत व्याख्या है। ओम् जप एवं उपासना

प्रकरण में, अव रक्षणे धातु से बना हुआ होने से प्रायः अर्थ रक्षक किया जाता है। यह ओम् अविनाशी है। इसका भाव यह है कि ओम् मनुष्यों के हृदय में है और उनकी रक्षा का साधन बना रहता है। ओम् उद्गीथनाम से उद्गाता द्वारा सोम यज्ञ में उच्च स्वर में गायन किया जाता है। सोम–यज्ञ सात प्रकार के अग्निष्टोम, अत्यग्निष्टोम, उक्थ, षोडशी, वाजपेय, अतिरात्र एवं अप्तोर्याम के होते हैं।

ओमित्येदक्षरमुद्गीथमुपासीत।

ओमिति ह्रद्गायति। तस्योपव्याख्यानम्।।1.1.1।।

वाणी ही ऋचा है। प्राण साम है। यह रक्षक है। यह ओम् रक्षक ईश्वर ही अविनाशी है। यह वह जोड़ा है जो वाणी एवं प्राण है। यह ऋचा एवं साम है।

वागेवर्क् प्राणः साम ओमित्येतदक्षरमुद्गीथः।

तद्वा एतन्मिथुनं यद् वाक् च प्राणाश्चर्क, च साम च।।

आदित्य ऊकार है, आवाहन एकार है। विश्वेदव औहोइकार है। प्राण हिंकार है, प्राण स्वर अन्न और वाग् विराट है।

आदित्य ऊकारो, निहव एकारो, विश्वदेवा औहोइकारः

प्रजापतिहिंकारः प्राण स्वरोऽन्नं या, वाग् विराट्।।1.13.2।।

छान्दोग्योपनिषद् में सूर्य द्वारा उद्गीथ गान की वैदिक रचा को नये कलेवर में पेश किया गया है। परमेष्ठी के यशोगान के लिए उदय होता सूर्य हिंकार, संगव, प्रस्ताव मध्यन्दिन, उद्गीथ गान, मध्यान्ह सूर्य प्रतिहार एवं अस्त होता सूर्य निधन नाम का गान कर रहा है।।2.2.4,5।।

तस्मा उद्यन्सूर्यो हिङ्.कृणोति संगवः प्रस्तौति।

मध्यन्दिन उद्गायत्यपराह्ण प्रतिहरत्यस्तं यन्निधनम्।।

पृथिवी हिंकार, अन्तरिक्ष प्रस्ताव, द्यौ उद्गीथ, दिशाएँ प्रतिहार एवं समुद्र निधन है। वे लोम में प्रोत साम–शक्वरी हैं।।2.17.1।।

पृथिवी हिंकारोऽन्तरिक्षं प्रस्तावो द्यौरुद्गीथो दिशाः।

प्रतिहारः समुद्रो निधनमेताः शक्वर्यो लोकेषु प्रोताः।।

ब्रह्म के चार पाद–वाक्, प्राण, चक्षु एवं श्रोत्र हैं। ''वाणी ही ब्रह्म का चौथा पाद है।'' वाणी–वाक् अग्नि ज्योति से चमकता एवं तपता है। इस रहस्य को जाननेवाला कीर्ति, यश, तेजस्विता प्राप्त कर प्रदीप्त होता है।।3.18.3।।

वागेव ब्रहणश्चतुर्थः पादः सोऽग्निना ज्योतिषा भाति च

तपति च कीर्त्या यश ब्रह्मवर्चसेन व एवं वेद।।3।।

## वाणी ही वसिष्ठ

छान्दोग्योपनिषद् के प्राण संवाद में यह अभूतपूर्व है कि वाक्–वाणी को वसिष्ठ कहा गया है। ऋग्वेद के सातवें मण्डल के विशेषकर मन्त्रद्रष्टा ऋषिवर वसिष्ठ हैं। वसिष्ठ ब्राह्मणोचित (ब्रह्मज्ञाता, ब्रह्मप्रज्ञावान) प्रतिष्ठा एवं शक्ति के आदर्श प्रतिनिधि हैं। वैदिक सूक्तों के मन्त्र द्रष्टा वसिष्ठ ऋषि का दर्शन अद्भुत है (श्रीपाद दामोदर सातवलेकर कृत वशिष्ठ मुनि का दर्शन देखें।)। उपनिषद् में वाक् को वसिष्ठ घोषित करने का वास्तविक अर्थ सारगर्भित एवं रहस्यपूर्ण है। प्राण संवाद के मन्त्र का अर्थ है कि निश्चित रूप से जो वसिष्ठ को जानता है, यह प्रसिद्ध है कि वह अपनों के बीच वसिष्ठ होता है। वाग्–वाणी–वाक् ही वसिष्ठ है। यहाँ सम्भवतः सनातन ज्ञान को वाग् कहा है।

यो ह वै वसिष्ठ वेद वसिष्ठो ह स्वानां भवति।

वाग्वाय वसिष्ठः।।5.1.2।।

## प्रश्नोपनिषद् : वाक्

प्राण की समूची शक्ति वाणी, कर्ण, नेत्र आदि इन्दियों के अन्दर समाहित है। उसी के लिए वाक् आदि इन्द्रियाँ प्राण से प्रार्थना करती हैं कि उन्हें, शरीर में रखते हुए मंगलकारिणी करें।।28।।

या ते तनूर्वाचि प्रतिष्ठता या श्रोत्रे या च चक्षुसि।

या च मनसि सन्तता शिवां तां कुरू मोत्क्रमः।।

हे सौम्य! जो निश्चय रूप से उस तमरहित, निराकार, अप्राकृतिक, निर्मल, अविनाशी ब्रह्म को जानता है वह सर्वज्ञ, सर्वभवति है। यद्यपि अज्ञानग्रस्त प्राणी अक्षर ब्रह्म को प्राप्त नहीं करता है।

परमेवाक्षरं प्रतिपद्यते स यो ह वै तदच्छायमशरीरमलोहित शुभ्रमक्षरं वेदयते यस्तु सोम्य।

स सर्वज्ञः सर्वो भवति तदेष श्लोकः।।51।।

ऋषिवर ने कहा : हे सत्यकाम! जो पर और ब्रह्म है, वह ओंकार है। इसलिए विद्वान इस ही आश्रय से दोनों में से एक को प्राप्त होते हैं। इस श्लोक में परमेश्वरोपासना के दो उद्देश्य बताये गए हैं। जप (अक्षरोपासना) द्वारा जगत् में गुणगान्, श्रेष्ठ एवं निर्भीक बनकर, जगत् का पूर्णतया उपभोग करते हुए, इस सांसारिक जीवन को परलोक का साधन बनाना, दूसरे, परलोक की ओर चलते हुए आत्मा की अन्तर्मुखी प्रवृत्ति को जाग्रत करना। साथ ही परमेष्ठी से साक्षातकार करना। इनमें एक मार्ग श्रेय का और दूसरा प्रेय का मार्ग है। वाच्य अर्थ ब्रह्म से होता है। यह निश्चित है कि श्रेय का मार्ग श्रेष्ठतम है।

तस्मै स होवाच। एतद्वै सत्यकामं। परं चापरं च ब्रह्म

यदोंकारः तस्माद्विद्वानेतेनैवाऽऽयंतनेनैकतरमन्वेति।।54।।

परमेश्वर ने सोलह कलाओं को उत्पन्न किया। सर्वप्रथम प्राण की उत्पत्ति की। शेष कलाओं में श्रद्धा, ''आकाश'', वायु, अग्नि, जल, पृथिवी, इन्द्रियाँ, मन (रूप, रस, गन्ध, ''शब्द'', स्पर्श), अन्न, वीर्य, तप (नियमबद्धता), मन्त्र (वेदरूपी दिव्य ज्ञान), सकाम निष्काम कर्म, लोक (जगत्स्थ चराचर वस्तुओं की प्रसिद्धि का कारण) हैं।।63।।

स प्राणमसृजत् प्राणाच्छ्द्धां खं वायुर्ज्योतिरापः पृथिवीन्द्रियां मनः।

अन्नमन्नाद्वीर्यं तपो मन्त्रः कर्मलोकाः लोकेषुनाम च।।63।।

## मुण्डकोपनिषद्

### अक्षरब्रह्म के लक्ष्यबेध : सत्यमेवजयते

उपनिषदों के ज्ञान के महान दिव्य अस्त्र रूप धनुष्य को लेकर, उसमें उपासना से तीक्ष्ण किया हुआ बाण लगाकर उसको उसकी सत्ता में लगे, चित्त से खींचकर, हे प्रिय शिष्य! उसी ''अक्षर ब्रह्म'' के लक्ष्य का वेध कर।।1।। ओंकार धनुष्य है, बाण (वाण) आत्मा है, ब्रह्म उसका लक्ष्य है। पूर्ण सावधानी से उसका वेध करना चाहिए। बाण के समान तद्रूप करना चाहिए।।4।। यहाँ धनुर्धारी को एकाग्रता की उपमा दी है। ब्रह्मा

उपदेश देनेवाला है, वह कर्ता एवं गोप्ता (रक्षक) है। यहाँ गुरू शिष्य को उपमा दे कर अध्यात्मिक ज्ञान दे रहा है।

धनुर्गृहीत्वौपनिषदं महास्त्रं शर ह्युपासानिशितं संध यीत।

आयम्य तद्भावगतेन चेतसा लक्ष्यं तदेवाक्षरं सोम्य विद्धि।।3।।

प्रणवो धनुः शरो ह्यात्मा ब्रह्म तल्लक्ष्यमुच्यते।

अप्रमत्तेन वेद्धव्यं शरवत्तन्मयो भवेत्।।4।।

रथ की नाभि में जैसे अरे रहते हैं वैसी यहाँ सब नाड़ियाँ मिली हैं। यह वह आत्मा है जो अनेक प्रकार उत्पन्न होता हुआ सबके अन्दर संचार करता है। उस आत्मा का ''ओं'' कार से ध्यान करो। इससे कल्याण होगा एवं यह अज्ञान हटाने का उत्तम साधन है।।5।। ओंकार में तीन अक्षर ''अ–उ–म'' हैं। ये जाग्रति–स्वप्न–सुषुप्ति के दर्शक हैं। आत्मा का ध्यान एकत्व की अनुभूति के साथ होना चाहिए।

अरा इव रथनाभौ संहना यत्र नाडयः स एषोऽन्तश्चरते बहुधा जायमानः।

ओमित्येवं ध्यायथ आत्मां स्वस्ति वः पाराय तमसः परस्तात्।।6।।

सत्य का ही जय होता है, असत्य विजयी नहीं होता है। सत्य से ही देवयान मार्ग फैला है। आप्त कामना वाले ऋषि इस मार्ग से वहाँ जाते हैं कि जहाँ सत्य का परम स्थान है।

सत्यमेव जयते नानृतं सत्येन पन्था विततो देवयानः।

येनाक्रमन्त्यृषयो ह्याप्तकामा यत्र तत सत्यस्य परमं निधानम्।।

वह यह आत्मा ओंकार के प्रत्येक अक्षर के रूप से वर्णा गया है। यह आत्मा मात्राओं के रूप से ओंकार ही है। जो आत्मा के पाद हैं वे ही ओंकार की मात्राएँ हैं एवं जो ओंकार की मात्राएँ हैं वे ही आत्मा के पाद हैं। इस ओंकार की तीन मात्राएँ (अकार, उकार, मकार–जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ति) हैं।

सोऽयमात्माऽध्यक्षरमोंकारोऽधिमात्रं, पादा मात्रा,

मात्राश्च पादा अकार उकार मकार इति।।

## कठोपनिषद्

निश्चय यह अक्षर कभी नाश नहीं होनेवाला ब्रह्म है। यह सर्वश्रेष्ठ अविनाशी अक्षर है। इस अविनाशी ब्रह्म के ज्ञान से इच्छित विषय प्राप्त होता है।

एतद्धयेवाक्षरं ब्रह्म एतद्धयेवाक्षरं परम्।

एतद्धयेवाक्षरं ज्ञात्वा यो यदिच्छति तस्य तत्।।16।।

परमेश्वर जो कर्म और ज्ञान सेवन करनेवाले दोनों को पार लगानेवाला है, उस सर्वोत्कृष्ट अक्षरम् अविनाशी ब्रह्म को आत्मस्थ होकर जान लिया करते हैं : तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीराः।।5.12।।

यः सेतुरीजानानामक्षरं ब्रह्म यत्परम्।

अभयं तितीर्षतां पार नाचिकेतँ शकेमहि।।

आश्चर्यरूप से कठोपनिषद् में ''अशब्द'' का प्रयोग किया गया है। यह ब्रह्म शब्द नहीं, जो कान से जाना जाये, स्पर्श नहीं, जो त्वचा से ग्रहण किया जाये, वह रूप नहीं, जो आँखों से देखा जा सके। इसी प्रकार रस नहीं, जो जिव्हा से चखा जा सके। वह गन्ध भी नहीं जो नाक से सूंघा जा सके। वह अविनाशी, सदैव एकरस अनुत्पन्न, असीम, महतत्त्व से भी सूक्ष्म एवं अचल है। उसको निश्चयात्मक रीति से जानकर मृत्यु भय से मुक्त हो जाता है। इस श्लोक में परमेश्वर की दो प्रकार की उपासनाएँ–सगुण एवं निर्गुण बतायी गई हैं। यह उपनिषद्वाक्य निर्गुणोपासनापरक है। इसीलिए इसमें परमेष्ठी के शब्द रहित, स्पर्शरहित, रूपरहित, अविनाशी, रसनारहित, गन्धरहित, अनादि, अनन्तादि, निषेधात्मक गुणों का वर्णन किया गया है। इसमे निश्चयात्मक ज्ञान प्राप्त करने की शिक्षा दी गई है।

अशब्दमस्पर्शमरूपव्ययं तथाऽरसं नित्यमगन्धवच्च यत्।

अनाद्यनन्तं महतः परं ध्रुवं निचाय्या तं मृत्युमुखात्प्रमुच्यते।।

अक्षरब्रह्म की प्राप्ति के लिए उठो जागो, इष्ट इच्छाओं को प्राप्त होकर जानो। तेज अति कठिन तलवार की धार के समान है। सूक्ष्मदर्शी (तत्त्वज्ञानी) उस दुर्गम मार्ग को कठिनता से प्राप्त होने योग्य कहते हैं। इस श्लोक में सावधान किया है कि आत्म–साक्षात्कार का मार्ग बहुत

कठिन है। इसीकारण आत्मदर्शी इसे ''खाण्डे की धार पर धावना'' कहते हैं। अतः जिज्ञासु को सावधान होकर उद्देश्य प्राप्ति के लिए सम्पूर्ण शक्ति से कार्य करने की चेतावनी दी गई है। (ताओ उपनषिद् में यही मन्त्र नये कलेवर में है।)

''उत्तिष्ठत जाग्रत प्राप्य वरान्निबोधक।

क्षुरस्य धारा निशिता दुरत्यया दुर्गं पथस्तत्कवयो वदन्ति।।''

कठोपनिषद् के दो श्लोकों के ये वाक्य ''सत्यमेव जयते'' एवं ''उत्तिष्ठत जाग्रत'' जम्बूद्वीप में आज भी बहुप्रचलित हैं। वर्तमान में राजसत्ता द्वारा प्रयोगित हैं।

## ऐतरेयोपनिषद् : अग्नि ही वाणी

यजुर्वेद में मुख में वाणी का प्रवेश बताया गया है।।31.12.4।।

चन्द्रमा मनसो जातश्चक्षोः सूर्यो अजायतः।

श्रोत्राद्वायुश्च प्राणश्च मुखादग्निरजायत।।

इसी को ऐतरेयोपनिषद् के प्रथम खण्ड के चौथे श्लोक में व्याख्या करके प्रस्तुत किया है। विराट् पुरुष के इन्द्रिय छिद्रों में मुख से वाणी उत्पन्न हुई। स्थूल जगत् में मुख में अग्नि का निवास कहा गया।

तमभ्यपत्तस्या भितप्तस्य मुखं निरभिद्यत यथाण्डम्।।

उपनिषद् के दूसरे खण्ड में पुनः इसे ही कहा गया।

अग्निर्वाग्भूत्वा मुखं प्राविशद्वायु.........।

## तैत्तिरीयोपनिषद्

### ओउम् शिक्षा

तैत्तिरीयोपनिषद् में शिक्षा की व्याख्या है। अकारादि अक्षर उदात्त, अनुदात्तादि स्वर ह्रस्वादि मात्राएँ आभ्यन्तर एवं बाह्य प्रयत्न मधुरता से शब्दों का उच्चारण सन्धि अक्षरों का मेल है। अर्थात् जिज्ञासु को शब्द शिक्षा का भान हो। इसलिए यहाँ पहले शब्दशिक्षा के अंग वर्ण, स्वरादि का ज्ञान बताया है। ओउम् ही शिक्षा व्याख्या है।

ओउम् शिक्षां व्याख्यास्यामः। वर्णः स्वरः। मात्रा बलम्।

साम सन्तानः। इत्युक्तः शिक्षाध्यायः।।1।। द्वितीयोऽनुवाकः।।

शरीर के सम्बन्ध में लिखा है कि मुख का निचला भाग ओष्ठ जबड़ा ठोड़ी आदि पूर्वरूप ऊपर का जबड़ा आदि उत्तररूप, वाणी सन्धि और जिव्हा मिलानेवाला है।

अथाध्यात्मम् अधरा हनुः पूर्वरूपम्।

उत्तरा हनुरूत्तररूपम्। वाक् सन्धिः।

जिव्हासन्धानम्।।

मन के साथ वाणी न प्राप्त करके जहाँ से लौट आती है, उस ब्रह्म के आनन्द को जाननेवाला कभी नहीं डरता है।

यचो वाचो निवर्तन्ते। अप्राप्य मनसा सह।

आनन्दं ब्राह्मणो विद्वान्। न बिभेति कदाचनेति।।

## श्वेताश्वतरोपनिषद्

प्रकृति क्षर अर्थात् नाशवान् है। ब्रह्म संहर्ता अमृताक्षरम् अविनाशी है। नाशवान् प्रकृति या अविनाशी जीव आत्मा इन दोनों पर एक परमदेव परमात्मा स्वामित्व करता है। उस अक्षरब्रह्म के पूरे तौर पर ध्यान करने से, अपने आत्मा को उसमें युक्त करता है। अर्थात् योग समाधि से ब्रह्म में तन्मय अथवा लीन होता है। फलस्वरूप अन्त में विश्व माया के बन्धनों से मुक्त होकर मोक्ष प्राप्त करता है।

श्वोताश्वतर उपनिषद् के अनुसार अक्षर–अव्यक्त–अविनाशी एवं क्षर–विनाशी–व्यक्त है। परमेष्ठी दोनों रूपों का पालक है। जीवात्मा ''अनीश'' है।

संयुक्तमेतत्क्षरमक्षरं च व्यक्ताव्यक्तं भरते विश्वमीशः।

अनीशश्चात्मा बध्यते भोक्तृभावाज्ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैं।।

सृष्टि–जगत् को प्रसव देनेवाले सविता देवता ने संसार की बुद्धियों को मनन करने की प्रेरणा दी। उस मनस्–तत्त्व के परिणाम स्वरूप अग्नि की ज्योति का चयन करके पृथिवी का भरण–पोषण–पालन हुआ। जगत् में सभ्यता–संस्कृति का विकास सृष्टि की नियामक दैवी शक्ति की प्रेरणा से अग्नि का प्रादुर्भाव हुआ। स्मरण रहे कि गायत्री छन्द में रचित सविता देवता के मन्त्र में सविता देव से बुद्धि में धारण

करने योग्य मेधा एवं तेज देने की प्रार्थना की गई है (प्रचलित गायत्री नामक मन्त्र)। इस श्लोक में इसे नये कलेवर में मनस तत्त्व से सम्बद्ध किया गया है। मनन से ही ज्ञान का प्रकाश हुआ। मनुष्य का अर्थ ही मननशील प्राणी है।

युंजानः प्रथमं मनस्तत्त्वाय सविता धियः।

अग्नेर्ज्योतिर्निचाय्या पृथिव्या अध्याभरत।।

श्वेताश्वतर उपनिषद् में ऋग्वेद की तरह ही सिंहगर्जना की गई है कि "रुद्र केवल एक है, दूसरा नहीं है। रुद्र अपनी शक्तियों से इन लोकों का स्वामी है। वे सृष्टि का सृजन करने के बाद रक्षण करता है (पालनहार) और सृष्टि सृजन के बाद अन्तकाल में वही इसे समेट लेता है।" अर्थात् वह सभी भुवनों का रचियता, पालनहार एवं संहारक है। वह प्रत्येक व्यक्ति के अन्तरतम में स्थित है। यह स्मरण रहे कि रुद्र का एक नाम "वागीश" (वाणी का ईश) है।

एको हि रुद्रा न द्वितीयाय तस्थुर्य इमांल्लोकानीशत ईशनीभि।

इस उपनिषद् के एक अन्य श्लोक में सृष्टि रचियता "विश्वकर्मा" कहा गया है। विश्वकर्मा देव को महान आत्मा की संज्ञा प्रदान की गई है। वैसे ऋग्वेद का विश्वकर्मा सूक्त अद्‌भुत है। यह हमेशा मनुष्यों के हृदय में सन्निविष्ट है। वह हृदय से, बुद्धि से, मन से पाया जाता है। हृदय में उसी महान देव की चाहना हो, बुद्धि से उसका अनुसंधान हो, मन से उसका ध्यान हो, तभी उससे मिलन होता है। इस ज्ञान को जानने से अमृतमय हो जाता है।

एष देवो विश्वकर्मा महात्मा सदा जनानां हृदये संनिविष्टः

हृदा मनीषा मनसाऽभिक्लृप्तो य एतद्विदुरमृतास्ते भवन्ति।।

ये दोनों अक्षर अनन्त हैं, ब्रह्म में लीन है। ये अन्तहीन हैं (ये दोनों अक्षर प्रकृति एवं जीवात्मा हैं।)। ज्ञान एवं अज्ञान दोनों दो अक्षरों में विद्यमान हैं। दोनों में विद्या एवं अविद्या है। अविद्या नाशवान है, क्षर होनेवाली है। विद्या अक्षर है, अर्थात् कभी नष्ट नहीं होनेवाली है, अमृत है। यह आश्चर्य है कि जीवात्माओं में से अधिकांश को अविद्या आकर्षित करती है। अक्षर सनातन ब्रह्मज्ञान (चित् आत्मा) है। दोनों को श्रेय

(विद्या) एवं प्रेय (अविद्या) कह सकते हैं। परमेष्ठी के नियम के अधीन अविद्या एवं विद्या है। जीवात्मा विद्या के महापथ को चुन सकता है। यह श्लोक सनातन अक्षर ब्रह्म को जीवन में चुनने का संदेश देता है।

द्वे अक्षरे ब्रह्मपरे त्वनन्ते विद्याविद्ये निहिते यत्र गूढे।

क्षरं त्वविद्या ह्यमृतं तु विद्या विद्याविद्ये ईशते यस्तु सोऽन्यः।।

सबसे महत्वपूर्ण यह है कि इसमें वेदान्त के पुराकल्पीय परमगुह्यब्रह्म का वर्णन किया गया है। महान श्वेताश्वतर महर्षि ने इस परमपावन उपदेश को ऋषिमण्डली को दिया। दूसरे शब्दों में श्वेताश्वतर महर्षि के उत्कृष्ट ज्ञान को ज्ञानी ही आत्मसात कर सकता है। श्वेताश्वतर उपनिषद् के चौथे अध्याय में ऋग्वेद की ऋचा को दोहराया गया है कि समस्त ऋचाएँ परमव्योम में विद्यमान हैं, यह अक्षरब्रह्म का प्रतिपादन करती है। उस ब्रह्म में सभी देव निवास करते हैं। ब्रह्म पर दिव्य, भौतिक पदार्थ एवं ज्ञानी आत्मा दोनों आश्रित हैं। जिन्होंने (ज्ञानियों ने) उसे (ब्रह्म को) जान लिया है वे शान्ति प्राप्त करते हैं। पर ब्रह्म को नहीं जाननेवाला ऋचाओं से क्या करेगा ?

वेदान्ते परमं गुह्यं पुराकल्पे प्रचोदितम्।

नाप्रशान्ताय दातव्यं नापुत्रायाशिष्याय वा पुनः।।

## श्रीविद्यातारकोपनिषत् : वाग्भवा

अकाराक्षरसंभूता वाग्भवा विश्वभाविता।

उकाराक्षरसंभूता तेजसः कामराजका।।

प्रज्ञो मकारसंभूता तार्तीया च तृतीयका।

अर्धमात्रा षोडशी च ब्रह्मानन्दैकविग्रहा।।

तस्याः सान्निध्यवशतो जगदानन्ददायिनी।

उत्पत्तिस्थितिसंहारकारिणी सर्वदेहिनाम्।।

त्रिकूटा भवति ज्ञेया मूलप्रकृतिसंगता।

प्रकृतिः प्रणवत्वाच्च सा त्रिकूटत्रयात्मिका।।

## श्रीशिवोपनिषत्

एतदेव परं ज्ञानं शिव इत्यक्षरद्वयम्।

विचाराद्याति विस्तारं तैलबिन्दुरिवाम्भसि।।17।।

## श्रीशिवसंकल्पोपनिषत्

या वेदादिषु गायत्री सर्वव्यापी महेश्वरी।

ऋग्यजुस्सोमाथर्वैश्च तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।20।।

प्रयतः प्रणवोंकारं प्रणवं पुरुषोत्तमम्।

ओंकार प्रणवात्मानं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।21।।

## पारमात्मिकोपनिषत्

वाको वा अनुवाको वाकं वाकं संजुपमाणः देवस्य

स्वं स्वगुप्तये स्वयं जेनातिषे ज्योतिषे स्वाहा।।1।।

वेदाक्षराणि यावन्ति पठितानि द्विजोत्तमैः।

यावन्ति हरिनामनि कीर्तितानि न संशयः।

तपसा विद्यया तुष्टया धत्ते वेदं हरेस्तनुम्।।

## आथर्वणद्वितीयोपनिषत्

ह्रीं श्रीं या वै शिवा भगवती अं आं ई ईं उं ऊं ऋं ॠं ऌं ॡं एं ऐं ओं औं अं अः वशिनी वाग्वादिनी देवता तस्मै वै नमौ नमः।।

## कामराजकीलितोद्धारोपनिषत्

ततः पराबीजं वाग्भवम्।

## तारसारोपनिषत्

अकारादभवद् ब्रह्मा जाम्बवानितिसंज्ञकः।

उकाराक्षरसंभूत उपेन्द्रो हरिनायकः।।1।।

एवं

ओमित्येतदक्षरमिदं सर्वम्। तस्योपव्याख्यानं भूतं भव्यं

भविष्यद्यच्चान्यत् तत्त्वमन्त्रवर्णदेवताछन्दो

ऋक्कलाशक्तिसृष्टयात्मकमिति। य एवं वेद।।6।।

## हयग्रीवोपनिषत्

ऋग्यजुः सामरूपाय वेदाहरणकर्मिणे।

प्रणवोद्गीथवपुषे महाश्वशिरसे नमः स्वाहा स्वाहा नमः।
उद्गीथ प्रणवोद्गीथ सर्ववागीश्वरेश्वर।
सर्ववेदमयाचिन्त्य सर्वं बोधय बोधय स्वाहा स्वाहा नमः।
एवं
बीजाक्षरेण ह्लौरूपेण तज्जापकानां संपत्सारस्वतौ भवतः।
तत्स्वरूपज्ञानां वैदेही मुक्तिश्च भवति।।।ऊँ।।

# उपनिषदों में आकाश

औपनिषदिक तत्त्वज्ञान मूलतः अध्यात्मविद्या, ब्रह्मविद्या, आत्मविद्या, तत्त्वविद्या आदि का वाचक है। उपनिषद्–पास होकर बैठने का तात्पर्य मन से सूक्ष्म व्यापकतम, सर्वशक्तिमान (परमेष्ठी) शक्ति के साथ होना। यह सूक्ष्मतम श्रेष्ठ शक्ति की विद्या (आत्मविद्या) है। वैसे उपनिषद् उपासना (आत्मा की शक्ति का चिंतन, पास बैठना) का ही द्योतक है। उपनिषद् के ऋषियों का कहना रहा कि जो कुछ ब्रह्माण्ड में है, वही कुछ पिंड में है। अतः ब्रह्म को ढूढनें के लिए भटकना व्यर्थ है। उपनिषद् के ''अथाधिदैवतम्'' एवं अथाध्यात्मम्'' कथन रहस्यों को सुलझाते हैं। अथाधिदैवतम् का अर्थ–देखो, ब्रह्माण्ड में क्या नियम काम कर रहे हैं। अधिदैवत एवं अध्यात्म, ब्रह्माण्ड एवं पिंड की एकात्मता ही उपनिषद् के अभेद्य दुर्ग की कुंजी है। भौतिक में काम कर रहे नियम ही अध्यात्मिक में कार्य कर रहे हैं। उपनिषद् में ऋषि ब्रह्म एवं आत्मा को यथार्थ कहता है। यह इसी प्रकार भौतिकवादी का ''भौतिक यथार्थवाद'' अनुभव आधारित है एवं अध्यात्मवादी का ''अध्यात्मिक यथार्थवाद'' के अनुभवों पर आधारित है। उपनिषद् में ''आत्मतत्त्व'' प्रतिपाद्य विषय है।

वेदान्तियों का कूटस्थतत्त्व चिदाकाश है। यह बौद्धों का शून्यत्व, जैनों का केवलत्व एवं योगियों की मनोलयावस्था है। यहाँ चेतना के आकाश और चिदानन्द चेतना एवं आनन्द नये स्वरूप में है। उपनिषद् में

आकाश, चिदाकाश एवं स्वर्ग को लेकर अध्यात्मिक गूढ रहस्यों को सार्वजनिक किया गया है। श्रीमद्आदिशंकराचार्य ने एकादशोपनिषद् का भाष्य किया है। ब्रह्मविद्या समाज, अडयार, चेन्नई ने 108 उपनिषद् एवं अप्रकाशित उपनिषद् प्रस्तुत की हैं।

## केन उपनिषद : परमव्योम

तलवकर उपनिषद् अथवा केन उपनिषद् में प्रश्नों के माध्यम से वेदान्त विषय उठाया गया है। वेदान्त शास्त्र की मुख्य प्रवृत्ति जिस एक प्रश्न का उत्तर देने के लिए है, वह इस उननिषद् के ''केन'' (किसके द्वारा) शब्द द्वारा बताई जा रही है। इस उपनिषद् की शब्द योजना बहुत ही गम्भीर है। इसका योग्य श्रवण, मनन एवं निदिध्यासन करना अनिवार्य है। परिणामतः इसके प्रश्नों का समुचित उत्तर मिलना सम्भव है। केन उपनिषद् में अध्यात्मिक उपदेश, आधिदैविक उपदेश और प्रेरक एवं प्रेरित, आत्मा एवं इन्द्रियाँ, ब्रह्म एवं देव का सम्बन्ध बताया गया है। केन उपनिषद् के 34 मन्त्रों में 70 से अधिक प्रश्न पूछे गये हैं। वहीं केन सूक्त (अथर्ववेद 10.2) में 33 ऋचाएँ हैं। केन उपनिषद् के तृतीय खण्ड की ऋचा के अनुसार इन्द्र उस ''आकाश में यक्ष'' ढूंढने लगा। ढूंढते–ढूंढते उसे स्त्री दिखाई दी। वह अत्यन्त शोभायमान, सुवर्णालंकरण से युक्त एवं हिम के समान शुभ्र रही। उसका नाम उमा रहा। इस ऋचा में जीवात्मा–चेतन तत्त्व है। अचेतन एवं चेतन तत्त्व (अध्यात्मिक तत्त्व) के कारण ही महिमाशाली है। यक्ष ने अग्नि एवं वायु का घमण्ड चूर करने के बाद इन्द्र–जीवात्मा को यह समझाना चाहा कि उसकी महिमा, विजय ब्रह्म के कारण है। उसने स्वयं हृदय के आकाश में तिरोहित या अदृश्य होकर उमा रूपी बुद्धि को भेज दिया।

त तस्मिन्नेवाकाशे स्त्रियमाजगाम बहुशोभमानामुमाँ

हैमवतीं ताँ् होवाच किमेतद्यक्षमिति।।3.21।।

चतुर्थ खण्ड की नवम ऋचा में कहा है कि जो ब्रह्मविद्या को इस रूप में जानता है, उसका पापहरण होता है। वह अनन्त उत्तम स्वर्गलोक (द्युलोक) में प्रतिष्ठित होता है, अवश्य प्रतिष्ठित होता है। इसका अभिप्राय यह है कि ब्रह्मविद्या के ज्ञान से द्युलोक के अदृश्य महाद्वार स्वयं खुलते हैं।

यो वा एतामेवं वेदातहत्य पाप्मानम (न) न्ते

स्वर्गे लोके ज्येये प्रतितिष्ठति प्रतितिष्ठति।।9।।

केन सूक्त में प्रश्न है : किसने द्युलोक को घेरा है ? किसने वाणी रखी है ?

केन दिवं पर्य भवत् ?

कः ब्राणः ?

इनका गूढ़ शैली में उत्तर है–परमेष्ठी (परम व्योम)। देवीभागवतान्तर्गता केन उपनिषद् की कथा में देवता गर्व हरणम् आख्यान है। इस कथा में इन्द्र गर्व हरण के बाद उसी परम देव की शरण में गया। उसी क्षण में ''व्योमवाणी–आकाशवाणी'' हुई कि हे इन्द्र! मायाबीज का जप करो, और सुखी हो जाओ।

तस्मिन्नेव क्षणे जाता व्योमवाणी नभस्थले।

मायाबीजं सहस्राक्ष जप तेन सुखी भव।।49।।

यही भाव यजुर्वेद की ऋचा का है।

अनजदेकं मनसो जवीयो नैनद्देवा आप्नुवन पूर्वमर्षत्।

तद्वावतोऽन्यानत्येति तिष्ठत् तस्मिन्नपो मातरिश्वा दधाति ।।

।।यजुर्वेद 40.4।।

## कठोपनिशद् : स्वर्ण आख्यान

ऋग्वेद के मण्डल 10 सूक्त 135 को नचिकेतस उपाख्यान का बीज माना गया है। मूल सूक्त में ''यम, यम सावन, कुमार, पिता आदि की सात ऋचाओं का आख्यान है।'' श्रीसायणाचार्य का कथन है कि नचिकेता को ऋग्वेद की ऋचाओं में सांकेतिक रूप से कूट शैली में समेटा गया है। वैसे कठ उपनिषद–कृष्ण यजुर्वेद तैत्तिरीय शाखान्तर्गत है। तैत्तिरीय ब्राह्मण में भी कठोपनिषद् की कथा जैसा प्रारम्भ है कठोपनिषद् में। अथर्ववेद के कुछ सूक्तों की कुछ ऋचाओं में सरीखे वक्तव्य हैं। वराह पुराण में भी इसी तरह के अंश हैं। महाभारत में उद्दालक ऋषि एवं नचिकेता प्रसंग है (अनुशासन पर्व 106वां अध्याय इस कथा में नचिकेता वाजश्रवा ऋषि के पुत्र हैं। वाजश्रवा, उद्दाश्रवा, गौतम

एक ही महान ऋषि के नाम हैं। उनका वाजश्रवा नाम अन्नदान करने से मिला। उद्दालक वाजश्रवा अथवा गौतम ने ''सर्वमेघ एवं विश्वजित् यज्ञ'' किये (सर्वमेघ यज्ञ में सर्वस्व–अपना समूचा धन समर्पण किया जाता है।)। उनका पुत्र नचिकेता श्रद्धालु एवं बुद्धिमान था। उसने पिता को सर्वस्व दान करते देख पूछ लिया कि मुझको किसे दान दोगे? उन्होंने यह प्रश्न पिता से तीन बार पूछा। इससे क्रोधित उद्दालक वाजश्रवा ऋषि ने कहा : यम को दूंगा। यहाँ से कथानक ने नया मोड लिया। नचिकेता यम के द्वार पर तीन दिन निराहार बैठे रहे। उस समय यम कहीं बाहर गये थे। यम ने लौटने पर अतिथि के तीन दिन निराहार रहने के प्रायश्चित में तीन वरदान दिये। नचिकेता ने द्वितीय वर में द्युलोक स्वर्ग का वरण किया। इस द्युलोक की प्रमुख विशेषतायें है : स्वर्गे लोके किंचन भयं नास्ति (स्वर्ग लोक में नाममात्र भी भय नहीं होता), स्वर्गे लोके मृत्युः नास्ति (स्वर्ग में मृत्यु का भय नहीं रहता।), स्वर्गे लोके जरया न बिभेति (स्वर्ग लोक में वृद्धावस्था में भी तरूणवत ही रहते हैं।), शोकातिगः स्वर्गलोके मोदते (स्वर्ग में शोक, दुःख नहीं होता।), अशनायापिपासे स्वर्गे लोके तीर्त्वा (स्वर्ग में खान पान की प्राप्ति होती है।), कामस्य आप्तिः (कामनाओं की प्राप्ति होती है।), जगतः प्रतिष्ठा (जगत् जैसा सुप्रतिष्ठित होना) एवं अभयस्य पारं (परमेष्ठी–महाकाश पूर्ण निर्भयता का स्थान है।)।

द्युलोक–स्वर्गधाम का प्रबन्ध करने की शक्ति बुद्धि में रहती है। बुद्धि में ज्ञानाग्नि की वृद्धि करने का मूल मन्त्र सरल है। इस ज्ञानाग्नि को तीन शास्त्रों के अध्ययन से सचेत, तत्त्वज्ञान, भूतज्ञान एवं अनुभव ज्ञान के ग्रन्थों से प्रज्ज्वलित किया जा सकता है। मनुष्य आचार्य, माता, पिता तीनों से संस्कार सम्पन्न होता है। इससे सम्पन्न बनना। वैयक्तिक, सामाजिक एवं जागतिक कर्तव्यों को पूर्ण करके समस्त दुःखों एवं कष्टों को दूर किया जा सकता है। समूची शान्ति को प्राप्त कर सकते हैं। शोक दूर करके आनन्द प्रसन्न रहता है। कठोपनिषद् में ''विद्यादान'' का निर्देश है। ज्ञानमार्ग में विघ्न पैदा करनेवाले भोग हैं। अतः भोग में नहीं फंसे, जितना सम्भव हो ज्ञान अर्जित करें। क्योंकि सद्ज्ञान ही द्युलोक का महाकपाल खोलता है।

## प्रश्नोपनिषद् : आकाश देव

महर्षि पिप्पलाद और ऋषिवर भृगु के पुत्र वैदर्भि, सूर्य का पौत्र गर्गगोत्री सौर्य्याणी, अश्वल के पुत्र कौसल्य, महर्षि भरद्वाज का पुत्र सुकेश, शिवि के पुत्र सत्यकाम एवं कत का पौत्र कबन्धी के मध्य परब्रह्म की चर्चा प्रश्नोपषिद् में है। भार्गव वैदर्भि ने महर्षि पिप्पलाद से पूछा : भगवन् कितने देव प्रजा को धारण एवं अवलम्बन करते है ? इनमें श्रेष्ठ कौन है ? महर्षि पिप्पलाद ने कहा–यह आकाश देव है। साथ ही वायु अग्नि, जल, पृथिवी, वाक्, मन, नेत्र एवं श्रोत्र देव हैं। ये प्रजा को थामते हैं। यहाँ देव का तात्पर्य दिव्य शक्तियों से है। पिप्पनाद ने इनमें कौन श्रेष्ठ को लेकर विवाद का अलंकार रचा।।2।।

तस्मै स होवाच आकाशो ह वा एष देवो वायुरग्निरोपः

पृथिवी वाङ्. मनश्चक्षु श्रोत्रं च।।2।।

महर्षि पिप्पलाद ने आत्मा में लीन होने की अद्भुत व्याख्या की। उनकी व्याख्या है कि आकाश और आकाश की मात्रा, वायु और वायु की मात्रा, अग्नि और अग्नि की मात्रा, जल और जल की मात्रा, पृथिवी और पृथिवी की मात्रा है। मात्रा तन्मात्रा को कहा जाता है। तन्मात्रा उसे कहते हैं जो स्थूल तत्त्वों की कारणवस्था होती है। इसी आधार पर पंच महाभूत और तन्मात्राओं का सिद्धान्त आया।।8।।

पृथिवी च पृथिवीमात्रा चापश्चापोमात्रा च तेजश्च तेजोमात्रा

च वायुश्च वायुमात्रा चाकाशश्चाकाशमात्रा.........।।8।।

वेद का अनुसरण करते हुए प्रश्नोपनिषद् में आकाश के लिए ''ख'' अक्षर का प्रयोग किया गया। वेद में ''क'' प्रजापति एवं ब्रह्म हैं।।4।।

स प्राणसृजत; प्राणाच्छ्रद्धा खं वायुर्ज्योतिरापः पृथिवीन्द्रियम्।।4।।

## मुण्डकोपनिषद् : द्युलोक शीर्ष

इस उपनिषद् का नाम मुण्डक इस लिए पड़ा कि इसमें सिर की उत्तम कोटि की पराविद्या का वर्णन है। यह शीर्षस्थानीय शिक्षा है। यह स्मरण रहे कि वेद में ब्रह्मरन्ध्र को द्यु की संज्ञा दी गई है। ।।ऋग्वेद 10.90।।

चन्द्रमा मनसो जातः चक्षोः सूर्य अजायत।

मुखादिन्द्रश्चाग्निश्च प्राणाद्वायुरजायत।।

नाभ्या आसीदन्तरिक्षं शीष्णौ द्यौः समवर्तत।

पद्भयां भूमिर्दिशः श्रोत्रात् तथा लोकाँ अकल्पयन।।

।।ऋग्वेद 10.90।।

परमश्रेष्ठ ब्रह्मविद्याविद अंगिरा ने पुरुष (ब्रह्म) का विराट् स्वरूप वर्णन करते हुए कहा : इस विराट् पुरुष का शीर्ष द्युलोक है। दिशाएँ कान एवं वाणी विस्तृत वेद है। वायु इसका प्राण है एवं हृदय जगत् है। दोनों पैर पृथिवी है। यह पुरुष सब भूतों का अन्तरात्मा है।

अग्निर्मूर्द्धा चक्षुषी चन्द्रसूर्यो दिशः श्रोत्रे वाग्विवृताश्च वेदाः।

वायुः प्राणो हृदयं विश्वमस्य पद्भया पृथिवी ह्येष सर्वभूतान्तरात।

''हृदयाकाश–प्रकाशमय परमकोश'' में निष्कल ब्रह्म विराजमान है। वह शुद्ध है, ज्योतियों की ज्योति है। उसको आत्मज्ञानी जानते हैं।

हिरण्मये परे कोशे विरजं ब्रह्म निष्कलम्।

तच्छुभ्रं ज्योतिषां ज्योतिस्तद्यदात्मविदो विदुः।।

परमव्योम के बारे में भी वर्णन अति सुन्दर है। वहाँ सूर्य प्रकाशता नहीं है, चन्द्र एवं ताराओं का भी प्रकाश नहीं होता, विद्युत–बिजलियों का प्रकाश भी नहीं होता, फिर यह अग्नि वहाँ कहां से प्रकाशेगा ? उसके प्रकाशने पर ही समस्त प्रकाशित होता है। उसके प्रकाश से ही यह सब प्रकाशता है।।2.2.10।। इससे यह रहस्य उद्घाटित होता है कि परमव्योम दिव्य प्रकाशवान है। वहाँ ब्रह्मशक्ति है का प्रकाश है।

न तत्र सूर्यो भाति न चन्द्रतारकं

नेमाविद्युतो भान्ति कुतोऽयमग्निः।

तमेव भान्तमनुभाति सर्वं तस्य भासा सर्वमिदं विभाति।।

गीता में परमेष्ठी की नौ प्रकार की प्रवृत्ति में ''खं''–आकाश को कहा गया है।

भूमिरापोऽनलो वायु खं मनो बुद्धिरेव च।

अहंकार इतीयं मे भिन्ना प्रकृतिरष्टधा।।

अपरेयमितस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम्।

जीवभूतां महाबाहो ययेदं धार्यते जगत्।।7।।

## छान्दोग्य उपनिषद् : द्युलोक ही ऋचा : महाभूत आकाश से

ऋग्वेद में सिंहगर्जना की गई है कि (वेद की) ऋचायें परमव्योम में स्थित हैं। परमव्योम में शब्दघोष होता है। वेद को मूल में रखकर ही छान्दोग्यउपनिषद् के मन्त्र में दोहराया गया है कि द्युलोक ही ऋचा है। जैविली मुनि ने शिलक को कहा : (पृथिवी की लोक का आश्रय) आकाश है। ये महाभूत आकाश से उत्पन्न होते हैं एवं आकाश में ही अस्त हो जाते हैं। आकाश ही सभी भूतों में महान है। आकाश ही परमधाम है।।1. 9.1।। यह आकाश ब्रह्म का प्रतीक है (परमेष्ठी)। यह सबसे बढ़कर वरण करने योग्य उद्गीथ है। आकाश अन्तरहित है। यह सबसे श्रेष्ठ है, इसमें कोई संशय नहीं है। इस सर्वश्रेष्ठ, सर्वोत्तम आकाश के उद्गीथ रूप को जानकर उपासना से उपासक का जीवन दूसरों से श्रेष्ठ हो जाता है। वह सर्वश्रेष्ठ लोकों को अधिगत करता है।।1.9.2।। मुनिवर जैवलि ने बहुत ही संक्षिप्त में आकाशविद्या का कूट संकेत दिया है।

अस्य लोकस्य का गतिरित्याकाश इति होवाच।

सर्वाणि ह वा इमानि भूतान्याकाशादेव समुत्पद्यन्त

आकाशं प्रत्यस्तं यन्त्याकाशो

ह्येवैभ्यो ज्यायानाकाशः परायणम्।।1।।

स एष परोवरीयानुद्गीथः स एषोऽनन्तः परोवरीयो हास्य भवति परोवरीयसो ह लोकांजयति य एतदेवं विद्वान्परोवरीयाँ समुद्गीथमुपास्ते।।2।।

इसी को आगे कहा है : ''पृथिवी'' ''हिंकार'' है, ''अन्तरिक्ष'' प्रस्ताव है, ''द्यौः'' उद्गीथ है, ''दिशाएँ'' प्रतिहार है, ''समुद्र'' निधन है। लोकों का यह ''पंच–विध शक्वरी साम'' है।

पृथिवी हिंकारोऽन्तरिक्षं प्रस्तावो द्यौरुद्गीथो दिशः

प्रतिहारः समुद्रो निधनमेताः शक्वर्यो लोकेषु प्रोताः।।

हम जिस ब्रह्म का प्रतिपादन करते हैं, यह वही है जो पुरुष के बाहर आकाश है। अर्थात् पुरुष के बाहर आकाश है। हम इस आकाश को शून्य समझे हुए हैं। वास्तव में यहाँ वहाँ सर्वत्र ब्रह्म ही ब्रह्म है।।3. 12.7।। यही बाहर का आकाश पुरुष के भीतर हृदयाकाश के रूप में विद्यमान है। इसी प्रकार शरीरधारी के अन्दर आकाश है।।3.12.8।।

यद्वै तद् ब्रह्मेतीदं वाव तद्योऽयं बहिर्धा पुरुषादाकाशो

यो वै स बहिर्धा पुरुषाकाशः।।7।।

अयं वाद स योऽयमन्तर्हृदय आकाशस्तदेतत्पूर्णमप्रवर्ति

पूर्णामप्रवर्तिनी्ँ श्रियं लभते य एवं वेद।।9।।

अयं वाव स योऽयमन्तः पुरुष आकाशो

यो वै सोऽन्तःपुरुष आकाशः।।8।।

ब्रह्मज्योति मनोमय, चेतनामन्य, विज्ञानमय है; प्राण उसका शरीर है; प्रकाश उसका रूप है; सत्य उसका संकल्प है; ''आकाश की व्यापकता उसका आत्मा है अथवा वह हृदयाकाश में है।'' वह सर्वकर्म समर्थ है, सर्व काम है, समस्त गन्धों से परिपूर्ण है, उसमें सभी रस हैं। वह सभी पदार्थों का रस लेनेवाला है। इस समूचे में वह ब्रह्मज्योति चारों ओर व्याप्त है। वह वर्णनातीत, वाणी का विषय नहीं है। वह भौतिक पदार्थों का आदर नहीं करनेवाला, अनासक्त है।

मनोमयः प्राणशरीरो भारूपः सत्यसंकल्प आकाशात्मा सर्वकर्मा

सर्वकामः सर्वगन्धः सर्वरसः सर्वमिदमभ्यात्तोऽवाक्यनादरः।।

हमने कहा कि ''भूः'' को प्राप्त करें। इसका यह अभिप्राय है कि हम विश्वकोश में श्री रूप में स्थित पृथिवी, अन्तरिक्ष एवं द्युलोक को प्राप्त करें।

अथ यदवोचं भूः प्रपद्य इति, पृथिवीं प्रपद्येऽन्तरिक्षं

प्रपद्ये दिवं प्रपद्य इत्येव तदवोचम्।।

हे ब्रह्मचारी ! प्राण ब्रह्म है। ''कं'' ब्रह्म है। ''खं'' ब्रह्म है। ''खं'' आकाशसूचक अक्षरब्रह्म है।

प्राणो ब्रह्म। कं ब्रह्म। खं ब्रह्मेति।

आहवनीयाग्नि ने चार शब्दों का उच्चारण किया— प्राण, आकाश, द्यौः, अग्नि।

अथ हैनमाहवनीयोऽनुशशास।

प्राण आकाशो द्यौर्विद्युदिति।

यह ''द्युलोक'' यज्ञ की अग्नि है। उस अग्नि में सूर्य समिघा है, किरणें धुंआ है, दिन ज्वाला है, चन्द्र अंगार है, नक्षत्र चिन्गारियाँ हैं।

असौ वाव लोको गौतमग्निस्तस्यादित्य एव समिद्रश्मयो

धूमोऽहरर्चिश्चन्द्रमा अंगारा नक्षत्राणि विस्फुलिंगाः।।

उपमन्यु के वंशज प्राचीनशाल ने कहा : हे राजन! हम तो ''द्युलोक को आत्मा मानकर उसकी उपासना करते हैं।''

दिवमेव भगवो राजन्निति होवाच।

प्राण के तृप्त होने पर चक्षु तृप्त होता है। मानवीय देह वैश्वानर तत्त्वों से बना है। पिंड ब्रह्माण्ड का अंश है। अतः पिंड के चक्षु के तृप्त होने पर ब्रह्माण्ड में सूर्य तृप्त होता है। ''सूर्य के तृप्त होने पर द्यौ तृप्त होता है। द्यौ के तृप्त होने पर द्यौ पर आश्रित तृप्त होते हैं।

प्राणे तृप्यति चक्षुस्तृप्यति चक्षुषि तृप्यत्यादित्यस्तृप्यत्यादित्ये

तृप्यति द्यौस्तृप्यति दिवि तृप्यन्त्यां यकिंच

द्यौश्चादित्यश्चाधितिष्ठतस्तत्तृप्यति....।।5.19.2।।

देवर्षि नारद को ऋषिवर ने कहा : ''आकाश'' तेज से बड़ा है। आकाश तेज का आश्रय स्थान है। आकाश में सूर्य एवं चन्द्र स्थित हैं। ''आकाश में विद्युत, नक्षत्र, अग्नि है। आकाश से सुना जाता है, आकाश से ही उत्तर दिया जाता है। आकाश में रमण होता है। आकाश में पैदा होता है (प्राणी)। आकाश की ओर अंकुर फूटते हैं।'' हे नारद! आकाश की उपासना कर।।7.12.1।।

आकाशो वाव तेजसो भूयानाकाशे वै सूर्याचन्द्रमसावुमौ विद्युन्न— क्षत्राण्य ग्निराकाशेनाव्हयत्याकाशेन श्रृणोत्याकाशेन प्रतिश्रृणोत्याकाशे रमत आकाशे न रमत आकाशे जायत आकाशमभिजायत आकाशमुपास्स्वेति।।

जितना बृहद, अनन्त यह आकाश बाहर दिखाई दे रहा है, उतना ही विशाल यह हृदय मन्दिर के भीतर का आकाश है। इस हृदयाकाश में द्युलोक एवं पृथिवी लोक भली प्रकार रखे हुए हैं। ब्रह्माण्ड में अग्नि, वायु, सूर्य, चन्द्र, विद्युत्, नक्षत्र, वर्तमान एवं भूत–भविष्य विद्यमान हैं। उसी तरह पिंड के हृदयाकाश में भी भली भांति सुरक्षित हैं। उपनिषद् के ऋषि के अनुसार सर्वप्रथम ''हृदयाकाश'' (यह पिंड–देह में भौतिक हृदय नहीं है।) को चिन्हित करो और उसमें ब्रह्म को ढूंढो।।8.1.3।।

यावान्या अयमाकाशस्तावानेषोऽन्तर्हृदय आकाश उभे

अस्मिन् द्यावापृथिवी अन्तरेव समाहिते उभावग्निश्च

वायुश्च सूर्याचन्द्रमसावृभौ विद्युन्नक्षत्राणि 3 यच्चास्येहास्ति

यच्च नास्ति सर्वं तदास्मिन्समाहितमिति।।

प्रजापति ने घोषणा की कि हृदयाकाश में जिस आत्मा का निवास है, वह निष्पाप, निष्कलुष, अजर, अमर, शोकरहित, भूख–प्यास से परे, सच्ची सफल कामनावाला सत्यकाम एवं सत्यसंकल्प है। उसी का अन्वेषण करना चाहिए, जानना चाहिये। वह ज्ञानी समस्त लोकों को प्राप्त करता है एवं सभी कामनाओं को जान लेता है। पुराकाल में प्रजापति के इस कथन का मर्म यह है कि सबसे पहले हृदयाकाश का अन्वेषण करें और हृदयाकाश के आत्मतत्त्व को जानें।।8.7.1।।

य आत्माऽपहतपाप्मा विजरो विमृत्युर्विशोको

विजिघत्सोऽपिपासः सत्यकामः सत्यसंकल्प

सोऽन्वेष्टव्यः स विजिज्ञासितव्यः।

स सर्वांश्चलोकोनाप्नोति सर्वांश्च कामान्यस्तमात्मानमनुविद्य

विजानातीति ह प्रजापतिरूवाच।।

प्रजापति ने इन्द्र से कहा कि ''आकाश में जहाँ भी आँख जड़ी हुई है, वहीं ''चाक्षुषपुरुष'' स्थित है। आत्मा विद्यमान है। ऐसा लगता है कि जैसे वह विराट् जगत को झरोखे में बैठखर झांक रहा हो।।8.12.4।।

अथ यत्रैतदाकाशमनुविषण्णं स चाक्षुषः पुरुषो दर्शनाय....।।

आकाश ही ''नाम, रूप'' का निर्वाह करनेवाला है। वे दोनों—नाम एवं रूप आकाश के मध्य विद्यमान हैं। उनके अन्दर अन्तर्यामी (आत्मा, ब्रह्म, अमृत) है।।8.14.1।।

आकाशो वै नामरूपयोर्निर्वहिता ते

यदन्तरा तद् ब्रह्म तदमृतँ् स आत्मा......।।

द्युलोक की उत् है। अन्तरिक्ष गी है; इसमें वाणी बोली जाती है। पृथिवी थ स्थित है।

द्यौरेवोदन्तरिक्षं गीः, पृथिवी थम्।

अधिदैवत कहते हैं—आकाश ब्रह्म है। यह जानकर उपासना कर। अध्यात्म उपासना में मन को ब्रह्म समझ कर उपासना का विधान है। ऋषियों ने अधिदैवत एवं अध्यात्म दोनों उपासनाएँ कही हैं।

मनो ब्रह्मेत्युपासीतेत्यध्यात्मम्। अथाधि दैवतमाकाशो

ब्रह्मेत्युभयमादिष्टं भवत्यध्यात्मं चाधिदैवतं च।।

## बृहदारण्यकोपनिषद्: प्राण द्युलोक, आकाश ब्रह्म

ये तीन लोक—वाणी, मन, प्राण हैं। वाणी ही यह पृथिवी लोक; मानुषी प्रजा के कार्यों का निर्वाह वाणी से होता है। मन अन्तरिक्ष लोक है, आकाशस्थ दैवी जीवन मन से चलता है। प्राण द्युलोक है। प्राण के साथ प्रकाशमय लोक का सम्बन्ध है। जीवन शक्ति द्युलोक तक आवृत करती है। ये तीनों लोक पिंड में भी स्थित हैं।।1.5.4।।

त्रयो लोका एत एव। वागेवायं लोको

मनोऽन्तोरिक्ष लोकः प्राणोऽसौ लोकः।।

इस मन का द्यौः शरीर है। मन की गति द्युलोक तक है। यह मन प्रकाशात्मक सूर्य है। जितना ही मन है, उतना ही द्युलोक है, उतना ही सूर्य है। मन की गति सौरलोक को व्याप्त करती है।।1.5.12।।

अथैतस्य मनसो द्यौः शरीरं, ज्योतिरूपमसावादित्यः।

तद्यावदेव मनस्तावती द्यौस्तावानसावादित्यः।।

द्युलोक से एवं आदित्य से अर्थात् भगवान् के आशीर्वाद से और आत्मप्रकाश से इस उपासक सुपुत्र में दैवी मन प्रवेश करता है। दैवी

मानसशक्ति प्राप्त हो जाती है। दैवी मन से उपासक आनन्दवान ही हो जाता है। वह शोक नहीं करता।

दिवश्चैनमादित्याच्च दैवं मन आविशति।

तद्वै देव मनो येनाऽऽनन्द्येव भवत्यथो न शोचति।।1.5.19।।

गार्ग्य ने अजातशत्रु से कहा : जो ही यह आकाश में शक्ति है, इसी को ब्रह्म जानकर उपासता हूँ।

स होवाच गार्ग्यो य एवायमाकाशे पुरुष एतमेवाह ब्रह्मोपास इति।

अधिदैवत पक्ष में आकाश एवं वायु अमूर्त्त हैं। दोनों निराकार हैं। वह अविनाशी है। इस अमूर्त्त में सभी मूर्त्त पदार्थ लय होते हैं। यह अप्रत्यक्ष है और सूक्ष्मतम क्रियात्मक है। आकाश एवं वायु से प्रकृत्ति की अव्यक्त अवस्था से तात्पर्य है। प्रकाशपुंज को पुरुष इस कारण कहा है कि परम पुरुष का संकल्प तेजोमय है और अद्भुत है।।2.2.3।।

अथामूर्त्त वायुश्चान्तरिक्ष चैतदमृतमेतद्यदेतत्यत्।

तस्यैतस्यामूर्त्तस्यैतस्यामृतस्यैतस्य यत एतस्य

त्यस्यैष रसो य एष एतस्मिन्मण्डले पुरुषः।

त्यस्य ह्येषं रस इत्यधिदैवतम्।।3।।

बृहदारण्यक उपनिषद् में ''खं'' को पुनः आकाश कहा गया है। ब्रह्म को तीन नामों से स्मरण किया जाता है– ''ओउम्''–''खं''–'' ब्रह्म''। महर्षि कौख्यायणी पुत्र का कहना है कि वायु वाले आकाश का नाम ''खं'' है। कुछ ब्राह्मण ग्रन्थों का कथन है कि वेद का नाम ''खं'' है। ''खं'' ब्रह्म का पुरातन नाम है। ''खं'' का अर्थ ''आकाश'' करें तो इसका अभिप्राय आकाश की भांति ''व्यापक–पर–ब्रह्म'' से है। दूसरा अर्थ यानी वेद का अभिप्राय ज्ञान के अक्षय भण्डार ब्रह्म से है। बृहदारण्यक उपनिषद् में ''हृदय''को प्रजापति कहा है। ''हृ–द–य'' तीन अक्षर अध्यात्मिक रहस्य समेटे हैं। ''हृ'' अक्षर हृञ् हरणे धातु से बना है। अर्थात्–अभिहरण–लाना है–। दूसरा अक्षर ''द'' दाने धातु से बना है। इसका अर्थ है–देना। तीसरा अक्षर ''य'' इण गतौ धातु से बना है। इसका अर्थ जाना है। तीनों अक्षरों का सार अभिहरण–लाना–हरति, देना एवं जाना है। यहाँ मूलप्रश्न कि क्या अभिहरण करता है, क्या प्रदान

करता है एवं क्या जाता है ? भौतिक रूप से मानवीय देह के हृदय को अध्यात्मिक हृदय मानने की भयानक भूल की गई। भौतिकविदों ने मानवीय हृदय में रक्त का आना और जाना को पर्याप्त माना। वास्तव में श्रुति का ऋषि हृदय नाम से ''आत्मतत्त्व–आत्मा'' का गम्भीर वक्तव्य दे रहा है। यहाँ पुनः प्रश्न उठ खड़ा होता है कि पिंड में हृदय कहाँ है ? हृदय का अर्थ आकर्षण करना, प्रेम करना, सत्य तत्त्व, ज्ञानादि गुणदान भी कहा गया है।

इसका ही विस्तार करते हुए कहा : जो ''आकाश'' में रहता हुआ भी आकाश से अलग है। जिसको आकाश नहीं जानता है, जिसका आकाश शरीर–व्याप्य है। जो आकाश के अन्दर रहता हुआ भी नियन्त्रण करता है, यही आत्मा ''अन्तर्यामी'' है, अमृत है।

य आकाशे तिष्ठन्नाकाशादन्तरो यमाकाशो न वेद यत्याकाशः।

शरीरं य आकाशमन्तरो यमयत्येष त आत्मान्तर्याम्यमृतः।।

ब्रह्माण्ड में (ब्रह्म का) ''आकाश'' मानो उसकी प्रतिष्ठा है। इस अन्तहीन आकाश में ब्रह्म प्रतिष्ठित हो रहा है, वहाँ ठिकाना किये बैठा है। पिंड के ब्रह्माण्ड में भी वह अवस्थित है।

मन एवायतनमाकाशः प्रतिष्ठाऽऽनन्द......।

यह आकाश समस्त प्राणियों का मधु है। इस आकाश में यह प्रकाशानन्दमय परम पुरुष है। वही मानव हृदय में आकाशवत् निराकार आत्मा तेजोमय सुख रूप पुरुष है। वह आत्मपद–वाच्य है।

इस मधुविद्या का तात्पर्य है कि पंच महाभूतों एवं प्रथम महाभूत–आकाशादि सभी स्वभाव से अमृत हैं। आकाश निरंजन, निर्विकार, निर्दोष, निष्काम एवं मधुरता लिये है। आकाश के स्वरूप में कटुता, कष्ट, क्लेश दोष आदि विकार नहीं है। आकाश में अमृत भावना स्थापित करके उसका उपयोग सुखद, सुधासम एवं मधुर है। प्राकृतिक तत्त्व एवं आत्मतत्त्व मधुरूप है। सभी को मधुमय मानना एवं निश्चय से जानना वस्तुज्ञान है, भावरूप समझ है और सत्य है। अतः विपरीतभावना, मिथ्याकल्पना, भ्रमजन्य भय, अभावरूप आदि विकार हैं। मधुविद्या विचारदृष्टि में आकाश–सृष्टि अमृत सरित है, सरसा है, सुखदा है एवं मधुमयी है। इस कारण भी इसमें अमृतमय, तेजोमय एवं मधुमत्तम

आत्मतत्त्व विद्यमान है। सिद्धाश्रम ज्ञानगंज दीक्षित स्वामी विशुद्धानन्द परमहंस आदि के अनुसार आकाशविद्या, सूर्यविज्ञान आदि के लिए मधुविद्या का ज्ञान आवश्यक है। वेद में सर्वप्रथम मधुविद्या का रहस्योद्घाटन किया गया है। वेद की मधुविद्या सम्बन्धित ऋचाएँ बहुत ही गूढ हैं।

अयमाकाशः सर्वेषां भूतानां मध्वस्याऽऽकाशस्य

सर्वाणि भूतानि मधु।

यश्चायमस्मिन्नाकाशे तेजोमयोऽमृतमयः पुरषो

यश्चायमध्यात्मं हृद्याकाशस्तेजोमयोऽमृतमयः

पुरुषोऽयमेव स योऽयमात्मा।

इदममृतमिदं ब्रह्मेदं सर्वम्।।

होता अश्वल ने कहा–हे याज्ञवल्क्य! यह आकाश निरालम्ब सरीखा है। आकाश में से किस सोपान–पथ ये यजमान स्वर्गलोक को जाता है ? ऋषिश्रेष्ठ याज्ञवल्क्य ने कहा–ब्रह्मा ऋत्विज् से, मन से, चन्द्र से। मन ही–एकाग्रभाव ही यज्ञकर्म का ब्रह्मा है। एकाग्रमन ही प्रियरूप चन्द्र है, वह ही ब्रह्म है, वह मुक्ति है, वह अतिमुक्ति है। इस अध्यात्मभावना वाले अत्यन्त मुक्त होते हैं। भौतिक रूप से भी पृथिवी से ब्रह्माण्ड की महायात्रा में पहला पडाव चन्द्रमा है।

याज्ञवल्क्येति होवाच–यदिदमन्तरिक्षमनारम्भणमिव

केनाक्रमेण यजमानः स्वर्गलोकमाक्रत इति ?

ब्रह्मणत्विजा मनसा चन्द्रेण।

मनो वै यज्ञस्य ब्रह्मा, तद्यदिदं मनः सोऽसौ चन्द्रः स ब्रह्मा, स मुक्तिः साऽतिमुक्तिरित्यति–मोछाः। अथ सम्पदः।।

ऋषिश्रेष्ठ याज्ञवल्क्य ने द्युलोक जाने का मार्ग सुकर्म–सदकर्म–यज्ञ को बताया है।

इस उपनिषद् के अनुसार आकाश में पंच–पंच जन प्रतिष्ठित हैं। ये पँच–पँच जन स्वयं में पहेली हैं। ये पँच जन ब्रह्म कहते हैं। हम आत्मा को जानते हैं। इसकी दूसरी व्याख्या यह भी है–जिसमें (ब्रह्म में)

पाँच पाँच जन–पृथिवी, जल, वायु, अग्नि, दृश्यमान जगत् और आकाश स्थिर हैं।

यस्मिन्पंच पंचजना आकाशश्च प्रतिष्ठितः।

तमेव मन्य आत्मनं विद्वान्ब्रह्मामृतोऽमृतम्।।

वह अनुत्पन्न–अजन्मा आत्मा है। वह अन्तर्हृदय–अन्तःकरण के आकाश में निवास करता है।

स वा एष महानज आत्मा, योऽय विज्ञानमयः

प्राणेसु, य एषोऽन्तर्हृदय आकाशस्तस्मिंछेते।

## ईशावास्योपनिषद्

ईशोपनिषद्–ईशावास्योपनिषद् के मन्त्रों की विशेषता वैदिक ऋचाओं के समान हैं। मन्त्रों में ज्ञान एवं कर्म का उद्देश्य वर्णन कर गया है। इसका उद्देश्य सबसे बड़े बन्धन–मृत्यु के बन्धन को पार कर अमरता को प्राप्त करना है। आधुनिक ज्ञान एवं कर्म का उद्देश्य इससे इतर है। वेदों का कर्म एवं ज्ञान सृष्टि के कल्याण, अभ्योदय के लिए है। वैदिक विज्ञान विद्या और अविद्या के भेद को स्पष्ट करता है।

हिरण्यमयेन पात्रेण सत्यस्यापिहितं मुखम्।

तत्त्वं पूषन्नपावृणु सत्यधर्माय दृष्टये।।

इस मन्त्र के द्वारा उपनिषद् में चेतावनी दी गई है कि कर्तव्यों के पालन में सत्यनिष्ठा–सच्चाई–वास्तविकता होनी चाहिये अन्यथा इनकी उपयोगिता नहीं रहेगी। सुवर्णमय पात्र (संसार की चमक–दमक की सुनहरी चकाचौंध ही वे पदार्थ हैं, जो वशीकरण महाप्रलोभन से करते हैं) सत्य पथ से विमुख करते हैं। इसी महाभौतिकवादी महाप्रलोभन जगत् को लील रहा है। पश्चिम से पूरब तक महाभौतिकवाद की काली आंधी ने मानवीय नैतिकता, मानवीय कल्याण, मानवीय संवेदना आदि के उद्देश्यों की चिन्दियाँ–चिप्पियाँ बिखेरी हैं। विश्व में मानवता महासंकटों से जूझ रही है। इस उपनिषद् में सावधान किया गया है कि सत्य का मुख सुवर्ण पात्र से ढका हुआ है। हे पूषन्! उस सत्य धर्म के दिखाई देने के लिए आप उस आवरण को हटा दें।

## ऋग्वैदीयैतरेयोपनिषद् : परमेष्ठी द्यौ प्रतिष्ठा

ऋग्वैदीयैतरेयोपनिषद् में सृष्टि की रचना से पूर्व महाप्रलय की अवस्था का वर्णन है (विश्वस्य मिषतो वशी।।ऋग्वेद 10.190.2।।)। उस सर्वशक्तिमान परमेष्ठी ने सभी लोकों को रचा। उसने ही अम्भस्, मरीचि, मर एवं आपस् (आपः) को रचा। आकाश में अम्भस् है। उसकी स्थिति–आश्रय ''द्युलोक'' है। मरीचि अन्तरिक्ष में है। अन्तरिक्ष–महाशून्य से किरणें आती हैं। इसी कारण उनका नाम भी ''मरीचि'' कहा गया। मर अर्थात् मरणधर्मा पृथिवी है। नीचे भूमि पर वह जल है। वाष्पमय का नाम ''अम्भः'' है। सूर्य अपनी किरणों द्वारा जलों को खींचता है, इसलिए वही ''अम्भस्'' है। अर्थात् आकाश में सबसे पहले सूर्य, अन्तरिक्ष, पृथिवी एवं जल उत्पन्न किये गये। जितने प्रकाशक लोक हैं, वे सभी सूर्य हैं। ''जितने अप्रकाशक लोक हैं वे सभी पृथिवी के नाम से जाने जाते हैं'' (इस प्रकार परमव्योम–महाकाश–परम आकाश–महाशून्य में अनेक ब्रह्माण्डों में अनेक सूर्य एवं अनेक पृथिवियाँ हैं।)। दोनों के मध्य में अन्तरिक्ष का होना स्वाभाविक है। सर्वप्रथम आकाश में जल सूक्ष्मरूप में रहता है। मूलतः आपः सूक्ष्मतम अव्यक्त व्यापकतम प्रकृति तत्त्व है। वह पृथिवी की उत्पत्ति से पहले आता है। आकाश, जल एवं पृथिवी के नाम मात्र उपलक्षण के तौर पर लिये गये हैं। इसका आशय पंचभूतों के व्यक्त रूप ग्रहण करने से है।

स इमांल्लोकानसृजत। अम्भो मरीचीर्मरमापोऽदोऽम्भः

परेण दिवं द्यौः प्रतिष्ठाऽन्तरिक्षं मरीचयः।

पृथिवी मरो या अधस्तात्ता आपः।।

सभी देवता रचे जाने पर इस ब्रह्माण्डीय महासमुद्र–परमव्योम–महाकाश में पहुँचे। अर्थात् परमेष्ठी–विराट् पुरुष के लिए उत्पन्न देव ब्रह्माण्ड परमव्योम में दाखिल हुए। उन्होंने परमेष्ठी से निवास के लिए आयोजन का अनुरोध किया। जिसमें निवास कर भोजन खायें।

ता ऐता देवताः सृष्टा अस्मिन्महत्यर्णवे
प्रापतंस्तमशनायापिपासाभ्यामन्ववार्जत्।
ता एनमब्रुवन्नायतनं नः प्रजानीहि यस्मिन्प्रतिष्ठिता
अन्नमदामेति।।

ऐतरेयोपनिषद में ऋषि ने परमेष्ठी स्वरूप का वर्णन बहुत ही जटिल किया है। यह ही ऐश्वर्यवान् (इन्द्र) है। यह ही प्रजाओं का पति–परमेश्वर–प्रजापति है। ये समस्त देव, ये पंच महाभूत, आकाश, वायु, अग्नि, जल एवं पृथिवी, सभी अन्य प्राणी, अण्डों से अथवा बीज से उत्पन्न होनेवाले, सभी प्रकार के जीव–जन्तु और जगत् में स्थावर हैं, वह सभी प्रज्ञानेत्र हैं, पूर्णज्ञान से संचालित हैं। समस्त जगत् प्रज्ञान–पूर्ण ज्ञान में स्थिर है। यह ''आकाशवत् शरीरवाला हो जाता है।'' उसका शरीर नहीं रहता । वह ब्रह्म में होता है। आकाश ही ब्रह्म का शरीर है।

सुवरित्यादिव्ये। मह इति ब्रह्मणि। आप्नोति

स्वाराज्यम्। आप्नोति मनसस्पतिम्। वाक्पतिश्चक्षुष्पतिः

श्रोत्रपतिर्विज्ञानपतिः। एतत्ततो भवति। आकाशशरीरं ब्रह्म।

उपनिषत्कार पाङ्.क्त उपासना का सुन्दर वर्णन करते हैं। यह पाङ्.क्त उपासना जड़–चेतना एवं देह आत्मा विवेक रूप है। द्यौ (आकाश), अन्तरिक्ष, पृथिवी, दिशाएँ एवं अवान्तर दिशाएँ लोक–पाङ्.क्त है। यह ''लोकपंचक का समूह'' है। पाङ्.क्त उपासना में ऋषि ने भूत–पाङ्.क्त में आत्मा को गिना है। आत्मा से आशय विश्व आत्मा है। वही सबको सत्ता देता है। अध्यात्म–पाङ्.क्त में इन्द्रियों में मन को लिया है। उसे जीवात्मा समझना समचीन है। यह विवेक बुद्धि से आत्मज्ञान प्राप्ति की कुंजी है।

पृथिव्यन्तरिक्षं द्यौर्दिशोऽवान्तरदिशः।

## ब्रह्मवल्ली : ब्रह्म परमव्योम में!

ब्रह्म को जानता है वह परब्रह्म–परमेश्वर–परमेष्ठी को प्राप्त करता है। इस ऋचा के अनुसार जो भक्त–उपासक–साधक ब्रह्म को अविनाशी, ज्ञानस्वरूप और अनन्त जानता है तथा ''हृदय की गुहा (गुफा) के परम आकाश में छुपा हुआ जानता है, वह उस ज्ञानमय ब्रह्म के साथ सम्बद्ध हो जाता है।'' ऋषि ने ब्रह्मवल्ली के आरम्भ में ब्रह्मज्ञान ब्रह्मप्राप्ति को कहा है।

ओं ब्रह्मविदाप्नोति परम्। तदेषाभ्युक्ता।

सत्यं ज्ञानमन्तं ब्रह्म यो वेद निहितं गुहायां परमे व्योमेन्।

सोऽश्नुते सर्वान् कामान् सह ब्रह्मणा विपश्चितेति।।

उस परमेष्ठी—परमेश्वर आत्मा से आकाश प्रकट हुआ। परमेष्ठी की इच्छा से जगत् के कारण आकाश में भी पूर्णज्ञान का नियम है। विश्व का नियन्ता पूर्णज्ञान है। पूर्णज्ञान ही विश्व की स्थिति एवं आधार है। वह पूर्णज्ञान परब्रह्म है। परमेष्ठी निर्भ्रान्त है, सर्वज्ञ है, विश्व नियन्ता है, संचालक है, आश्रय है। उसी परमचेतना से जगत् चलाया जा रहा है।

एष ब्रह्मैष इन्द्रः। एष प्रजापतिः। एते सर्वे देवां इमानि
च पंच महाभूतानि, पृथिवी वायुराकाश आपो
ज्योतींषीत्येतानीमनि च क्षुद्रमिश्राजीव बीजानीतंराणि,
चेतराणि चाण्डजानि च, जारुजानि च, स्वदजानि,
चोद्भिज्जानि चाश्वा गावः, पुरुषां हस्तिनो, यत्किचेद
प्राणि जंगमं च, पतत्रि च, यच्च स्थावरं, सर्वं तत्प्रज्ञानेत्रं,
प्रज्ञाने प्रतिष्ठितम्। प्रज्ञानेत्रो लोकः, प्रज्ञा प्रतिष्ठां।
प्रज्ञानं ब्रह्म।।

## तैत्तिरीयोपनिषद् : द्यौ उत्तर रूप

इसकी पहली महासंहिता लोकों के सम्बन्ध में है। पृथिवी पूर्वरूप है। उपासना में पार्थिव शरीर—अन्नमय कोश का सही होना आवश्यक है। "द्यौ उत्तर रूप है।" सौर लोक में जब आत्मा का प्रवेश होता है तब स्थूल देह में आत्मा का जागरण होता है। यह सौर लोक सूक्ष्म एवं तेजोमय है। आकाश सूक्ष्म एवं स्थूल का सन्धान (मिलानेवाला) है। आकाश में आत्मा प्रवेश करने पर स्थूल एवं सूक्ष्म दोनों में होता है। प्राण पवन ही प्रारब्धानुसार सन्धि का कारण जानना चाहिए। महासंहिता में लोकों के सम्बन्ध में यह कहा है।

अथाधिलोकम्—पृथिवी पूर्वरूपम्। द्यौरुत्तररूपम्।
आकाशः सन्धिः। वायुः सन्धानम्। इत्यधिलोकम्।

उपनिषत्कार ने व्याहृतियों के वर्णन में कहा कि भूः भुवः सुवः तीन व्याहृतियां हैं—तीन वाक्योच्चारण हैं। उनमें चौथी व्याहृति को

महाचमस्य ने जाना। वह व्याहृति महः है। वह ब्रह्मः है। वह परमेष्ठी है, आत्मा है। उसके अंग समस्त देवता हैं। वह मुख्यभाग है। ऋषिजन व्याहृतियों से यजन–याजन किया करते रहे। उपनिषत्कार ने व्याहृतियों के अर्थों का वर्णन किया है। भूः यह पृथिवी लोक है, भुवः अन्तरिक्ष है और "सुवः द्युलोक है।" महः सूर्य लोक अथवा ब्रह्मलोक है। ब्रह्म अथवा परमेष्ठी लोक से भी महिमावान् होते हैं।

भूरिति वा अयं लोकः। भुव इत्यन्तिरक्षम्।

सुवरित्यसौ लोकः। मह इत्यादित्यः।

आदित्येन वाव सर्वे लोका महियन्ते।।

तैत्तिरीयोपनिषद् के छठे अनुवाक में कहा गया है कि "हृदय के भीतर आकाश है।" इस आकाश में मननशील आत्मा निवास करता है। वह आत्मा अमृत है और प्रकाशस्वरूप है। यहाँ पुनः दोहराना चाहेंगे कि यह भौतिक शरीरस्थ हृदय नहीं है। यह सहस्रार अथवा ब्रह्मरन्ध्र है। अतः हृदय शब्द का शाब्दिक अर्थ लेना अध्यात्मिक रूप से अनुचित अतार्किक है।

स य एषोऽन्तर्हृदय आकाशः।

तस्मिन्नयं पुरुषो मनोमयः। अमृतो हिरण्यमयः।

मुक्त आत्मा सुवः से परमेष्ठी लोक–आदित्य लोक प्राप्त करता है। महः से ब्रह्म में लीन होता है। ब्राह्मी अवस्था को पाकर वह स्वराज्य–पूर्ण स्वतन्त्रता लाभ करता है। मन आत्मा वाणी का पति एवं नेत्र का पति हो जाता है। श्रोत्र एवं बुद्धि का स्वामी बन जाता है। इन ऋद्धियों को प्राप्त कर मुक्त आत्मा की अभिव्यक्ति हुई। आकाश से वायु उत्पन्न हुई। वायु से अग्नि पैदा हुआ। अग्नि से जलों की उत्पत्ति हुई। जलों से पृथिवी हुई। पृथिवी से ओषधियाँ वनस्पतियां हुई। ओषधि से मनुष्य में रेतस् बना। इस ऋचा में ऋषि ने परमव्योम से सभी महाभूतों की उत्पत्ति का सूत्र दिया है।

तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः सभूतः।

आकाशाद्वायुः वायोरग्निः। अग्नेरापः।

अद्भयः पृथिवी। पृथिव्या ओषधयः।

ओषधीभ्योऽन्नम्। अन्नाद्रेतः। रेतसःपुरुषः।।

उपनिषत्कार के अनुसार सूक्ष्मशरीर भी स्थूलशरीर की आकृति का ही होता है। यह आत्मशक्तिरूप ही है। ''आकाश को आत्मा कहा है।''

आकाश आत्मा।

सातवें अनुवाक में आकाश को सर्वाधार, आनन्द–स्वरूप, सुख स्वरूप, आनन्दमय बताया गया है।

यदेष आकाश आनन्दो न स्यात्।

वैदिक देवों के सम्राट वरुण के पुत्र महर्षि भृगु ने पिता के आदेशानुसार तप से आनन्द–परमेश्वर ब्रह्म को जाना। ''वरुण विद्या को महर्षि भृगु ने परमव्योम में प्रतिष्ठित किया। अर्थात् वरुणविद्या ब्रह्मविद्या परम आकाश–परम परमेश्वर में प्रतिष्ठित है।''

सैषा भार्गवी वारुणी विद्या।

परमे व्योमन् प्रतिष्ठिता।

नवां अनुवाक में बहुत ही उलझी पहेली है : पृथिवी भी अन्न है, आकाश अन्न को खानेवाला है। आकाश में पृथिवी लय हो जाती है।

पृथिवी वा अन्नम्।

आकाशोऽन्नादः। पृथिव्योमाकाशः प्रतिष्ठितः।

दशवां अनुवाक चकित करता है। आकाश–सूक्ष्मलोक में परमेष्ठी स्वयं सर्वरूप से विद्यमान है।

सर्वमित्याकाशे।

तैत्तिरीयोपनिषद् की भृगुवल्ली–ब्रह्मवल्ली के समापन में कहा गया है कि मैं कीत्तिकर हूँ : ''अहं श्लोककृद्।'' इसी में आगे कहा गया है कि मैं समूचे प्राकृत जगत्–भुवनों को जीत रहा हूँ। अध्यात्मपक्ष में ऐसी भावनाएँ एवं आत्मोब्दोधन बहुत लाभकारी कहे गये हैं। इससे उपासक में वारुणी विद्या की दिव्य शक्तियों का विकास होने लगता है।

अहं विश्वं भुवनमभ्यभवा 3 म्।

## श्वेताश्वतरोपनिषद्

श्वेताश्वतरोपनिषद् में स्पष्ट किया है कि परिणाम धर्म वाला क्षर, प्रधान–जगत् का उपादान कारण, दूसरा अमृत अविनाशी आत्मतत्त्व और तीसरा पापों को हरनेवाला हर ईश्वर ये तीन हैं। इनमें एक देव–परमेश्वर ही प्रकृति और जीवात्मतत्त्व का शासन करता है–परमेष्ठी ही दोनों का ईश्वर है।

क्षर प्रधानममृताक्षरं हरः, क्षरात्मानावशिते देव एकः।

आकाशः, वायु, अग्नि, जल एवं पृथिवी पाँच भूतों के भली प्रकार वश में हो जाने, पाँच भूतात्मक योग– सिद्धि के उदय होने पर एवं प्रवृत्त होने पर, शरीर योगाग्निमय हो जाता है। आत्मा को जरा, मृत्यु एवं रोग नहीं है। योगी अथवा साधक पाँच भूतों से रोग आदि को जीत लेता है।

पृथ्व्याप्तेजोऽनिलखे समुत्थिते पंचात्मके योगगुणेप्रवृते।

न तस्य रोगो न जरा न मृत्युः प्राप्तस्य योगाग्निमयं शरीरम्।।

परमेष्ठी (आकाश) तत्त्व के निराकार होने का रूपक ऋषिवर ने बहुत काव्यात्मक प्रस्तुत किया है। ऋषिवर ने कहा कि जिसके सहस्रों सिर हैं, सहस्रों आँखें हैं, सहस्रों पांव हैं अर्थात् समस्त भुवनों का आश्रय–परमेष्ठी है। वैसे भी सहस्रों मस्तक–आँखों–हाथों–पांव आदि का रेखांकन, चित्रण सम्भव नहीं है। ऋषिश्रेष्ठ ने निराकार को प्रस्तुत करने में सर्वोच्च रचना धर्मिता से साक्षात्कार अथवा परिचय दिया है।

सहस्रशीर्षा पुरुषः, सहस्राक्षः सहस्रपात्।

परमेष्ठी लोक में जगत् को स्वशक्ति से घेर कर रह रहा है। आकाश में पृथिवी चौतरफा घिरी है।

सर्वतः श्रुतिमल्लोके, सर्वमांवृत्य तिष्ठति।।

जिस अवनाशी अनन्त परब्रह्म में विद्या–अध्यात्मज्ञान (सनातन ज्ञान) एवं अविद्या–जड़ प्रकृति का ज्ञान दोनों ही गूढ़ विद्यमान हैं। वह परम ब्रह्म–परमेष्ठी विद्या एवं अविद्या का आदिमूल है। अर्थात् दोनों जिसमें निसृत होते हैं वह सर्वज्ञ सर्वेश्वर परमेष्ठी है। कर्म तो नाशवान् है और निश्चित रूप से अध्यात्मज्ञान अमृत है। प्रकृतिज्ञान–पदार्थविद्या भौतिक ज्ञान (अविद्या) विनाशी है, कार्यरूप प्रकृति विनाशी है। इन दोनों

का परमेष्ठी दूसरा है। वह विद्या–अविद्या पर शासन करता है, वह परमेष्ठी नित्य शुद्ध–बुद्ध–मुक्त–स्वभाव है।

द्वे अक्षरे ब्रह्मपरे त्वनन्ते विद्याऽविद्ये निहिते यत्र गूढे।

क्षरं त्वविद्या ह्यमृतं तु विद्या विद्याऽविद्ये ईशते यस्तु सोऽज्यः।।

श्वेताश्वतरोपनिषद् में स्पष्ट रूप से कहा गया है कि परमेष्ठी–आकाश से सूक्ष्म और बृहद्तम (अनन्त) कोई नहीं है। साथ ही परमेष्ठी (रुद्र) एक ही है, रुद्र रूप ब्रह्म एक ही है।

एको हि रुद्रो न द्वितीयाय तस्थुर्यं

इमांल्लोकानीशत ईशनीभिः।।

इसके अन्त में कहा है कि जब साधक आकाश को निराकार परमेश्वर को लपेट लेंगे, तब सभी ओर उसके आश्रय हो जायेंगे। परिणामतः परमेश्वर को भली भांति जानकर उसके दुःख का अन्त हो जायगा। यह ऋचा ''आकाश को वस्त्रवत धारण करने का सिद्धान्त प्रतिपादित करती है।'' वैदिक देवों के शास्ता रुद्र के अनुयायियों (शैव मत, नाथ सम्प्रदाय, नगा सम्प्रदाय) में एक कोपीन धारण करने अथवा दिगम्बर रहने की परम्परा का श्रीगणेश हुआ। दिगम्बर का अर्थ आकाश का वस्त्र भी है। प्रकारान्तर में जैन धर्म में दिगम्बर रहने का चलन आया।

यदा चर्मवदाकाशं वेष्टयिष्यन्ति मानवाः।

तदा देवमविज्ञाय दुःखस्यान्तो भविष्यति।।

## अन्य उपनिषदों में आकाश

### चतुर्वेदोपनिषत्

पद्मकोशप्रतीकाशं लम्बत्याकोशसन्निभम्।

हृदये चाप्यधोमुखं सतस्यत्यैशीत्कराभिश्च।।

### प्रणवोपनिषत्

मकारश्चाग्निसंकाशो विधूमो विद्युतोपमः।

तिस्रो मात्रास्तथा ज्ञेयाः सोमसूर्याग्नितेजसः।।

## बाष्कलमन्त्रोपनिषत्

अहमु यन्नपतता रथेन द्विषडारेण प्रधिनैकचक्रः।
अहमिन्नु दिद्युतानो दिवे दिवे तन्वं पुपुष्यानमृतं वहामि।।

## सूर्यतापिन्युपनिषत्

आकाशो वह्निना युक्तो दीर्घाद्यश्च सबिन्दुकः।
आद्योऽयमर्णकोपिष्ठो द्वितीयेन द्वितीयकः।।

## नारायणपूर्वतापिनीयोपनिषत्

प्रथमरूपः पृथिवीरूपो भवति। द्वितीयमापो भवति।
तृतीयस्तेजो भवति। चतुर्थो वायुर्भवति।
पंचम आकाशो भवति।।

## पारमात्मिकोपनिषत्

पृष्णोभागे चतुर्वक्त्रं तस्य रुद्रो न्यवेशत्
सोमसूर्यौ नयनयोर्मारूतं पक्षयोर्द्वयोः।।
पादेषु भूचरान् सर्वान् शिवस्तस्य न्यवेशयत्।
एवं निर्माय शरभं भवः प्रमथनायकः।।
(श्री शरभ आकाश भैरव है।)
आपः पृथिव्या सूक्ष्मास्तु तेभ्यस्तेजस्ततोऽनिलः।
तस्मादाकाशमेतस्मात्तन्मात्राणि मनीषिणः।।

## सन्यासोपनिषद् : नारदपरिव्राजकोपनिषत्

### प्रतिष्ठा सूकरीविष्ठा

प्रतिष्ठा सूकरीविष्ठासमा गीता महर्षिभिः।
तस्मादेनां परित्यज्य कीटवत् पर्यटेद्यति।।

## कुण्डिकोपनिषत्

आकाशवत् कल्पविदूरगोऽहमादित्यवद्भास्यविलक्षणोऽहम्।
अहार्यवन्नित्यविनिश्चलोऽहमम्भोधिवत् पारविवर्जितोऽम्।।

## कुण्डिकोपनिषत् : पंचभूतानां भेदः

आकाशाद्वायुर्वायोर्ज्योतिर्ज्योतिष आपोऽद्भयः पृथिवीः।
एतेषां भूतानां ब्रह्म प्रपद्येऽजरममरमक्षरं प्रपद्ये।।

## कठरुद्रोपनिषत्

निहितं ब्रह्म यो वेद परमे व्योम्नि संज्ञिते।
सोऽश्नुते सकलान् कामानक्रमेण द्विजोत्तमः।।

## योगाशिखोपनिषत्

यथाऽऽकाशस्तथा देह आकाशादपि......।
सूक्ष्मात्सूक्ष्मतरो दृश्यः स्थूलास्थूलो जडाजडः।।42।।
आकाशमण्डलं वृत्त देवत्ताऽस्य सदाशिवः।
नादरूपं भ्रुवार्मध्ये मनसो मण्डलं विदुः।।178।।
यथाऽऽकाशे द्विचन्द्रत्वं तद्वत्सत्ये जगत्स्थितिः।।16।।
(व्यावहारिकप्रपंचस्य मिथ्यात्वम्)
आकाशमण्डलं वृतं श्रीमन्नारायणोऽत्राधिदेवता।
नादरूपं भ्रुवोर्मध्ये मनसो मण्डलं विदुः।।15।।पंचमाध्याय।

## योगतत्त्वोपनिषत्

आभ्रूमध्यात्तु मूर्धान्तमाकाशस्थानमुच्यते।
व्योम वृत्तं च धूम्रं च हकाराक्षरभासुरम्।।98।।
आकाशे वायुमारोप्य हकारोपरि शंकरम्।
बिन्दुरूपं महादेवं व्योमाकारं सदाशिवम्।।100।।

## योगचूणामण्युपनिषत्

षट्चक्रं षोडशाधारं त्रिलक्ष्यं व्योमपंचकम्।।3।।
स्वदेहे यो जानाति तस्य सिद्धिः कथं भवेत्।।4।।
गगनं पवने प्राप्ते ध्वनिरुत्पद्यते महान्।
घण्टाऽऽदीनां प्रवाद्यानां नादसिद्धिरुदीरिता।।15।।

## ब्रह्मविद्योपनिषत्

सामवेदस्तथा द्यौश्चाहवनीयस्तथैव च।
ईश्वरः परमो देवो मकारः परिकीर्तितः।।6।।

## पाशुपतब्रह्मोपनिषत्

आकाशमेकं संपूर्णं कुत्रचिन्न हि गच्छति।
तद्वब्द्रह्मात्मविच्छ्रेष्ठः कुत्रचिन्नैव गच्छति।।35।।

## नादबिन्दूपनिषत्

भूर्लोकः पादयोस्तस्य भुवर्लोकस्तु जानुनि।
सुवर्लोकः कटीदेशे नाभिदेशे महर्जगत्।।3।।
जनोलोकस्तु हृद्देशे कण्ठे लोकस्तपस्ततः।
भ्रुवोर्ललाटमध्ये तु सत्यलोको व्यवस्थितः।।4।।
मनस्तत्र लयं याति तद्विष्णोः परमं पदम्।
तावदाकाशसंकल्पो यावच्छन्दः प्रवर्तते।।47।।
(शरीर में स्थित लोकवर्णन)

## ध्यानबिन्दूपनिषत्

उकारे तु लयं प्राप्ते द्वितीये प्रणवांशके।
द्यौः सूर्यः सामवेदश्च स्वरित्येव महेश्वरः।।

## वराहोपनिषत्

एतैस्तत्त्वैः समं पंचीकृतभूतानि पंच च।
पृथिव्यापस्तथा तेजो वायुराकाश एव च।।5।।
एकनिष्ठतयाऽन्तस्स्थसंविन्मात्रपरो भव।
घटाकाशमठाकाशौ महाकाशे प्रतिष्ठितौ।।50।।
मेघा यथ व्योम न च स्पृशन्ति।
संसारदुःखानि न मा स्पृशन्ति।।3।।तृतीयोऽध्याय।।
न देहो नेन्द्रियप्राणो न मनोबुद्ध्यहंकृतिः।

न चित्तं नैव माया च न च व्योमादिकं जगत्।।18।।

तृतीयोध्याय।।

## शाण्डिल्योपनिषत्

चिरकालं हृदेकान्तव्योमसंवेदना न्मुने।

आवासनमनोध्यानात् प्राणस्पन्दो निरुध्यते।।16।।

सोमसूर्यद्वयोर्मध्ये निरालम्बतले पुनः।

संस्थिता व्योमचक्रे सा मुद्रा नाम च खेचरी।।42।।

## पंचब्रह्मोपनिषत्

सर्वदेवमयं शान्तं शान्त्यतीतं स्वराब्दहिः।

अकारादिस्वराध्यक्षमाकाशमयविग्रहम्।।20।।

दहराकाशे शिवोपलब्धिः

अस्मिन् ब्रह्मपुरे वेश्म दहरं यदिदं मुने।

पुण्डरीकं तु तन्मध्ये आकाशो दहरोऽस्ति तत्।

स शिवः सच्चिदानन्दः सोऽन्वेष्टव्यो मुमुक्षुभिः।।40।।

## रुद्रहृदयोपनिषत्

घटाकाशमठाकाशौ यथाऽऽकाशप्रभेदतः।

कल्पितौ परमौ जीवशिवरूपेण कल्पितौ।।43।।

## कलिसंतरणोपनिषत् :

## षोडश नाम कलिकल्मषनाशनम्

हरे राम हरे राम राम राम हरे हरे।

हरे कृष्ण हरे कृष्ण कृष्ण कृष्ण हरे हरे।।

## अद्वयतारकोपनिषत्

गुशब्दस्त्वन्धकारः स्यात रुशब्दस्तन्निरोधकः।

अन्धकारनिरोधित्वात् गुरुरित्यभिधीयते।।16।।

## अमृतनादोपनिषत् – रचकलक्षणम्

उत्क्षिप्य वायुमाकाशे शून्यं कृत्वा निरात्मकम्।
शून्यभावे नियुंजीयाद्रेचकस्येति लक्षणम्।।11।।

## शरीरकोपनिषत् : भूतगुणाः

शब्दस्पर्शरूपरसगन्धाः पृथिवीगुणाः। शब्दस्पर्शरूप–
रसाश्चापां गुणाः। शब्दस्पर्शरूपाण्यग्निगुणाः।
शब्दस्पर्शाविति वायुगुणो। शब्द एक आकाशस्य।।6।।

## सर्वसारोपनिषत्

ब्रह्मैवाहं सर्ववेदान्तवेद्यं नाहं वेद्यं व्योमवातादिरूपम्।
रूपं नाहं नाम न कर्म ब्रह्मैवाहं सच्चिदानन्दरूपम्।।20।।

## सावित्र्युपनिषत्

कः सविता का सावित्री ?
वायुरेव सविताऽऽकाशः सविता स यत्र वायुस्तदाकाशो
यत्र वा आकाशस्तद्वायुस्ते द्वे योनिस्तदेकं मिथुनम्।।3।।

## सुबालोपनिषत्

तस्मात्तमः संजायते तमसो भूतादिर्भूतादेराकाशमाकाशा–
द्वायुर्वायोरग्निग्नेरापोद्भयः पृथिवी।।2।।

हृदयाकाशे सुषुप्त्यनुभवः

अत्र यत्रैतद्दहरं पुण्डरीकं कुमुदमिवानेकधा विकसितं यथा केशः सहस्रधा भिन्नरतथा हिता नाम नाडयो भवन्ति हृदयाकाशे परे कोशे दिव्योऽमात्मा स्वपिति यत्र सुप्तो न कंचन कामं कामयते न कंचन स्वप्नं पश्यति न तत्र देवा न देवलोका यज्ञा न यज्ञा वा न माता न पिता न बन्धुर्न बान्धवो न स्तेहो न ब्रह्महा तेजस्कायममृतं सलिलं वनं (मग्नं) भूयस्तेनैव माग्रेण जाग्राय धावति सम्राडिति होवाच।।4।।

सर्वात्त्रधिष्ठानं ब्रह्म

पृथिवी वा अन्नमापोऽन्नादा आपो वा अन्नं ज्योतिरन्नादं
ज्योतिर्वा अन्नं वायुरन्नादो वायुर्वा अन्नमाकाशोऽन्नाद
आकाशो वा....।।1।।

## गर्भोपनिषत्

शरीरस्य पंचभूतात्मकत्वम्
पंचात्मकमिति कस्मात् ? पृथिवीव्यापस्तेजोवायुराकाश–
मिति। अस्मिन् पंचात्मके शरीरे का पृथिवी का आपः
किं तेजः को वायुः किमाकाशमिति।।2।।
शरीरस्य पंचसु वर्तमानत्वम्
तत्र पृथिवी धारणे आपः पिण्डीकरणो तेजो रूपदर्शने
वायुर्गमने आकाशमवकाशप्रदाने ।।3।।

## पैंगलोपनिषत्

आकाशवत् सूक्ष्मशरीर आत्मा न दृश्यते वायुवदन्तरात्मा।
स बाह्यमभ्यन्तनिश्चलात्मा ज्ञानोल्क्या पश्यति चान्तरात्मा।।
यत्रयत्र मृतो ज्ञानी येन वा केन मृत्युना।
तथा सर्वगतं व्योम तत्रतत्र लयं गतः।।19।।

## मन्त्रिकोपनिषत्

भूमिरापोऽनलो वायुः खं मनो बुद्धिरेव च।
अहंकार इतीयं मे भिन्ना प्रकृतिरष्टधा।।

## महोपनिषत्

अनाख्यत्वादगम्यत्वान्मनः षष्ठेन्द्रियस्थितेः।
चिन्मात्र मेवायमणुराकाशादपि सूक्ष्मकः।।3।।
आकाशं बाह्यशून्यत्वादनाकाशं तु चित्त्वतः।
न किंचिद्यदनिर्देश्यं वस्तु सत्तेति किंचन।।5।।
चेतनोऽसौ प्रकाशत्वाद्वेद्याभावाच्छिलोपम्।
स्वात्मनि व्योमनि स्वच्छे जगदुन्मेषचित्रकृत्।।6।।

संवेद्येन हृदाकाशे मनागपि न लिप्यते ।
यस्यासावजडा संवित् स जीवन्मुक्त उच्यते।।48।।

चिदात्मावास्थितिरूपः समाधिः : तीन आकाश

चित्ताकाशं चिदाकाशमाकाशं च तृतीयकम्।
द्वाभ्यां शून्यतरं विद्धि चिदाकाशं महामुने।।58।।
देशाद्देशान्तरप्राप्तौ संविदो मध्यमेव यत्।
निमेषेण चिदाकाशं तद्विद्धि मुनिपुंगव।।59।।

मनः प्रशमनेन ब्रह्मसम्पत्तिः

परं पौरुषमाश्रित्य नीत्वा चित्तमचित्तताम्।
ध्यानतो हृदयाकाशे चिति चिच्चक्रधारया।
मनो मारय निःशंकं त्वां प्रबध्नन्ति नारयः।।93।।

ज्ञानगम्यं ब्रह्मपदम्

सर्व शान्तं निरालम्बं व्योमस्थं शाश्वतं शिवम्।
अनामयमनाभासमनामकमकारणम्।।45।।

अमनस्कब्रह्माधिगमनम्

संसारवासनाजाले खगजाल इवाखुना।
त्रोटिते हृदयग्रन्थौ श्लथे वैराग्यरंहसा।।65।।

मनोऽभ्युदयनाशावेव बन्धमुक्ती

आकाशशतभागच्छा ज्ञेषु निष्कलरूपिणी।
सकलाऽमलसंसारस्वरूपैकात्मदर्शिनी।।101।।

मायाऽधीना ब्रह्मणः सृष्टिः

आकाशभावनामच्छां शब्दबीजरसोन्मुखीम्।
ततरतद्घनतां यातं घनस्पन्दक्रमान्मनः।।147।।
भावयत्यनिलस्पन्दं स्पर्शबीजरसोन्मुखम्।
ताभ्यामाकाशवाताभ्यां दृढाभ्यासवशात्ततः।।148।।

प्रजासृष्टिः अनन्तशास्त्रकल्पनं च

चिन्तामभ्येत्य भगवांस्त्रिकालामल दर्शनः।
एतस्मिन् परमाकाशे चिन्मात्रैकात्म रूपिणि।।159।।
चतुर्विधो निश्चयः
अहं जगद्वा सकल शून्यं व्योम समं सदा।
एवमेष चतुर्थोऽपि निश्चयो मोक्षसिद्धिदः।।58।।

## अध्यात्मोपनिषत्

सर्वभूतान्तरात्मनारायणस्वरूपम्
यस्याकाशः शरीरं य आकाशमन्तरे संचरन्
यमाकाशो न वेद।।
अनात्मनिरसनपूर्वकं केवलात्मानुसन्धानम्
घटाकाशं महाकाश इवात्मान परात्मनि।
विलाप्याखण्डभावेन तूष्णीं भव सदा मुने।।7।।
स्वप्रकाशमधिष्ठानं स्वयंभूय सदात्मना।
ब्रह्माण्डमपि पिण्डाण्डं त्यज्यतां मलभाण्डवत्।।8।।

## अन्नपूर्णोपनिषत्

अविनाशी चिदाकाशं सर्वात्मकमखण्डितम्।
नीरन्ध्रं भूरिवाशेषं तदस्मीति विभावय।।22।।
वस्तुतत्त्वज्ञानाथां समाधिः
चेतसा संपरित्यज्य सर्वभावात्मभावनाम्।
सर्वमाकाशमेति नित्यमन्तुर्मुखस्थितेः।।32।।
कैवल्यलक्षणं सम्यग्दर्शनम्
सर्वमेकं परं व्योम को मोक्षः कस्य बन्धता।
ब्रह्मेदं बृंहिताकारं बृहद्बृहदवस्थितम्।।38।।
विदेहमुक्तस्थितिः
संशान्तदुःखमजडात्मकमेकसुप्त–
मानन्दमन्थरमपेतरजस्तमो यत्।

आकाशकोशतनवोऽतनवो महान्त–
स्तस्मिन् पदे गलितचित्तलवा भवन्ति।।24।।
सर्वचैत्यकलनात्यागेन ब्रह्मज्ञानप्राप्ति
चिद्व्योमेव किलास्तीह परापरविवर्जितम्।
सर्वत्रासंभवच्चैत्यं यत् कल्पान्तेऽवशिष्यते।।36।।
शास्त्रार्थज्ञानध्यानदिभिः अद्वैतात्मलाभः
यथाऽऽकाशो घटाकाशो महाकाश इतीरितः।
तथा भ्रान्तेर्द्विधा प्रोक्तो ह्यात्मा जीवेश्वरात्मना।।77।।
जीवनमुक्तस्य शोकाभावः
अलेपकोऽहमजरो नीरागः शान्तवासनः।
निरंशोऽस्मि चिदाकाशमिति मत्वा न शोचति।।92।।

## एकाक्षरोपनिषत्

प्राणः प्रसूतिर्भुवनस्य योनिर्व्याप्तं त्वयां एकपदेन विश्वम्।
त्वं विश्वभूत्योनि परा सु गर्भे कुमार एको विशिखः सुधन्वा।
वितत्य बाणं तरुणार्कवंर्ण व्योमान्तरे भासि हिरण्यगर्भः।

## कौषीतकिब्राह्मणोपनिषत्

## आकाशब्रह्मोपासनम्

''स होवाच बालाक्रिर्य एवैष आकाशे
पुरुषस्तमेवाहमुपास इति।
तं होवाचाजातशत्रुर्मामैतस्मिन् समवादयिष्ठाः
पूर्णमप्रवर्ति ब्रह्मेति वा अहमेतमुपास इति।
स यो हैतमेवमुपास्ते पूर्यते प्रजया पशुभिर्नो
एव स्वयं नास्य प्रजा पुरा कालात्प्रवर्तते।।6।।''
शब्दपुरुषोपासनम्
स होवाच बालाकिर्य एवैष शब्द पुरुषमन्वेति
तमेवाहमुपास इति।

तं होवाचाजातशत्रुर्मामैतस्मिन् समवादयिष्ठा

आयुरिति वा अहमेतमुपास इति।

स यो हैतमेवमुपास्ते नो एव स्वयं नास्य प्रजा

पुराकाल संमोहमेति।।12।।

(किं च – स होवाचेति। बाह्यान्तराकाशयोः देवतैका। पूर्णमप्रवर्त्तीति विशेषणद्वयं विशिष्ठफलद्योतनार्थम्। पूर्यते ह प्रजया पशुभिः। एवमुपासनं विना एतत् फलं स्वयं नो एव भवति। नास्य सन्ततिविच्छेदो भवतीत्यर्थः।।6।।)

## सामरहस्योपनिषत्

तयोः प्रथमा अत्यन्तवल्लभा आस्त।

भक्तेस्सकाशादुत्पन्ना जीवाः स्नेहमार्गीया भवन्ति।।

ब्रह्माण्डे ये देवास्ते आधिदैविकेन रूपेण तत्स्थानं भवन्ति।

तस्मात्ते सर्वे समुत्पन्ना ब्रह्माण्डे भवन्ति।

## नीलरुद्रोनिषत्

अपश्यं त्वावरोहन्तं दिवितः पृथिवीमवः।

अपश्यं रुद्रमस्यन्तं नीलग्रीवं शिखण्डिनम्।।

दिव उग्रोऽवारूक्षत् प्रत्यस्थाद्भूम्यामधि।

जनासः प्श्यतेमं नीलग्रीवं विलोहितम्

द्वितीय खण्ड

ये अन्तरिक्षे ये दिवि तेभ्यः सर्पेभ्यो नमः।

ये वाभिरोचने दिवि ये च सूर्यस्य रश्मिषु।।

## रुद्रोपनिषत्

ॐ अग्निरिति भस्म। वायुरिति भस्म। स्थलमिति भस्म।

जलमिति भस्म। व्योमेति भस्म इत्याद्युपनिषत्कारणात्

तत् कार्यम्।

## लिंगोपनिषत्

सोमपूषणा जनना रणीयां जननो दिवो जननी पृथिव्याः।
जातौ विश्वस्य भुवनस्य गोपौ देवा।

## बटुकोपनिषत्

यो वै वटुकः स भगवान् यश्च द्यौस्तस्मै नमो नमः।।

## शिवसंकल्पोनिषत्

येनेदं भूत भुवनं भविष्यत् परिगृहीतममृतेन सर्वम्।
येत यज्ञस्तायते सप्तहोता तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।

## शिवसंकल्पोपनिषत्

येन द्यौः पृथिवी चान्तरिक्षं च ये पर्वताः प्रदेशो दिशश्च।
येनेदं जगद्वयाप्तं प्रजानां तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।9।।
यस्येदं धीरा पुनन्ति कवयो ब्रह्माणमेतं त्वा वृणुत इन्दुम्।
स्थावर जंगमं द्यौराकाशं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।16।।
विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतोमुखो विश्वहस्त उत विश्वतस्पात्।
संबाहुभ्यां नमति संपतत्रैर्द्यावापृथिवी जनयेन देव एकस्तन्मे मनः
शिवसंकल्पमस्तु।।26।।

## शिवोपनिषत्

चतुर्थोऽध्याय

अग्रार्षसवितुर्व्योम वृष कार्यश्च पश्चिमे।
व्योम्नश्चाधस्त्रिगर्भ स्यात् पितृतर्पणवेदिका।।18।।
व्यभ्रेऽर्कै वर्षति स्नानं कुर्यादैन्द्रीं दिशं स्थिति।
आकाशमूर्तिमन्त्रेण तदैन्द्रमिति कीर्तितम्।।35।।

## सदानन्दोपनिषत्

आधारे दहरेऽव्यक्ते स्वर्णस्फाटिकवैद्रुमम्।
निरन्तरानुसन्धानात् तदन्तर्धारणे विदुः।।

## सिद्धान्तसारोपनिषत्

स सर्वोत्तम ईशान आकाश आगमो लिंगमुच्यते।

## गायत्रीरहस्योपनिषत्

पृथिव्यन्तरिक्षं द्यौरायतनानि।

पृथिव्यप्तेजोवाय्वाकाशगन्धरसरूपस्पर्शशब्दवाक्यानि.... ।.....

उदरमाकाशो.... ।

## गायत्र्युपनिषत्

ऊँ भूमिरन्तरिक्षं द्यौरित्यष्टावक्षराणि।

## गुह्यकाल्युपनिषत्

गण्डौ न्यातां तपोलोकसत्यलोकौ यथाक्रमम्।

जनालोकेमहर्लोकौ कपोलौ परिकीर्तितौ।।12।।

स्यातां हिमाद्रिकैलासौ तम्या देव्यास्तु कुण्डले।

स्वर्लोकश्च भुवर्लोको देव्या ओष्टाधरौ मतौ।।13।।

दिक्पतीनां ग्रहाणां च लोकाश्चाथ रदावली।।14–1।।

ऋचो अक्षरे परमे व्योमन यस्या देवा अधिरुद्रा निषेदुः।।53–1।।

## गुह्यषोढान्यासोपनिषत्

ब्रह्माण्डगोलकेऽपि या जगतीतले तां सर्वो भुनक्ति।।

## वनदुर्गोपनिषत्

आकाशे तु निरालम्बं पालाले (पाताले) वडबानलम्।

यथा ग्रामे यथा क्षेत्रे रक्षेन्मां वटुकस्तथा।।.........

गोभिर्जुष्टमयुजो निषिक्तं तवेन्द्र विष्णोरनु सं चरेम।

नाकस्य पृष्ठमभि सं वसानो वैष्णवीं लोक इह मादयन्ताम्।।

## श्यामोपनिषत्

व्योम ज्वलेन्दिराशून्यमेलनरूपं...... ।

षोढोपनिषत्

स चाकाशं जयति।

अष्टोत्तरशतानुलोमविलोमकृतिक्रमेण देवतां व्यापयेत्।।।ऊँ।।

## दशवादरहस्यम् : व्योमवाद प्रकरण

सनातन ज्ञान की दशवादों की व्याख्या चमत्कृत करती है। दशवादों का व्योमवाद श्रुति–स्मृति की परमव्योम सम्बन्धित सिद्धान्तों अवधारणाओं आदि की पुष्टि करता है। इसमें ऋग्वेद की ऋचाओं, उपनिषदों के मन्त्रों को बहुत ही सरल रूप में प्रस्तुत करते हुए परमव्योम के रहस्यों को उद्घाटित गया किया है। ''दशवाद में अमृतवाक् को परमव्योम एवं चारों वेदों की उपमा दी गई है।'' यह वेदवाक् ही विश्व की उत्पत्ति करता है। इस विश्व की वह परमव्योम गति है, प्रतिष्ठा है (ऋग्वेद के अनुसार वैदिक ऋचाएँ परमव्योम में रहती हैं। परमव्योम शब्द ध्वनि करता है।)।।1।।

यह पृथिवी सूर्य के अहर्मण्डल में है। सूर्य अप् समुद्र में कहीं है। वह समुद्र परमव्योम में अवस्थित है। अतः परमव्योम ही हमारी परम गति है। यह परमव्योम की अनन्तता व्यापकतमता आदि को प्रदर्शित करता है। जिसमें सूर्य सरीखा महाकार ग्रह कहीं किसी कोने में है।।2।। साम (स्वर) की गति, प्राण की गति, अन्न की गति, अप् की गति, स्वर–द्युलोक इस रूप में उत्तरोत्तर गतिक्रम बताया है। स्वर की गति टूटने पर शिलक शालावत्य ने स्वर की गति को भूमि बताया। प्रवाहण जैवलि ने आकाश गति बताया। मूलतः प्रवाहण जैवलि का मत ही सत्य स्वीकारा गया है, उन्होंने कहा कि ''ख''–आकाश ही गति है।।3।। समस्त भूत व्योम से ही उद्भूत होकर कालपूर्ति पर व्योम में ही अस्त हो जाते हैं। परिणामतः व्योम सभी का परायण है। वह इन सभी भूतकुलों में सबसे ज्येष्ठतर है (वेद में ज्येष्ठ ब्रह्म प्रकरण)।।4।।

पृथिवी की गति जल, जल की गति तेज, तेज की गति वायु एवं वायु की गति "वियत्–आकाश" है। यह निश्चित है कि जो भी कुछ है उसका आकाश ही परायण है।।5।। यह पृथिवी भूतकाल की प्रतिष्ठा है, वहीं द्यौ देवकुल की प्रतिष्ठा है। द्यु एवं पृथिवी दोनों की प्रतिष्ठा यह समुद्र (भौतिक नहीं) है। उन तीनों की प्रतिष्ठा–ॠग्, यजुः, साम वेदत्रय हैं (यहाँ वेद तीन ही स्वीकारें गये हैं।)। वेदत्रय व्योम है। वह व्योम परा प्रतिष्ठा है। द्यु अव्यय है।।6।। नाम, रूप एवं कर्म से वस्तु में पृथक्–पृथक् भेदरूपा सम्यक् प्रतीति होती है। व्योम नाम, रूप, कर्म का एकमात्र निर्वाहक है।।7।। रूप व्यवच्छेद है। यह व्यवच्छेद अन्तर स्थित अवकाशरूप व्योम से ही सम्भव या सम्बद्ध है। जगत् में यावन्मात्र द्रव्य व्यवच्छिन्न है। यह वाक् है। क्योंकि यावन्मात्र भूत वाक् प्रभाव है।।8।।

वाक् ही विभूतियोग से सर्वत्र अनन्त रूपों में है। नाम वाक् है। "वाक् को ही आकाश कहते हैं।" कोई भी कर्म आकाश के बिना स्वरूपसिद्धि हेतु अवकाश प्राप्त नहीं कर सकता है।।9।। इसी कारण जगत् में जो कुछ है, वह आकाश ही है। सभी कुछ आकाश है। "आकाश ही प्रभव, प्रतिष्ठा एवं परायण है।"।।10।। "व्योम के दो प्रकार–परमव्योम एवं अपरव्योम हैं। इनमें परमव्योम अमृत व्योम है।" वह इन्द्र है। वही देवयोनि है। द्यौ देवताओं का स्थान है। यह बात अलग है कि देव भूमि पर विचरते हैं।।11।। अपरव्योम भूतयोनि है। यह मर्त्य है, जो आकाश पद से प्रसिद्ध है। भूतलोकस्थ भूत् वाक् से होते हैं। वे अनुषंगवशात् द्युलोक में उत्क्रमण करते हैं।।12।। वह आकाश ही देव एवं भूत है। यहाँ इससे भिन्न कुछ नहीं है। इन दोनों देव एवं भूतों के अनेक प्रकार के परस्पर मिले हुए विशेष भाव ही यह जगत् है।।13।।

या चामृता वाक् परमं तदस्ति व्योमापि तद् वेदचतुष्कमस्ति।<br>
या वेदवाचस्तत एवं विश्वं जज्ञेऽस्य तद्व्योम गतिः प्रतिष्ठा।।1।।<br>
पृथिव्यहर्मण्डलगास्ति भानोर्भानुः समुद्रे क्वचिदप्सु भाति।<br>
व्योम्नि स्थितोऽसौ परमे समुद्रो व्योमैव तस्मात् परमा गतिर्नः।।2।।<br>
साम्नः स्वरः प्राणो इतोऽन्नमापः स्वर्भूमिराकाश इति क्रमेण।<br>
संस्तावयन् व्योम्नि गतिः खमेव प्रवाहणो जैवलिराह सत्यम्।। 3।।

व्योम्नो हि भूतान्यखिलानि भूत्वा व्योम्न्येव यान्त्यस्तमिमानि काले।
परायणं व्योम ततोऽखिलानां ज्यायाश्च तद् भूतकुलेभ्य एभ्यः।। 4।।
गतिः पृथिव्या जलमस्य तेजस्तस्यापि वायुर्वियदस्य वायोः।
यदस्ति किंचिद् ध्रुवमस्य सर्वस्याकाशमेवास्ति परायणं तत्।। 5।।
पृथ्वी प्रतिष्ठा द्युरिदं प्रतिष्ठा तयोः प्रतिष्ठास्ति समुद्र एषः।
तेषां च वेदत्रितयं प्रतिष्ठा तद्व्योम, तद्व्योम परा प्रतिष्ठा।।6।।
नाम्ना च रूपेण च कर्मणा च प्रभेदतो वस्तुनि संप्रतीतिः।
नाम्नश्च रूपस्य च कर्मणश्च व्योमैव निर्वाहकमेकमस्ति।।7।।
रूपं व्यवच्छेद इहैष नर्ते व्योम्नोऽन्तरस्थादवकाशतः स्यात्।
द्रव्यं व्यवच्छिन्नमिहास्ति यत्तद् वागस्ति यद् वाक्प्रभवं च भूतम्।।8।।
नामानि वाक् सा विभवत्यनन्ता तामेव चाकाश इति ब्रुवन्ति।
कर्मापि नाकाशमृतेऽवकाशं धत्ते स्वरूपग्रहणाय किंचित्।
तस्माद् ध्रुवं यद्यदिहास्ति किंचित् सर्वं तदाकाशमिति ब्रवीमि।
आकाश एवं प्रभवः प्रतिष्ठा परायणं तन्मयमस्ति सर्वम्।।10।।
व्योम द्विधोक्तं परमं तु तत्रामृतं स इन्द्रः स हि देवयोनिः।
इन्द्राद्धि देवाः प्रभवन्ति तेषां द्यौः स्थानमेतेऽपि चरन्ति भूमौ।।11।।
अथापरं व्योम तु भूतयोनिर्मर्त्यं तदाकाशपदप्रसिद्धम।
भूस्थानि भूतानि भवन्ति वाचस्तान्युत्क्रमते दिवि चानुषंगात्।।12।।
देवाश्च भूतानि च सर्वमेतन्नतः परं किंचिदिहास्ति नाम।
ये चोभयेषां विविधा विशेषा मिथोऽन्वितास्तज्जगदेतदस्ति।।13।।

।।इति दशवादरहस्यगत व्योमवाद।।।ॐ।।

योग वासिष्ठः

## आकाश ब्रह्माण्डीय चेतना : आकाश समभाव

महामुनि वसिष्ठ की बत्तीस हजार श्लोकवाली महारामायण योग वासिष्ठ आकाश तत्त्व के तिलिस्मी रहस्यों की कुंजी है। महामुनि वासिष्ठ ने एक ओर दिखाई देनेवाले आकाश को भ्रम की संज्ञा दी है और दूसरी ओर ''ब्रह्माण्डीय चेतना को आकाश'' कहा है।

चित्ताकाशं चिदाकाशं आकाशं तृतीयकम्।।

द्वाभ्या शून्यतरं विद्धि चिदाकाशं वरानने ।।(17/10)।।

आकाश तीन प्रकार के हैं–मनोवैज्ञानिक आकाश, भौतिक आकाश एवं चेतना का अनन्त आकाश। इन तीनों में सबसे उपयुक्त चेतना का अनन्त आकाश है। चेतना के अनन्त आकाश में ध्यान एकाग्र करना सर्वोच्च है। इस दौरान निर्विचार होने से सभी में एकता की अनुभूति होती है। योग वासिष्ठ की तीन आकाशों की अवधारणा रहस्यमय है। यह स्मरण रहे कि वेद में वैदिक देवों के शास्ता रुद्र देवता को तीन लोकों का पिता कहा गया है। वैदिक देव सम्राट वरुण के नियम तीनों लोकों में अ–उल्लंघनीय हैं। वेद में तीन पृथिवियों का भी उल्लेख है। यह त्रित की अवधारणा सत्व्, रजस्, तमस् तीन तत्त्वों का मूल आधार है। सत्व्, रजस्, तमस् के प्रकारान्तर में तीन–तीन विभाजन से संख्या बढ़कर नौ हुई। ''यहाँ चित्त का अर्थ अंतःकरण, अंतरिंद्रिय है और चित्ताकाश–अंतःकरणीय आकाश है। चिदाकाश का अर्थ–शुद्ध ज्ञानस्वरूप ब्रह्म है।'' ये दोनों शून्यतर हैं। योग वासिष्ठ मूलतः चेतना के अनन्त आकाश से योग का निर्देश दे रहा है।

योग वासिष्ठ के निवार्णप्रकरणम् में चिदाकाशैकता के अन्तर्गत चिदाकाश एवं शुद्धचिदात्मा के ज्ञान का उल्लेख मिलता है। श्रीराम ने कहा : हे गुरूवर वसिष्ठ! निराधार एवं निराकार चिदाकाश ही इस जगत्

का स्वरूप है। उस निराकार चित्स्वरूप के लिए अन्य आधार की आवश्यकता नहीं है। हे भगवन्! इन पृथिवी आदि की सम्पत्ति मानकर ही कहा है कि इस जगत् का आत्मा चिदाकाश है, यथार्थ में तो यह कुछ है ही नहीं चित्संविद् अपने स्वरूप से यथास्थित है। यह जगदाकार चित् का स्फुरण है। वह मन ही इस रूप से स्थित है और कुछ नहीं है। ''शून्यता को प्राप्त संविद् ही आकाश रूप से स्थित है,'' काठिन्यभाव को प्राप्त पाषाणरूप से एवं प्राप्त जलरूप से स्थित है। ''यथार्थ (वास्तव) में न ही भूमि आदि है, न दृश्यरूपता है किन्तु एक अनन्त चिदाकाश ही है,'' तद्रूप ही यह सब है। जैसे एकरूप प्रसन्न स्वच्छ समुद्र तरंग, फेन, आवर्तादि नाना रूप में भासता है, ऐसे ही एकरूप चिदाकाश पृथिवी, जल आदि अनेक रूप में भासता है। काठिन्य के अनुभव से चित् अपने को पृथिवी पर्वतादि रूप से जानता है। ''शून्यता के अनुभव से वही चिदाकाश अपने को आकाश रूप जानता है।'' वही चिदाकाश अपने शुद्ध चिद्रूप को नहीं त्यागता हुआ द्रवत्व के अनुभव से जल, स्पन्द के अनुभव से वायु एवं उष्णता के अनुभव से अग्नि अपने को जानता है।

इस चिदाकाश का स्वभाव है कि निष्कारण ही इसप्रकार दृष्टसृष्टिवाद से स्फुरित होता है। जैसे जल से भिन्न समुद्र कुछ नहीं है और ''शून्यता के सिवाय आकाश कुछ नहीं है। ऐसे ही चित से भिन्न जगत् पदार्थ नहीं है। आप, हम और यह जगत् सभी चिदाकाश के अलावा कुछ नहीं है।'' इसलिए सदा शान्त स्थित रहो। जैसे स्वप्न में आप निराकार ही सब इस विषे अग्नि जल आदि सम्बन्धिनी क्रिया करते हो वैसे ही यह सब पृथिवी अग्नि एवं पर्वत आदि के दर्शन स्पर्शन आदि क्रिया करते हो।

स्वप्न आदि में देह नहीं रहते भी देहाकार से चित् प्रकट होता है। उसी प्रकार सृष्टि के आरम्भ में सृष्टि रूप से चित्स्वरूप ही आविर्भूत होता है। यह ही बुद्धिमानों को विचारना चाहिए। मन, बुद्धि, चित्त, अहंकार, पंचभूत, पर्वत एवं दिशा आदि यह सब शिलागर्भवत् मौनमय–अनिर्वाच्य चिदाकाश ही यथास्थित है। इसप्रकार न कुछ उत्पन्न हुआ एवं न नष्ट हुआ। यह सभी जगत् रूप यथास्थित चिद्रूप ब्रह्मस्वरूप

(चिदाकाश) में ही स्थित है। चित् का जगत्स्वरूप स्फुरण उसके स्वरूप का परिणाम है। अतः यह जगत् नाम से प्रसिद्ध चिद्रूप ऐसे है जैसे द्रव जलरूप है। ज्ञानी यथार्थ दृष्टि से यह जगत् भासता हुआ भी नहीं भासता है किन्तु ''परमार्थ चिदाकाश ही है।''

आत्मैवव्योमरूपोस्यनिराधारोनिराकृतिः।।
विनाकृतेर्वाव्योम्नोस्यकिमाधारेणकारणम्।।13।।
नंकिचिदेततत्संपन्नद्यथैतन्नसंविदः।
एतच्चित्कचनंनाममनएवतथास्थितम्।।14।।
दिक्कालाद्यत्रचिद्भानंचिद्भानमचलादिकम्।
चिज्जलादितथाबोधाच्चित्खंवाय्वादितद्विदः।।15।।
संविदेवकिलव्योमतिष्ठतिव्योमतामिना।
दृषत्तयास्तेकाठिन्याद्द्रावाज्जलमिवस्थिता।।16।।
वस्तुतस्तुनभूम्यादिकिंचित्तन्नदृश्यता।
चिदाकाशमनंतंतत्सर्वमेकंतदात्मकम्।।17।।
द्रवत्वादंबुद्दह्याब्धेर्नानावृत्तितयायथा।
अनानैवभवेन्नानाचिद्वयोमात्मनिवैतथा।।18।।
द्रवत्ववेदनाद्वेत्तिवारिस्पंदतयानिलम्।
औष्ण्यसंवित्तवोवह्निमत्यजंतीनिजंवपु।।20।।
एवंस्वभावएवायंचिद्धातुर्गनात्मकः।
यदेवंनामकचतिनिष्कारणगुणक्रमम्।।21।।
नचैतद्वयतिरेकेणकिंचिन्नापीहविद्यते।
अन्यच्छून्यत्ववारिभ्यामृतेखार्णवयोरिव।।22।।
नतुचिदन्गनादन्यन्नसंभवतिकिंचन।
इदंत्वमहभित्यादितस्मादाशांतमास्यताम्।।23।।
त्वंयथास्मिन्गृहेकुर्वन्नग्निशैलादिकांविदम्।।
तदेवपश्यस्यवपुरेवंचिइदन्गनंतथा।।24।।
चिद्वयोमभातिदेहाभंसर्गादौनतुदेहकः।

अकारणत्वादसतश्विदुदेतीतिचिंत्यताम्।।25।।

मनोबुद्धिरहंकारोभूतानिगिरोदिशः।

शिलाजठरवन्मौनमयंसर्वंयथास्थितम्।।26।।

एवंनकिंचिदुत्पन्ननष्टंनचनकिंचन।

यथास्थितंजगद्रूपंचिब्द्रह्मात्मानितिष्ठति।।27।।

चितौयत्कचंननामरूपप्रतिजृभणम्।

तदेतज्जगदित्युक्तंद्रवएवयथाजलम्।।28।।

इदंजगद्भानमभानमेविचद्वयोमशून्यपरमार्थएव।

यथार्थसंदनबुद्धबुद्धेबुद्धेस्तुयथातथास्तु।।।29।।

(मोक्षोपायेषु निर्वाण प्रकरणे उत्तरार्धे चिदाकाशैकताप्रतिपादनं नाम चतुरूत्तरद्विंशततमः सर्ग)

योग वासिष्ठ के निर्वाण प्रकरण के उत्तरार्द्ध पंचोत्तरद्विशततमः सर्ग (205) श्री राम ने कहाः हे भगवन्! जैसे स्वप्न में यह दृश्य परमचिदाकाश रूप है वैसे ही जाग्रत से संभव है, यदि सन्देहजाल नहीं होता। हे भगवन्! मेरे इस परमोत्तम महाप्रश्न का उत्तर देने की कृपा करें कि देहरहित निराकार कूटस्थ चित् विवर्तभाव से भी निज देहाकार कैसे होता है ? मुनिवर वसिष्ठ ने कहा : ''जाग्रत् एवं स्वप्न में यह दृश्य आकाश के चिद्रूप आधार आकाशरूप और हेतुरहित आकाश से ही उत्पन्न हुआ है। यह आकाश ब्रह्मरूप ही है।'' इसमें कोई सन्देह नहीं है। सम्पूर्ण कारणों के आकार से शून्य कोई भी पृथिवी आदि भूत सृष्टि की आदि में सम्भव नहीं है तब ये देह भी नहीं है, सम्पूर्ण पृथिवी जल आदि भी नहीं है (1.5)।

इसलिये चिदाकाश ही माया के गुण से क्षुब्ध मात्र अपने स्वरूप के स्फुरण स्वप्नवत् इस जगत् के आभास को देखता है। ''चित् का स्फुरण स्वप्न का भान है। जगत् के आकार से चिदाकाश का स्फुरण के स्वप्न, विवर्त, जगत् आदि कहा जाता है। चिदाकाश के अनुभव में सूक्ष्मरूप से भासमान जगत् का रूप स्वप्न एवं स्थूलरूप से भासमान जगत् कहलाता है। वास्तव में यह निर्मलचिदाकाश है (6–8)।'' इसी व्याप्त चिद्रूप स्वभाव स्फुरण में नाम रूप कल्पक चेतन ने ही पृथक

पृथिवी जल आदि संज्ञा कल्पित की है। अतः चित स्वरूप का भान इसका स्वभाव है। चित स्वरूप की शान्ति स्वप्न आदि के शान्त होने पर भी कभी नहीं होती है। आकाश में शून्यता रहती है उसी तरह भिन्न–भिन्न सृष्टियों की दृष्टि ब्रह्माकाश में ही स्थित एवं प्रविष्ट रहती है। श्री राम ने पूछा : हे भगवन! आपने कोटियों प्रकार की सृष्टि लीलोपाख्यान आदि वर्णन किया। उनमें से कोई ब्राह्मण्डकोश में स्थित है, और कोई उससे वर्जित (मन आदि में) स्थित है, (9–12) कोई सर्ग महीकोश में, कोई आकाशकोश में, कोई तेजःकोश में, और कोई पवनकोश में स्थित है। कोई आकाशतल में स्थित गोलाकार भूपीठस्थ, ऊर्ध्व एवं अधोभास्थ पिपीलिका के समान भूगोल में संलग्न देव, असुर आदि में हम हीं ऊपर हैं। इस प्रकार के अनेक निश्चय सहित, भूमि के मूल आकाश से ऊपर ऊर्ध्व देश में पद एवं अधोदेश शिर किये हुए लटकते वन पर्वतादि सहित लोक हैं। कोई वायुमय प्राणियों से पूर्ण है, कोई सदा अंधकार से व्याप्त है, कोई–कोई आकाशमय शरीरधारी प्राणियों से पूर्ण है। कोई ब्रह्माण्ड कोटि क्रिमियों से ही पूर्ण है, कोई–कोई आकाशकोशस्थ है। कोई पाषाण के उदर में है, कोई ब्रह्माण्ड कोटि गृहमण्डप के अन्तर्गत है, वहीं कोई–कोई ब्रह्माण्ड में पक्षियों के तुल्य लटका है (13–16)। हे तत्त्ववेत्ताओं में श्रेष्ठ गुरो! उन सभी ब्रह्माण्डों के मध्य में यह हमारा ब्रह्माण्ड जैसा है, जिस प्रकार स्थित है वह कहें।

मुनिश्रेष्ठ वसिष्ठ ने कहा : हे राम! जो वस्तु अपूर्व, अदृष्ट, अननुभूत एवं ब्रह्मसत्व–अश्रुत है वही उत्तम दृष्टान्तों से वर्णन किया जाता है, उसी को शिष्य श्रवण एवं मनन आदि से ग्रहण करता है। इस ब्रह्माण्ड का ज्योतिषशास्त्र के प्रवर्तक मुनियों ने, देवताओं ने एवं पुराण आदि ने अनेक प्रकार से वर्णन किया है। उसे आपने भी शास्त्र द्वारा पूर्ण रूप से जान लिया है। इस ब्रह्माण्ड के ज्ञान को पूरी तरह प्राप्त करा है। श्री राम ने पुनः पूछाः हे ब्रह्मन्! आप कृपाकर यह व्याख्या करें कि ब्रह्म ब्रह्माण्डाकार कैसे हुआ, इसका प्रमाण क्या है और कितने काल तक स्थित रहेगा ? गुरूवर श्री वसिष्ठ ने उत्तर दियाः हे राम! यह ब्रह्म आदिअन्तरहित नित्य निराकार है। उस परम–चिदाकाश में न आदि, न अन्त, न मध्यता है और उसमें न आकार है। ''ब्रह्माकाश अनादि, अनन्त,

अव्यय और सर्वत्र व्याप्त है, और आदि अन्त रहित ब्रह्ममय में यह सम्पूर्ण संसार भी है। यह परमचिदाकाश उसी के स्वरूप का स्फुरण है। उसीको स्वयं उसने विश्व कहा है, और यह संसार मिथ्या है (21–24)।

।।पंचोत्तरद्विशततम: सर्गः।।205।।

श्रीरामउवाच।।

एवंयथैद्भगवन्स्वप्नेदृश्यंपरंनभः।

तथैवजाग्रतीत्यत्रनचेत्संदेहजालिका।।1।।

इदंमेभगवनब्रूहिमहाप्रश्नमनुत्तमम्।

कथंभवत्यदेहाचिज्जाग्रत्स्वप्नेस्वदेहवत्।।2।।

श्रीवसिष्ठउवाच।।

दृश्यंजाग्रत्यथस्वप्नेखाधारंखात्मकंखजम्।।

खंचनान्यत्परंजातुसंदेहोस्त्युपपत्तितः।।3।।

समस्तकारणाकारप्रत्यस्तमयरूपिणि।

सर्गादावेवभूतानिसंभवंतिनकानिचित्।।4।।

पृथ्व्यादिनियतस्तेनदेहोयंनास्तिकिंचन।

भूतान्येवकिलैतानिदेहस्तानिनसंत्यलम्।।5।।

तेनस्वप्नदाभासमिदंपश्यतिचिन्नभः।

स्वरूपमात्रकचनमाकारवदिवाकुलम्।।6।।

भानमाभानमात्रत्वमिदंयत्तच्चिदात्मना।

नभसास्वप्नशब्देनकथ्यतेजगदाकृतिः।।7।।

यदेतद्वेदनंनामचिद्वयोम्नो व्योमनिर्मलम्।

एतदंतश्वितोरूपंस्वप्नोजगदितिस्थितम्।।8।।

एतस्मिन्नेवतेनाथस्वभावकचनेतते।

चिद्रूपेणकृताः संज्ञाः पृथक्पृथ्व्यादिकाइमाः।।9।।

चिद्भानमे वतत्स्वप्नजगच्छब्दैः प्रकथ्यते।

भानंचास्याः स्वभावः खंतत्कदाचिन्नशाम्यति।।10।।

ब्रव्हयः सर्गदृ शोभिन्नाब्रह्मैवब्रह्मखेचताः।
शून्यतानभसीवातस्तिष्ठंतिचविशंतिच।।11।।
श्रीरामउवाच।।
सर्गाणांकोट्यःप्रोक्ताभगवन्भवताकिल।
काश्चिब्दह्माण्डकोशस्थाःकाश्चिदंडविवर्जिताः।।12।।
काश्चिन्महीकोशगताः काश्चिदाकाशसंस्थिताः।
तेजः कोशगताः काश्चित्काश्चित्पवनकोशगाः।।13।।
काश्चिद्व्योमस्थभूपीठाऊर्ध्वाधस्थविनिश्वयाः।
बुध्नाकाशदूर्ध्वखुरालंबमानवनाचलाः।।14।।
काश्चिद्वातात्मभूतौघाः काश्चिन्नित्यंतमोधराः।
व्योमसंस्थनकाः काश्चित्काश्चित्किमिकुलाकुलाः।।15।।
काश्चिदाकाशकोशस्थाः काश्चिच्चोपलकोशगाः।
काश्चित्सकुंडकोशस्थाः काश्चित्खेखगवत्स्थिताः।।16।।
तासांमध्येयथाहीब्रंह्मांडयादृशंस्थितम्।
अस्माकंभगवंस्तन्मेब्रूहितत्वविदांवर।।17।।
श्रीवसिष्ठउवाच।।
यदपूर्वमदृष्टंवानानुभूतंनवाश्रुतम्।
तद्वर्ण्यतेसुदृष्टांतैर्गह्यतेचतदूह्यते।।18।।
इदंतुराम ब्रह्मांडमार्गमैर्मुनिभिः सुरैः।
शतशोवर्णितंतच्चज्ञातमेतत्त्वयाखिलम्।।19।।
यथेदंभवताज्ञातमामैर्वर्णितंयथा।
स्थितंतदेतदखिलंकिमन्यदिहवर्ण्यते।।20।।
श्रीरामउवाच।।
कथमेतद्वदब्रह्मन्संपन्नंचिन्महानभः।
कियत्प्रमाणमेतद्वाकियत्कालंचवास्थितम्।।21।।
श्रीवसिष्ठउवाच।।

अनादिनिधनंब्रह्मनित्यमस्त्येतदव्ययम्।

आदिमध्यांततानास्तिनाकाराः परमांबरे।।22।।

ब्रह्माकाशमनाद्यंतमेतदव्ययमाततम्।

एतन्मयमिदंविश्वंविष्वगाद्यंतवर्जितम्।।23।।

परमस्यास्यचिद्व्योम्नः स्वयंयद्भानमात्मनि।

तदेतद्विश्वमित्युक्तंस्वयंतेनैवतन्मृषा।।24।।

गुरू श्रेष्ठ वसिष्ठ ने अंत में कहा कि अनादि, निराभास एवं निराकार चिदाकाश से भिन्न किसी सृष्टि का कारण कहीं नहीं हो सकता है(33)।

नचानादिनिराभासनिराकारंचिदंबरम्।

दृशःकारणमन्यस्याः कचिद्भवितुमर्हति।।33।।

जगदाकाशैक बौधनम् की व्याख्या करते हुए मुनिवर वसिष्ठजी ने निर्वाणप्रकरणं उत्तरार्द्धम् के 61 वें सर्ग में कहा : हे राम! चित्स्वरूप के अज्ञान से चिदाकाश से एवं चिदाकाश में प्राणरूप उपाधि से परिच्छिन्न चेतन रूप जीव ऐसे स्फुरित होते हैं जैसे जल में जल के वेग और वे ही परिच्छिन्न चेतन उत्तरोत्तर अनेक संकल्प विकल्पों से आत्मा में करणभाव की कल्पना से हमारे मन कहलाते हैं। वे ही महान् चिदाकाश रूप हमारे मन अपने अभ्यन्तर गत जगत् की वासना से स्वयं अनन्त जगत् के आकार में परिणत हुए (61.1.2)।

श्रीवसिष्ठउवाच।।

चिदाकाशाच्चिदाकाशेपयसीवपयोरयाः।

चित्त्वाज्जीवाःस्फरंत्येतेएतएवमनांसिनः।।1।।

विशदाकाशरूपाणितान्येवचमनांसिनः।

जगंतितान्यनंतानिसंपन्नान्यभितस्स्वयम्।।2।।

उन्होंने यह भी स्पष्ट किया कि इसलिए कभी किसी का न कुछ नष्ट हो और न उत्पन्न हो, किन्तु यह समूचा दृश्य अज शान्त ब्रह्मरूप ही स्थित है। आकाश में और परमाणु के सहस्रांश मात्र में भी वही शुद्ध चिन्मात्र सत्ता है (61.5.6)।

तस्मान्नकस्यचित्कदाचिन्नश्यतिव्किचित् ।

नचैवजायतेब्रहशांतंदृश्यमजंस्थितम् ।।5।।

आकाश परमाणुसहस्रांशमात्रेपियाशुद्धचिन्मात्रसत्ताविद्यते।।6।।

तत्त्वज्ञ वसिष्ठ ने आगे सिंहगर्जना की : ''निर्मल चिदाकाश में कहां तो भाव अभाव के अनुराग, कहां आदि मध्य एवं अन्त की कल्पना और कहां लोकान्तर के विभ्रम हो सकते हैं।।21।।

निर्मलेपरमाकाशेकभावाभावरंजनाः।

कादिमध्यांतकलनाःकलोकांतविभ्रमाः।।21।।

वेदकाल में वसिष्ठ ऋषि का दर्शन नये रहस्य लोक की यात्रा कराता है। त्रेतायुग में महामुनि वसिष्ठ ने श्री राम से कहा : जैसे स्वप्न का व्यवहार चिदाकाश रूप ही है ऐसे ही मेरे अपने इस व्यवहार को, अपने को और इस जगत् को भी चिदाकाश ही जानो।

यथैवस्वप्नसंकाशोव्यवहारः खमेवशः।

तथैवत्वमिमंविद्धिमामात्मानंजगच्चखम्।।62.37।।

कोमल चिदाकाशरूप मृत्तिका से हिरण्यगर्भ रूप ब्राह्मण (ब्रह्म) ने इन्द्रिय आदि झरोखों से शोभित इस देह आदि सृष्टिरूप मण्डप को रचा है, परन्तु वह अरचित के ही तुल्य है।

मृद्वयाचिदाकाशमृदाब्रह्मणाब्राह्मणेनखे।

कृतोपिनकृतःसर्गमंडपोक्षगवाक्षकः।।45।।

अनन्त कोटि ब्रह्माण्ड एवं चिदाकाश की लीला को देखने पर श्रीराम के मन में अनेक यक्षप्रश्न खड़े हुए। गुरूवर वसिष्ठ ने उनके उत्तर में कहा : यथार्थ में तो इस चिदाकाश में ऊर्ध्वपन नहीं है और नीचापन भी नहीं है। इस चिदाकाश में ब्रह्माण्ड का गमन आगमन नहीं है। चिदाकाश पद तो वाणी एवं मन से अतीत दिशा आदि द्वैतभाव से वर्जित है (30.7) (उत्पत्तिप्रकरण)।

नेहैवतत्रनामोर्ध्वंनाधोनचगमागमाः।

अन्यदेवपदंकिंचित्तस्माद्देहागमंहितत्।।30.7।।

हे राम! उस अपरिमित चिदाकाश में ये सम्पूर्ण आवरण सहित ब्रह्माण्ड अज्ञ की दृष्टि ऐसे भासते हैं, जैसे आकाश में नीलता।। उत्पत्तिप्रकरणम् 30.10।। पदार्थों के वास्तविक एवं अवास्तविक बोध का प्रश्न उठा। मुनिवर वसिष्ठ ने कहा कि आकाश आदि बाह्य पदार्थ एवं मैं आदि मनोवैज्ञानिक कारक मात्र नाम में ही अवस्थित हैं। वास्तव में, न तो वस्तु जगत ही है, न ही देखनेवाला स्व, न बोध सरीखा ही कुछ है, न शून्य है, न जड़ता का कोई अस्तित्व है। ''केवल मात्र एक ही ब्रह्माण्डी चेतना है।''

न दृश्यं अस्ति सद्रूपं न दृष्टा न च दर्शनम्।

न शून्यं जडं नोचिच्छान्तं एवेदं आततम्।।

जिसे ब्रह्माण्ड सम्बन्धी ज्ञान कहा जाता है वह परमात्मा में विलीन हो जाता है। उसमें कर्ता एवं विधेय जैसा सम्बन्ध नहीं रह जाता। वह ऐसा शून्य है जिसमें ब्रह्माण्ड का अस्तित्व प्रतीत होता है।

द्रष्ट दृश्य क्रमो यत्र स्थितोपि अष्टमयंगतः।

यदं अनाकाशं आकाशं तद् रूपं परमात्मनः।।

मन ही सम्पूर्ण विश्व है, मन ही वातावरण है, ''मन ही आकाश है'', मन ही भूमि है, मन ही वायु है और मन ही महान है।

मनोमात्रं जगत् कृत्स्नं मनः पर्यन्तमण्डलम्।

मनो व्योम मनो भूमिर् मनो वायुर् मनो महान्।।

योग वासिष्ठ महारामायण में ''चिद् को ब्रह्म'' घोषित किया है। चेतना ब्रह्म है, मन ब्रह्म है, बुद्धि ब्रह्म है, ब्रह्म ही पदार्थ मात्र है। शब्द–ध्वनि ब्रह्म है एवं ब्रह्म ही सभी पदार्थों का घटक है।

ब्रह्म चिद् ब्रह्म मनो ब्रह्म विज्ञानवस्तु च।

ब्रह्मार्थो ब्रह्म शब्दश्च ब्रह्म चिद् ब्रह्म धातवः।।

जिस प्रकार आकाश सभी जगह आकाश दिखाई देता है, उसी प्रकार चेतना भी चेतना ही है कुछ और नहीं, फिर चाहे उसका जो रूप हो। उसमें कुछ परिवर्तन नहीं होता। ''पाँचों मूल तत्त्व भी यही चेतना है। आप अपनी चेतना से उसी चेतना को अपने अन्दर देखते हो। जो

होती तो है पंचतत्त्व रूप हो, परन्तु प्रतीत कुछ अलग होती है। ''यह वैसे ही है जैसे एक दीप से आप सैकड़ों देखते हो।''

तपंचधा गतं द्वित्वं लक्षसे त्वम् स्वसंविदम्।

अन्तरभूतविकारादि दीपाद्दीपशतं यथा।।

योग वासिष्ठ की शिखिध्वज कथा में ''परमाकाश'' का उल्लेख है। कुंभ ने शिखिध्वज को मन के अस्तित्व के बारे में ज्ञान दिया। मन उन धारणाओं का पुलिंदा है जो सत्य को सीमित करती है। परन्तु तब विभाजन में विभाज्यता का अभाव छिपा होता है। जब असीम चेतना अविभाज्य है तो विभाज्यता भी नहीं हैं। अतः विभाजन भी नहीं। विभाजन करनेवाला यह मन वास्तविक कैसे हो सकता है ? असीम चेतना ही ब्रह्माण्ड के रूप में व्याप्त है। इस असीम चेतना के धरातल या आयाम में जो आकृति दिखाई देती है वह चेतना का अपने में परावर्तन है। अतः न मन ही है और न संसार ही।

यत्किंचित्परमाकाश ईषत्कचकचायते।

चिदादर्शेन जातत्वान्न चित्तम् नो जगत्क्रिया।।

वही पूजा कहलाती है जो ''आकाश की तरह समभाव'' की स्थिति में की जाती है, जब मन में विचार का लेश भी नहीं होता और न ही उसमें किसी प्रकार की विकृति होती है। योग वासिष्ठ में परमेष्ठी ने ''आकाश को समभाव–समता प्रधान'' कहा है। यह स्मरण रहे कि रुद्राधिपति महारुद्र सदाशिव के महाभक्त लंकेश्वर दशानन रावण ने उनकी स्तुति दश गीतों में की। रावणकृत शिवताण्डवस्तोत्रम् नाम से सुप्रसिद्ध स्तोत्र में लंकेश्वर ने ''महारुद्र से समभाव प्रदान'' करने की प्रार्थना की गई है। शिवताण्डवस्तोत्रम् में राजा एवं प्रजा, महल एवं झोंपड़ी, स्वर्ण के आभूषण एवं सर्प, मणियों की जगमगाती माला एवं सर्प की आँख, पक्ष एवं विपक्ष और शत्रु एवं मित्र के प्रति समभाव प्रदान करने की प्रार्थना की। यानी लंकेश्वर दशानन रावण ने वैदिक देवों के शास्ता रुद्र से आकाश की तरह समता भाव चाहा। यहाँ ''आकाश समभाव का सन्देश देता है।'' यह सर्वोच्च दर्शन है।

समताकाशवद्भूत्वा यत्तु स्याल्लीनमानसम्।

अविकार मनायासं तदेवार्चनमुच्यते।।

श्रीसूर्यदेव के सुपुत्र काक भुशुण्ड और गुरूवर वसिष्ठ के मध्य काया को मृत्यु द्वारा भक्षण नहीं करने पर संवाद हुआ। उसमें हृदयाकाश का उल्लेख आता है। हृत् कमल (हृदयाकाश) में जो ऊर्जा स्पंदित होती है उसका नाम है–प्राण। इसके क्रमशः दो नाम प्राण एवं अपान हैं। जिसका मन और हृदय परम शान्ति में स्थित होता है उसे काम और घृणा से उत्पन्न होनेवाली अंधी बुराइयाँ छू भी नहीं पातीं।

अन्धहीकृतहृदाकाशाः कामकोप विकारजाः।

चिन्ता न परिहिंसन्ति चित्तं यस्य समाहितम्।।

''योग शब्द'' की व्याख्या मुनिवर वसिष्ठ ने बहुत ही सुन्दर, संहत की है। उनके अनुसार ''योग ऐसी पद्धति है जिससे जन्म–मरण का चक्र समाप्त हो जाता है। यह (योग) मन की इन्द्रियातीत स्थिति है'' जो दो प्रकार की होती है। ''एक प्रकार आत्मज्ञान है और दूसरा प्रकार प्राणों का नियन्त्रण है। योग से अभिप्राय दूसरे प्रकार से है।''

संसारोत्तरणे युक्तिर् योगशब्देन कथ्यते।

ताम् विद्धि द्विप्रकारां त्वम् चित्तोपशमधर्मिणीम्।।13।।

शुद्ध अखंड ब्रह्माण्डीय सत्ता की उत्पत्ति के रहस्य को गुरूवर वसिष्ठ ने सहज उद्घाटित किया। उन्होंने कहा कि वस्तुतः ''यह ब्रह्माण्ड उस शाश्वत और असीम प्रकाशवान चेतना के रूप में जो उस परमपुरुष ब्रह्म को उत्पन्न करती है।'' जिसे उसके वास्तविक रूप में जाना जा सकता है। उसके आकार–प्रकार आकाश के बारे में सोच भी उत्पन्न करती है और साथ ही अपने को जानने की जिज्ञासा भी उत्पन्न करती है। इस प्रकार आकाश अस्तित्व में आया। ''आकाश में ध्वनि अपने को अभिव्यक्त करती है। उससे अहं उत्पन्न होता है (यह आगे सर्जन करने के लिए आवश्यक होता है।) और इसके साथ ही समय रूपी घटक भी पैदा होता है।'' यह सब कुछ मात्र उस सृजनात्मक विचार से उत्पन्न होता है। यह उस परमपुरुष में अन्तर्निहित है।

"ये पाँच वे तत्त्व हैं जिनसे वृक्ष रूपी संसार बना है और शाश्वत चेतना उन पाँच तत्त्वों का बीज है।" जैसा ही बीज है वैसा ही वृक्ष फल है। अतः यह संसार कुछ नहीं परमसत्ता ही है।

जगतः पंचकम् बीज पंचकस्य चिद् अव्यया।

यद् बीजं तत् फलं विद्धि तस्माद् ब्रह्ममयं जगत्(139)।।

परमव्योम में मोक्ष राज्य के महाद्वार पर चार द्वारपाल हैं। ये चार–आत्मसंयम, अनुसंधान, संतोष एंव सत्संग हैं। साधक को इनसे प्रयत्न पूर्वक मित्रता करनी चाहिए। श्रीमद्आदिशंकराचार्य ने पचपन सौ वर्ष पहले मोहमुद्गर (चर्पटमंजरी) में कहा है : सत्संग से निःसंगत्व, निःसंगत्व से निर्मोहप्राप्ति, निर्मोह होने से निश्चल तत्त्व और निश्चल तत्त्व से जीवनमुक्ति होती है।

सत्संगत्वे निःसंगत्वं निःसंगत्वे निर्मोहत्वम्।

निमोहत्वे निश्चलितत्वं निश्चलितत्वे जीवन्मुक्तिः।।

।।श्रीशांकरग्रन्थावलिः।।

मोछद्वारे द्वारपालाश्चत्वारः परिकीर्तिताः।

शमो विचारः संतोषस् चतुर्थः साधुसंगमः।।

(योग वासिष्ठ)

परम पौरुषम् आश्रित्य दन्तैर दन्तान् विचूर्णयन्।

शुभेनाशुभं उद्युक्तं प्राक्तनं पौरूषम् जयेत्।। (5/9)

गुरूवर वसिष्ठ ने इस श्लोक में राम को जीवन में सफलता का मूलमन्त्र दिया। उनका आशय रहा कि स्वकर्मों के सफलीभूत होने में बाधा आए तो देखना चाहिए कि कहीं वह भ्रम प्रेरित तो नहीं है। यदि ऐसा हो तो उसे तत्क्षण सुधार लेना चाहिए। "इसलिए व्यक्ति को दृढ़तापूर्वक सत्कर्म रूपी पथ पर आगे बढ़ना चाहिए। इस प्रकार वह बुराई और भाग्य पर विजय पा लेगा।" स्वकर्म ही हमारा अन्तिम उद्देश्य नहीं बल्कि अन्तिम उद्देश्य सत्य की प्रत्यक्ष अनुभूति करना है। स्वकर्म वही है जो सद्ज्ञान से उद्भूत हो। सद्ज्ञान उस व्यक्ति के ह्रदय में ही प्रकट होता है जिसने धर्मनिष्ठ महानुभावों के चरित्र का अनुसरण किया होता है। श्लोक का अर्थ है कि परमपुरुषार्थ का आश्रय लेकर दांतों से

दांत पीसकर (समूची ऊर्जा शक्ति से) शुभ पौरूष से, विघ्न करने के लिए उद्युक्त अशुभ को जीत लेना चाहिए।।।ऊँ।।

## आकाशविद्या : आकाशगमन सहित सिद्धियों का अनन्त भण्डार

आकाशविद्या में आकाश की सिद्धि का महागोपन रहस्य छिपा हुआ है। आकाश के सम्बन्ध से साधक को सूक्ष्मातिसूक्ष्म एवं दूरस्थ शब्दों के सुनने की शक्ति आयत्त (प्राप्त) होती है। आकाशविद्या प्राप्त करने से श्रोत्रेन्दिय दिव्य हो जाती हैं। योगसूत्र में स्पष्ट लिखा है : ''श्रोत्राकाशयोः सम्बन्धसंयमाद् दिव्यं श्रोतम्।।3.41।।'' इसी तरह आकाशविद्या से संयम से जल में पृथिवी की भांति चलने में समर्थता प्राप्त होती है। साथ ही वह सूर्यकिरणों में स्वच्छन्द रूप से नर्तन कर पाता है। सबसे अन्त में साधक को निराधार आकाश में विचरण करने की शक्ति प्राप्त होती है।

लघुत्वाच्च जले पादाभ्यां विहरति।

ततस्तूर्णनाभितन्तुमात्रे विहत्य रश्मिषु विहरति।

ततो यथेष्टमाकाशगतिरस्य भवत्तीति।। (व्यासभास्य)

सर्वोत्कृष्ट आकाश की दिव्य शक्तियाँ उसकी अनन्तता के समान अनन्त हैं। अध्यात्मिक रूप से परमव्योम –द्यु गतियों से परे है। यह कल्पना अथवा विचार सहज नहीं है कि आकाश गंगाएँ–आकाशीय दुग्ध मेखलाओं की सीमा जहाँ समाप्त होती है, उससे परे अथवा आगे परमव्योम–महाकाश–परमशून्य है। जिसमें समचे ब्रह्माण्ड समाये हैं, वह आकाशतत्त्व अथवा ''ख'' है। ब्रह्माण्ड गति करते हैं। परन्तु परमव्योम गति नहीं करता है। यह परमव्योम परमशून्य को शब्द से परिभाषित कर सकते हैं। परन्तु यह परमव्योम–द्यौष् शब्द की सीमा से भी परे है। हम परमव्योम को शब्द की सीमा में बांधने का प्रयास कैसे कर रहे है ?

परमेष्ठी–परमात्मा–महाशिव महाशून्य के आकार के हैं। उनकी सत्ता को शब्द्वों में बद्ध करना लगभग–लगभग असम्भव है। कहीं कहीं परमव्योम को ''कुक्षिः'' (महागर्भाशय) (हिरण्यगर्भ) की संज्ञा भी दी गई है। इस कुक्षिः में अनेक ब्रह्माण्ड, सूर्य आदि उत्पन्न होते हैं और विलीन होते हैं। आकाशविद्या का रहस्य ''भु'' (पृथिवी) एवं ''ख'' (आकाश) के मध्य विहार कर रहा है।

योगसूत्र के अनुसार सृष्टि वंश का अन्तिम तत्त्व भूत है : ''स्थूलस्वरूपसूक्ष्मान्वयार्थवत्त्वसंयमाद् भूतस्यः।।3.44।।'' ये भूत पाँच हैं– आकाश, वायु, अग्नि, जल एवं पृथिवी। प्रत्येक भूत की पाँच अवस्थाएँ–स्थूल, स्वरूप, सूक्ष्म, अन्वय एवं अर्थवत्त्व हैं। ये भूतों के स्वरूप, कारण एवं प्रयोजन से सम्बन्धित हैं। साधक संयम के द्वारा भूतों की इन अवस्थाओं से साक्षात्कार करता है। वह निश्चय ही ''भूतजयी'' (भूतों पर विजय प्राप्त करनेवाला) हो जाता है।

योगवार्त्तिक एवं तत्त्ववैशारदी की परिभाषा में भूतों की स्थूलावस्था को स्पष्ट किया गया है।

सामान्यविशेषसमूहरूपाणां पृथिव्यादिपंचभूतानाम्

एकदेशाः शब्दादयो विशेषाः धर्मधर्म्यभेदाः

तद्वन्तः पदार्थाः वक्ष्यमाणैराकारादिधर्मैः सह

स्थूलशब्देन शास्त्रे परिभाषित।। योगवार्त्तिक।।

त एत ईदृशा विशेषाः सहाकारादिभिः धर्मैः

स्थूलशब्देन परिभाषितः।। तत्त्ववैशारदी।।

अर्थात् पृथिवी आदि भूतों में शब्द आदि विशेष गुण एवं आकार आदि धर्म उपलब्ध होते हैं। ये ही ''स्थूल'' शब्द से परिभाषित होते हैं। ''आकाश की स्थूल अवस्था'' का अन्वेषण नये रहस्य लोक में ले जाता है। यह दोहरा रहे हैं कि भूतों के उत्पत्ति क्रम में आकाश का सर्वप्रथम स्थान है। परिणामतः शब्दतन्मात्र के परिणामभूत आकाश में केवल ''शब्द विशेष गुण हैः शब्द एवाकाशे (तत्त्व वैशारदी)।'' इस ''आकाश के तीन धर्म–सर्वत्रगति, अव्यह (विशेषण) एवं अवकाशदान हैं।

सर्वतो गतिरव्यूहोऽविष्टम्भश्चेति ते त्रयः।

आकाशधर्मा व्याख्याताः पूर्वपूर्वविलक्षणाः।। तत्त्व वैशारदी।।

यहाँ पुनः स्मरण कराना चाहेंगे कि "आकाश का अर्थ है– अवकाश अर्थात् अनावरण अथवा अव्यक्त या अमूर्त।" "अनावरणं चाकाशलिंगम्।" तत्त्व वैशारदी।। आकाश विभु है। मूर्त का अर्थ परिक्षन्न होता है और "अनावरण समानदेशत्व को कहा जाता है।" दो मूर्त पदार्थों के समानदेश में आकाश विद्यमान हो सकता है। इसलिये आकाश विभु है।

मूर्त्तत्वं परिच्छिन्नत्वम्। अनावरणमनावृतत्वम्,

असमानदेशत्वमिति यावत्। तथा चान्यत्र पृथिवीजलादिस्थले

परिच्छिन्नस्य मूर्त्तान्तरासमानदेशत्वदर्शनात्

घटादिसमानदेशकस्याकाशस्य विभुत्वं सिद्धयति।। योगवार्त्तिक।।

आकाश विभु की शब्दतन्मात्रा के बारे में आचार्य विज्ञानभिक्षु एवं आकाशभट्ट ने अकाट्य तर्क प्रस्तुत किये। उनके अनुसार न्याय वैशेषिकों एवं अन्तःकरण के पृथिवी आदि द्रव्यों के समान आकाश कार्य–कारण रूप से दो प्रकार का है।

आकाशं ह्यन्तःकरणवद् वैशेषिकाणां पृथिव्यादिवत्

कार्यकारणरूपेण द्विविधम्।।योगवार्त्तिक।।

उनमें "कारणाकाश तमोगुणप्रधान है।" कारणाकाश में आकाश के अभिव्यंजक शब्दादि विशेषगुण का अभाव रहता है। उदाहरण स्वरूप कारण रूप अणु पृथिवी में गन्धादि विशेषगुण का अभाव रहता है। अतः कारणाकाश विभु है। "कारणाकाश सत्त्व एवं रजस् रूप गुणान्तर से सम्बद्ध होता है। वह सर्वप्रथम अंशतः शब्दोत्पत्ति के सामर्थ्य से परिणत होता है। प्रकारान्तर में महाभूताकाश स्थूल आकाश उत्पन्न होता है। यह "महाभूताकाश अहंकार की अपेक्षा परिच्छिन्न है। यह वायु से आवृत्त है।" फलस्वरूप अवस्था भेद से आकाश विभु एवं परिच्छिन्न दोनों हैं।

तत्र कारणाकाशं तमोगुणविशेषतयैव.......

वायोरावरणमुपपद्यत इति।। योगवार्त्तिक।।

आचार्य विज्ञानभिक्षु, व्यासदेव महर्षि, ऋषिवर वाचस्पति, आचार्य नागेशभट्ट आदि ने आकाश, संयम के विषय श्रोत्र और उनके सम्बन्ध को

स्पष्ट किया है। व्यासदेव आदि के अनुसार आकाश एवं श्रोत्र के बीच आधार–आधेय–भाव सम्बन्ध की पुष्टि की। यह कार्यकारणभाव का सम्बन्ध नहीं है। इनकी मान्यता रही कि अहंकार से इन्द्रियों की उत्पत्ति होती है। अहंकार से भूतों की उत्पत्ति नहीं होती है।

संयमविषयं श्रोत्राकाशयोः सम्बन्धमाधाराधेय भावम्।।

।।तत्त्ववैशादी।।

आहंकारिकस्यापि श्रोत्रस्याकाशेनाधाराधेयभावम्।।

।।मणिप्रभा।।

महर्षि कपिल ने सांख्य में इसी सिद्धान्त की पुष्टि की। ''न भूतप्रकृतित्वमिन्द्रियाणामाहंकारिकत्श्रुतेः।।5.84।। सांख्य योग में न्याय एवं वेदान्त की भाँति इन्द्रियों को भौतिक नहीं माना। इन्द्रियों की उत्पत्ति अहंकार से नहीं मानकर यदि अप्रकाशक भूतों से मानी जाए तो वे आकाश आदि की भाँति प्रकाश्य होनें लगेंगी, प्रकाशक नहीं। योगवार्त्तिक के अनुसार प्रकाशात्मक होने से इन्द्रियों को सात्विक प्रकाशक अहंकार मानना युक्तियुक्त है।

एतेश्च सत्त्वगुणोपेतैः पंचभूतैर्व्यस्तैः पृथक् पृथक् श्रोत्रत्वक्चक्षूरसन घ्राणाख्यानि पंचज्ञानेन्द्रियाणि जायन्ते ..... एतैरेव रजोगुणोपेतैः पंचभूतैर्व्यस्तैर्यथाक्रमं वाक्पाणिपादपायूपस्थाख्यानि कर्मेन्द्रियाणि जायन्ते।। वेदान्तपरिभाषा।।

इन्द्रियाणां प्रकाशात्मकतया प्रकाशात्मकान्तः –करणोपादानकत्वस्यैवौचित्यात्।।योगवार्त्तिक।। इन्द्रियाणां प्रकाशात्मकतया प्रकाशात्कान्तःकरणोपादानकत्वेन भतोपादानकत्वाभावात्।। नागेशभट्टीय बृहद् योगसूत्रवृत्ति।।

आचार्य नागेशभट्ट एवं आचार्य विज्ञानभिक्षु का मानना रहा कि भूत आधार होने से इन्द्रियाँ भौतिक कहलाती हैं। मनस् को अन्नमय कहने का कारण अन्न आश्रित होना है। उसी तरह भूताश्रित होने से इन्द्रियों का भौतिकत्व है।

आकाशाश्रिततयाऽऽकाशप्रतिष्ठत्वं यथाऽन्नाश्रिततया

मनसोऽन्नमयत्वभिति, एतेनान्येषामपीन्द्रियाणां

भौतिकत्वं श्रुतिस्मृत्युदितं व्याख्यातम्।।योगवार्त्तिक।।

पंचभूतों को इन्द्रियों का आधार कहने का मूलकारण यह है कि आकाश आदि भूतों के द्वारा श्रोत्र आदि इन्द्रियों का उपकार एवं अपकार देखा जाता है। आकाश के आधार होने से श्रोत्रन्द्रिय सुनने का कार्य सम्पन्न करती है। इसके विपरीत आकाश के श्रोत्रन्द्रिय के आधार नहीं बनने पर शब्द सुनना असम्भव है। घ्राण, रसना, त्वक् चक्षुष् एवं श्रोत्रेन्द्रिय आहंकारिक है, उनका आयतन–आश्रय पृथिवी आदि भूत है।

सर्वश्रोत्राणां......कर्णशष्कुलीविवरं प्रतिष्ठा तदायतनं

श्रोत्रम्, तदुपकारापकाराभ्यां श्रोत्रस्योपकारापकार–

दर्शनात्। शब्दानां च श्रोत्रसहकारिणाम् पार्थिवादि–

शब्दग्रहणे कर्तव्ये कर्णशष्कुलीसुषिरवर्त्तिश्रोत्रं

स्वाश्रयनभोगतासाधारणशब्दमपेक्षते, गन्धादि–

गुणसहकारिभिर्घ्राणादिभिर्बाह्ये पृथिव्यादिवर्त्ति–

गन्धाद्यालोचने कार्य दृष्टम् ; आहंकारिकमपि

घ्राणरसनत्वक्चक्षुःश्रोत्रं भूताधिष्ठानमेव भूतोपका–

रापकाराभ्यां प्राणादीनामुपकारापकारदर्शनात्।।

।।तत्त्ववैशारदी।।

यह स्वतः सिद्ध है कि "श्रोत्रेन्द्रिय का आयतन आश्रय आकाश है।" आचार्य विज्ञानभिक्षु एवं आचार्य नागेशभट्ट के अनुसार श्रवणेन्द्रिय का आधार कर्णशष्कुली श्रोत्रेन्द्रिय नहीं बन सकती हैं। भेरी–ताड़न से उत्पन्न शब्द को सुनने के लिए श्रवणेन्द्रिय विषयदेश तक जाती है, लेकिन कर्णशुष्कली वहाँ तक नहीं पहुँचती है।

कर्णविवरपिधानेऽपि शब्दश्रवणप्रसंगाश्च।।योगवार्त्तिक।।

आकाश के धर्म की तुलना में द्वितीय भूत "वायु के आठ धर्म–तिर्यग्गमन, पवित्रता, आक्षेप, कम्पन, सामर्थ्य, चंचलता, आच्छादना–भाव एवं रूक्षता है।" वायु महाभूत शब्दतन्मात्रविशिष्ट स्पर्शतन्मात्र से उत्पन्न होता है।

तिर्यग्यानं पवित्रत्वमाक्षेपो नोदनं बलम्।

चलमच्छायता रौक्ष्यं वायोर्धर्माःपृथग्विधाः।।तत्त्ववैशारदी।।

वायु महाभूत की भाँति तृतीय महाभूत ''अग्नि के आठ धर्म–उर्ध्वगमन, पाचकता, दाहकता, पावकता, लघुता, प्रकाशकता, प्रध्वंसता एवं ओजस्विता हैं। अग्नि में शब्द, स्पर्श एवं रूप संज्ञक तीन गुण हैं।'' अग्नि की उत्पत्ति द्वितीय महाभूत के बाद हुई। वेद में अग्नि देवता की शतकों ऋचाएँ हैं। ऋग्वेद की प्रथम ऋचा में अग्नि का उल्लेख है। ऋग्वेद के मन्त्र द्रष्टा ऋषियों के अनुसार पूर्व वैदिककाल में भी अग्नि रही। ऋग्वेद में वायु देवता की ऋचाएँ मिलती हैं। अप्रत्याशित रूप से ऋग्वेद में प्रथम महाभूत आकाश का एक भी स्वतन्त्र सूक्त नहीं मिलता है। ''आकाश के पृथिवी के साथ (द्यावापृथिवी) मात्र छह सूक्त हैं।'' ऋग्वेद में सर्वोत्कृष्ट, सर्वशक्तिमान, सर्वव्याप्त, सर्वज्ञ, सर्वाश्रय, महाअनन्त, सूक्ष्म से सूक्ष्म, सर्वनियन्ता, महाप्रकृति तत्त्व, पंचभूतों में सर्वोपरि, ऋचाओं का निवास आदि आकाश–परम व्योम को महारहस्यों के अभेद्य तिलिस्म में रखा गया है ; ताकि क्रान्तदर्शी, अन्तर्चेतनावान, प्रज्ञावान, तत्त्वविद आदि ही आकाश तत्त्व के रहस्य से साक्षात्कार कर सकें।

गन्धरसवर्जं त्रयस्तेजसि।।तत्त्ववैशारदी।।

तत्त्ववैशारदी एवं नागेशभट्ट बृहद् योगसूत्रवृत्ति में ''जल के दस धर्म–स्नेह, सूक्ष्मता, प्रभा, शुक्लता, मृदुता, गौरव, शीतता–शीतलता, रक्षा, पवित्रता एवं सम्मेलन का वर्णन है। जल में चार विशेष गुण–शब्द, स्पर्श, रूप एवं रस (शेष तीन भूतों के तीन गुण) निहित हैं।'' जल महाभूत के प्रधान देवता वरुण हैं। ऋग्वेद में वरुण देवता वैदिक देवों के सम्राट हैं। वरुण देव ब्रह्माण्डीय महार्णवों–महासमुद्रों के शासक हैं। वरुण देवता को प्रतिदिन सूर्यदेव सांझ को दिनभर की रपट देते हैं। ऋग्वेद में देव सम्राट वरुण के बहुत ही कम स्वतन्त्र सूक्त हैं। पौराणिक काल में देवों के सम्राट वरुण का प्रभाव कम हुआ। वरुण देवता के मन्त्र एवं स्तोत्र दुर्लभ ही मिलते हैं। इनका ''वरुणविद्या रहस्यम'' में पहली बार प्रकाशन हुआ।

स्नेहः सौक्ष्म्यं प्रभा शौकल्यं मार्दवं गौरवं च यत्।

शैत्यं रक्षा पवित्रत्वं सन्धानं चौदका गुणाः।।तत्ववैशारदी।।

अन्तिम पाँचवें महाभूत पृथिवी का ऋग्वेद में मात्र एक सूक्त होना आश्यर्चजनक है। ''पृथिवी के ग्यारह धर्म–आकार, गुरूता, रूक्षता, आवरण, स्थिरता, विदारण, सर्वभूताधारता, सहनशीलता, कृशता, कठिनता एवं सर्वभोग्यता हैं।'' ''श्रुति में पृथिवी की संरचना का विवरण आधुनिक वैज्ञानिकों की भौंचक्का करता है।'' ऋग्वेद में पृथिवी की संरचना की ऋचाएँ चकित करती हैं। अध्यात्मिक, दैविक एवं भौतिक ज्ञान के पृथिवी के मन्त्र, स्तुति, सूक्त आदि भी रहस्य उपजाते हैं। ''पृथिवी में पाँच विशेषगुण–शब्द, स्पर्श, रूप, रस एवं गन्ध हैं।'' ''शब्द के षड्ज, गान्धारआदि; स्पर्श के शीत, उष्ण आदि; रूप के नील, पीत आदि; रस के कषाय, मधुर आदि एवं गन्ध के सुरभिः, असुरभि आदि विशेष रूप से पृथिवी में हैं।'' भूतों के शब्दादि इसलिए विशेष गुण कहे जाते हैं कि नाम, रूप एवं प्रयोजन से वे परस्पर भिन्न–भिन्न हैं।

आकारो गौरवं रौक्ष्यं वरणं स्थैर्यमेव च।

वृत्तिर्भेदः क्षता कार्श्यं काठिन्यं सर्वभोग्यता।।तत्त्ववैशारदी।।

एते हि नामरूपप्रयोजनैः परस्परतो भिद्यन्त इति विशेषाः।।

।।तत्त्ववैशारदी।।

एते हि नामकर्मभिरवान्तरं विभज्यन्त इति विशेषाः।।योगवार्त्तिक।।

एतेषां पंच पृथिव्याम्।।तत्त्ववैशारदी।।

यह पुनः दोहराना चाहेंगे कि पंच महाभूतों की चतुर्थ अवस्था अन्वय है। अन्वय व्युत्पति के अनुसार जो समस्त पदार्थों में व्याप्त है, अन्वित है, वह अन्वय है। सत्त्व आदि गुण महद् आदि से लेकर भूतपर्यन्त सभी पदार्थों में व्याप्त रहते हैं। सभी जड़ पदार्थों का मूलकारण गुण है। भूतों में अन्वित सत्त्वादि गुण भूतों की चतुर्थ अन्वय अवस्था कहाती है।

त्रिविधा गुणा एवान्यशब्देनोक्ताः।

तत्र हेतुः कार्यस्वभावानुपातिन इति।।योगवार्त्तिक।।

अन्वेतीति अन्वयः।।

इस अन्वय व्यतिरेक से अनुमान किया जा सकता है कि पृथिवी आदि भूतों में मनस् आदि नियामक सत्त्वगुण विद्यमान है।

अन्वयव्यतिरकौ चेति प्रतीहि–प्रकाशत्मकतया

सात्त्विकानि हि मनश्चक्षुरादिन्यन्नरसाद्युपचया–

पचयाभ्यामुपचयापचयवन्ति दृश्यते। अतः

पृथिव्यादिभूतेषु मनआदिकं तदुपष्टम्भकसत्त्वं

वाऽनुगतमित्युन्नीयत इति।।योगवार्त्तिक।।

वैदिक विज्ञान में भूतों की पँचम अवस्था अर्थतत्त्वप्रयोजनवत्ता है। ये प्रयोजन–भोग एवं अपवर्ग हैं। गुणात्मक प्रकृति पुरुष के भोग एवं अपवर्ग के लिए सृष्टि करती है। भोगापवर्ग के साधनभूत महत् से भूतपर्यन्त पदार्थों का यही प्रयोजन है।

अथैषा पंचरमं रूपमर्थवत्त्वं भोगापवर्गार्थता

गुणेष्वन्वयिनी गुणास्तन्मात्रभूतभौतिकेष्विति सर्वमर्थवत्।।

।।व्यास भाष्य।।

पंच महाभूतों की पाँचों अवस्थाएँ यथा क्रम संयम साध्य हैं। अर्थात् भूतों पर विजय के लिए भूतों की पाँचों अवस्थाओं पर संयम किया जा सकता है।

एवं भूतानां पंचरूपेषु कार्यस्वरूपहेतुषु

स्थूलादिक्रमेण संयमात्....।।।मणिप्रभा।।

योगसूत्र में भूतजय के तीन फल–(1) अणिमा आदि ऐश्वर्य, (2) कायसम्पत् एवं (3) तद्धमनिभिघात बताये गये हैं। ''ये अष्ट ऐश्वर्य–अणिमा, लघिमा, गरिमा, महिमा, प्राप्ति, प्राकम्य, ईशित्व एवं वशित्व हैं।'' श्रीमद्भागवत के अनुसार भूतों की प्रथम स्थूलावस्था से साक्षात्कार से अणिमा, लघिमा, महिमा, प्राप्ति चार ऐश्वर्य प्राप्त होते हैं।

ततोऽणिमादिप्रादुर्भावः कायसम्पत्तद्धर्मानभिघातश्च।।योगसूत्र।।

अणिमा महिमा चैव लघिमा प्राप्तिरिन्द्रियैः।

प्राकाम्यं श्रुतदृष्टेषु शक्तिप्रेरणमीशिता।।

गुणेष्वसंगो वशिता यत्कामस्तदवस्यति।।श्रीमद्भागवत।।

''अणोर्भावः अणिमा।'' अणु शब्द से इमनिच् प्रत्यय कर अणिमा शब्द बना है। ''अणिमन् का अर्थ है– सूक्ष्मता, आणव प्रकृति।'' अणिमा

एक दैवीशक्ति है, जिसके बल से मनुष्य अणु सरीखा सूक्ष्म से सूक्ष्म बन सकता है। अर्थात् साधक–योगी–ज्ञानी स्थूलकाय से अणु की तरह होने में समर्थ होता है (आकाशविद्या में इसी अणु रूपी शरीर से मन की गति की तरह गमन किया जाता है।)। इस अणुभाव शक्ति से वह छिद्ररहित पाषाण (पत्थर) में भी प्रवेश पा लेता है। ''लघोर्भावः लघिमा।'' लघु शब्द से इमनिच् प्रत्यय से लघिमा शब्द निष्पन्न हुआ। ''लघिमन् का अर्थ है–हल्कापन, भार का अभाव, इच्छानुसार अत्यन्त लघु हो जाने की अलौकिक शक्ति।'' लघिमा के प्रभाव से शरीर रूई से भी हलका हो जाता है। परिणामतः आकाश में उड़ने अथवा आकाश गमन–गगन विहार में समर्थ हो जाता है। ''महतो भावः महिमा।'' महत् शब्द से महिमा शब्द की रचना हुई। महान् महान्तौ महांतः। ''महत् का अर्थ महिष्ठ, वृहद्, बड़ा, विस्तृत, विशाल, विस्तीर्ण, पुष्कल, यथेष्ट, विपुल, सांख्य द्वारा माने गये पच्चीस तत्त्वों में से दूसरा, उन्नत, उदात्त महत्कुलम्, महानध्वा आदि है। महिमा के परिमाण से नाग, नग एवं नगर के भाँति महत् (वृहद्) परिमाणवाला हो जाना चटुकी बजाने के समान है।'' प्राप्ति–संज्ञक ऐश्वर्य–सभी पदार्थों का सन्निहित होना है। ''इस ऐश्वर्य से साधक पृथिवी–भूमि पर बैठकर अंगुली से चन्द्रमा को स्पर्श करने में सामर्थ्यवान हो जाता है। उसकी अंगुली अति–अतिदीर्घ स्वरूप ग्रहण करती है। ''अवयवीपचयेनाङ्.गुलिदैर्ध्यादिति।।'' योगवार्त्तिक।। यह अवयवों का उपचय है।

''प्राकाम्य ऐश्वर्य'' भूतजय की दूसरी अवस्था है। ''प्राकाम्य का अर्थ इच्छा का सर्वत्र सफल होना, इच्छा का अभिघात नहीं होना, इच्छा की स्वतन्त्रता, स्वेच्छाचारिता, अनिवार्य संकल्प, श्री साम्बसदाशिव की आठ प्रकार की शक्तियों में से एक, जिसकी प्राप्ति से सभी ''मनोरथ'' पूरे हो जाते हैं आदि है।'' प्राकाम्य से साधक का शारीरिक संस्थानविशेष भूमि के कठिन्य आदि धर्मों से कभी प्रतिबद्ध नहीं होता है। वह भूमि के भीतर जल की तरह दाखिल हो जाता है, जल की भाँति भूमि से निकलता है।

साधक भूतों से साक्षात्कार में ईशित्व नामक ऐश्वर्य से समुपलब्ध होता है। ईश्–ईष्टे, ईशित् है। ''ईश का अर्थ सर्वोपरि, स्वामी,

सर्वशक्तिमान, वागीश आदि है।'' ईशित्व से पृथिवी आदि भूत पदार्थ गो घट आदि भौतिक पदार्थों का प्रभव, उत्पाद, यथावत अवस्थापन, नाश (व्यूह एवं व्यय) करने में समर्थता प्राप्त होती है। सूक्ष्म में संयम से ''वशित्व ऐवर्श्य'' प्राप्ति होती है। वशि (वश्+इन्) का अर्थ वश्यता, सम्मोहन, अधीनता, मन्त्रमुग्धता आदि है। वशित्व से स्थावर एवं जंगम देह भौतिक पदार्थ, पृथिवी आदि भूत आदि साधक की इच्छा का अनुवर्तन करते हैं। साथ ही वह इन भूतों के अधीन नहीं रहता है। ''उसमें भूतों के प्रति वैराग्य जाग्रत हो जाता है। अर्थवत्त्व में संयम से ''कामावसायित्व ऐश्वर्य'' की सिद्धि होती है। ''सत्यसंकल्पता'' का दूसरा नाम कामावसायिता है। इसमें ''संकल्पों को सत्य करने का स्वभाव होता है।'' साधक सत्य संकल्प से पदार्थों के बारे में जो इच्छा करता है, कल्पना करता है, पदार्थ वही स्वरूप लेता है। इसी दिव्यशक्ति से महान योगी ने अमावस्या को पूर्णिमा करने का असम्भव कार्य किया (भारत के महान योगी)। यह अवश्य है कि सत्य संकल्प में परमेश्वर की आज्ञा का उल्लंघन नहीं किया जाता है। पदार्थगत शक्तियाँ जाति, देश, काल, अवस्था, भेद से अनियत स्वभावान होती हैं। साधक पदार्थगत् शक्तियों का विपर्यास करता है, पदार्थों का विपर्यास नहीं।

> न च शक्तोऽपीति–न खल्वेते यत्र कामावसयिनस्तत्र
> भगवतः परमेश्वरस्याज्ञामुत्क्रमितुमुत्सहन्ते;
> शक्तयस्तु पदार्थानां जातिदेशकालावस्थाभेदेना–
> नियतस्वभावा इति। युज्यते तासु तदिच्छाऽनुविधानमिति।।
>
> ।।तत्त्ववैशारदी।।

भूतजय की सिद्धि ''तद्धर्मानभिघात'' है। तद्धर्मानभिघात का आशय पृथिवी आदि भूतों के कठिन आदि धर्मों से निराकृत नहीं होना है। इसका अर्थ है कि साधक को पत्थर की शिला के अन्दर जाने में कठिन्य धर्म बाधक नहीं होता है। जल भी स्नेह धर्म से शरीर को गीला आर्द्र नहीं करता है। अग्नि का उष्ण धर्म साधक के शरीर को नहीं जलाता है। वायु का कम्पन धर्म भी साधक को कम्पित नहीं करता है। आकाश का अनावरण धर्म साधक को अनावृत नहीं करता है। ''दैहिकसम्पत्'' का आशय रूपलावण्य निखार से है। शारीरिक बल,

शक्ति की प्राप्ति होती है। परिमाणतः भौतिक देह वज्र की तरह कठोर हो जाती है। उसका प्रहार वज्र की भाँति कष्टकर होता है।

रूपलावण्यबलवज्रसंहनत्वानि कायसम्पत्।। योगसूत्र 3.46।

वज्रस्येव संहननं प्रहारो यस्येति वज्रवन्निबिडो

दृढः संघातो यस्येति वा व्रजसंहननः।। योगवार्त्तिक।

आणिमादिप्रादुर्भाव इत्यनेनैव तद्धर्मानभिघातसिद्धौ

पुनरूपादानं कायसिद्धिवद् एतत्सूत्रोपबद्धसकल–

विषयसंयमफलवत्त्वज्ञापय।। तत्त्ववैशारदी।।

''इन्द्रियों की पाँच अवस्थाओं से परिचय करने पर तीन प्रकार की सिद्धियाँ–मनोजवित्व, विकिरणभाव, प्रधानजय प्राप्त होती हैं।''

ततो मनोजवित्त्वं विकरणभावः प्रधाजनयश्च।।योगसूत्र।।

''मनोजवित्व'' का आशय मनस् की तरह शरीर को अनुत्तम गति प्राप्त होना। ''संकल्प करते ही मन की गति से हजारों किलोमीटर दूर देश तक पलक झपकते पहुँचना है। यह शरीरनिष्ठ सिद्धि है।'' ''विकरण–भाव'' इन्द्रियनिष्ठ है। इन्द्रियजय से साधक शरीर की अपेक्षा किए बिना इन्द्रियों को शरीर से निकालकर अभिलाषित सैकड़ों–हजारों किलोमीटर दूर देश में जाने में सक्षम होता है। साथ ही अतीत आदि काल एवं सूक्ष्म, व्यवहितादि विषयों तक पहुँचाकर ज्ञान प्राप्त करने की शक्ति सामर्थ्य प्राप्त होता है। यह ''महाविदेहा सिद्धि'' के समान है। इसे विदेह योगी कहा जाता है। ''सत्त्वपुरुषान्यताख्यातिप्रतिष्ठ'' अर्थात् विवेकज्ञानी साधक् जगत् के पदार्थों के नियन्ता–अधिष्ठाता और सर्वज्ञ–ज्ञाता हो जाता है। जितने जड़ एवं व्यवसाय, व्यवसेयात्मक प्रकाशस्वरूप पदार्थ हैं, वे समस्त क्षेत्रज्ञ स्वामी के भोग्य एवं दृश्य रूप में प्रस्तुत होते हैं। फलस्वरूप भूत, भविष्यत् एवं वर्तमान रूप से परिणत त्रिगुणात्मक निखिल पदार्थों का युगपत् प्रत्यक्ष होता है। इससे अविद्यादि क्लेश और और धर्माधर्म बन्धनक्षीण हो जाते हैं। ये सिद्धियां– सर्वभावाधिष्ठातृत्व एवं सर्वज्ञातृत्व ''विशोका'' के नाम से जानी जाती है। विवेकज्ञान–सत्त्वपुरुषान्यताख्याति रजस् एवं तमस् रूप मल से शून्य सात्त्विकबुद्धि के वशीकर संज्ञक वैराग्य से युक्त होने से जाग्रत होता है।

यह बोध उत्पन्न होता है कि विवेकप्रत्यय बुद्धि का धर्म है, पुरुष का नहीं। बुद्धि एवं उसके धर्म अनात्म होने से हेया श्रेणी के हैं। विवेकाख्याति परावैराग्य के द्वारा कैवल्य की साधिका है। विवेकख्याति का मूल फल साधक को कैवल्यपाद में प्रतिष्ठित करना है। संयमों में विवेकख्यातिविषयक संयम को सर्वशिरोमणि स्वीकारा गया है। यह कैवल्य का जनक होने से साधन रूप है और स्वयं साधना द्वारा प्राप्त होने से सिद्धि रूप है।

ततश्च वत्सानुसारिण्य यद् गुणानुगतं पुरुषार्थवत्त्वम्।।भास्वती।।

ततश्च वत्सानुसारिण्य इव गावोऽस्य संकल्पानुविधायिन्य

इन्द्रियप्रकृतयो भवन्ति।।योगवार्त्तिक।।

कायस्यानुत्तमो गतिलाभो मनोजवित्वम्।।व्यासभाष्य।।

मनोवज्जवो गतिवेगो मनोजवस्तत्त्वम्।।भास्वती।।

शरीर निरपेक्षाणामिन्द्रियाणामभिप्रेते देश काले च

वृत्तिलाभः.....।।भास्वती।।

सर्वासां व्यक्तिभेदेनान्तानां भूतेन्द्रियप्रकृतीनां सत्त्वादिगुणानां

तद्विकाराणां च सर्वेषां स्वेच्छयाऽनुविधानं प्रधानजयः।।

।।योगवार्त्तिक।।

एतास्तिस्रः सिद्धयो मधुप्रतीका उच्यन्ते।।व्यास भाष्य।।

सत्त्वपुरुषान्यताख्या सर्वभावाधिष्ठातृत्वं सर्वज्ञातृत्व च।।योगसूत्र।।

याम्प्राप्य योगी सर्वज्ञः क्षीणक्लेशबन्धनो वशी विहरति।।

।।योगभाष्य।।

सर्वसिद्धिमूर्द्धन्यं विवकेख्यातिरूपसंयमस्य.....।।योगवार्त्तिक।।

क्षणतत्क्रमयोः संयमाद्विवेकजं ज्ञानम्।।योगसूत्र।।

व्यास भाष्य (पृष्ठ 393) में स्पष्ट घोषणा की है कि मन्त्रों की अद्भुत शक्ति से ''आकाशगमन'' एवं अणिमादि सिद्धियाँ सहज प्राप्त होती हैं।

मन्त्रैराकाशगमनाणिमादिलाभः।।व्यासभाष्य।।

योगसुधाकर एवं योगसिद्धान्तचन्द्रिका में त्रैपुरादि मन्त्रों एवं साम्ब सदाशिव महारुद्र विष्णवदि के जप करने से आकाशगमन आदि की सिद्धि मिलने का वर्णन है। यह उल्लेखनीय है कि योग का सर्वोत्तम ग्रन्थ महारुद्र की शिव संहिता है।

मन्त्रस्त्रैपुरादिः।।योगसुधाकर।।

होमपूजादिसिद्धिस्तु मन्त्रप्रधानत्वान्मन्त्रान्तर्गतैव।।

।।योगसिद्धान्तचन्द्रिका।।

वहीं व्यास भाष्य के अनुसार तपस् के अनुष्ठान से संकल्पसिद्धि मिलती है। संकल्प की दिव्य शक्ति में संकल्प करते ही साधक संकल्पित पदार्थ–देह अणुभाव को प्राप्त हो इत्यादि को हस्तमालक करता है। तपोजन्य सिद्धि में आकाशविद्या के स्वरूप में साधक जगत् के किसी भी स्थान में देखने एवं सुनने में समर्थ होता है।

तपसा संकल्पसिद्धिः।।व्यासभाष्य।।

यत्र कामयते श्रोतं वा मन्तु वा तत्र तदेव

श्रृणोति मुनेति चेति।।तत्त्ववैशारदी।।

इस पृष्णभूमि में ''परमव्योम–महाशून्य–आकाश की सिद्धि के रहस्य'' को समझने में सरलता होती है। यह महाशून्य ही ब्रह्माण्डों–जगतों का महागर्भ अथवा ''हिरण्यगर्भ'' है। ऋग्वेद में सिंहगर्जना की है कि परमव्योम ही (वेद की) ऋचाओं का स्थान है। परमव्योम में शब्दब्रह्म विराजमान है। ''पातंजलयोगसूत्र'' के विभूतिपाद में स्पष्ट रूप से उद्घोषणा की गई है : ''शब्द को ग्रहण करनेवाली इन्द्रियाँ श्रोत्र हैं। श्रोत्र अहंकार से उत्पन्न होता है। श्रोत्र का आधार आकाश है। आकाश भी अहंकारजन्य सूक्ष्म शब्द तन्मात्रा से उत्पन्न हुआ है। आकाश शब्द का आधार है। अतः आधेय–आधार रूप श्रोत्रेन्द्रिय एवं आकाश के सम्बन्ध में संयम करने से श्रोत्र में दिव्य शक्ति का उद्भव होता है। परिणामतः साधक जगत् के प्रत्येक स्थल के सभी प्रकार के शब्दों (वार्ता) को सुनने में सक्षमता प्राप्त करता है। यह ध्यान रहे कि आकाश व्यापकतम अथवा अनन्त है। जिससे साधक ब्रह्माण्ड के सभी शब्दों को ग्रहण कर सकता है।''

श्रोत्राकाशयोः सम्बन्धसंयमाद्दिव्यं श्रोत्रम्।।41।।

।।पातंजलयोगसूत्रः विभूतिपादः।।

कायाकाशयोः सम्बन्धसंयमाल्लघुतूलसमापत्ते–

श्चाकाशगमनम्।।42।।पातंजलयोगसूत्र।।

यह स्मरण रहे कि शरीर और आकाश के सम्बन्ध में संयम करने से साधक का शरीर रूई के तन्तु से भी हलका आदि में समापत्ति कर ''आकाशगमन सिद्धि'' प्राप्त करता है। मूलतः जहाँ शरीर है वहीं उसको अवकाश देनेवाला आकाश है। इस सम्बन्ध में संयम करने से रूई सदृश हलकी वस्तुओं में समापत्ति करने अथवा तदाकार होने से साधक शरीर सूक्ष्मातिसूक्ष्मता को प्राप्त करता है। यहाँ मन्त्र में काय का अर्थ पंचमहाभूत–पांचभौतिक–पृथिवी, जल, तेज, वायु एवं आकाश है। इस शरीर को समस्त पदार्थों की स्थिति के लिए रिक्त स्थान देने वाले आकाश के साथ सम्बन्ध, संयम करना है। फलस्वरूप साधक लघुतम–सूक्ष्म देह से वह जल पर, सूर्य किरणों पर विहार अर्थात स्वेच्छा से सर्वत्र, निर्बाध गति विचरण करता है।।42।।

शरीर से बाहर कल्पना की हुई वृत्ति महाविदेहा है। उससे प्रकाश के आवरण का नाश होता है। मन को शरीर से बाहर धारण करना ''विदेहा वृत्ति'' एवं मन की ''विदेहा धारणा'' है। व्याख्याकारों के अनुसार शरीर में अहंकार के रहने पर मन की बाह्यवृत्ति कल्पिता विदेहधारणा है। शरीर में अहंभाव का अभाव हो जाने पर मन की स्वतन्त्रवृत्ति अकल्पितावृत्ति, चित की महाविदेहा धारणा है। इससे ज्ञान के आवरणों का नितान्त अभाव होता है।।43।। आकाश आदि पंच महाभूतों स्थूल, स्वरूप, सूक्ष्म, अन्वय, अर्थवत्त्व पाँच अवस्थाओं में संयम करने से भूतों पर जय प्राप्त होती है।।44।। साधक द्वारा भूतों के ऊपर जय प्राप्त करने से, (साधक के) संकल्प अनुसार भूतों की प्रकृति परिवर्तित होती है। उसे अणिमा, लघिमा आदि अष्टसिद्धियों की प्राप्ति होती है। शरीर के धर्म में बाधा का क्षय का अभाव होता है।।45।।

बहिरकल्पिता वृत्तिर्महाविदेहा, ततः प्रकाशावरणायः।।43।।

स्थूल स्वरूप सूक्ष्मान्वयार्थवत्त्वसंयमाद भूतजयः।।44।।

ततोऽणिमादिप्रादुर्भावः कायसम्पत् तद्धर्मानेभिधातश्च।।45।।

।।पातंजलयोगसूत्रम्।।

यहाँ पुनः लिख रहे हैं कि आत्मा के शुद्ध स्वरूप को वैशेषिक दर्शन में बताया गया है। विभु धर्मवान् महान है, आकाश ज्ञानस्वरूप आत्मा है। छान्दोग्य उपनिषद् में इसकी पुष्टि करते लिखा है कि आकाश के समान आत्मा सर्वव्यापक एवं नित्य है (3.14.3)। श्रीमद्भगवद्गीता में लिखा है कि जिस प्रकार सर्वत्र व्याप्त आकाश भी सूक्ष्म होने से लिपायमान नहीं होता है, वैसे ही देह में सर्वत्र स्थित आत्मा गुणातीत होने के कारण देह के गुणों में लिपायमान नहीं होता है।

विभवान्महानाकाशस्तथा चात्मा।।वैशैषिकदर्शन 7.1.22.।।

आकाशवत् सर्वगतश्च नित्यः।।छान्दोग्योपनिषद्।।

यथा सर्वगतं सौक्ष्म्यादाकाशं नोपलिप्यते।

सर्वत्रावस्थितो देहे तथात्मा नोपलिप्यते।।गीता 13.32।।

महर्षि पतंजलि ने पाँच प्राण, अट्ठाईस शक्तियाँ, नौ तुष्टियाँ, आठ सिद्धियाँ, दस मूल धर्म, चौदह प्राणि सृष्टि, सृष्टि का रूप, तीन प्रकार के बन्ध एवं मोक्ष, तीन प्रमाण, दो मुख्य तत्त्व–जड़ एवं चेतन आदि को उद्घाटित किया है। ''आठ सिद्धियाँ–ऊह, शब्द, अध्ययन, सुहत्प्राप्ति, दान, अध्यात्मिक दुःखहान, आधिभौतिक दुःखहान एवं आधिदैविक दुःखहान हैं।'' ''दस मूल धर्म–अस्तित्व, संयोग, वियोग, शेषवृत्तित्व, एकत्व, अर्थवत्त्व, परार्थ्य, अन्यता, अकर्तृव्त्व एवं बहुत्व हैं।'' चौदह प्रकार की प्राणियों की सृष्टि–ब्रह्म, प्राजापत्य, ऐन्द्र, दैव, गान्धर्व, पित्र्य, विदेह एवं प्रकृतिलय हैं।

पंच वायव।।10।।

अष्टाविंशतिथाऽशक्ति।।13।।

नवधा तुष्टिः।।14।।

अष्टधा सिद्धिः।।15।।

दश मौलिकार्थाः।।16।।

अनुग्रह सर्गः।।17।।

चतुर्दशविधो भूतसर्गः।।18।।

त्रिविधो बन्धः।।19।।

त्रिविधो मोक्षः।।20।।

त्रिविधं प्रमाणम्।।21।। पातंजलयोगप्रदीप : षडदर्शन समन्वय।।

विभूतिपाद प्रकरण में महर्षि पतंजलि ने लिखा है कि साधक द्वारा अपने शरीर को संयम करने से रूप की ग्राह्यशक्ति रूक जाती है। इससे दूसरे के आँखों के प्रकाश से साधक के शरीर का संनिकर्ष नहीं होने के कारण साधक का शरीर अदृश्य (अन्तर्धान) हो जाता है या अदृश्य लगता। मूल रूप से चक्षु ग्रहण शक्ति है और रूप ग्राह्य शक्ति है। इन दोनों के संयोग से देखने का कार्य होता है। दोनों में से एक बंद होने पर देखने की प्रक्रिया बंद हो जाती है। साधक संयम द्वारा शरीर के रूप की ग्राह्य शक्ति को रोक देता है। परिणामस्वरूप चक्षु की ग्रहण शक्ति होते हुए भी दूसरा शरीर दिखाई नहीं देता है। इसी प्रकार शब्द, स्पर्श, रस एवं गन्ध में संयम करने से उसकी ग्राह्य शक्ति रुक जाती है। ''आकाश के लिये शब्द में संयम करना होता है।'' सैकड़ों वर्षों से आधुनिक भौतिक विज्ञान इन शक्तियों को गलत एवं भ्रम कहता रहा। विगत दशक (इक्कीसवी शती में) में नोबल पुरस्कार प्राप्त वैज्ञानिकों ने पुष्टि की कि प्रत्येक मानव के मस्तिष्क (सहस्रार, ब्रह्मरन्ध्र) में वैश्विक भूस्थिति पद्धति (जी.पी.एस.) है। अर्थात् प्रत्येक व्यक्ति अपने को ब्रह्मरन्ध्र में संयम कर जगत् की भौगोलिक स्थिति आधुनिक जी.पी.एस. की भाँति जान सकता है।

कायरूपसंयमात् तद्ग्राह्यशक्तिस्तम्भे चक्षुःप्रकाशा

सम्प्रयोगेऽन्तर्धानम्।।21 विभूतिपाद, पांतजलयोगप्रदीप।।

''ब्रह्माण्डीय भुवन ज्ञान के लिए महर्षि पंतजलि ने सूर्य से संयम का सूत्र दिया। सूर्य में साक्षात् संयम करने से सातों लोकों–भूः, भुवः, स्वः आदि भुवनों का ज्ञान होता है।'' यहाँ सूर्यद्वार से अभिप्राय सुषुम्ना से रहा। मुण्डक उपनिषद् में सूर्यद्वार का वर्णन है : ''सूर्यद्वारेण ते विरजा।।''

भुवनज्ञानं सूर्ये संयमात्।।26 विभूतिपाद।।

ध्रुवे तदगतिज्ञानम्।।28 विभूतिपाद।।

महर्षि पतंजलि के अनुसार ध्रुव तारे में संयम से तारागणों की गति का ज्ञान होता है। आर्षग्रन्थों में ध्रुव तारे को सभी तारागणों में प्रधान एवं निश्चल माना है। उसमें संयम करने से प्रत्येक ग्रह, नक्षत्र, तारा की गति का ज्ञान, नियतकाल एवं नियत देश सहित हो जाता है। दूसरे शब्दों में यह तारा अमुक राशि, अमुक नक्षत्र में जायगा का ज्ञान। महर्षि वशिष्ठ के पौत्र ऋषिश्रेष्ठ पराशर ने त्रेतायुग में ग्रह, नक्षत्र, सूर्य, चन्द्र आदि की गति को लेकर ज्योतिर्विज्ञान की कालजयी रचना की। वैदिक विज्ञान के सूर्य–सिद्धान्त से सैकड़ों–हजारों वर्षों में ग्रह नक्षत्रों की स्थिति की गणना सटीक उतरती है।

ध्रुवे तद्गतिज्ञानम्।।28 विभूतिपाद।।

चन्द्रे ताराव्यूहज्ञानम्।।27 विभूतिपाद।।

चन्द्रमा में संयम से तारागणों की स्थिति (अमुक स्थान पर) का ज्ञान होता है। "पृथिवी एक दिन में प्रायः दो–दो घंटो में एक–एक राशि की गणना से बारह राशियों में एक बार भ्रमण करती है। पृथिवी एक–एक राशि में एक–एक माह निवास करती हुई बारह राशियों का चक्कर बारह माहों में करती है। चन्द्रमा एक वर्ष में बारह राशियों में बारह बार घूमता है। अतः चन्द्र एक राशि पर सबसे कम समय तक रहता है। चन्द्र का अतिघनिष्ठ सम्बन्ध ताराव्यूह राशि की आकर्षण–विकर्षण शक्ति के साथ है। उस आकर्षण–विकर्षण शक्ति के आलम्बन से युक्त तारा व्यूह के ज्ञान में चन्द्र की सहायता ली जा सकती है। सूर्यविज्ञान में चन्द्र को मन का स्वामी कहा गया है।

इन दिव्यचक्षु, दिव्यश्रोत्र, आकाशगमन आदि मायावी विद्याओं को षडदर्शन और पातंजल योग सूत्र में बहुत कूटात्मक, प्रतीकात्मक, संकेतात्मक, रहस्यात्मक आदि में वर्णित किया गया है। जिससे इन विद्याओं से केवल सत्त्व–तत्त्व वाले साधक ही साक्षात्कार कर सकें। यद्यपि अनेक व्याख्याकारों ने महर्षि पतंजलि की उलझी हुई पहेली को सुलझाने का जतन अवश्य किया है।

व्याख्याकारों ने पुनः स्पष्ट किया : "भावात्मक आकाश ही श्रोत्रोन्द्रिय का अधिकरण है।" सांख्य–योगशास्त्र ने आकाश का

असमर्थक शून्य को श्रोत्रोन्द्रिय का आधार नहीं माना। योगवार्तिक में कहा है कि कर्णशष्कुल्यवच्छिन्न पुरुष श्रोत्रेन्द्रिय आधार नहीं है।

नापि कर्णशष्कुल्यवच्छिन्नः पुरुषादिराधारः,

विवरपिधानेऽपि तदवच्छेदेन चैतन्याद्यभिव्यक्तया

पुरुषादेरनावृततया शब्दग्रहणप्रसंगात्।।योगवार्त्तिक।।

श्रोत्रेन्द्रिय की सिद्धि में क्रिया करणसाध्य देखी जाती है। शब्द साक्षात्कार क्रिया रूप होने से किसी न किसी कारण से निष्पन्न होती है। शब्द साक्षात्काररूप ज्ञानक्रियात्मका क्रिया का करण श्रोत्रेन्द्रिय है। ''श्रोत्र का दिव्य होना श्रोत्र एवं आकाशविषयक संयम का फल है'' (श्रोत्रेन्द्रिय एवं शब्द के आश्रयरूप से आकाश की सत्ता की अनुमति है। कारणाकाश सत्त्व एवं रजस् का गुणान्तर में सम्बद्ध होकर शब्दोत्पत्ति होती है। जैसा पूर्व में कहा गया है कि कारणाकाश के बाद महाभूताकाश स्थूल आकाश की उत्पत्ति हुई।)।

महर्षिपतंजली ने शब्द आदि विषयों के अधिकरण आकाश आदि एवं शब्द आदि ज्ञान के कारण करण–श्रोत्रादि के पारस्परिक सम्बन्ध पर संयम करने को कहा है। एक विभूति के लिये दो प्रकार के साधन उल्लेखित किये हैं। इस संयम के माहात्म्य से आकाश की सूक्ष्म से सूक्ष्म सीमा के साथ श्रोत्रेन्द्रिय का सीधा सम्बन्ध स्थापित होता है। फलस्वरूप समूचे विश्व में दूरवर्ती दिव्य शब्दों को सुनने का सामर्थ्य प्राप्त होता है। महाशून्यरूपी परमव्योम में आदिकाल से वेदकाल (उनतालीस लाख वर्ष पूर्व) की उच्चारित ऋचाएँ आज भी विद्यमान हैं। विश्वभर के वैज्ञानिक ब्रह्मविद्या–सृष्टिविद्या–आत्मविद्या वेद की ऋचाओं को सुनने के प्रयास में लगे हैं। दिव्य श्रवण की सिद्धि की कथायें पुराण एवं इतिहास (रामायण, महाभारत) में मिलती हैं। महाभारत में सम्राट धृतराष्ट्र के संजय को दिव्यश्रोत्र एवं दिव्यचक्षु की सिद्धि प्राप्त रही। यही कारण रहा कि हस्तिनापुर में सम्राट धृतराष्ट्र को संजय ने कुरूक्षेत्र की मन्त्रणा सुनाई।

तेन हस्तिनापुरे स्थितेन संजयेन व्यासदत्तदिव्य–

श्रोत्रेण कुरक्षेत्रनिवासिनां मन्त्रणादिकं श्रुत्वा

धृतराष्ट्रय कथितमिति संगच्छते।।पातंजलरहस्य।।

श्रीमद्भागवद् गीता में उल्लेख आता है कि श्रीकृष्ण ने श्री अर्जुन को अपना विराट् स्वरूप देखने के लिये सर्वप्रथम दिव्यचक्षु प्रदान किये। यह भी आठवाँ आश्चर्य है कि श्रीकृष्ण की कुरुक्षेत्र के महासमर स्थल पर दिव्य गीता का श्रवण मात्र श्री अर्जुन ने किया। जबकि वहाँ अक्षोहिणी सेनायें रही। इसमें ''पिशाच गीता'' का रोचक वृत्तान्त है। श्रीकृष्ण ने गीता का दिव्य ज्ञान देने के बाद कहा कि यदि कोई इसे छिपकर सुनेगा तो वह पिशाच हो जायगा। यह सुनते ही रथ की ध्वजा पर सवार श्री हनुमत् कूदकर चलने लगे। यह श्रीकृष्ण के लिए बहुत विकट घड़ी थी। क्योंकि मनोवत्वं श्री हनुमत् नहीं रहने पर श्रीकृष्ण एवं श्री अर्जुन संकट से घिर जाते। ऐसे में श्रीकृष्ण ने श्री हनुमत् को कहा कि पिशाच के वचन से मुक्ति का सरल, सहज उपाय है, आप महासमर तक विराजमान रहें। महासमर समापन पर वाराणसी में जाकर गीता का भाष्य लिखकर पिशाच होने के शाप से मुक्त होंगे। श्री हनुमत् द्वारा गीता का पिशाच भाष्य वर्तमान में भी प्रचलन में है। बीसवीं सदी में श्री कैलास के हिमनदों के गुह्य सिद्धाश्रम ज्ञानगंज दीक्षित स्वामी विशुद्धानन्द परमहंस ने वाराणसी में सूर्यविज्ञान प्रशिक्षण की प्रयोगशाला का निमार्ण आरम्भ किया। स्वामी विशुद्धानन्द परमहंस को प्रचारार्थ सूर्यविज्ञान के चमत्कार दिखाने मात्र की अनुमति थी, लेकिन सूर्यविज्ञान प्रशिक्षण निषेध था। तभी आकाश से पत्थर में लिपटा कागज आकर गिरा। कागज में सीधे–सीधे चेतावनी लिखी थी कि यदि उन्होंने सूर्यविज्ञानविद्या ज्ञान देने का क्रम शुरू करने का दुस्साहस किया तो उनकी शक्ति छीन ली जायेगी। यह घटनाक्रम स्पष्ट करता है कि गुह्य सिद्धाश्रम ज्ञानगंज के श्री कैलास के समीपी हिम पर्वतों की कन्दरा में बैठे महायोगी महातपा दिव्यश्रोत, दिव्यचक्षु से सभी शिष्यों की पल–पल की जानकारी रखे हुए हैं। बीसवीं सदी के अन्त में जयपुर के राजगुरू श्रीविद्यानाथ ओझा दिव्य चक्षु से प्रियतम शिष्य की समस्त गतिविधियों का वर्णन चित्रलिखित सुनाते रहे। राजगुरू श्री विद्यानाथ ओझा दूरसम्प्रेषण विद्या से मुम्बई से जयपुर में अक्षर की शक्ति की व्याख्या करवाते रहे (तीस वर्ष पूर्व इन्टरनेट एवं मोबाईल नहीं थे।)। इसका प्रत्यक्षदर्शी स्वयं लेखक है।

महर्षि पतंजलि ने ''आकाशगमन का व्यावहारिक, प्रायोगिक एवं वास्तविक विवरण गोपनीय ही रखा है।'' यह विवरण केवल उनके लिए है जो सद्गुरू के साथ काम कर रहे हैं और लोककल्याण, लोकसंग्रह में रत हैं। इस सर्वशक्तिमान सर्वसमर्थ आकाशविद्या को सबके बीच नहीं कहा जा सकता है। यह भी आशंका है कि आकाश से संयम के प्रयोग करते समय वे शरीर से बाहर निकल जाएं, लेकिन बाद में शरीर में प्रवेश नहीं कर पाएं। इससे नई समस्या उत्पन्न होगी। सद्गुरू और शिष्य में अंतरंगता में ही इन्हें शिष्य को सौंपा जाता रहा है। वास्तव में पतंजलि योगसूत्र तो मात्र सूत्र अथवा संकेत भर है। उदाहरण के लिए जयपुर के राजगुरू श्रीविद्यानाथ ओझा ने सिद्ध विद्याएँ (श्रोत सिद्धि, चक्षु सिद्धि आदि) अपने परिजनों, स्वजनों एवं छोटी काशी कहलानेवाली गुलाबी नगरी के कथित संस्कृत विद्वानों, तन्त्रज्ञों, साधकों आदि को देने से साफ मना कर दिया। तन्त्र–मन्त्र–यन्त्र आदि का प्रश्न पूछनेवालों को राजगुरू श्रीविद्यानाथ ओझा सम्मोहित कर घण्टों बतियाकर विदा करते। वे आगन्तुक की समस्या सुनकर भी अक्सर मौन रहते अथवा समस्या हल का आशीर्वाद नहीं देते। वे कहते कि ईश्वरीय विधान में दखल क्यों करें ? राजगुरू फूल के अलावा कोई भेट (धन, फल, मिठाई, भौतिक उपहार) नहीं लेते थे।

वास्तव में आकाश ही विचार संचरण शक्ति (टेलीपैथी) का जनक एवं आश्रय है। विचार संचरण शक्ति में बिना किसी वाणी के संवाद, श्रव्य वाणी के, भाषायी दीवारों को तोड़कर अपने विचार सम्प्रेषित कर सकते हैं। वैश्विक यायावर श्री विमल दे ने ''सूर्य प्रणाम'' में इंका संस्कृति के महा ओझा का आँखों देखा हाल लिखा है। अस्सी के दशक के वृद्ध ओझा प्राचीन इंका भाषा के अलावा अंग्रेजी नहीं समझते थे और श्री विमल दे को इंका की प्राचीन भाषा नहीं आती थी। यह अभूतपूर्व रहा कि महा ओझा भाषा की सीमा के आर–पार विचार संचरण शक्ति से संवाद करते रहे। यह ध्यान रहे कि हमारे शिर–शीर्ष का भाग अथवा ब्रह्मरन्ध्र–सहस्रार द्युलोक यानी आकाश है। परमव्योम–महाकाशीय महार्णव में ''मनस्तत्त्व'' व्याप्त कहा गया है। भौतिक विज्ञान में ''अनुस्थापन शक्ति'' (पावर ऑफ ओरियेन्टेशन) का उल्लेख है। पदार्थ में ''ऊर्जा'' निहित है, पर वह स्वयं प्रभावित प्रवाहित नहीं होती है। उसे

चुम्बक से जोड़ने पर वह विद्युत् के रूप में ''अनुस्थापन शक्ति'' के गुण द्वारा प्रवाहित होने लगती है। यही सूत्र आकाशविद्या की विचार संचरण शक्ति पर लागू होता है। हमें शरीर के द्युलोक को निर्मल, निरंजन कर सम्बद्ध करना है।

हमारे चित्त, मस्तिष्क (द्युलोक) में सभी विचार निर्मित होते है। प्रत्येक विचार का एक विशेष स्पन्दन, स्फोत, कम्पन, आवृत्ति, तरंग दैर्घ्य आदि होता है। यह स्पन्दन कम्पन आदि नित्य है, यह नष्ट नहीं होता है। वह विश्व की प्रत्येक वस्तु के कण–कण को प्रभावित करता है (हमारे विचार यदि उन्नत हैं, पवित्र हैं, प्रभावशाली हैं तो आकाश के द्वारा प्रत्येक संवेदनशील मानवीय आकाश में, चित्त में, स्पन्दन, स्फोत, कम्पन आदि निश्चित रूप से उत्पन्न करेंगे।)।

विचार और कोष सिद्धान्त का सम्बन्ध चौंकाता है। शरीर के प्रत्येक कोष (सैल) का एक न्यष्टि (न्यूक्लियस) होता है। उसके चारों ओर प्ररस (प्रोटोप्लाज्म) समूह होता है। इन सबका मिलकर एक कोष बनता है। यह ''कोष चेतनावान'' होता है। कुछ कोष उदासर्जन (सिक्रेटी) होते हैं और कुछ कोष उत्सर्जन (एक्सक्रेटी) होते हैं। वृषण के कोष रेतस् का उदासर्जन एवं वृक्क के कोष मूत्र का उत्सर्जन करते हैं। रक्षक कोष शरीर में विजातीय विष द्रव्यों, कीटाणुओं आदि को प्रवेश नहीं करने देते हैं। ये उसे पचाकर बाहर निकाल फैंकतें हैं। उनकी क्रियाओं पर ''संवेदनशील नाड़ी संस्थान'' का हमेशा नियन्त्रण रहता है। उनका द्युलोक–ब्रह्मरन्ध्र एवं मन–मस्तिष्क के साथ सीधा सम्बन्ध एवं प्रभाव होता है। मन का प्रत्येक विचार, उद्वेग का उन कोषों से सीधा सम्बन्ध रहता है। विचारों की बदलती अवस्थाओं से कोष विशेष प्रभावित होते हैं। ''विचार में सकारात्मक विधायकी अथवा नकारात्मकता–अवांक्षित संवेदना अनूभूति तत्काल शरीर के हर कोष तक नाड़ियों के द्वारा पहुँचा दी जाती है। नकारात्मक संवेदना से रक्षक कोष को धक्का लगता है, वे दुर्बल होकर अक्षम बन जाते हैं। सकारात्मक विचार से रक्षक कोष सशक्त होकर शक्तिशाली बनते हैं।''

''अध्यात्मिक रूप से प्रत्येक विचार का भार, आकार, प्रकार, रूप, वर्ण, नाम, बल, काम, उपयोग, आदि है। विचार असीम है।'' इसीलिए

कहा गया है : ''मनोमात्रं जगत्।'' विचार कालातीत सत्य है। विचार प्रवाह ही संस्कारों के निम्न तल पर जन्म लेते हैं। ये मन के आन्तर स्तरों पर सुप्त हैं। वहाँ सूक्ष्म वासनाएँ दबी हुई हैं। जागृति एवं स्वप्न अवस्थाओं में अविश्रान्त्र रूप से विषयों की तरफ दौड़ते रहते हैं। रहस्यमय मन पल–भर भी विश्राम किये बिना विचार में संलग्न रहता है। अर्थात् अवचेतन मन दिन–रात अविश्रान्त काम करता है। अध्यात्मिक साधना द्वारा अवेचतन मन के विचार को रूपान्तरित करना सम्भव है। विचार जीवन है। जैसा विचारोगे, वैसा ही व्यक्तित्व रूपाकार लेगा। आकाशविद्या के लिए तेजस्वी दिव्य विचार आवश्यक हैं।

महा आकाश –परमव्योम में सभी विचार सुरक्षित हैं। हम जैसा विचार सकारात्मक, रचनाधर्मी आदि और नकारात्मक करेंगे, आकाश से उसी प्रवृति के विचार हमारी ओर आकर्षित होंगे। यह उल्लेखनीय है कि महाकाशीय महासमुद्र विचारों से लबालब अर्थात् ओतप्रोत है। हम विचार के ब्रह्माण्डीय महासागर में तैर रहे हैं। उनमें से कुछ विचार हम ग्रहण कर रहे हैं और कुछ विचार संसार में प्रत्यावर्तित कर रहे हैं। अध्यात्मानुसार प्रत्येक विचार का अपना–अपना विचार जगत् है। गुप्तब्रह्मविद्यासभा (फ्री मैशेनरी) का दावा है कि उन्होंने आकाशविहार से जाकर विश्व के महान वैज्ञानिक आविष्कारकर्ताओं को सहयोग दिया। मूलतः मानसिक अथवा सूक्ष्म प्राणतत्त्व के कारण मनस्तत्त्व में कम्पन स्पन्दन निर्माण से विचार उत्पन्न होता है। उसमें आकर्षणशक्ति, संश्लेषणशक्ति, अपकर्षण शक्ति एवं गति है। ये विचार आकाश में सुरक्षित हैं।

''उदना ऊर्जा प्रवाहिनी शक्ति सिद्ध करने से साधक पृथिवी से ऊपर उठने में सक्षम हो जाता है।'' वह किसी भी आधार, किसी सम्पर्क के बिना पानी, कीचड़, कांटों को पार करने की शक्ति रखता है।

योगसूत्र के अनुसार ''आकाश एवं काय में व्यापक व्याप्य भाव का सम्बन्ध है। '' शरीर के अवकाश स्थान आकाश अवश्य विद्यमान है। शरीर खाली स्थान में ही रह सकता है। अर्थात् शरीर में अवकाश विद्यमान है। आकाश का कार्य अवकाश देना है। जहाँ आकाश नहीं है ; वहाँ मूर्त द्रव्य–शरीर भी नहीं है। ''आकाशविद्या में संयम द्वारा आकाश

एवं काय के व्याप्यव्यापक–भाव सम्बन्ध पर विजय प्राप्त करना होती है।'' परिणामतः वह सूक्ष्म से भी सूक्ष्म अणु सरीखे सूक्ष्मशरीरवान में रूपान्तरित होता है। यह सूक्ष्म देह मन की गति से आकाशगमन करती है। अर्थात् योगज शक्ति से आकाशविद्यावान गगन में विचरण करता हुआ एक स्थान से दूसरे स्थान पलक झपकते ही जाता है। निराधार आकाश में विहार का अपना आनन्द है। इसमें साधक का स्वयं के साथ समस्वरता पाना आवश्यक है। वह इसके साथ उदना के नाम से पहचाने जाने वाले प्राण को सिद्ध करता है। ''यह उदना ही मनुष्य को गुरूत्वाकर्षण के साथ जोड़कर रखती है। उदना पर विजय से ही देह गुरूत्वाकर्षण के बन्ध से मुक्त होती है। गुरूत्वाकर्षण से सम्बन्ध टूट जाता है।'' गुरूत्वाकर्षण के साथ मानवीय सम्बन्ध अन्तर–अस्तित्व से है। वह देह के भीतर से है। इसलिए इसे तोड़ा जा सकता है।

महर्षि पतंजलि कहते हैं, इस काय के पंच भूतों को जान लो। काय में आकाश तत्त्व क्या है, उसे कैसे संयम करें ? यहाँ दोहराना चाहेंगे कि आकाश का अर्थ महाशून्य, विराट्तम, सर्वाधिक व्यापक, बोधगम्य एवं परमेष्ठी तत्त्व है। आकाश का कोई आकार नहीं है, आकाश आकार विहीन है, निराकार है। आकाश हमको चारों ओर से घेरे हुए है। आकाश की कोई सीमा नहीं है। इस महाशून्य से प्रत्येक निर्माण–रचना होती है, अन्त में उसी में विलीन हो जाती है। आकाश अनन्त, अनादि शून्यता है। यह प्रारम्भ से है और अन्त में भी बचा रहेगा। सभी कुछ (सभी भूत) इसी शून्यता से आता है और इसी में समाहित होता है। परन्तु ''यह महाशून्यता नकारात्मक नहीं है। यह महाशून्यता सम्पूर्ण सकारात्मक विधायिका है। इसमें अनन्त अखण्ड अक्षय ऊर्जा शक्ति छिपी हुई हैं। यह परमव्योम सकारात्मक है।'' वैदिक विज्ञान की खोज है कि कान की समस्वरता आकाश से सधी हुई है। इसीलिए व्यक्ति को ध्वनियाँ सुनाई देती हैं। आकाश में ध्वनियाँ निर्मित होती हैं। अतः देह के भीतर कान (श्रोत्र) आकाश से जुड़ा होता है। आँखें सूर्य से जुड़ी हुई हैं। इसमें अगर आकाश एवं कान को जोड़ लें तो जो कुछ भी आप दूर से दूर का सुनना चाहते हैं सुनने के योग्य हो जायगा। इतना ही नहीं हजारों–हजारों लाखों–लाखों आदि वर्षों पहले कहे विचारों को सुना जा सकता है। वैदिक विज्ञान की अवधारणा है कि अक्षर क्षर (नष्ट) नहीं

होता है। जो भी कहा गया है, अस्तित्व में कहा गया है। वह अस्तित्व कभी नष्ट नहीं होता। वह बहुत ही सूक्ष्मतम रूप में हमेशा विद्यमान (आकाश में) रहता है। ब्रह्मविद्या में इसे ''आकाशी दस्तावेज'' कहते हैं। इस आकाश अनन्त संग्रह में सभी दर्ज हैं।

आज आवश्यकता है कि हम एकबार इस आकाशीय अनन्त संग्रह की कुंजी खोज लें। यह कुंजी श्रोत्र एवं आकाश के सम्बन्ध पर संयम से प्राप्त हो सकती है। इसी अनुरूप ''आकाश एवं शरीर के सम्बन्ध पर संयम ले आने से गुरूत्वाकर्षण से मुक्त होकर (आकाश से) तादात्म्य बना लेने से साधक आकाशगामी हो सकता है।'' स्मरण रहे कि आकाशीय महासागर में हमारी देह एक लहर भर है। वह जन्म से पहले अप्रकट रूप से महाकाश में था, और मृत्यु के बाद फिर उसी आकाश में समा जायगा। यह लहर अभी भी आकाश से सम्बद्ध है। यह आकाश से अलग नहीं है। अपनी जागरूकता को उस लहर पर और सम्बन्ध पर केन्द्रित करना है। यहाँ लहर और परमव्योम के महासागर का सम्बन्ध स्थापित करना है। यह एक मीठी कथा के अन्त की तरह है, जब बूँद स्वयं में सागर को अनुभव करती है। हमारी लहर का अस्तित्व महाकाशीय महासागर से है। उसका पृथक् कोई अस्तित्व नहीं है। लहर को समुद्र में समुद्रवत्त होकर अठखेलियाँ करनी हैं। सूत्र का अनकहा संदेश स्वयं को ब्रह्म समझने का है। लहर और परमव्योम सागर अलग नहीं है। हम उसका अंश हैं। उससे तादात्मय से ही महाभूतों विशेषकर आकाश की दिव्यता के आनन्द रस में डूब सकते हैं (वैसे क्षमा करें! पंच महाभूतों से साक्षात्कार के बाद एषणा–इच्छायें भष्मीभूत होना स्वाभाविक है। साधक को आकाश विद्या, दिव्यदृष्टि, दिव्यश्रोत्र आदि की प्राप्ति होते हुए भी उनके प्रदर्शन की इच्छा नहीं रहेगी।)।

वैदिक विज्ञान में आकाशविद्या के लिए श्वसन, समान, अपान को विशुद्ध, निर्मल, निरंजन करने का निर्देश है। अपान मलोत्सर्ग से सम्बन्धित है। साधक की अंतड़ियाँ साफ होने पर ''पृथिवी के गुरूत्वाकर्षण'' का बंधन अधिक खुल जाता है या खुलना प्रारम्भ करता है। योगशास्त्र में पेट की सफाई पर अधिक ध्यान दिया गया है। जिससे कोई विषैला पदार्थ रक्त के साथ मस्तिष्क ब्रह्मरन्ध्र (शरीराकाश) तक

नहीं पहुँचे। यह उदास, बोभिल, कालिमा आदि लिए ऊर्जा क्षेत्र निर्मित करता है। इसके विपरीत ''शारीरिक शुद्धि से व्यक्ति के चारों ओर एक प्रकार का आभा मण्डल निर्मित होता है। समान–पाचन क्रिया एवं शरीर की उष्मा से नत्थी है। इसकी क्रियाशीलता के ज्ञान, सजगता, प्रतिष्ठितस्थान जानते ही पाचन क्रिया ठीक हो जाती है। समान के द्वारा ही शरीर को उष्मा भी मिलती है।''

प्राचीन ग्रन्थों के अनुसार समान के आधार पर शरीर उष्मा की एक समूची पद्धति रही। इसमें एक सुनिश्चित ढंग से, एक सुनिश्चित लयबद्धता से श्वास लिया जाता है। परिणामतः समान की उष्मा किरणें शरीर के भीतर एक विशेष तरीके से काम कर सकें। उससे वे बहुत उष्मा निर्मित कर लेते हैं। फलस्वरूप यदि चारों और हिमपात अथवा बर्फबारी भी हो रही हो एवं हिम वर्षा में नंगा खड़ा रह सकते हैं। इस विधि से भारतीय साधु हिम से ढके कैलास महापर्वत क्षेत्र में हिमपात (बर्फबारी) एवं वर्षा में नंगे पैर, नंगे बदन मात्र लंगोटी पहने घूमते रहे हैं। पूरी रात हिमनदों में वर्षा के दौरान भी चलते हैं (महातीर्थ के अन्तिम यात्री : श्री विमल दे)। ''साधक और योगीगण को आन्तरिक ऊर्जा संचय की और शरीर उष्मा पर नियन्त्रण की शिक्षा गुप्त रूप से दी जाती रही।'' कैलास महापर्वत के समीपी हिमनदों के अदृश्य गुह्य सिद्धाश्रम ज्ञानगंज आदि में योग आधारित सुनिश्चित लयबद्धता में श्वास, समान की उष्मा किरणें एवं शरीर, शारीरिक उष्मा पर नियन्त्रण का कठोर अभ्यास करवाया जाता रहा है। प्राचीन काल में तिब्बत में समान के आधार पर शरीर उष्मा निर्माण की पद्धति प्रचलन में रही। शरीर उष्मा पर सम्पूर्ण अधिकार पर विशेष बल दिया जाता रहा। तिब्बती उपचार पद्धति में रोगियों पर इसका परीक्षण किया जाता रहा। ताओवाद में भीतरी ऊर्जा की प्राण की क्रियाएँ, गतियों आदि के शरीर में 700 बिन्दु स्वीकारे गये हैं। इन शरीर ऊर्जा बिन्दुओं पर सुई अथवा अन्य से दबाव डालने पर शरीर का समूचा ऊर्जा क्षेत्र रूपान्तरित एवं परिवर्तित हो सकता है। यह सुई भेदन अथवा अंगूठे का दबाव शरीर की उष्मा, ऊर्जा से पूरा ऊर्जा क्षेत्र रूपान्तरित करता है।

''आकाशविद्या में उदान, वाणी एवं सम्प्रेषण की भी केन्द्रिय भूमिका है। साथ ही प्राण को प्रशिक्षित करना, व्यान, समन्वय एवं संघटन अहम् हैं। व्यान, समन्वय, संघटन की प्राण ऊर्जा अत्यधिक सूक्ष्म है।'' इसको जान लिया, तो परमात्मा को जान लिया। व्यान परमात्मा है। वह सम्पूर्ण अस्तित्व के साथ जोड़े हुए है। वैदिक विज्ञान में स्पष्ट घोषणा की है कि शरीर एक लघु जगत् है। यह सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड का प्रतिनिधि है। लघु ब्रह्माण्ड (देह) ही सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड है। अतः अगर व्यक्ति अपनी समग्रता को, अपनी पूर्णता से साक्षात्कार कर जान ले, तो वह समूचे अस्तित्व की समग्रता का ज्ञाता हो जाता है। आकाशविद्या का सिद्धान्त कहता है कि हमारे साथ परिकल्पना के रूप में प्रयोग करो। यह समझना जरूरी है कि देहाकाश, चिदाकाश, हृदयाकाश और महाकाश में अन्तर सम्बन्ध क्या है ? उस स्थिति में व्यान की अनुभूति होगी। परमव्योम में परमेष्ठी का सम्पूर्ण अस्तित्व फैला है।

यह अभूतपूर्व है कि वैदिक विज्ञान से योगसूत्र तक में आकाशगमन, स्थूल से सूक्ष्मतम रूपाकार, दिव्यचक्षु, दिव्यश्रोत्र, जल आदि पर गमन, विचार संचरण शक्ति, दिव्य विचार शक्ति, सकारात्मक विचार से सुदूर का रोगहरण एवं असाध्य रोगहरण आदि का विवरण मिलता है। योगसूत्र में रहस्योद्घाटन किया है : ''उदान वायु पर जय से जल, पंक, कण्टक आदि से सम्बन्ध टूट जाता है।'' परिणामतः सामान्य स्थल की भाँति जल, पंक कण्टक आदि पर निर्बाध गमन की शक्ति प्राप्त होती है। उदानवायु के जय से शरीर निर्धूत तूलिका के समान भारहीन हो जाता है। अतः किसी से प्रतिघात नहीं होता (उर्ध्वगमन, प्रयाणकाल में देवयान से ब्रह्मलोक में ऊर्ध्व गति होती है। उदानवायु में दक्षता ही आकाशगमन की कुंजी है।)।

उदानजलाज्जल पंक कण्टकादिष्वसंग उत्क्रान्तिश्च।।39।।

।।विभूतिपाद।।

यह भी उल्लेखनीय है कि योगसूत्र में निर्देश है कि ''नाभिस्थित सोलह अरोंवाले चक्र में संयम से कायव्यूहज्ञान हो जाता है। यहाँ कायव्यूह का अध्यात्मिक अर्थ काया स्थित ब्रह्माण्ड है। वहीं दूसरा अर्थ शरीर संस्थान–शरीर में विद्यमान वातपित्तकफ, रक्त, मज्जा आदि

विशिष्ट रस, नाड़ियों की स्थिति का सम्यक ज्ञान होता है। नाभिचक्र में ही शरीरगत समस्त नाड़ियाँ संग्रहित हैं।'' जपयज्ञ में भी नाभि में संघात का निर्देश है।।29।। योगसूत्र में उल्लेख है कि ''कण्ठकूप में संयम से बुभुक्षा (भूख) एवं प्यास नहीं लगती है।'' इसमें कण्ठ की घण्टिका के नीचे स्रोत रूप से निरन्तर धारण करने पर, संयम की भावना से यह सिद्धि मिलती है।।30।। ब्रह्मरन्ध्र में प्रकाश का आधार, पुंजीभूत केन्द्र होने से ज्योति–प्रकाश रूप मूर्द्धा में है। इस पिण्ड रूप मणि से प्रभा चारों ओर फैलती है। यह शरीर ब्रह्माण्ड में हर ओर व्याप्त होती है। अध्यात्मिक रूप से ब्रह्मरन्ध्र एवं कपाल आकाश है। उसमें संयम करने से द्युलोक एवं पृथिवी लोक के मध्य विद्यमान सिद्ध पुरुषों एवं दिव्य पुरुषों का दर्शन होता है।।32।। सूर्य में संयम से सभी भुवनों का ज्ञान होता है।।26।।

नाभिचक्रे कायव्यूहज्ञानम्।।29।।

कण्ठकूपे क्षुत्पिपासानिवृत्तिः।।30।।

मूर्द्धज्योतिषि सिद्धदर्शनम्।।32।।

भुवनज्ञानं सूर्य्ये संयमात्।।26।।विभूतिपाद, योगसूत्र।।

श्रीमद्शंकराचार्यपीठपण्डित आचार्य रविशंकर शास्त्री के अनुसार आकाशगमन आदि से लेकर प्रत्येक योग सिद्धि में महर्षि पतंजलि आदि ने ''संयम'' पर विशेष बल दिया। महर्षि पतंजलि स्फोटवाद (वैयाकरण) के मुख्य सिद्धान्त के अविष्कर्त्ता माने गये हैं।

शब्दार्थप्रत्ययानामितेर। ध्यासात् संकरस्तत्प्रविभागसंयमात्

सर्वभूतरुतज्ञानम्।।योगसूत्र 3.17।।

योगशास्त्र के तृतीय पाद में संयमजन्य सिद्धियों के प्रकरण में शब्द, अर्थ एवं प्रत्यय का इतरेतर–अध्यास (या अभ्यास) (कल्पित तादात्म्य) के सन्दर्भ में स्फोटतत्त्व की ओर संकेत है। ''संयम–धारणा, ध्यान, समाधि आदि है। चित्त को योग साधना के अनुकूल अथवा एकाग्र बनाने के तीन उपाय–अभ्यास वैराग्य, क्रियायोग एवं अष्टांग योग हैं।''

अभ्यासवैराग्याम्यां तन्निरोधः।।योगसूत्र 1.22।।

तपःस्वाध्यायेश्वरप्रणिधानानि क्रियायोगः।।योगसूत्र 2.1।।

यमनियमासनप्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यानसमाधऽयो–

ष्टावंगानि।।योगसूत्र 2.29।।

वैराग्य, अपरवैराग्य, यतमान, व्यतिरेक, एकेन्द्रिय, वशीकार, परवैराग्य आदि को अभ्यास वैराग्य में समझना आवश्यक है। क्रियायोग में तपस्, स्वाध्याय एवं ईश्वरप्रणिधान तीन तत्त्व हैं।

तपःस्वाध्यायेश्वरप्रणिधानानि क्रियायोगः।।योगसूत्र 2.1।।

अष्टांगयोग में यम (यमयन्ति निवर्तयन्तीति यमः), अहिंसा (हिंसादिभ्यो निषिद्धकर्मभ्यो योगिनं यमयन्ति निवर्तयन्तीति यमाः।। योगसुधाकर।।), सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह पांच प्रकार के नियम–शौच, सन्तोष, तपस, स्वाध्याय एवं ईश्वरप्रणिधान (शौचसंतोषतपःस्वाध्यायेश्वरप्रणिधानानि नियमाः।।योगसूत्र 2.32) आते हैं। यम–नियम का पालन चलते–फिरते, उठते–बैठते किया जा सकता है। उसमें ''आसन'' महत्वपूर्ण है, किन्तु (यम–नियम) उन्हें साधने से पूर्व अभ्यासी के लिए ''आसन सोपान विजित रहना आवश्यक नहीं है'' (आसनो के प्रकारों में–पद्मासन, सिद्धासन, भद्रासन, वीरासन, स्वस्तिकासन, सिंहासन, दण्डासन, सौपाश्रयासन, पर्यंकासन, मयूरासन, कुक्कुटासन, उत्तानकुक्कुटासन, पश्चिमोन्तानासन, मत्स्येन्द्रपीठासन, चक्रासन, गोमुखासन, कूर्मासन, धनुरासन, मृगस्वस्तिकासन, अर्धचन्द्रासन, अंजलिकासन, वज्रासन, मुक्तासन, चन्द्रार्द्धासन, प्रसारितासन, शवासन, कपालासन, गरुडासन, अर्द्धासन, कमलासन, क्रोंचासन, योगासन, योन्यासन एवं समसंस्थानासन हैं।)। ''धारणा का अर्थ चित्त को किसी देशविशेष में बाँधना है। धारणा में देश का अर्थ ध्यान के आधारभूत ध्येय का अधिकरण (प्रदेश) है। बन्ध का अर्थ सम्बन्ध अथवा स्थापना है। देशबन्धश्चितस्य धारणा।।'' योगसूत्र 3.11।। धारणा के भेद–स्तम्भिनी धारणा, प्लाविनी धारणा, दहनी धारणा, भ्रामरीधारणा, शमनी धारणा, पार्थिव धारणा, जलीय धारणा, आग्नेयी धारणा, वायवीय धारणा, आकाशीया धारणा, मनस् धारणा एवं बुद्धिविषयिणी धारणा हैं।

प्रकृति में पक्षी समूहों का आकाश में उड़ना रहस्य बना है। ये पक्षी भार के साथ कैसे उड़ते हैं ? ये पक्षी प्रकृति एवं उदना विद्या के ज्ञाता हैं। अतः उनके लिए उड़ना स्वाभाविक एवं सहज है। वे ''उदना

ऊर्जा प्रवाहिनी'' के लिए एक विशेष प्रकार से श्वास लेते हैं। यह पहले लिख चुके हैं कि उदना ऊर्जा प्रवाहिनी से पृथिवी के गुरूत्वाकर्षण से सम्बन्ध विच्छेद होकर आकाशगमन शक्ति प्राप्त होती है। व्यक्ति को अन्तर अस्तित्व से सम्बन्ध तोड़कर आकाश से सम्बन्ध जोड़ना है। ''समान ऊर्जा प्रवाहिनी'' को सिद्ध करने से अपनी जठर अग्नि को प्रदीप्त किया जा सकता है। यह जठर अग्नि प्रज्ज्वलित होने से देह के चारों ओर विशेष आभा मण्डल सृजित होता है। यह शरीर के आकाश से सम्बन्ध पर संयम में सहायक है।

''शरीर के पृथिवी के गुरूत्वाकर्षण के बंधन समापन के साथ साधक आकाशगामी हो जाता है। ब्रह्माण्ड रूपी अनन्त सागर के साथ समस्वर होने पर व्यक्ति अपरिसीम रूप में शक्तिशाली हो जाता है। वह एक ही समय एकसाथ अनेक स्थानों पर प्रकट हो सकता है। ''जम्बूद्वीप के महायोगी आकाशविद्या के प्रयोग से एक ही साथ एक ही समय कई नगरों में शिष्यों से मिलते रहे। वैदिक विज्ञान में ऋषिगण अपरिसीम स्वरूप, जन विचार संचरण, विचार संचरण शक्ति आदि का प्रयोग लोककल्याण, लोकसंग्रह में करते रहे। आकाशविद्या का महामन्त्र ''अहं ब्रह्माऽस्मि'' का सद्विचार होना चाहिए। इसमें चित्त रूपी उपवन में–दया, प्रेम, पवित्रता, क्षमा, सहनशीलता, उदारता, नम्रता आदि के सद्गुणों का अर्जन करना होता है। योग एवं ध्यान की दृढ़ साधना, सतत अभ्यास से विकल्प रहित एवं विचारमुक्त हो सकते हैं। जड़भरत एवं वामदेव आदि निर्षिकल्प ज्ञानियों का नाम प्रमुख है।'' चिन्तन काल–देश–सापेक्ष है। यह वैराग्य एवं अभ्यास से समाप्त होता है। देह रूपी ब्रह्माण्ड के मस्तिष्क अथवा द्युलोक का विचार पल भर में विश्व को बनाने एवं बिगाड़ने की क्षमतावान है।'' मन ही इस जगत का स्रष्टा है : ''मनोमात्रं जगत् ; मनः कल्पितः जगत्।''

आकाशविद्या अपने में घटित हो, तो उसे परमेष्ठी के चरणों में अर्पित कर देना चाहिए। परमात्मा से निवेदन करें कि मुझे आकाशविद्या की सिद्धियों का क्या करना है ? आकाशविद्या की सिद्धियाँ (दिव्य श्रोत, दिव्यचक्षु, आकाशगमन, शरीर उष्मा पर नियन्त्रण, विचार सम्प्रेषण, उदना ऊर्जा प्रवाहिनी, शरीर ऊर्जा बिन्दु, अपरिसीम रूप आदि) को परमव्योम

परमेष्ठी के चरणों में एक के बाद एक करके अर्पित करना ही हितकारी है। अन्त में एक ऐसा क्षण आयेगा कि सभी त्याग के बाद परमव्योम परमेष्ठी स्वयं हमारे पास चला आता है। इसलिए आकाशविद्या को कठोर साधना, परमगगुरू के निर्देशन में प्राप्त करें, लेकिन भौंडा प्रदर्शन किसी भी स्थिति में नहीं करना है। अन्यथा परमपवित्र कैलास महापर्वत के हिमनदों के गुह्य सिद्धाश्रमों की दिव्यदृष्टि से बच नहीं सकते और उसी पल आकाशविद्या सिद्धि लुप्त होना निश्चित है। आकाशविद्या पर इसबार इतना ही!।।ऊँ।।

# वेदोत्तर वाड्.मय खण्ड : आकाश विषय

श्रीपशुपतिनाथ, नेपाल

# सिद्धमत : नाथ सम्प्रदाय
# गोरखबानी में गगन मण्डल का तिलिस्म

जम्बूद्वीप में सिद्धमत—नाथ सम्प्रदाय का प्रादुर्भाव सदाशिव आदिनाथ से हुआ। सिद्ध सिद्धान्त संग्रह में पिण्डोत्पत्ति क्रम पच्चीस तत्त्वों से होने का वर्णन है। इनमें पंच महातत्त्व और उनके अंशभूत तत्त्व की व्याख्या अद्‌भुत है।

सिद्ध सिद्धान्त संग्रह में ''प्रथम महातत्त्व आकाश को महाकाश नामकरण दिया गया है। महाकाश के अंशभूत तत्त्व—अवकाश, छिद्र, अस्पृश्यत्व, ख एवं नीलवर्ण हैं।'' महानिल में संचार, चलन, स्पंद, शोषण धूमता है। महातेज में दाहकत्व, पावकत्व, सूक्ष्मकत्व, रूपभासित्व एवं रक्तवर्णत्त्व है। महावारि में प्रवाह, आप्यायन, रस, द्रव एवं श्वेतवर्ण है। अन्तिम पाँचवे महातत्त्व पृथिवी में स्थूलता, नानाकृतिता, काठिन्य, गन्ध एवं पीतता है। दूसरे शब्दों में सिद्धमत में वैदिक विज्ञान का ही विस्तार है। सिद्ध सिद्धान्त में स्पष्ट किया है कि किस प्रकार परपिण्ड, से आद्यपिण्ड, उससे साकार पिण्ड, प्रकारान्तर में महासागर पिण्ड, उससे प्राकृत पिण्ड एवं अन्त में गर्भ पिण्ड उत्पन्न होता है। इस प्रकार ये छह पिण्ड हैं। महायोगी गोरक्षमत में पहला सिद्धान्त है कि जो कुछ ब्रह्माण्ड में है, वह सभी पिण्ड में है।

ब्रह्माण्डवर्ति यन् किन्चित,

तत पिण्डेऽप्यस्ति सर्वथा।।सिद्धसिद्धान्त संग्रह 3.2।।

महायोगी गोरक्षनाथ द्वारा रचित सिद्धसिद्धान्तपद्धति (सिद्ध सिद्धान्त संग्रह) का ''व्योमपंचक'' बहुत ही अभूतपूर्व है। इसमें नवनाथों में प्रमुख श्री गोरक्षनाथ ने कहा है : ''आकाश के सदृश आत्मा का स्वरूप व्यापक है। पाँच आकाशों के ध्यान का निरूपण उस आत्मा के स्वरूप की अभिव्यंजना के हेतु ध्येय रूप में किया है। महागुरू गोरक्षनाथ

का आदेश है कि आकाशपंचक का ध्यान करना चाहिए। ''आकाश के पाँच भेद—आकाश, पराकाश, महाकाश, तत्त्वाकाश एवं सूर्याकाश हैं। ''इन पाँचों आकाशों को मिलाकर व्योमपंचक कहा जाता है।

अथ व्योमपंचंक लक्षयेत।

आकाशम्, पराकाशम्, महाकाशम्, तत्त्वाकाशम्, सूर्याकाशम्

इति व्योमपंचकम्।।

व्योमपंचक में इन पाँचों आकाशों की व्याख्या एवं ध्यान का विधान है। ''आकाश : शरीर के बाह्य एवं अन्तः प्रदेश में अतिशय निर्मल एवं निराकार आकाश का ध्यान करना चाहिये। पराकाश : शरीर के बाह्य एवं अन्तः प्रदेशों में अतिशय अन्धकारमय पराकाश का ध्यान करना होता है। महाकाश : शरीर के बाहर एवं भीतर, प्रलय काल की अग्नि के समान महाकाश का ध्यान किया जाता है। तत्त्वाकाश : शरीर के बाह्य एवं अन्तः प्रदेशों में सच्चिदानन्दस्वरूप तत्त्वाकाश का ध्यान करना चाहिये। सूर्याकाशः शरीर के बाह्य एवं अन्तः प्रदेशों में करोड़ों सूर्यों के सदृश प्रकाशमय सूर्याकाश का अवलोकन (ध्यान) करना चाहिये। इस विधि से इन पाँचों आकाशों का ध्यान करने से अन्त में आकाश के समान निर्मल, व्यापक, तेजोमय एवं दिव्य स्वरूप हो जाता है।'' इस प्रसंग में कहा गया है कि जो शरीरस्थ नव चक्र, कला संख्यक आधार, तीन लक्ष्य एवं पाँच व्योम को नहीं जानता है, वह नाममात्र का साधक एवं योगी है।

बाह्याभ्यन्तरेऽत्यन्तं निर्मलं निराकारम् आकाशं लक्षयेत्।।

अथवा बाह्याभ्यन्तरेऽत्यन्तान्धकारनिभं पराकाशम् अवलोकयेत्।।

अथवा बाह्याभ्यन्तरकालानलसंकाशं महाकाशमवलोकयेत्।।

अथवा बाह्याभ्यन्तरे निजतत्त्वस्वरूपं तत्त्वाकाशमवलोकयेत्।।

अथवा बाह्याभ्यन्तरे सूर्यकोटिनिभं सूर्याकाशमवलोकयेत्।।

स्वयं व्योमपंचकावलोकनेन व्योमसदृशो भवति।।30।।

उक्तं च

नवचक्र कलाधारं त्रिलक्ष्यं व्योमपंचकम्।

सम्यगेतन्न जानाति, स योगी नामधारकः।।31।।

।।सिद्धिसिद्धान्तपद्धति।।

श्रीशिव गोरक्ष ने बहिर्लक्ष्य में आकाश–तत्त्व में ''आकाश की ओर दृष्टि रखकर आकाशतत्त्व के ध्यान को कहा है। जिससे साधक का चित्त किरण–रहित आकाशवत् निर्मल हो जाता है। उर्ध्व दृष्टि रखते हुए उसके मध्य देखना चाहिये। इस प्रकार, साधक अनेक ज्योतिःपुंज देखता है। आकाश की ओर दृष्टि रख कर उसके अन्तवर्ती आकाश को देखना चाहिये। इससे साधक का चित्त आकाश के समान हो जाता है, उसके लिए मुक्तिप्रद होता है। दृष्टि को अन्तर्मुख कर तप्त सुवर्ण के रंगवाली पृथिवी के ध्यान का विधान है। इससे दृष्टि में स्थिरता आ जाती है।''

अथवा आकाशमुखं दृष्ट्वा अवलोकयेत्।

किरणानाकुलितं पश्यन्ति सर्वं निर्मलीकरणम्।।

उर्ध्वदृष्ट्यान्तरालं लक्षयेत्।

अथवा ज्योतिर्मुखानि पश्यन्ति।।

अथवा तदभ्यन्तरं तत्राकाशं लक्षयेद्।

आकाशसदृशचित्तं मुक्तिप्रदं भवति।।

अथवा–दृष्टयान्तस्तप्तकांचनसन्निभां भूमि लक्षयेद्।

दृष्टिः स्थिरा भवति।।28।। सिद्धसिद्धान्तपद्धति।।

सिद्धसिद्धान्तपद्धति में कहा है कि अपरम्पर के पाँच गुण, परमपद के पाँच गुण, शून्य के पाँच गुण, निरंजन के पाँच गुण, एवं परमात्मा के पाँच गुण अर्थात् पँचतत्त्वात्मक सदाशिव आदि अनादि पिण्ड के पच्चीस गुण (धर्म–स्वभाव) होते हैं (शून्य के पाँच लीनता, पूर्णता, उन्मनी–सहज स्वरूप प्रतिष्ठा, लोलता–संहार आदि कार्यों में तरला, मूर्च्छा–महाप्रलय में एकरसात्मक भावप्राप्ति–विलीनता; निरंजन के पाँच गुण–सत्यत्व, सहजत्व, समरसता, सावधानता, सर्वगतता एवं परमात्मा के पाँच गुण–अभेद्यता, अक्षयत्व, अच्छेद्यता, अविनाशिता, अदाह्यता हैं।) (परमव्योम को महाशून्य कहा गया है।)। भाव क्रमिक उत्पत्ति में पाँच महाभूतों का कारण आद्य पिण्ड बताया गया है। उसमें ''महाकाश'' उत्पन्न होता है। महाकाश से ''महावायु'' की उत्पत्ति होती है। उस

महावायु से ''महातेज'' अस्तित्व में आता है। महातेज से ''महासलिल'' उत्पन्न होता है। महासलिल से ''महापृथिवी'' की उत्पत्ति हुई।

आद्यान्महाकाशः, महाकाशान्महावायुः, महावायोर्महातेजः,

महातेजसो महासलिलम्, महासलिलान्महापृथ्वी।।31।।

महायोगी गोरक्षनाथ ने महाकाश, महावायु, महातेज, महासलिल एवं महापृथिवी के पाँच–पाँच गुणों का निरूपण किया है (मूलतः परमानन्द आदि पाँच देवों का समूह महत्तत्त्वरूप ही ''आद्यपिण्ड'' कहलाता है। शास्त्रों में यही हिरण्यगर्भ नाम से प्रसिद्ध है।)। ''आकाश के पाँच गुण–अवकाश (रिक्त या खाली स्थान अथवा शून्य। शून्य होने से सभी का आश्रय है।), अच्छिद्रत्व (आकाश में छिद्र नहीं है, अनन्त है, विराट् है), अस्पृश्यत्व (यह असंग है, अतः स्पर्श नहीं किया जा सकता है।), नीलवर्णत्व (यह नीला दिखाई देता है।) और शब्दत्व (आकाश शब्द से परिपूर्ण है।) हैं।'' इसीक्रम में महावायु के पाँच गुण–संचार, संचालन, स्पर्श, शोषण एवं धूम्रवर्णत्व हैं। महातेज के पाँच गुण–दाहकत्व, पाचकत्व, उष्णकत्व, प्रकाश एवं रक्तवर्णत्व बताये गए हैं। महाजल के पाँच गुण–महाप्रवाह, आप्यायन, द्रव, रस एवं श्वेतवर्णत्व हैं। महापृथिवी के पाँच गुण–स्थूलता, नानाकारिता, काठिन्य, गन्ध, पीतवर्णत्व कहे गये हैं। पंचभूतों में ''आकाशतत्त्व के पाँच गुण–रागः, द्वेषः, भयम्, लज्जा एवं मोह'' बताये गये हैं। वेद काल अर्थात् उनतालीस लाख वर्ष पूर्व के मन्त्र द्रष्टा ऋषि–ऋषिकाओं की परम्परा में नाथ पंथ के महासिद्ध श्री गोरक्षनाथ ने पुनः ''महाकाश'' की अवधारण को प्रतिपादित किया (टाटा तात्त्विक शोध संस्थान के महागणितज्ञ एवं तत्त्व अनुसंधान के गणितज्ञ डॉ. डी. डी. कौशम्बी ने शोध एवं प्रमाण से महायोगी श्री गोरक्षनाथ के शिष्य श्री भर्तृहरि को ईसा पश्चात तीसरी शती घोषित किया। इस दृष्टि से ''तीसरी शती के नाथ गुरू श्री भर्तृहरि नाथ के गुरू श्री गोरक्षनाथ ईसा पूर्व के'' हुए।)।

अवकाशः, अच्छिद्रम्, अस्पृश्यत्वम्, नीलवर्णत्वम्,

शब्दत्वम्–इति पंचगुणो महाकाशः।।32।।

संचारः संचालनम्, स्पर्शनम्, शोषणम्,

धूम्रवर्णत्वम्–इति पंचगुणो महावायुः।।33।।

दाहकत्वम्, पाचकत्वम्, उष्णत्वम्, प्रकाशत्वम्,

रक्तवर्णत्वम्—इति पंचगुणं महातेजः।।34।।

महाप्रवाहः, आप्यायनम्, द्रवः, रसः

श्वेतवर्णत्वम्—इति महासलिलम्।।35।।

स्थूलता, नानाकारिता, काठिन्यम्, गन्धः,

पीतवर्णत्वम्—इति पंचगुणा महापृथ्वी।।36।।

इति महासाकारपिण्डस्य पंचतत्त्वम्, पंचविंशतिर्गुणाः।।

पंच तत्त्वात्मक शरीरम्।।

रागः, द्वेषः, भयम्, लज्जा, मोहः इति पंचगुण आकाशः।।

नव नाथों में प्रमुख महासिद्ध श्री गोरक्षनाथ ने रहस्योद्घाटन किया : "अष्टम निवार्णचक्र बह्मरन्ध्र है।" साथ में यह राज खोला : "नवम चक्र आकाशचक्र कहलाता है। सहस्रार के उपरी भाग में एक ऊपर की ओर मुखवाला सोलह दल कर्णिका युक्त कमल है। उस कर्णिका में त्रिकोण आकारवाली उर्ध्वमुखी शक्ति है। यह सच्चिदानन्द निराकार परमशून्य है। यह समस्त पदार्थों से परिपूर्ण है। यहाँ परमशून्य में समस्त संकल्पों की सिद्धि होती है। यहीं पूर्णगिरिपीठ है। इस पूर्णगिरिपीठ वाले आकाशचक्र का ध्यान करते हैं। आकाशचक्र में साधना से साधक के वश में समस्त प्राणिसमूह आ जाते हैं।"

नवम् आकाशचक्रम्,

षोडशदलकमलम्, ऊर्ध्वमुखम्।

तन्मध्ये कर्णिकायां त्रिकूटाकारां तदूर्ध्वशक्तिं तां

परमशून्यां ध्यायेत्। तत्रैव पूर्णगिरिपीठम्।

सर्वेच्छासिद्धिर्भवति।। सिद्धसिद्धान्तपद्धति।।

सिद्धसिद्धान्त पद्धति के षोडश आधार में सोलहवां आधार ब्रह्मरन्ध्र में आकाशचक्र का स्थान बताया गया है। इसमें श्रीगुरुचरणकमलों में ध्यान करना चाहिये। इस आकाशचक्र में ध्यान से साधक पूर्ण रूप से आकाश के तुल्य व्यापक—मुक्त हो जाता है।

अवशिष्टे षोडशे ब्रह्मरन्ध्रे आकाशचक्रम्।

हिन्दी के सुप्रसिद्ध विद्वान आचार्य हजारी प्रसाद द्विवेदी ने पुष्टि की कि श्री महेश्वरानन्द प्रणीत ''महार्थमंजरी'' के रचियता महासिद्ध योगी श्री गोरक्षनाथ रहे। आचार्य हजारी प्रसाद द्विवेदी नाथ सम्प्रदाय के सुविख्यात अध्येता रहे। महार्थमंजरी में ''व्योमवामेश्वरी शक्ति'' का उल्लेख है। ''व्योमवामेश्वरी शक्ति पंचशक्तियों का वमन करने में समर्थ है। इसीलिये इसका नाम वामेश्वरी (वामं–वमनं–परिमल) है।''

वैशिष्टयानुप्राणनानां वक्ष्माणसर्वपंचकात्मनां वामं

वमनं प्रतीश्वरी सामर्थ्यशालिनीति व्योमवामेश्वरी।

।।महार्थमंजरी।।

महार्थमंजरी में मन्त्र  के बीजाक्षरों में देवताओं के अविर्भाव का वर्णन है –मुं (स्वर्णिम) ; ह्रीः (श्वेत) ; धीः (पीत) ; हूं (नील) एवं तं (हरित)। श्री महेश्वरानन्द (श्री गोरक्षनाथ) ने अष्ट सिद्धियों–''अणिमा'' (तत्र च ताः सिद्धयो यथा प्रकाशरूपतया सर्व–पदार्थन्तर्भाव–सामर्थ्यमणिमा।); ''महिमा'' (तथैव व्यापकत्वं महिमा।) ; ''लघिमा'' (भेदरूपगौरवव्युदासो लघिमा।); ''प्राप्ति'' (स्वामित्वविश्रान्तिलाभः प्राप्तिः।); ''प्राकाम्य'' (वेद्यविलासोपलालनं प्राकाम्यम्।); ''ईशितृत्व'' (अनविच्छन्नैश्वर्यशालित्वमीशितृत्वम्।) ; ''वशित्वम्'' (विम्रष्टमया सर्वसहता वशित्वम्।) एवं ''कामावसायित्वम्'' (पूर्णाहम्भावभावना यत्र कामावसायित्वमिमि संविन्मयत्वौचित्येन परामृश्यते।) की व्याख्या की है।

श्री महेश्वरानन्द लिखते हैं कि कि पंचमहाभूत में पारमात्मिक माधुर्य एवं पारस्परिक अन्तः सम्बन्ध है।

थिण्णस्य कमवसादो इक्खुरसस्स व सिवप्पआसस्स।

गुलपिण्डा इव पंच वि भूदाइं महुरदं ण मुंचति।।

नाथमार्ग का परमपद ''नाथ'' है। नाथ सम्प्रदाय में गुरूतत्त्व ही नाथतत्त्व है, जो मायाविमूढ़ सुषुप्त जगत के लिए जाग्रत रहता है। गोरखबाणी में लिखा है कि गुरूकृपा के बिना ब्रह्म साक्षात्कार–परमपद की प्राप्ति असम्भव है। ज्ञान के उद्‌गिरण होने पर शिष्य का प्रपंचयुक्त पृथिवी से सम्बन्ध नहीं रहता। नाथदर्शन में पिंड एवं ब्रह्माण्ड दो मुख्य तत्त्व हैं। गोरक्षपद्धति में ''आकाशधारणा'' को स्पष्ट किया है। वर्तुलाकार

निर्मल जल समान वर्ण (हं) बीज सहित अधिष्ठातृ देवता सदाशिव सहित ''आकाशतत्त्व'' को ब्रह्मरन्ध्र में ध्यान करना होता है। इस तत्त्व में लीन हो चित्त सहित प्राण को लीन कर पाँच घटी तक स्थिर रहें। यह ''नभोधारणा'' मोक्षरूपी द्वार के खोलने में सक्षम है। इसके नित्य अभ्यास से मोक्षरूपी द्वार खुल जाता है। ''पृथिवीधारणा'' के अभ्यास दृढ़ होने पर जलपवनादि स्तंभनसामर्थ्य प्राप्त होती है। ''वारुणीधारणा'' के अभ्यास दृढ़ होने पर समस्त द्रव्यपात्र को द्रव (जल) समान करने का सामर्थ्य प्राप्त होती है। ''आग्नेयी धारणा'' से आग्नेयी बिना अग्नि ही वस्तुमात्र को जलाने में सामर्थ्य प्राप्त होती है। ''वायुधारणा'' से वस्तुमात्र किंवा समस्त जगत् को घुमाने में सक्षमता आती है। ''नभोधारणा'' से सर्वशोषण सामर्थ्य होती है। इन पाँच धारणाओं की ये साधारण क्रियायें हैं।

आकाशं शुविशुद्धवारिसदृशं यद्‌बद्रब्रह्मरन्धिस्थितं
तन्नादेन सदाशिवेन सहितं तत्त्वं हकारान्वितम्।
प्राणं तत्र विलीय पंचघटिक चित्तान्वितं धारयेदेषा
मोक्षकपाटपाटनपटुः प्रोक्ता नभोधारणा।।58।।
स्तम्भिनी द्राविणी चैव दाहनी भ्रामिणी तथा।
शोषिणी च भवत्येषा भूतानां पंच धारणाः।।59।।

।।गोरक्षपद्धति।।

गोरक्षशतकम (कैवल्यधाम, लोनावला) में आकाश में उड़ने की क्षमता (ख गमन) का श्लोक मिलता है।

यद्भिन्नांजनपुंजसान्निभमिदं तत्त्वं भ्रुवोरन्तरे
वृत्तं वायुमय यकारसंहित यत्रेश्वरो देवता।
प्राणं तत्र विनीय पंचघटिकाश्चित्तान्वितं धारये–
देषा खे गमनं करोति यमिनां स्याद्वायवी धारणा।।72।।

।।गोरक्षशतकम्।।

हठप्रदीपिका (3.4) में भी ''ब्रह्मरन्ध्र को महापथ'' घोषित किया है (सुषुम्ना शून्यपदवी ब्रह्मरन्ध्रं महापथः। श्मशानं शोभवी मध्यमार्गश्चेत्येकवाचकाः।।)। कविकोकिल विद्यापति कृत गोरक्षविजय में

नाथ गुरू गोरखनाथ कहते हैंः मैं नगर में हलचल पैदा कर सकता हूँ। आकाश में उसे (गुरू को) ले जा सकता हूँ।

संक्षोयभि नगरं गगनं नयामि

प्रासादमेव नृपतेर्निभृतं विशामि।

(लंकेश्वर दशानन रावण को वैदिक देवों के शास्ता महारुद्र सदाशिव ने ''उड्डीश तन्त्र में आकाश में जाने की शक्ति का ज्ञान दिया है।'' लंकेश्वर को गुरू ने कहा कि तपस्यादि से जिसको मन्त्र सिद्धि होती है, उसको देवताओं का दर्शन होता है। वह मृत्यंजय हो जाता है। उसे आकाश में एवं चराचर जगत में जाने की शक्ति प्राप्त होती है।)

प्रयोगस्याक्लेशसिद्धिः सिद्धेस्तु लक्षणं परम्।

परकाया प्रवेशश्च पुरप्रावेशनं तथा।।

ऊर्ध्वात्क्रमणमेवं हि चराचरपुरे गतिः।।20

।।उड्डीश तन्त्र।।)

नवनाथों में सर्वाधिक चर्चित महासिद्ध श्री गोरक्षनाथ ने कहा : ''शून्यवादी केवल वचन से शून्यवाद का प्रतिपादन करते हैं। दूसरों के प्रति इस वाद का निरूपण कर आत्मस्वरूप का यर्थाथ रूप में स्पर्श तक नहीं कर सकते हैं। मूलतः शून्यादिशून्य परमपद पंचशून्यादिशून्य हैं (पाँच भूतों में पृथिवी एवं जल के मध्य शून्य है। जल और तेज के मध्य शून्य है। तेज एवं वायु के मध्य शून्य है। वायु एवं आकाश के मध्य शून्य है। उधर आकाश स्वयं महाशून्यस्वरूप ही है।)। वह परमपद व्योमातीत, अनादि, अकुल कुल, अद्भुत, विश्वरूप, अव्यक्त, अन्तर्व्याप्त (सर्वत्र व्याप्त), सूक्ष्म, उत्पत्तिरहित एवं नामरूपरहित है। इस प्रकार वे शून्यवादी केवल दूसरों को उपदेश करते रहते हैं। ऐसे दार्शनिक परमपद प्राप्त नहीं होने के कारण सन्दिग्धचित्त, व्याकुल–खिन्नचित्त एवं भ्रान्तचित्त रहते हैं।'' इस प्रकार शून्यवाद का स्पष्ट खण्डन किया गया।)

एवं शून्यादिशून्यं परमपरपदं पंचशून्यादिशून्यम्,

व्योमातीतं ह्यनाद्यं निजकुलमकुल चाद्भुतं विश्वरूपम्।

अव्यक्तं चान्तरालं निरुदयमपरं भासनिर्नाममैक्यम्,

वाङ्.मात्राद्भासयन्तो बहुविधमनसो व्याकुला भ्रामितास्ते।।

नाथपंथियों में ''आदेश'' शब्द का बहुत प्रचलन है। आदेश शब्द का अर्थ आज्ञा, निर्देश, हुक्म आदि नहीं है। महान गुरू श्री गोरक्षनाथ ने रहस्योद्घाटन किया : ''जीवात्मा, आत्मा, परमात्मा–इन तीनों शब्दों पर चिन्तन–मनन करने से ज्ञात हुआ कि इन तीनों पदों की एकता की उत्पत्ति, सम्भूति (अभिन्न सत्ता) ही आदेश पद के रूप में प्रसिद्ध है।'' ''आदेश पद परमात्मा की वाणी है।'' इस सद्वाणी के उच्चारण मात्र से जरा–मरण, सुख दुःख, राग द्वेष, आदि समस्त प्रपंचात्मक द्वन्द्व नष्ट हो जाते हैं। जो किसी योगी के प्रति आदेश पद का व्यवहार करता है वह आत्मा–परमात्मा के अभिन्न रूप को तत्त्वतः जान लेता है।

अत्मेति परमात्मेति जीवात्मेति विचारिणे।

त्रयाणामैक्यसम्भूमिः ''आदेश'' इति कीर्तितः।।94।।

आदेश इति सद्वाणीं सर्वद्वन्द्वक्षयापहाम्।

या योगिनं प्रतिवदेत् स यात्यात्मानमैश्वरम्।।95।।

।।षष्ठ उपदेश, सिद्धसिद्धान्तसंग्रह।।

## गोरखबानी : आकाश

गोरखबानी में नाथ पंथ के प्रमुख सिद्धान्तों का लोकभाषा में सहज सरल रूप से मन्त्र मुग्ध करनेवाला इन्द्रजाल है। गोरखबानी के दोहे उलटबांसी हैं। वे रहस्यमय पहेली कहते हैं। महासिद्ध गोरक्षनाथ इसमें षट्दर्शनों का सारभाग, हठयोग की क्रियाओं का लाक्षणिक अर्थ, बाह्य विडम्बनाओं का तिरस्कार, आत्मचिन्तन, कल्पित देवी–देवताओं की आराधना की आडम्बर के प्रति अश्रद्धा, वर्ण–विभेद एवं साम्प्रदायिकता (समाज, सम्प्रदाय शब्द से साम्प्रदायिकता शब्द का निकास है।) के प्रति घोर विरोध, ब्रह्मचर्य, आत्मसंयम एवं युक्ताहारविहारादि में अटूट विश्वास आदि को केन्द्र में रखा है। यह बहुत ही दुःखद है कि गोरखबानी एवं नाथ पंथ की हिन्दी की रचनाएँ अधिकांश दुर्लभ हस्तलिखित रही। इसकी हस्तलिखित पाण्डुलिपियाँ–पौड़ी, जोधपुर दरबार पुस्तकालय, जोधपुर के श्री गजराज ओझा–श्री शुभकरण चारण, नारनौल के बाबा हरिदास मन्दिर, जयपुर के श्री हरिनारायण पुरोहित, हरदोई के बाबा ज्वालानाथ, श्री सरस्वती भवन–काशी आदि से प्राप्त हुई। हिन्दी साहित्य

सम्मेलन, प्रयाग ने डॉ. पीताम्बरदत्त बड़थ्वाल द्वारा संगृहित गोरखबानी का सर्वप्रथम दो खण्डों में प्रकाशन करवाया। शोध का मत है कि "यह बहुत ही दुर्भाग्यजनक है कि गोरखबानी में संगृहीत सभी रचनाएँ सम्भवतः महायोगी श्री गोरक्षनाथ की नहीं हैं।" यह पूर्व में स्पष्ट कर चुके हैं कि प्राचीन भारतीय सभ्यता संस्कृति के विद्वान श्री दामोदार धर्मानन्द कौशम्बी ने नाथ सिद्ध एवं संस्कृत व्याकरणाचार्य श्री भर्तृहरि नाथ को तीसरी शती का माना।

श्री भर्तृहरि नाथ तीसरी शती के रहे तब इस्लाम धर्म का अस्तित्व नहीं रहा। "अतः यह स्वतः प्रमाणित होता है कि श्री भर्तृहरि नाथ के गुरू श्री गोरक्षनाथ की वाणी में उर्दू–फारसी आदि के शब्द प्रकारान्तर में जोड़े गये हैं।" यह स्मरण रहे कि गोरखबानी की "सबदी आकाशतत्त्व को पूर्णब्रह्म सदाशिव" कहा है। उसी में निवार्ण पद घोषित किया गया है। इसी शरीर में उसका परिचय मिलता है। गुरू मुख से उसे प्राप्त करो, जिससे फिर आवागमन नहीं हो।

आकास तत सदा–शिव जांण। तसि अभिअंतरि पद निरबाणं।

प्यंडे परचांनै गुरूमुषि जोइ। बाहुडि आबा गवन न होई।।169।।

सबदी के प्रथम दोहे में "गगन" का उल्लेख है। महायोगी श्री गोरक्षनाथ ने कहा है कि परमतत्त्व तक किसी की पहुँच नहीं है। वह इन्द्रियों का विषय नहीं है। हम उसे शून्य नहीं कह सकते, साथ ही यह भी नहीं कह सकते हैं कि वह कुछ है। वह "भाव और अभाव, सत् एवं असत् दोनों से परे है।" वह "आकाश–मण्डल" में बोलनेवाला बालक है। आकाश–मण्डल में बोलने–वाला कहने का आशय है कि शून्य अथवा आकाश या ब्रह्मरन्ध्र में ब्रह्म का निवास है। वहीं आकाश में आत्मा को ढूँढ़ना चाहिए। बालक का अर्थ है– पाप–पुण्य से अछूता, परमात्मा भी पाप–पुण्य से परे है। उसका नाम कैसे रखा जा सकता है।।1।। परब्रह्म का सही विवेचन वेद, पुस्तकों के धर्म एवं चारों खानि की वाणी नहीं कर पाये हैं। ये सब उसे आच्छादन के नीचे ले आये। अर्थात् सत्य को प्रकट करने के स्थान पर उसके ऊपर आवरण डाल दिया है (मूलतः वेद की भाषा संकेतात्मक, प्रतीकात्मक, कूटात्मक, रहस्यात्मक, संहत, अभिव्यंजनात्मक, बहुअर्थी, ध्वन्यात्मक, गूढात्मक आदि है। अतः वेद के

मन्त्र द्रष्टा ऋषि–ऋषिकाओं की ऋचाओं के वास्तविक अर्थ को समझना तिलिस्म भेदन है।)। यदि ब्रह्म के यथार्थ ज्ञान अभिष्ट है तो गगन शिखर–ब्रह्मरन्ध्र में समाधि द्वारा जो शब्द प्रकाश में आता है, उसमें विज्ञान रूप अलक्ष्य का ज्ञान प्राप्त करो।।4।। साधना के द्वारा आकाश–ब्रह्मरन्ध्र तक पहुँचने पर अनाहत नाद सुनायी दिया। यह सार का भी सार है और गम्भीर से गम्भीर है। इससे ब्रह्मानुभूति रूप माणिक्य हाथ आता है। वह स्वसंवेद्य है, वाणी से किसी को बताया नहीं जा सकता। सच्ची तो केवल अनुभूति है।।12।।

यह गोरखबानी की सबदी उल्टबांसी है। गगन मण्डल (महाशून्य–ब्रह्मरन्ध्र) में औंधे मुँह का कुआँ है। जिसमें अमृत का वास है। उसे पीने की विधि गुरू ही बता सकता है। इसलिए अच्छे गुरू को धारण करना आवश्यक है, अथवा गगन मण्डल के कूप का अमृतपान नहीं किया जा सकता है।।23।। महासिद्ध श्री गोरक्षनाथ का कथन है कि जो थोड़ा बोलता है एवं थोड़ा खाता है, उसके शरीर में वायु–पवन समाया रहता है। अर्थात् रिक्त स्थान, अवकाश, आकाश समाया रहता है। जिससे गगन–मण्डल–ब्रह्मरन्ध्र में अनाहत नाद सुनायी देता है। इसलिए, अमरतत्त्व प्राप्त करने का साधन हमारे पास होने पर भी यदि शरीरपात हो जाय तो सद्गुरू के लिए लज्जा की बात है।।32।। हे अवधूत! प्राण (दम) को पकड़ना चाहिए। उसे प्राणायाम से वश में करना चाहिए। इससे उन्मनावस्था सिद्ध होगी। अनाहत नादरूपी तुरी बज उठेगी और आकाश–मण्डल (ब्रह्मरन्ध्र) में सूर्य एवं चन्द्र के बिना ब्रह्म का प्रकाश चमक उठेगा।।52।। यह उल्लेखनीय है कि वेद में पवित्र हिमालय को आकाश की संज्ञा देकर भूमि पर देवलोक का संकेत है। नाथ सिद्ध श्री गोरक्षनाथ ने ब्रह्मरन्ध्र–आकाश के लिए उत्तराखंड शब्द का प्रयोग किया है।।68।। उन्होंने पहेली के रूप में पूछा कि यदि परमात्मा शरीर में होता तो कोई कैसे मरता ? यदि परमात्मा ब्रह्माण्ड में होता तो हर कोई उसे देखता। मत्स्येन्द्र का सेवक गोरख कहता है कि वह पिंड एवं ब्रह्माण्ड दोनों से इतर है।।71।।

हे अवधूत! मनसा हमारी गेंद है और आत्मस्मृति–मन की उलटी गति–सुरति चौगान है। मैं अनहद को लेकर खेलने लगा। इस प्रकार आकाश (शून्य–ब्रह्मरन्ध्र) ही मेरे खेलने का मैदान हो गया।।77।।

हे अवधूत! यह शरीर नाली है, पवन पलीता (विस्फोटक) है। अनहद रूप आग देने से पलीते में महाधमाका होता है। धड़ाके से विंदु रूप गोला आकाश–ब्रह्मरन्ध्र में जाता है। अर्थात् साधक उर्ध्वरेता हो जाता है।।96।। काल की ललकार है कि मुझसे नहीं बच सकते हो। काल आपको खड़े, बैठे, जागते, सोते, चाहे जिस दशा में रहो उसी दशा मार सकता है। काल ने तीनों लोकों में यानि रूपजाल–इन्द्रजाल पसार रखा है। उससे बचकर कहाँ जाओगे ?।।100।। काल को सिद्ध योगी का दृढ़ उत्तर है–मेरा नाम अवधूत गोरख है। मैं खड़ा, बैठा, सोता, चाहे जिस अवस्था में रहूँ, काल को खण्डित कर तीनों लोकों से बाहर हो जाऊँगा। ।10।।

महासिद्ध श्री गोरक्षनाथ ने सन्यासी की भी व्याख्या की। ''सन्यासी वह है, जो अपने सर्वस्व का त्याग–न्यास कर देता है। वह आकाश–मण्डल अथवा शून्य–मण्डल में मिलनेवाली ब्रह्मानुभूति का त्याग–न्यास कर देता है। वह आकाश–मण्डल अथवा शून्य–मण्डल में मिलनेवाली ब्रह्मानुभूति की आशा में रहता है। अनाहत को सुनकर मन को उन्मनावस्था में लीन किये रहता है।'' सन्यासी स्वानुभव से अगम परब्रह्म का कथन करता है।।104।। आकाश–ब्रह्मरन्ध्र में कुण्डलिनी प्रवेश से ब्रह्माण्ड को फोड़ना चाहिए एवं शून्य रूप नगर को लूटना चाहिए। इसका भेद कोई नहीं जानेगा। श्री गोरक्षनाथ कहते हैं कि जब शरीर रूपी घर घेर लिया तभी पंच देव पकड़ा जा सकता है (पंचेन्द्रिय अथवा उनका स्वामी मन)।।113।। हे साधक (शूर)! सिद्ध के सांकेतिक उपदेश को समझो। आकाश–मण्डल अर्थात् शून्यस्थान में तुरी अनाहत नाद बजाओ। चन्द्र विरोधी भानु को मीन के मार्ग में लगाओ। अर्थात् योगयुक्ति से चन्द्रमा के सम्मुख करो। इससे अमृत का रसास्वादन होगा। परिणामतः फूल उलटकर कली में परिवर्तित होगा। इसतरह वृद्ध को तरूणावस्था प्राप्त होगी। इसमें महासिद्ध ने ''कायाकल्प का मूलमन्त्र'' दिया है।।116।।

जल के संयम (संयम की व्याख्या योगसूत्र, सिद्धसिद्धान्तपद्धति में है।) से आकाश अटल होता है। ब्रह्मरन्ध्र (आकाश) में दृढ़ स्थिति होती है। अन्न के संयम से ज्योति प्रकाशमान होती है। फलस्वरूप विंदु–शुक्र के संयम से शरीर स्थिर हो जाता है। वह कन्द (शिव लिंगानुरूप, जिसके चारों और सांप की भाँति कुण्डलिनी लिपटी होती है।) स्कन्द स्वरूप प्राप्त करता है।।124।। गगन–मण्डल (सहस्रार) में शून्यद्वार (ब्रह्मरन्ध्र) है। वहाँ घोर अन्धकार में बिजली चमकती है। उसी में से नींद आती–जाती रहती है और पंच तत्त्व शरीर में समा जाती है।।176।। गगन में अनाहत नाद गर्जना होती है। उसमें खड़े, बैठे, सोते–जागते ध्यान लगाना चाहिए। कभी भी चित्त भंग नहीं करना चाहिए। असावधानी अथवा अचेत होकर शरीरपात गुरू के लिए लज्जा की बात है।।179।।

जब गुरू गोरक्षनाथ के वचनों पर विश्वास हो गया, तब स्तम्भ–खंभे के बिना स्थित आकाश ही में तेल एवं बत्ती के बिना ज्ञान का प्रकाश सिद्ध हो गया। वह सदैव ज्ञान के प्रकाश में विचरण करता रहता है।।205।। सिद्ध के दरवाजे एक कामधेनु (कामना करते ही पूरा करनेवाली दिव्य कामदुघा, अध्यात्मिक अनुभूति, समाधि है। कामधेनु को गगन शिखर में बाँधा है। कामधेनु का स्थान द्युलोक है। जीव उसे प्राप्त करना चाहता है एवं स्वयं निरूद्ध अवस्था को प्राप्त हुआ। उसने निरंजन में लौ लगाली, संधान की।।208।।)

गगन–मण्डल में अनुभूति के शिखर पर पहुँचकर सिद्धों ने परमानुभूति प्राप्त की अर्थात् गाय बियाई। उसी का सार (दूध) दोहकर सिद्धों ने उसे उपनिषद् आदि ग्रन्थों में स्थिर रूप दिया (दही जमाया)। विद्वानवर्ग–पंडित वर्ग शब्दों में फँसे रह गये (छाछ ग्रहण की।) किन्तु सिद्धों ने छाछ छोड़कर मक्खन ग्रहण किया। दूसरे शब्दों में सिद्धों ने शब्दजाल को छोड़कर सनातन ब्रह्मज्ञान प्राप्त किया।।197।।

## सबदी : गगन मंडल

अदेषि देषिबा देषि बिचारिबा अदिसिट राषिबा चीया।
पाताल की गंगा ब्रह्मंड चढ़ाइबा,
तहाँ बिमल बिमल जल पीया।।2।।

सारमसारं गहन गंभीरं गगन उछलिया नादं।
मानिक पाया फेरि लुंकाया झूठा बाद–बिबाद।।12।।
गगन मंडल मैं ऊंघा कूबा तहां अमृत का बासा।
सगुरा होई सु भरि भरि पीवै निगुरा जाय प्यासा।।23।।
गगने न गोपतं तेजे न सोषंत पवने न पेलंत बाई।
यही भारे ना भाजतं उदके न
डूबन्त कहौ तौ को पतियाई।।24।।
थोड़ा बोलै थोड़ा षाइ तिस घटि पवनां रहै समाइ।
गगन मंडल से अनहद बाजे प्यंड पड़ै तो सतगुर लाजै।।32।।
अवधू दंम कौं गहिबा उनमनि रहिबा, ज्यूं बाजबा अनहद तूरं।
गगन मंडल मैं तेज चमंकै, चंद नहीं तहां सूरं।।52।।
उतरषंड जाइबा सुंनिफल षाइबा, ब्रह्म अगनि पहरिबा चीरं।
नीझर झरणैं अंमृत पीया यूं मन हूवा थीरं।।68।।
प्यंड ब्रह्मंड निरंतर बास, भणंत गोरष मछ्यंद्र का दास।।71।।
अवधू मनसा हमारी गींद बोलिये, सुरति बोलिये चौगानं,
अनहद ले षेलिबा लागा, तब गगन भया मैदान।।77।।
अवधू काया हमारी नालि बोलिये, दारु बोलिये पवनं।
अगनि पलीता अनहद गरजै, व्यंद गोला उडि गमनं।।96।।
ऊभां मारूं बैठा मारूं, मारूं जागत सूता।
तीन लोक भग जाल पसार्‍या कहां जाइगौ पूता।।100।।
ऊभां षंडौ बैठा षंडौ षंडौ जागत सूता।
तिहूं लोक तै रहूँ निरंतरि, तौ गोरख अवधूता।।101।।
सन्यासी सोई करै सबं नास, गगन मंडल महि मांडै आस।
अनहद सूं मन उनमन रहै, सौ सन्यासी अगम की कहै।।104।।
ब्रह्मंड फूटिबा नगर सब लूटिबा, कोई न जाणंवा भेवं।
बदत गोरषनाथ प्यंड दर जब घेरिबा,

तब पकड़िबा पंच देवं।।113।।

सिध क संकेत बूझिलै सूरा, गगन अस्थांनि बाइलै तूरा।

मींमा के मारग रोपीलैं भांणं,

उलट्या फूल कलीं में अंणि।।116।।

जल कै संजमि अटल आकास अन के संजमि जोति प्रकाश।

पवनां संजमि लागै बंद ब्यंद कै सजमि थिरव्है कंद।।124।।

गगन मंडल मैं सुंनि द्वार बिजली चमकै घोर अंधार।

ता महि न्यंद्रा आवै जाइ। पंच तत मैं रहे समाइ।।177।।

ऊभां बैठां सूतां लीजै। कबहूँ चित भंग न कीजै।

अनहद सबद गगन मैं गाजै।

प्यंड पड़ै तो सतगुर लाजै।।178।।

थंभ बिहूँणी गगन रचीलै तेल बिहूँणी बाती।

गुरु गोरष के वचन पतिआया तब द्यौंस नहीं तहां राती।।205।।

आकास तत सदा–सिव जांण। तसि अभिअंतरि पद निरबांण।

प्यंडे परचांनैं गुरमुषि जोइ। बाहुडि आबा गवन न होइ।।169।।

इक लष सींगणि नव लष बांन। बेध्या मींन गगन अस्थानं।

बेध्या मींन गगन कै साथ।

सति सति भाषंत श्रीगोरषनाथ।।128।।

गिगनि मंडल मैं गाय बियाई कागद दही जमाया।

छांछि छांणि पिंडता पीवीं सिधां माषण षाया।।197।।

### पद : गगन (राग–सामग्री)

चौदह ब्रह्मांड नौ दंम है, इम हीं जाइ निरासा।।2।।

नवे द्वारे नवे नाथ, तृबेणी जगन्नाथ, दसवें द्वारि केदार।।1।।

चंद सूर दोऊ गगन बिलूधा, भईला घोर अंधारं।

पंच बाहक जब न्यंद्रा पौढ्या, प्रगढया पौलि पगारं।।4।।

एक अवीरी एकंकार जपीला, सुंनि अस्थूल दोइ वांणी।

प्यंड ब्रह्मांड समि तुलि व्यापीले,

एक अषिरी हम गुरमुषि  जांणीं।।2।।

राम रमिता सौ गहि चौगांन, काहे भूलत हौ अभिमांन।

धरन गगन बिचि नहीं अतंरा, केवल मुक्ति मैदांनं।।

गगन बिना चंद्रम ब्राह्मांड बिन सूरै, झूझ बिन रचिया थानं।

ए परमारथ जे नर जांणैं, ना घिटि परम गियांनं।।2।।

ससंमवेद सोहं प्रकासं, धरती गगन न आदं।

गंग जमुन बिच षेलै गोरष, गुरू मछिंद्र प्रसादं।।5।।18।।

चंद सूर नीं मुंद्रा कीन्ही, धरणि भस्म जल मेला।

नादी ब्यंदी सींगी आकासी, अलख गुरू नां चेला।।3।।

गोरष लो गोपलं लो, गगन गाइ दुहि पीवै लो।

मही बिरोलि अंमी रस पीजै, अनभै लागा जीजै लो।।

अनहद सबदैं संष बुलाया, काल महादल दलिया लो।

काया कै अंतरि गगन मंडल मैं, सहजै स्वामी मिलिया लो।।2।।

ऐसी गायत्री घर बारि हमारे गगन मंडल में लाधी लो।

इहि लागि रह्या परिवार हमारा, लेइ निरंतरि बांधी लो।।3।।

सिष्टि उतपनीं बेली प्रकास, मूल नथी, चढ़ी आकास।

उरघ गोढ कियौ बिसतार, जांण नै जोसी करै विचार।।1।।

कहा बुझै अवधू राई गगन न धरनीं।

चंद न सूर दिवस नहीं रैंनी।।

पवन गोटिका रहणि अकास महियल अंतरि गगन कविलास।

पयाल नीं डोबी सुनि चढ़ाई,

कथंत गोरषनाथ मछींद्र बताई।।36।।

आकास की धेन बछा जाया। ता धेन कै पूछ न पाया।।1।।

याही धेनु का दूध जु मींठा।

पीवै गोरषनाथ गगन बईठा।।4।।51।।

गगन मंडल मैं रमू अकेला।

उरध मुषि बंक नालि अमीरस झेला।

कथतं गोरषनाथ गुरू उपदेसा,

मिल्यां संत जन टल्या अंदेसा।।53।।

अनहद नाद गगन मैं गाजै। परम ज्योति तहां आप बिराजै।

दीपक जोति अंषडत बाती। परम जोति जगै राती।।आरती।।

## शिक्षा दर्शन–सिष्या दरसन : गगन (आकाश)

पवन रूप ईश्वर की काया।

आकास रूप नाद की छाया।

नाद रूप अबिगत उपाया।

सबद निहसबद तब होइबा थूलं।

आदिका आदि, सो होइबा सूलं।

नाद ब्यंद गांठिबा पवन अकास। पड़ै घट न होइबा नास।

धरणि गगन परि माघ न कोई। जंत्र चलै तहं काल न होई।

अषंड मढी तहां जोतिबा ध्यानं, जुग जुग ताली, कथिवा ग्यांनं।

चंद सूर भाटी उजेबा धारं। झुरै गगन तहां होइ मतिवारं।

चवदह ब्रह्मंड तहां जोइबा द्वारं। घट दरसन ए पंथ लै सारं।

दार बहनी ज्यूं होइबा भेवं। असंष दल पंषुडी गगन करि सेवं।

## प्रांण संकली : गगन

सप्त दीप न षंड ब्रह्मण्ड। धरती आकास देवा रविचंदा।

तजिबा तिहूँ लोक निवासा। तहाँ निरंजन जोति प्रकासा।।3।।

दिवस न रातृ बरषे न मासा। गरजै मेघ गगन कविलासा।

अगम सुगम गढ़ रच्या बिनांणीं।

अगनि पवन षेह जल सांणीं।।4।।

नाद रह्या सरबत्रं पूरि।

गगन मंडल मैं षोजौ अवधू वस्त अगोचर मूर।

नगर कोटि की बहुविधि गली।
सुन्दिर एक राजंदरि खड़ी।।14।।

आत्मबोध : गगन

ऊँ आसण करि पदम आसण बंधि। पिछलै आसण पवनां संधि।
मन मुछावै लावै ताली। गगन सिषर मैं होइ उजाली।।1।।
ऐसा भुवंगम जोगी करै। धरती सौषे अंबर भरै।
गगने सुर पवनै सुर तांणि। धरती का पांणीं अंबरि आंणि।।2।।
बिन पुस्तक बंचिबा पुरांण। सुर्स्वती उचरै ब्रह्म गियांन।
अझर सोषै बजर करै। सर्व दोष काया ले हरै।।13।।

अभै मात्र जोग

गिनांन दीपक, अकलप रहनी....

पन्द्रह तिथि : अकास

द्वादसौ दिनकर तपै अकास। पसरे किरण होइ प्रकास।
तहाँ चढ़ि भवरा रह्या समाइ।
सतगुरि कथिया चीवण उपाइ।।13।।

सप्तवार : अंबर

सोमवार मन धरिवा सुंनि। निहचल काया पाप न पुंनि।
ससिहर बरिषै अंबर भरै। तौ सोमवार गुंण एता करै।।2।।
थावर थिर करि आसण देहु। बारह सोलह गिणि गिणि लेहु।
ससि हर कै घरि आवै भांण।
तौ दिन दिन थावर गगँन सनांन।।7।।

मछींद्र गोरष बोध :

गुरूश्रेष्ठ द्वारा गगन की अध्यात्मिक व्याख्या

गोरष– स्वांमी कौंण घरि चन्द कौंण घरि सूर कौंण
घरि काल बजावै तूर।
कौंण घरि पंच तत्व समि रहे।

सतगुर होइ सु बूझ्या कहै।।15।।

मछिंद्र– अवधू मन घरि चंद पवन घरि सूर।

सुन्नि घरि काल बजावै तूर।।

न्यानं घरि पंच तत्व समि रहै।

सतगुर होइ सु बूझ्या कहै।।16।।

गोरष– स्वांमी आदि का कौणं गुरू। धरती का कौंण भरतार।

ग्यांन का कौणं अस्थांन। सुनि का कथं द्वार।।21।।

मछिंद्र– अवधू आदि का अनादि गुरू। धरती का अम्बर भरतार।

ग्यांन का अस्थांन चैतनि। सुंनि का परचा द्वार।।22।।

गोरष– स्वांमी बसै मन कहां बसै पवन।

कहां बसै सबद कहां बसै चंद।

कौंण अस्थानें ए तत रहै।

सतगुर होय स पूछयां कहै।।25।।

मछिंद्र– अवधू हिरदै बसै मन नाभी बसै पवन,

रूप बसै सबद गगँन बसै चंद।

उरध संथाने ए तत रहै। ऐसा बिचार मछिंद्र कहै।।26।।

गोरष– स्वामी हिरदै न होता, तब कहां रहिता मन।

नाभि न होती तब कहां रहिता पवन।

रूप न होता तब कहां रहता सबद।

गगन न होता तब कहां रहिता चंद।।27।।

मछिंद्र– अवधू हिरदा न होता तब सुंनि राता मन।

नाभी न होता तब निराकार रहिता पवन।।

रूप न होता तब अकुलान रहिता सबद।

गगन न होता तब अंतरष रहिता चंद।।28।।

गोरष– स्वांमी कहां बसै चंद कहां बसै सूर।

कहां बसै नाद बिंद का मूर।

कहां होइ हंसा पीवै पांणी।

उलटी सक्ति आप घरि आंणि।।33।।

मछिंद्र– अवधू उरधैं बसैं चंद, अरधैं बसै सूर।

हिरदै बसै नाद बिंद का मूर।

गगन चढ़ि हंसा पीवै पांणी।

उलटी सक्ति आप घरि आंणी।।34।।

गोरष– स्वांमी नांदेन नादिबा बिंदेन बिंदबा,

गगलेन लाइबा आसा।

नाद बिंद दोऊ न होइगा,

तब प्रांन का कहां होइबा बासा।।37।।

मछिंद्र– अवधू नादे भी नादिबा बिंदे भी बिंदबा,

गगने भी लाइबी आसा।

नाद बिंद दोऊ न होइगा,

तब प्रांण का निरंतर होइगा बासा।।38।।

गोरष– स्वांमी कौंण संतोष, कौंण विचार,

कौंण ध्यांन काया कै पार।

कैसे इन मैं मनसा रहै।

सतगुर होइ सु बुझ्यां कहै।।87।।

मछिंद्र– नृभै संतोष अनभै बिचार। दुह मैं ध्यांन काया के पार।

गुरू मुषि मनसा इन मैं रहे।

ऐसा बिचार मछिंद्र कहै।।88।।

गोरष– स्वामी कौंण मुषि रहणीं कौंण मुषि ध्यान,

कौंण मुषि अमीं रस कौंण मुषि पांन।

कौंण मुखि छेदि बदेही रहै।

सतगुर होइ सु बुझ्यां कहै।।99।।

मछिंद्र– अवधू सहज मुषी रहणीं सक्ति मुषि ध्यांन,

गगन मुषि अमींरस चित मुषि पांन।
आसा मुषि छेदि बदेही रहै।
ऐषा बिचार मछिंद्र कहै।।100।।

## ग्यान तिलक

बोलै नाथ गगन घर वासा, अंतरि बसीया जाई।
परम पुरस मेरै कागद मांडया, दिन दिन कला सवाई।।22।।

## पंच मात्रा

देषै ये तत सून्य अकास। पंच तत्त मैं महा पुरिस का बास।
पंच तत्त लै उनमनि  रहै। अछया होइ लौ जोगेंद्र कहै।।3।।
सींमी सेली अर जपमाला। बाई फेरो गगन मंझरा।
नव बेहैतर पवनां मूल। षट् चक्रं गंगा गौरी तिरसूल।।11।।
गगन मंडल मैं रहे समाइ। अनंत सिधां पाई जोग बाइ।
सींगी नाद गगन कूं जाइ।
अहनिसि चंदा रहे गगन समाइ।।16।।

## गोरष गणेस गुष्ठि (गोरख गणेश संवाद)

पंच तत्त बोलिये पृथ्वी आप तेज बाई आकास,
येक येक तत्त संजुत पंच पंच परकीरती बोलिये.....।।1।।
पंचमें आकास प्रकीरति बोलिये–माया, मोह, राग, द्वेष.....।।5।।
तौ स्वांमी आकास का कौंण घर कौंण द्वार
कौंण आहार कौंण बिहार कौंण ब्यौहार।
आकास का ब्रह्मंड घर श्रवन द्वार सुने
सु आहार जिव्हा निहार  दिम्भ पाषंड ब्यौहार।
पृथ्वी का गुरु मन देवता, बाघा सरूपी, आप का गुरूं चंद्र देवता बुधि सरूपी, तेज का गुरु सूरज देवता अनादि सरूपी आकास का गुरु भी गोरष जती अविगति सरूपी।
आकास की भारिज्या संक्या सीलवंती।

आकास का कौंण गुणां

आकास मैथन गुणां।

ऊँ। ऊँ उतपदिते आकास। आकास उतपनी बाई। बाई उतपन्यां तेज। तेज उत्पन्यां तोया। तोया उतपनी मिट्टी।

(श्री गणेश एवं श्री गोरक्षनाथ की गोष्ठि में आकाश की व्याख्या वैदिक विज्ञान एवं सिद्धसिद्धान्तपद्धति, महार्थमंजरी आदि का सरलीकृत लोक शैली में विवरण है।)

## नवनाथ स्वामी दत्तात्रेय एवं
## श्री गोरक्षनाथ गोष्ठि ज्ञान द्वीप बोध

गोरष— कौनसि निसचल ले बंधे बंद, जुरागरण अजराबर कंद।

गगन पद का कहियै भेव, गोरष कहै सुणौं दतदेव।।41।।

दत्त— अवधू निसचल सो जो न पड़ै काया,

तृगुण रहत सो गगन समाया।

सहज पद परम नृबांन, सांभलि गोरष ए पखांन।।42।।

## महादेव गोरष गुष्टि : आकाश गुण—धर्म

ईश्वरोवाच ऊँ अविगत उतपते इच्छा। इच्छा उतपते आकास, आकास उतपते बाय। बाय उतपते तेज। तेज उतपते तोयं। तोयं उतपते मही।

अविगत ते इच्छा। इच्छा तैं आकास। आकास नाम, स्याम वरण दसवै द्वार वासा, दाहिणै पैसार, वामं श्रवण निकास, नाद सुनै सो आहार, दंभ बड़ाई ब्यौहार। "राग, दोष हर्ष सोक मोहादिक ये पांच परकरति आकास की बोलिये।" इषै आकास मारग जीव अनुसरै तौ सेतरज षानि भोगवै।

ईश्वरोवाच पंच तत्त भेद कथितं। पृथ्वी ग्रासंति तोया। तोया ग्रासंति तेज। तेजं ग्रासंति बायु। बायु ग्रासंति आकास। आकास ग्रांसति इच्छा। इच्छा ग्रासंति अविगत। अविगत रहंत, आवते न जाते। जैसा है तैसा हो रहते। असंष मनि नाम। अवरण वरण। हिरदै वासा।

## दया बोध

पंच चेला मिलि पूरया नाद। धरणि गगन बिच भई अवाज।
दीपक एक अषंडित बिन बाती। तहां जोगेश्वर थापनां थापी।।

## पद : गगन

उलटि यंत्र धरै सिषर आसण करे, कोटि सर छूटतां घाव नाहीं।
सिलहट मध्ये कांवरू जीतले, निर्मल धुनि गगन मांही।
अलेष मंदिर तहं शिव शक्ति निवासा। सहज सुन्न भया प्रकासा।
तहां चंद बिना चांदण अगिन बिना उजाला।
एतत भेदतं बृद्ध से बाता।
करतार तजिहूं साकत हूं न जाई।
मन मृग राषिले बाड़ी न पाई।
आकास बाड़ी पाताल कूंआ। भरि भरि सींचता जो सिद्ध हुआ।

## पद

गोष्ट थी पाली। गगन की गाय मनसा। मही मन।
अनभै ईश्वर।
गगन ब्रह्म। अमर रांमरस।
आकास ऊंची दसा। धेनि आत्मां। त्रिभवन त्रिगुणी काया।
गगन ब्रह्म। अषै गगन आसण। बिषै कोयला।
ताता सीला गुण न लीया।

मूलतः गोरखबानी आदि में वैदिक परम्परा, वेदांग, योगसूत्र, श्रुतियों, नाथ पंथ के आकाश के सन्दर्भ में गोपनीय रहस्यात्मक अध्यात्मिक सनातन ज्ञान को लोक भाषा में बहुत सुन्दर तरीके से समझाया गया है। गोरखबानी में पंच महाभूतों की, विशेषकर आकाश के गुण–धर्म एवं अध्यात्मिक दैविक भौतिक शक्तियों को बोलचाल की आम हिन्दी काव्य (बोलचाल की हिन्दी) में प्रस्तुत किया गया है। गोरखबानी आकाश– विद्या के रहस्यमय गोपनीय लोक में ले जाती है।

# गोरक्ष पद्धति : गगन

महासिद्ध एवं नौ नाथों में से एक श्री गोरक्षनाथ की कथाओं में ''आकाशगमन अथवा गगन मंडल विहार'' का रहस्यमय वर्णन मिलता है। महायोगी श्री गोरक्षनाथ ने षडंग योग के सिद्धान्त को प्रतिपादित किया। षडंग योग का उद्देश्य ''सिद्धदेह–दिव्यदेह की प्राप्ति अथवा जीवनमुक्ति एवं द्वैताद्वैतविवर्जित नाथरूप में अवस्थान–पिण्डपद का परमपद से समरसीकरण है। योग के साधन हठयोग, लययोग आदि हैं। महायोगी श्री गोरक्षनाथ के नौ चक्रों में अन्तिम आकाशचक्र है।

गोरक्ष पद्धति में चिदाकाश स्वरूप के ज्ञान से ब्रह्म ज्ञान होना कहा गया है। ''हृदयरूप आकाश अनाहतचक्र कर्णिका में रहते प्रचण्ड तेजवान सूर्यमान तेजस्वी बाणलिंग–शिव (यह स्मरण रहे कि श्री सूर्य गगनलिंग है।) का ध्यान नासाग्र–दृष्टि देकर करने से बह्ममय होता है।''।।67।। जिस तत्त्व में नाद प्रकट होता है ऐसा आकाशतत्त्व स्थान मन का स्थान है। वही भ्रूमध्य में आज्ञाचक्र कहलाता है। इसमें सदा रहनेवाला शिवरूप आत्मा के ध्यान करने से ''कैवल्य मुक्ति'' मिलती है। आज्ञाचक्र के ऊपर शून्यस्थान–गगन में करने योग्य ध्यान कहते हैं–आकाश समान, एकाकार, स्वरूप को आच्छादित करनेवाला, मालिनसम्बन्ध से रहित, सर्वव्यापक, प्रकाशमान तेज स्वरूप के ध्यान से मुक्ति मिलती है।।75।। निर्मल कर्म के फलस्वरूप वासना रूप मल से रहित; निश्चल–चेष्टारहित; नित्य–परिणामरहित, निष्क्रिय–सर्वव्यापार शून्य; निर्गुण–सत्त्वादि गुण रहित; महत्–जिसका परिमाण नहीं किया गया; व्योम– चिदाकाशस्वरूप ; विज्ञान– बोधस्वरूप ; आनन्दब्रह्म–अद्वैतानंदस्वरूप, ब्रह्म को ब्रह्मविद जानते हैं।।93।। साक्षात्कारता के लिये दृष्टान्त से एवं मन बुद्धि द्वारा अगम्य चिदाकाशस्वरूप, बोधस्वरूप, अद्वैतानंदस्वरूप तत्त्व अर्थात् ब्रह्म को ब्रह्मज्ञानी योगी जानते हैं।।94।। श्रीगोरक्ष योगशास्त्र के अन्त में लिखा है कि यह योगशास्त्र श्री आदिनाथ (नाथ पंथ के प्रवर्त्तक आदिदेव महारुद्र महादेव महाशिव) के श्रीमुख से प्रकट हुआ है। इस योगशास्त्र के पढ़ने से प्रत्यक्ष फल मिलता है। यह ''अनुभवसिद्ध'' होने से अतिप्रमाणिक है।।100।।

हृदाकाशे स्थितं शम्भु प्रचण्डरवितेजसम्।

नासाग्रे दृष्टिमाधाय ध्यात्वा ब्रह्ममयो भवेत्।।67।।
आकाशे यत्र शब्दः स्यात्तदाज्ञाचक्रमुच्यते।
तत्रात्मानं शिवं ध्यात्वा योगी मुक्तिमवाप्नुयात्।।73।।
निर्मलं गगनाकारं मरीचिजलसन्निमम्
आत्मानं सर्वगं ध्यात्वा योगीमुक्तिमवाप्नुयात्।।74।।
निर्मलं निश्चलं नित्यं निष्क्रियं निर्गुणं महत्।
व्योमविज्ञानमानन्दं ब्रह्मं ब्रह्मविदो विदुः।।93।।
हेतुदृष्टान्तनिर्मुक्तं मनोबुद्धयोरगोचरम्।
व्योम विज्ञानमानन्दं तत्त्व तत्वविदो विदुः।।94।।
।।गोरक्षपद्धति।।

नौ नाथों में सर्वोपरि सर्वोत्कृष्ट श्री गोरक्षनाथ कृत सिद्धसिद्धान्त पद्धति, महार्थमंजरी, गोरखबानी, गोरक्ष पद्धति, गोरक्ष शतकम्, गोरक्ष सिद्धान्त संग्रह आदि के अनुशीलन से महाकाश और शरीरस्थ आकाश के सूक्ष्मतम रहस्यों की उलटबांसी की दुग्ध मेखला–आकाशगंगा से परिचय होता है। यह बात अलग है कि शोधकर्ताओं ने ''महायोगी श्री गोरक्षनाथ की कृतियों की संख्या एक शतक से पिचहत्तर के आस–पास स्वीकारी हैं। गोरख सागर में गुरू गोरखनाथ को गोरक्ष पंचय, अवधूत गीता, योग बीजम्, अमरोघ शासन, गोरक्ष संहिता, हठ योग, हठ योग संहिता, अभय मात्रा तत्त्व सार, आत्मबोध, गोरक्ष उपनिषद्, गोरक्ष सिद्ध मन्त्र, काया बोध, क्षुरिका मन्त्र, नाथ चक्र, नाथ पुराण, पंच योग मात्रा, स्वयं प्रकाश वाक्य तन्त्र, शाबर मन्त्र सहित पिचहत्तर से अधिक दुर्लभ ग्रन्थों का रचनाकार बताया है।'' आचार्य हजारी प्रसाद द्विवेदी ने सन 1950 में नाथ सम्प्रदाय पर अधिकारिक पुस्तक की रचना की। आचार्य हमारी प्रसाद द्विवेदी ने गोरक्षनाथ सम्बन्धित मूल पाण्डुलिपियाँ एवं ग्रन्थों के लुप्त होने पर दुःख व्यक्त किया। उन्होंने विलुप्त हुई ''नाथ सिद्धों की बानियाँ'' (सम्वत् 2014) का भी पुनर्सृजन किया। काश्मीर दुलर्भ ग्रन्थ श्रृंखला में सन 1918 में अमरौघशासन का प्रकाशन हुआ। सन 1938 में श्री जी.डब्लू. ब्रिग्स ने गोरखनाथ एंड कनफटा योगीज, सन 1918 में प्रकाशित अभिनव गुप्त के तन्त्रालोक आदि नाथ गुरू गोरक्षनाथ

के आगम के ज्ञान से परिचय करवाते हैं। नाथ गुरू गोरक्षनाथ ने आकाशगमन से लेकर दूसरी साधना परक सिद्धियों की आकाशगंगा से परिचय करवाया है। उन्होंने पंच आकाशों का भी अद्‌भुत वर्णन किया है।

मूलभूत रूप से नाथ महासिद्ध श्री गोरक्षनाथ ने अपनी रचनाओं में लोकपक्ष (अनुभवगम्य) को ध्यान में रखकर गगन मण्डल को केन्द्र में रखा है। यह पुनः स्मरण करवाना चाहेंगे कि नाथ साधना पद्धति के जपयोग में अधरों को बंद रखना, जिव्हा को तालू से लगाना, जप करते हुए स्वर गूंजन नहीं करना और जप के दौरान श्वास नहीं लेना प्रमुख बताया गया है। नाथ सम्प्रदाय के नौ नाथों में प्रमुख महासिद्ध श्री गोरक्षनाथ एवं महासंस्कृतविद भर्तृहरिनाथ की अनेक दुर्लभ पाण्डुलिपियाँ विस्मृति के गर्भ में हैं। योगाचार्य भर्तृहरिनाथ का हजारों श्लोकोंवाला भर्तृहरि शास्त्र, बेडा वृति आदि की बहुमूल्य पाण्डुलिपियाँ नहीं मिलती हैं। कुछ शोधकर्ताओं के अनुसार इन दोनों की पाण्डुलिपियाँ विदेश में बतायी जाती हैं। नाथ गुरू भर्तृहरि नाथ ने भी वैराग्य शतक में आकाश शब्द का बहुप्रयोग किया है। वैसे नीलकंठ देश (वर्तमान नेपाल) एवं तिब्बत में नाथ महासिद्ध श्री गोरक्षनाथ की पूजा की जाती है। पवित्र कैलास महापर्वत क्षेत्र में नाथ सिद्ध गोरक्षपा के रूप में चमत्कारी दिव्य शक्ति सम्पन्न हैं। वे आकाश मार्ग से ही देशाटन करते हैं। तिब्बत में नवनाथों में प्रमुख गुरू मत्स्ययेन्द्र नाथ (मच्छींद्र नाथ) मीनापाद के रूप में हैं। तिब्बती स्रोतानुसार मीनपाद ने सीधे कैलासपति महादेव शिव अर्थात् श्रीआदिनाथ से ब्रह्मविद्याज्ञान प्राप्त किया। यह बात अलग है कि नीलकण्ठ देश–नेपाल एवं प्राचीन तिब्बत में श्री गोरक्ष नाथ का सर्वोच्च स्थान है।

आण्डभावमिवापन्नो यः क्रतुः शब्दसंज्ञकः।

वृत्तिस्तस्य क्रियारूपा भागशौ भजते क्रमम्।।

।।भर्तृहरिः आकाश का आण्डभाव।।।।ऊँ।।

# ब्राह्मणग्रन्थों से महाभारत : आकाशतत्त्व

अन्तरिक्षं पृथिव्यां (प्रतिष्ठितम्)।।ऐतरेय ब्राह्मण 3.6।।
द्यावापृथिवी वै प्रतिष्ठ।। ऐतरेय ब्राह्मण 4.10।।
द्यावापृथिवी हि प्रजापतिः।। शतपथ ब्राह्मण 5.1.5.26।।
सह हैवेमा अग्रे लोका वासतुः तयोर्वियतोर्योऽन्तरेणाकाश
आसीत् तदन्तरिक्षमभवत्, ईक्षं हैतन्नाम ततः
पुरान्तरा वा इदमीक्षमभूद् इति तस्मादन्तरिक्षम्।।शतपथ ब्राह्मण।।
सर्वाणि ह वा इमानि भूतानि आकाशदेव समुत्पद्यन्ते,
आकाशं प्रति अस्तं, आकाश हि एव एतेभ्यः
ज्यायान् आकाशः परायणम्।।1।।
स एष परोवरीयान् उद्गीथः।।1.9.2।।।ऊँ।।

## वेदोत्तर वाड्.मय : आकाश विषय

चतुर्भिर्लक्षणैर्हीनं तथा षड्भिः स षोडशैः।
पुरुषं तमतिक्रमय आकाशं प्रतिपद्यते।।
।।महाभारत शान्तिपर्व 119.125।।
तेजः क्षमाशान्तिरनामयं शुभं तथाविध व्योम सनातनं ध्रुवम।।
।।महाभारत शान्तिपर्व 270.37।।
यत्तद ब्रह्ममयं ज्योतिराकाशमितिसंज्ञितम्।

तत्र ब्रह्मा समुद्भूतः सर्वलोकपितामहः।।हरिवंश पुराण।।

पृथिवी वायुराकाश मापोज्योतिश्च पंचकम्।

ते समेता महात्मानः शरीरम् इति संज्ञितम्।।शान्तिपर्व 339.34।।

एते सप्तविधत्मानो नानावीर्याः पृथक् पृथक्।

नाशक्नुवान् प्रजाः स्रष्टुमहभागम्य कृत्स्नशः।।शान्तिपर्व 232.10।।

पुराणे पुरुषं प्रोक्तं ब्रह्म प्रोक्तं युगादिषु।

क्षये सड्.कर्षणं प्रोक्तं तमुपास्यमुपास्महे।।

।।महाभारत शान्तिपर्व 47.32।।

यस्य सा परमा देवी शक्तिराकाशसंज्ञिता।

सोऽनन्तैश्वर्ययोगात्मा महेशो दृश्यते किल।।कूर्मपुराण 31.19।।

अस्माकमेपा परमस्य पत्नी गतिस्तथात्मा गगनाभिधाना।।38.72।।

इयं सा जगतो योनिरेका सर्वात्मिका सर्वनियामिका च।

माहेश्वरी शक्तिरनादिसिद्धा व्योमाभिधाना दिवि राजतीव।

।।39.75।।

नानावीर्याः पृथग्भूतास्ततस्ते संहतिं विना।

नानाशक्नुवन् प्रजाः स्रष्टुमसमागम्य कृत्स्नशः।। विष्णुपुराण।।

स्मृतमाकाशमण्डं तु तत्र जातः पितामहः।।प्राचीन वाड्.मय।।

तन्त्र जीवन में लिखा है : "योनिमण्डल को सत्व, रजस् एवं तमस् की रेखाएँ घेरे हुए हैं। ऊपर सत्व की रेखा है और इसके बाईं ओर रजस् की एवं दाईं ओर तमस् की रेखा है।" काल्यूर्ध्वाम्नाय में कहा है : "त्रि–बिन्दु परम तत्त्व है और वह ब्रह्मा–विष्णु–शिवात्मक है। वर्णों से बना त्रिकोण बिन्दु से निकला है।" इस त्रिविधात्मक विभाग से शक्ति के स्वरूपतात्मक और त्रि–शक्त्यात्मक ब्रह्म को तन्त्रों में त्रिकोणाकार काम–कला से दर्शित किया गया है। त्रिपुरा सिद्धान्त में महादेव ने कहा : हे पार्वती! कला कामेश्वर एवं कामेश्वरी का स्वरूप है। अध्यात्मविद "सत्व (रेखा) को परमव्योमन् मानते हैं।"।।ऊँ।।

# चर्या खण्ड :

# आकाश तत्त्व तन्त्र, मन्त्र, स्तोत्र, विद्या

महर्षि भरद्वाज

# चर्याखण्ड : आकाश तत्त्व तन्त्र, विद्या

## अथ आकाशतत्त्व ध्यानम्

ओं ध्यायामि गगनं नील नीलाम्बर धरं विभुमं।

चन्द्राकं हस्तं द्विभुजं सर्वाभरण भूषितम्।।

ओं आदित्प्रत्नस्य रेत सो ज्योति स्पर्ईयन्ति

वासरम्। परो यदिदयतेदिवा। हं आकाशाय नमः।।

## आकाशगायत्री मन्त्र

''ऊँ आकाशाय च विद्महे नभोदेवाय धीमहि।

तन्नो गगनं प्रचोदयात्।।''

षडंगन्यास : ''ऊँ आकाशाय हृदयाय नमः। ऊँ विद्महे शिरसे स्वाहा। ऊँ नभोदेवाय शिखायै वषट्। ऊँ धीमहि कवचाय हुम्। ऊँ तन्नो गगनं नेत्रत्रयाय वौषट्। ऊँ प्रचोदयादस्राय फट्।'' इसी प्रकार करन्यास भी करना चाहिए।

## मूलमन्त्र

''ऊँ गँ गँ ऊँ नँ नँ ऊँ आँ आँ ऊँ गगनाय नमः।।''

## गगन विहार : कामरत्न तन्त्रम्

ऊँ नमश्चण्डिकाय गगनं गगनं चालय चालय वेशय हिलि हिलि वेगवाहिनी ह्रीं ह्रीं स्वाहा।। उक्तयोगद्वयस्यायमेव मन्त्रः।।

## अदृश्य होने का मन्त्र : कामरत्न तन्त्रम्

ऊँ ह्रां ह्रीं स्फें श्मशानवासिनी स्वाहा।

निशाचरीं निशिध्यात्वाजप्त्वा वामेनपाणिना।

अदृश्यकारिणीं विद्यां लक्षजाप्ये प्रयच्छति।।

ऊँ नमो निशाचर महामहेश्वरपर्यटतः।

सर्वलोकलोचनानि बन्धय बन्धय देव्याज्ञापयति स्वाहा।।

## पादुकासिद्धिमन्त्र : उड्डामहेवरतन्त्रम्

ॐ ह्रीं हुं नमः।।

## ।।व्योमधारणाविद्या।।

## श्रीमालिनीविजयोत्तरतन्त्रम्

वेद में परमव्योम ही सृष्टि का सृजनकर्ता है। वेद में परमव्योम–द्यौ–द्यु की ऋचाएँ ढूढना आकाश कुसुम तोड़ने के समान है। वेद में परमव्योम सर्वशक्तिमान, सर्वनियामक, सर्वज्ञ, सवोत्कृष्ट, परमेष्ठी तत्त्व आदि हैं। वह दूसरे शब्दों में परमेष्ठी है। वैदिक विज्ञान में परमेष्ठी, ईश्वर एवं देवता तीनों पृथक्–पृथक् हैं। यह जटिलतम व्यवस्था पश्चिमी अध्येताओं के लिए चक्रव्यूह सिद्ध हुई। ऋग्वेद में वैदिक देवों के शास्ता श्री रुद्र देवता विषपान करता है। वैदिक देवों के सम्राट श्री वरुण देव श्री रुद्र–स्वरूप एवं श्री सूर्यस्वरूप हैं। वेद की ऋचाओं के मन्त्रद्रष्टा ऋषि एवं ऋषिकाओं ने निरन्तर कहा है : ''परब्रह्म एक है और ब्रह्मज्ञाता (विद्वान) उनको अनेक नामों से सम्बोधित करते हैं'' (प्रकारान्तर में अद्वैत का सिद्धान्त)। इसी समृद्ध परम्परा का मोती ''श्रीमालिनीविजयोत्तरतन्त्रम्'' है। परब्रह्म–परमेष्ठी–परमशिव ने इसका गोपनीय ज्ञान दिया। श्री कैलासपति साम्ब सदाशिव के पुत्र श्री कार्तिकेय देव ने परमपवित्र कैलास महापर्वत पर श्रीमालिनीविजयोत्तर तन्त्र का रहस्य ऋषियों को प्रदान किया। अर्थात् परमेष्ठी से चलकर यह गोपनीय से गोपनीय विद्या लोककल्याण, लोकसंग्रह के लिए सार्वजनिक की गई।

यह अभूतपूर्व है कि श्रीमालिनीविजयोत्तरतन्त्रम् में वारुणीधारणाविद्या, आग्नेयी धारणाविद्या, वायवीधारणाविद्या एवं ''व्योमधारणाविद्या'' का रहस्योद्घाटन किया गया है (व्योमधारणाविद्या ही परम गोपनीय आकाशविद्या की आधारशिला है।)। इसी के साथ पंच महाभूतों की पाँच तन्मात्रा धारणाओं–गन्धतन्मात्र, रसतन्मात्र, रूपतन्मात्र, स्पर्शतन्मात्र एवं शब्दतन्मात्र के श्लोक दिये गये हैं। ''धारणा पंचक सिद्धि में एक धारणा की सिद्धि के बाद ही दूसरी सिद्धि में प्रवेश का आदेश है।'' अतः ''व्योमधारणाविद्या (प्रथम महाभूत) के लिए

पृथिवीधारणाविद्या, वारुणीधारणाविद्या, आग्नेयीधारणाविद्या एवं वायवीधारणाविद्या को प्राप्त करना अनिवार्य शर्त है।'' तभी परमव्योम की विद्या प्राप्त होगी। सर्वप्रथम छत्तीस तत्त्वात्मक न्यास का विधान (षष्ठोऽधिकार) है। छब्बीस मुद्राओं का ज्ञान प्रयोग मन्त्र से पहले अनिवार्य है। परमशिव ने स्नान के भी मुख्यतः छह प्रकार बताये हैं। उनका कठोरतम निर्देश है कि शिष्य की परीक्षा में कोई ढील नहीं हो। दीक्षा का विधिविधान भी निश्चित है। योगी के लक्षण एवं लक्ष्यभेद (व्योम, विन्दु, ध्वनि, विग्रह आदि), चित्त भेद की प्रक्रिया का सविस्तार वर्णन किया गया है। सर्वप्रथम पृथिवीतत्त्व के अभ्यास का आदेश है। प्रकारान्तर में शेष वारुणीतत्त्व, आग्नेयीतत्त्व एवं वायवीतत्त्व का अभ्यास किया जाता है।

परमशिव ने महादेवी को दो सौ पचास चक्रों का रहस्य उद्‌घाटित किया। इसके अनुसार ''अ'' से लेकर ''क्ष'' पर्यन्त मातृका वर्ण के 50 अक्षर हैं। इनमें 16 स्वर एवं 34 व्यंजन वर्ण माने जाते हैं। ये वर्ण परावाक के प्रतीक हैं। ये सिद्धियों को प्रदान करने को तत्पर रहते हैं। ध्यान एवं आराधना में संलग्नों एवं मन्त्र सिद्ध करने में लगे साधकों के ये सर्वस्व रूप हैं।।61।।

अकारादिक्षकारान्ताः सर्वसिद्धिफलप्रदाः।

ध्यानाराधनयुक्तानां योगिनां मन्त्रिणामपि।।61।।विशोऽधिकार।।

श्री महारुद्र नीलकण्ठेश्वर शंकर ने मन्त्रात्मक आधार शक्ति और जात्य आदि विशिष्ठ न्यास आदि से सम्बन्धित विशिष्ट विषयों का ज्ञान दिया (त्रयोविंशतितमोऽधिकार)। इसमें आकाश का आसन वायु बीज ''वं'' और बीज ''क्ष'' का गुप्तज्ञान समझाया। सर्वप्रथम धरा तत्त्व की महत्ता शास्त्र स्वीकृत करता है। धरा का मूल बीज ''लं'' है, किन्तु आधारशक्ति के रूप में माया बीज ''ह्रीं'' बीज मूलाधार का रहस्यात्मक आधार है। इसलिये सपूर्वासन शब्द के माध्यम से सर्वप्रथम ''ह्रीं'' की चर्चा महारुद्र महादेव शिव ने की है। इसके बाद अप् तत्त्व क्रम में सुरोद का प्रकल्पन बीजमन्त्र द्रष्टा ऋषियों ने प्राप्त किया। पृथिवी जल की आधार शक्ति है। जल की व्यापकता ''क्ष्लां'' बीज में निहित है। अप् भी तेज की आधार शक्ति है। तेज बीज के लिये ''क्ष्वीं'' तेज वायु का आसन है।

इसका बीज ''वं'' है। यह आकाश का आसन एवं बीज ''क्षं'' है। ''महारुद्र महादेव शिव ने इसतरह यथाक्रम पृथिवी, अप् (सुरोद), तेज (पोत), वायुकन्द एवं आकाश स्वाधिष्ठान आदि चक्रों के आसनों के बीज मन्त्रों का सूत्रात्मक निर्देश दिया।'' समस्त प्राणियों में मानव योनि ही इस रहस्य का अनुभव कर पंच महाभूतों से तादात्म्य स्थापित कर पाती है।।12—13।। इसके अलावा परमशिव ने अपर पंचक का ज्ञान समझाया।

अथ जात्यः प्रवक्ष्यन्ते सपूर्वासनशाश्वताः।

ह्रीं क्ष्लां क्ष्वीं वं तथा क्षं च पंचकस्य यथाक्रमम्।।13।।

हं यं रं लं तथा वं च पंचकस्यापरस्य च।

ऋं ॠं लृं लॄं तथा ओं औं हः अं आकर्णिकावधौ।।14।।

।।त्रयोविंशतितमोऽधिकार।।

## वायवीधारणा से व्योमधारणा

परमशिव ने भगवती जगत— जननी को वायवीधारणा की सूक्ष्मताओं जटिलताओं का सहज ज्ञान दिया। वायवीधारणा साधकों की महत्वपूर्ण धारणा है। पहले के साधक इस धारणा में सिद्ध होते रहे। वर्तमान में इसका प्रचार नहीं के बराबर है। शास्त्र का आदेश है कि योगमार्ग के पथिक इस पद्धति को भी अपनायें। इस धारणा के वर्णन प्रसंग में सर्वप्रथम षड्बिन्दु सदृश आकार के सदृश कृष्णवृत्त के ध्यान का विधान है। यह ध्यान अपना शरीर ही षड्बिन्दु सदृश कृष्णवृत्त सदृश मानकर होता है।। 34।। इसमें साधक अपने शरीर को काले रंग के वृत्ताकार एवं उसके समान चू—चू शब्द करता हुआ षड्बिन्दु के रूप में ध्यान करे। कुम्भक लगा कर बैठे एवं ध्यान कृष्णवृत्तवत् हो, तो चमत्कार घटित होता है। यह वायवीधारणा की प्रथम प्रक्रिया मानी जाती है।।34।।

इस चंचलात्मक स्पन्दमानता में वायवीय गतिशीलता की सुगन्ध आ जाती है। यह कफ जन्य व्याधियों को समूल नष्ट करता है। ''फलस्वरूप'' साधक वायुवत् भारहीन हो जाता है।'' इसको छह माह तक लगातार संलग्नपूर्वक अभ्यास करने पर चमत्कार होता है। ''साधक

क्षणभर में सौ योजन दूर जा और आ सकता है।'' उसके इस आने जाने में कोई आयास नहीं होता है। ''तीन वर्ष तक इस धारणा की धृति से साधक स्वयं वायुरूप ही हो जाता है''।।35–36।। इससे साधक में अद्‌भुत शक्ति का आधान होता है। यहाँ तक कि इन्द्र को स्वर्ग से लाकर उसकी बलवत्ता को माप कर दे, उसके दिव्य वाहन ऐरावत एवं सेवकों बल को भी प्रस्तुत करने में समर्थता प्राप्त होती है।।37।। उसे अपना शरीर नील अंजन के समान कृष्णवर्ण का अनुचिन्तन करना चाहिये। इस अभ्यास को छह माह करने से पहले उल्लेखित शक्ति आना सुनिश्चित है।।38।।

''वायुतत्त्व का दर्शन तीन वर्ष लगातार अभ्यास करने एवं तन्मय भाव से साधनारत'' रहने से होता है। इस प्रक्रिया विधि में ''भ्रूमध्य में अपना अंजन सदृश कृष्णरूप ध्यान करने से वायुतत्त्वेश्वरों का साक्षात्कार होता है। अखिल अशुद्ध भी दृष्ट हो जाते हैं।'' अन्य प्रक्रिया में ''बादलों से आच्छन्न इन्द्रनील की आवृत्त रविबिम्ब के समान आकृति के ध्यान से उसी के समान तेज एवं बल समन्वित होता है।'' उसी अवस्था में चतुर्दिक् समिद्ध इन्द्रनील की नीलिमा का ध्यान सर्वत्र–सकल करना चाहिये। इस प्रक्रिया में सिद्ध होने पर ''अग्निमन्त्रेश्वरत्व'' की उपलब्धि होती है। इसी क्रम में ''मन्त्रेश्वर से मन्त्रमहेश्वरत्व'' की प्राप्ति होती है। मन्त्रमहेश्वरत्व की सर्वव्यापकता की भावना सिद्धि कर लेने पर एवं उसके ताप्तवर्ण का ध्यान करने पर तेज की पराकाष्ठा मिलती है।।39 से 42।।

परिणामतः उर्ध्व और अधः व्यापी किसी शक्ति को विशेष रूप प्रधर्षित करने का सामर्थ्य प्राप्त होता है। परमेष्ठी परमशिव कहते हैं कि यहाँ तक वायु से सम्बन्धित वायवीधारणा का वर्णन किया गया है। यह अवश्य है, ''जीवन में ऐसी धारणाओं की साधनाएँ साधक को मोक्ष नहीं देती है, भोग के अनन्त साधनों को उपलब्ध कराकर कीर्त्तिलता का प्रसार करती है''।।43।।

परमेष्ठी परमशिव ने सर्वप्रथम ''व्योमधारणा'' की प्रथम विद्या की व्याख्या की। इसमें ''अपने शरीर को वायु के समानकर और देहभाव का विस्मरण कर वायुवत् अनुस्मरण करते हुए सात दिन के अभ्यास से

शून्यता में समाहित होने की शक्ति प्राप्त होती है।।44।।'' एक माह इसी साधना में संलग्न रहने पर साधक तक्षक सदृश होकर सभी विषों के प्रभाव से प्रभावित नहीं होता है। परिणामतः शरीर की व्याधियों से मुक्त होता है।।45।। परमेष्ठी परमशिव के अनुसार इस प्रक्रिया के न्यूनतम छह माह अभ्यास से साधक ''आकाशवत्'' हो जाता है। साधक सूक्ष्म से सूक्ष्म छिद्र से निकल जाता है। इसी प्रकार ''साढे तीन वर्ष इस प्रक्रिया में लगे रहने से साधक–स्वयं एवं व्योम में कोई अन्तर नहीं रह जाता है।।46।।'' साधक स्वेच्छा से महाकाय रूप में परिवर्तित हो सकता है। ''आत्मा की तरह अछेद्य एवं अभेद्य हो सकता है।'' उसके लिए ''मेदिनी (पृथिवी) कर्कश एवं कठोर नहीं रह जाती है। उसके छिद्र उसे दीख पड़ने लगते हैं। वह चाहे तो कहीं भी इन अदृश्यवत छिद्रों से मेदिनी में समा सकता है।।47।। भूदेवी की सुपुत्री सीता की तरह भूमि में समा सकते हैं।

संस्कृत में सौंफ को शतपुष्प कहा गया है। सौंफ के रस से भावित स्वर्ण तपानेवाली अंगीठी में अभ्रक का अद्भुत रूप रंग उभरता है। साधक को उसके समान अपने शरीर का चिन्तन करना चाहिये। ''यह प्रक्रिया तीन वर्ष तक चलने पर व्योम का ज्ञान होता है।।48।।'' परमेष्ठी परमशिव कहते हैं : ''ललाट में 12 अंगुल आयत उसी तेज का चिन्तन अनवरत करना चाहिये।।49।।'' इस अभ्यास से समस्त तत्त्वेश्वरों को सामने उपस्थित देखने की शक्ति प्राप्त हो जाती है।।50।।

परमेष्ठी परमशिव ने पंच महाभूतों को साक्षात देखने की परमगोपनीय विद्या का ज्ञान परमेश्वरी को दिया। उसमें सभी तत्त्वेश्वरों को सिद्ध करना अनिवार्य है। प्रथम महाभूत तत्त्वव्योम के ज्ञान से परमव्योम की यात्रा मन की गति से साकार होती है। श्रीमालिनीविजयोत्तरतन्त्रम् के अनुसार व्योमधारणाविद्या के लिए कम से कम ''पन्द्रह से पच्चीस वर्ष साधना'' करना आवश्यक है। अतः परमेष्ठी परमशिव द्वारा उद्घाटित पाँच तत्त्वों की धारणाएँ तन्त्र की अमूल्य निधि है। इनमें पाँचवी धारणा मोक्षदायक है। ''परमेष्ठी ने सावधान किया कि साधक को अनेक सिद्धियों के मायाजाल में नहीं पड़ना चाहिये।।57।।''

स्वदेहं चिन्तयेत्कृष्णं वृत्तं षट्बिन्दुलांछितम्।

चलं सचूचूशब्दं च वायवीं धारणां श्रितः।।34।।
चलत्वं कफजव्याधिविच्छेदाद्वायुवद्भेत्।
षण्मासमभ्यसेद्योगी तद्गतेनान्तरात्मना।।35।।
योजनानां शतं गत्वा मुहूर्तादेत्यखेदतः
वत्सरैस्तु त्रिभिः साक्षाद्वायुरूपधरो भवेत्।।36।।
चूर्णयत्यद्रिसंघात वृक्षानुन्मूलयत्यपि।
क्रुद्धश्चानयते शक्रं सभृत्यबलवाहनम्।।37।।
नीलांजननिभं देहमात्मीयमनुचिन्तयेत्।
पूर्वोक्तं सर्वमाप्नोति षण्मासान्नात्र संशय।।38।।
त्र्यब्दात्प्रपश्यते वायुतत्त्वं तन्मयतां गतः।।
भ्रुवोर्मध्ये स्मरेद्रूपमात्मनीऽंजनसंनिभम्।।39।।
पश्यते वायुतत्त्वेशानुशुद्धानखिलानपि।
घनावृतेन्द्रनीलाभो रविबिम्बसमाकृतिम्।।40।।
ध्यायंस्तत्समतामेति तत्संलीनो यदा भवेत्।
भिन्नेन्द्रनीलसंकाशं सकलं तत्र चिन्तयेत्।।41।।
तन्मन्त्रेशत्वमाप्नोति ततस्तस्येशतामपि।
सर्वव्यापिनि तद्वर्णे ध्याते तेजस्यवाप्नुयात्।।42।।
तदाप्रधृष्यतामेति तत्रोर्ध्वाधोविसर्पिणी।
इत्येवं कथिता दिव्या धारणा वायुसंभवा।।43।।
स्वदेहं वायुवद्धयात्वा तदभावमनुस्मरन्।
दिवसैः सप्तभिर्योगी शून्यतां प्रतिपद्यते।।44।।
मासमात्रेण भोगीन्द्रैरपि दष्टो न मुह्यति।
सर्वव्याधिपरित्यक्तो वलीपलितवर्जितः।।45।।
षण्मासाद्गगनाकारः सूक्ष्मरन्ध्रैरपि व्रजेत्।
वत्सरत्रितयात्सार्धाद्व्योमवच्च भविष्यति।।46।।
इच्छयैव महाकायः सूक्ष्मदेहस्तथेच्छया।

अच्छेद्यश्चाप्यभेद्यश्च च्छिद्रां पश्यति मेदिनीम्।।47।।
शतपुष्परसोच्छिष्टमूषागर्भखवन्निजम्।
देह चिन्तयतस्त्र्यब्दाद्व्योमज्ञानं प्रजायते।।48।।
पूवोक्तं फलं सर्वं सप्ताहादिकमाप्नुयात्।
ललाटे चिन्तयेत्तद्वद्द्वादशांगुलमायतम्।।49।।
तत्तत्वेशान्क्रमात्सर्वान्प्रपश्यत्यग्रतः स्थितान।।50.1।।
अन्तरायत्वमभ्येति तत्र कुर्यान्न संस्थितिम्।
संस्थितिं तत्र कुर्वन्तो न प्राप्स्यन्त्युत्तम फलम्।।57।।
।।श्रीमालिनीविजयोत्तरतन्त्रम त्रयोदशोऽधिकार।।

## लक्ष्मीतन्त्रम् : व्योमादि मन्त्र

विशालत्वात्स्मृता व्योम पूरणाच्च पुरी स्मृता।
परावरस्वरूपत्वात् स्मृता चाहं परावरा।।4.49।।
अण्डमध्ये प्रधानं हि यत्तत्सदसदात्मकम्।
त्रैगुण्यं प्रकृतिर्व्योम स्वभावो योनिरक्षरम्।।5.19।।
त्रैलोक्यैश्वर्यदो व्यापी व्योमेशोंऽकार एव च।
विसर्गः सृष्टिकृत्ख्यातो ह्यःकारः परमेश्वरः।।25.10।।
अप्रमेयादिना लोकान् वितत्य भुवनाध्वना।
तस्मिन्नेव परे भूयो व्योमेश परमात्मनि।।26.14।।
अव्यक्तपुरुषेशाख्यरूपत्रयविभाविनी।
माया श्रीः सा पुनर्देवी व्योमेशे प्रतितिष्ठति।।26.29।।
अप्रमेयोदिता साहं महानन्दमयी शुभा।
आधारभूता प्रज्ञाया व्योमेशे संस्थिता पुनः।।26.33।।
व्योमेशात् परतः केचिद्वांछन्ति परमेश्वरम्।
व्योमेशमपाहायान्ये प्रधानं विनियोज्य तु।।27.19।।
तानि रूपाणि देवेश गदन्त्या में निशामय।
व्योमेशान्तमिदं रूपमेकं यत्तत्प्रकीर्तितम्।।27.18।।

विधाय कृत्यमखिलं त्रैलोक्यैश्वर्वदायिनी।
तस्मिन्नेव पुनर्देवे व्योमेशे परमात्मनि।।27.16।।
सृष्टिकृत्संयुता स्थूल सूक्ष्मा व्योमेशसंयुता।
निरंजना परा सेयमी इत्येवानुरागिणी।।32.57।।
कौस्तुभो व्योमसंभिन्नः परमात्मा ततः परम्।
उर्ध्वाधोऽनलसंभिन्न ऊर्जेनापि समन्वितः।।33.19।।
तारपंचकमाह्लादं व्योम प्राणोपरि न्यसेत्।
कालानलौ तु तदधः सर्वलोकेश्वरोपरि।।33.74।।
षट् तारा आदिदेवोऽथ व्योमवान् केवलोऽथ सः।
रामवान् दमनाश्चाथ सिद्धेभ्योऽथ ततो नमः।।33.76।।
सूर्यमूर्जं तथा व्योम चक्रिणं पिण्डयेत् क्रमात्।
ईशानाय नमः पश्चादीशानस्य मनूत्तमः।।33.86।।
ततो व्योमान्वितं प्राणः सोमनामसमन्वितम्।
परे च परमेशे च प्रसीद प्रणवं ततः।।33.110।।
ख स्थितं पुण्डरीकाक्षं स्मृत्वा लक्ष्मीधरं परम्।
तत्पादोकजां धारा संस्मेच्छिरसि च्युताम्।।34.123।।
मांस परद्वयं स्मृता रसो व्योमाक्षरत्रयम्।
परात् परद्वयं चैव बिन्दुनादविभूषितम्।।35.13।।
मासाव्योमयुतानेतान् शक्त्यादींस्तदनु स्मरेन।
निवृत्तिश्च प्रतिष्ठा च विद्या शान्तिस्तथैव च।।35.15।।
खर्वव्योमान्वितं पश्चात् खगाननमोयुतम्।
मन्त्रमाहुः सुरेशान् तन्त्रमं नवमं बुधाः।।36.31।।
तारिका शाश्वतोऽशेषभुवनाधारविष्णुमान्।
व्योमेशभूषितश्चाथ वाह्निपत्नी ततः परम्।।45.62।।
नाडीमध्यं समायाता करोमि रथवद् ध्वनिम्।
व्योमरन्ध्रमनुप्राप्ता हस्तिनादविनोदिनी।।50.77।।

व्याप्ता परमाकाशं सा सुषुम्नेति गीयते।
मुक्त्येऽखिलजीवानां संसाराखिलखेदिनाम्।।50.184।।

## परमव्योम

कालश्च नियतिः शक्तिः पुरुषः परमं नभः।।
भगवानिति तत्त्वानि सात्त्वताः समधीयते।।6.44।।
नभस्तु परमं व्योम परमाकाशशब्दितम्।
यत्र देवो मया सार्धं विभज्यात्मानमात्मना।।7.9।।
तयोर्नौ परमं व्योम निर्दुःख पदमुत्तमम्।
षाड्गुण्यप्रसरो दिव्यः स्वाच्छन्द्याद्देशतां गतः।।17.9।।
गगनात् प्रपतेत् तूर्णं यद्यद्वित्तं समीहते।
यद्यच्चाभरणं श्लाघ्यं यद्यद्वा वसनं शुभम्।।51.25।।
पृथिव्यापस्तथा तेजो वायुराकामेश च।
अहंकारो महांश्चैव प्रकृतिः परमा तथा।।15.26।।
नियमो नाम तद्वृतिः क्वचित् स्वापनलक्षणम्।
न तदस्ति पृथिव्यां वा दिवि व्योम्नि च वासव।।15.34।।
सृष्टयादिकं विधायाथ व्योमस्थं परमास्थिता।
सर्वाश्चर्यकरी देवी सृष्टिस्थित्यन्तकारणम्।।32.9।।
ब्रह्मरन्ध्राद्विनिष्क्रान्ता महापद्ममुपेयुषी।
ओतप्रोतात्मिका सेयं परमानन्दवर्त्मनि।।32.60।।
चरमां ब्रह्मरन्ध्रे तु मन्त्राणां नायिका हि सा।
चन्द्रिकातपसंकाशं न्यासे न्यासे मनुं स्मरेत्।।35.73।।

## महाकाल संहिता : आकाश

### कामकला खण्ड

महाकाल संहिता में आकाश का बीज मन्त्र ''हं'' है।
तिरश्चां विरुतं वेत्ति वेत्ति चैषां च चेष्टितम्।
आकाशचारिणः सर्वान् पश्यत्येव न संशयः।।137।।

लीयते वायुभूतोऽयं वायुमध्ये न संशयः।
तेजो भूत्वा निविशते तेजस्येव स साधकः।।173।।
जले प्रविष्टो भवति जलरूपी वरानने।
स आकाशतनुर्भूत्वाकाश एव विलीयते।।174।।
आकाशे पर्वतादींश्च भिनत्ति स्वेन तेजसा।
त्रैलोक्यान्तरंग स्थानं तादृशं नास्ति पार्वति।।195।।
सूर्य्याचन्द्रमसोः स्थानं देहमध्ये व्यवस्थितम्।
आकाशभूमिसलिलवह्नीनां तत्र संस्थित्।।सप्तम पटल 108।।

## गुह्यकाली खण्ड

पूज्यौ दिग्विदिशोर्देवि नामान्याकलयाधुना।
कालाकाशौ रुद्रमृत्यु षडेकवचनान्विता।।एकादश पटल 55।।
आदौ पृथिव्यप्तेजांसि वाय्वाकाशौ ततः परम्।
मात्रापूर्वं गन्धरसरूपस्पर्शाश्च शब्दवत्।। एकादश पटल 149।।
ललाटाक्षं भ्रुवोर्मध्यादूर्ध्वं स्यादङ्.गुलत्रयम्।
ललाटाद् व्योमसंज्ञं तु अङ्.गुलद्वयमेव हि।।900।।
स्थानेष्वेतेषु मनसा वायुमारोप्य धारयेत्।
स्थानात्स्थानं समाकृष्य प्रत्याहारविधिर्मतः।।901।।
य एवं कुरते विद्वान् यथायोगं यथाविधि।
स याति ब्रह्मसदनं पुनर्नावर्तते यतः।।902।।
अथेदानीं प्रवक्ष्यामि धारणापंचकं शिवे।
समाहितमना भूत्वा श्रृणु यत्नेन सादरा।।903।।
यमादिगुणसंयुक्ता मनसः स्थितिरात्मनि।
धारणा प्रोच्यते विज्ञैर्योगशास्त्रार्थवेदिभिः।।904।।
हृदये उदराकाशे यद्वाह्याकाशधारणम्।
एषा हि धारणा प्रोक्ता तथैवाकाशो भवेत्।।905।।
भूमिरापोत्ऽथानु तेजो वायुराकाशमेव च।

एतेषु पशुवर्णनां धारणा धारणा मता।।906।।
तेष्वेव पशुवर्णानां धारणाश्चापि धारणा।
पदादि जानुपर्यन्त पृथिवीस्थानमुच्यते।।907।।
अजानु वायुपर्यन्तंमया स्थानं प्रकीर्त्तितम्।
आपायोर्हृदयं यावत् वह्निस्थानं सुरेश्वरि।।908।।
आह्वन्मध्या भ्रुवोर्मध्ये यावद् वायुस्थलं भवेत्।
आभ्रूमध्यात्तु मूर्द्धान्त यावदाकाशमुच्यते।।909।।
एतेषां प्रथमे स्थाने लकारं धारयेद् बुधः।
वकारं धारयेदप्सु रेफं वह्नौ च धारयेत्।।910।।
यकारं धारयेद् वायौ हकारं व्योम्नि धारयेत्।
पृथिव्या धारयेद्देवि ब्रह्माणं परमेष्ठिनम्।
विष्णुमप्स्वनले रुद्रं महत्तत्त्वं तु मारुते।
आकाशे धारयेच्चैवमव्यक्तं परमेश्वरम्।।912।।
नीत्वा वायुं पृथिव्यां तु वर्णदेवसमन्वितम्।
धारयेत पंच घटिकाः पृथिव्या जयमाप्नु यात्।।913।।
यथोक्तवर्णदेवेशं संयोज्य वायुमप्सु च।
धारयेत् पंचघटिकाः सर्वरोगैः प्रमुच्यते।।914।।
पूर्ववद्व (धा) रणे वह्नेर्वह्निनासो न दह्यते।
मरुतं मारुतस्थाने वर्णदेवसमन्वितम् ।।915।।
धारयेत् पंच घटिकाः वायुवद्व्यमगो भवेत्।
आकाशे वायुमारोप्य वर्णदेवसमन्वितम्।।916।।
धारयेत् पंचघटिका जीवन्मुक्तो भवेत् प्रिये।।917।।

(एकादश पटल)

(महाकाल संहिता के गुह्यकालीखण्ड की आकाशधारणा श्रीमालिनीविजोत्तरतन्त्रम् की व्योमधारणा के अनुरूप है।)

कुणपान्तं व्युत्क्रमेण वर्णमेकैकमुच्चरेत्।

अथ शब्दो निर्गुणश्च सगुणस्तदनन्तरम्।।द्वादश पटल 385।।
आदिसर्गो भूतसर्गः प्रतिसर्गस्ततः परम्।
सत्वं रजस्तमश्चैव गुणा गीत इतः परम्।।386।।
जीवः प्राणश्च बुद्धिश्च ततोऽहंकार इत्यपि।
मनः शब्दस्पर्शरूपरसगन्धास्ततोऽप्यनु।।387।।
श्रोत्रं त्वक्चक्षुषी जिव्हाघ्राणवाक्पाणस्ततः
पादं पायुरूपस्थश्च आकाशो वायुतेजसी।।388 द्वादश पटल।।

## अनाख्यापूर्ण होममन्त्र : दशम पटल

व्योम ब्रह्मा च विष्णुश्च रुद्र ईशः शिवस्तथा।
पुरोक्त वत्सर्वमन्यद्विज्ञेयं बुद्धिशालिभिः।।1400।।

## तृतीय खण्ड

पृथिव्यामप्सु तेजस्सु वायावाकाश एव च।
मनसीन्द्रियवर्गे च काले दिक्षु तथात्मनि।।त्रयोदश पटल 331।।
स्वर्गे मर्त्ये च पाताले रोदसी विदिशोरपि।
त्रैलोक्ये न पदार्थः स नाक्रान्तो यस्तयाऽसुर।।
।।त्रयोदश पटल 33।।
आकाशो गरुडो विद्युद्गरुडोऽस्यानु कथ्यते।
गन्धर्वाश्च तथा यक्षा यज्ञा नद्यो युगा अपि।।
।।चतुर्दश पटल 692।।

## व्योमकेश (चतुर्दशतम पटल)

सदाशिवो महाकालो नीललोहित एव च।
महेश्वरः कृत्तिवासास्त्रिपुरान्तक एव च।।762।।
मृत्युंजयो महारुद्रो विश्वरूपो वृषध्वजः(वृषभध्वजः)।
उग्रः शर्वो भवो भीमो नीलकण्ठश्च धूर्जटिः।।763।।
गंगाधरश्च सर्वज्ञो मृडः शम्भुर्हरोऽपि च।
विश्वेश्वरो वामदेव ईशानः शंकरोऽपि च।।764।।

विरूपाक्षो भूतनाथो नन्दीश्वर इतः परम्।

व्योमकेशो महादेवः कपाली चन्द्रशेखरः।।765।।

### व्योममण्डल काली नर्तन : कामकला खण्ड

वमन्ती कल्पकालाग्निं चर्वयन्ती दितेः सुतान्।

हसन्ती चाट्टहासेन नृत्यन्ती व्योममण्डले।।अष्टम पटल।।599।।

।।कामकला खण्ड में महाकाली ''व्योमकाली'' एवं ''गगनग्रासिनि ब्रह्माण्डनिष्पेषिणि'' है।।

### रुद्रयामलम् उत्तरार्द्ध

### आकाशवाहिनी नित्या

आकाशवाहिनीं नित्यां सर्ववर्णस्वरूपिणीम्।

महाकुण्डलिनीं ध्येयां ब्रह्मविष्णुशिवादिभिः।।षडविंश पटल 25।।

### आकाश गामिनी सिद्धि

कुमार्याः कुलदायिन्याः पंचतत्त्वार्थपारग

यो जपेत पंचतत्त्वेन स्तोत्रेण कवचेन च।।25।।

आकाशगामिनी सिद्धि भर्वेत्तस्य संशय।। नवम् पटल 26।।

देवाः श्रीकामिनीकान्ताः प्रभवन्ति जगत्त्रये।

कालं हि वशमाकर्त्तुं नियुक्तो यश्च भावकः।।7।।चतुर्विंश पटल।।

ते सर्वे विचरन्तीह कोटिवर्षशतेषु च।

तत्तदासननामानि श्रृणु तत्साधनानि च।।चतुर्विंश पटल 8।।

### आकाशगामिनी देवी

तत्पदार्थान् त्रवक्ष्यामि श्रृणुष्व भैरवेश्वर।

पृथिवीं जलरेखांच तेजोरूपांच वायवीम्।।4050।।

आकाशगामिनीं देवीं कालरूपा दिगम्बरीम्।

आत्मशक्तिं मनः शक्तिं दक्षिणावर्तयोगतः।

लिखित्वा स्वस्वबीजाढ्यां भावयेत् कुलवर्त्मना।।

।।नवतितम पटल 51।।

## आकाशप्रकरो ब्राह्मी : एकषष्टितम पटल

वायुच्छिद्रकरो वाता वायुनिर्गममुद्रिका।
कुम्भकस्थो रेचकस्था पूरकस्थातिपूरिणी।।176।।
वाय्वाकाशाधारूपी वायुसंचारकारिणी।
वायुसिद्धिकरो दात्री वायुयोगी च वायुगा।।177।।
आकाशप्रकरो ब्राह्मी आकाशान्तर्गतद्रिगा।
आकाशकुम्भकानन्दो गगनाह्लादवर्धिनी।।178।।
गगनाच्छन्नदेहस्थो गगनाभेदकारिणी।
गगनादिमहासिद्धो गगनग्रन्थिभेदिनी।।179।।

## आकाशवाहिनी देवी : सप्ततितम पटल

## उत्तरार्द्ध दो

आकाशवाहिनी देवी शिरोमंगलमद्भुतम्।
सर्वदा पातु मे गुह्यं लिंगं चक्रं सुधामयम्।।12।।

## व्योमरूपा भगवती

व्योमरूपा भगवती सर्वचैतन्यरूपिणी।
एकरूपं परं ब्रह्म ब्रह्मातीतं जगत्त्रयम्।। एकोनत्रिंश पटल 35।।

## गगन चक्रसार

ध्यात्वा चक्रपुरे योगी निरालम्बो दिगम्बरः।।47।।
गगने चक्रसारं तु कुलनाम्ना प्रतिष्ठितम्।
ध्यात्वा भवति योगीन्द्रः खेचरो गतिभीः प्रभुः।।
।।अष्टसप्ततितम पटल 48।।

## श्रीनीलतन्त्रम् : श्रीनीलतारा महादेवी

## मूलमन्त्र

''ऊँ ह्रीं हां हूं नमस्तारायै सकलदुस्तरं तारय तारय ऊँ ऊँ स्वाहा।''

यह विद्या कल्पवृक्षतुल्या है। यह विद्या गद्य–पद्यमयी वाणीस्वरूप है। वह साक्षात् देवता है। इस विद्या के चार लाख जप करने से

अष्टसिद्धि–अष्ट ऐश्वर्य– अणिमा, लघिमा, महिमा, गरिमा, प्राकाम्य, ईशित्व एवं यत्रकामावशायित्व प्राप्त होती है। हमेशा गोपनीय रूप से महारुद्र सदाशिव नीलकण्ठ का ध्यान करें। अष्टसिद्धि से सहज आकाशगमन होता है।

## अदृश्य विधान मन्त्र : दुर्गातन्त्रे

"ऊँ ह्रीं क्लीं ऐं आसुरी रक्तवाससे अघोर अघोर कर्मकारिके अदृश्यं कुरु कुरु ह्रीं ऐं ऊँ।।

## त्रिपुरा रहस्य, ज्ञानखण्ड : आकाश

चित्ततत्त्व स्वयं परिपूर्ण होने के कारण आकाश के समान नहीं है। इसी से वह स्वयं प्रकाश भी है। इसके सिवा आकाश एवं चिदात्मा में कोई भेद नहीं है। आकाश की तरह चिदात्मा भी परिपूर्ण, सूक्ष्म, निर्मल, अजन्मा, अनन्त, निराकार, सबका आधार, असंग एवं सबके भीतर बाहर है। वास्तव में तो चैतन्य से पूर्ण आकाश ही आत्मा कहा जाता है। आकाश एवं आत्मा में कोई दूसरा लेशमात्र अन्तर नहीं है। जो आकाश है वही आत्मा है और जो आत्मा है वही आकाश है।

नाकाशतुल्यं चैतन्यात् स्वप्रकाशमतः स्थितम्।

आकाशश्च चिदात्मा च न विलक्षणतां गतौ।।72।।

पूर्णः सूक्ष्मो निर्मलश्चाजोऽन्तन्तोऽपि निराकृतिः।

सर्वाधारोऽप्यसंगात्मा सर्वान्तरबहिर्भवः।।73।।

विशेषस्तत्र चैतन्यमाकाशे तन्न विद्यते।

वस्तुतश्चैतन्यपूर्ण आत्मैवाकाश उच्यते।।74।।अष्टादशोऽध्याय।।

हे परशुराम! इस की जो पूर्णहन्तारूप विश्रान्ति है उसीमें एकदेशता की भ्रान्ति होने से आकाश का भान होने लगता है। अतः आत्मा का जो प्रदेश आत्माभिमान अथवा अहंकार से रहित है वही आकाश कहा जाता है। वही संसार का कारण है।

अत्यन्ताभाव आकाशस्तमः प्रथमसर्गकः।

सर्वं तदेव संप्रोक्तं परिच्छेदनमादिमम्।।103।।

राम यः परिपूर्णात्मा विश्रमो वै समास्थितः।

तस्यैकदेशताभ्रान्तिकृतमाकाशभासनम्।।अष्टादशोऽध्याय 104।।

हे परशुराम! यह कामवासना ही आशापिशाची कही जाती है। यह आकाश से भी विस्तीर्ण है और महापर्वत से भी अधिक अविचल है।

आकाशादपि विस्तीर्णा ह्यचला भूधरादपि।

आशापिशाची प्रोक्तेयं राम या कामवासना।।

।।एकोनविंशोऽध्याय27।।

राजकुमार : यह बतलाओ, जो वस्तु आकाश से भी विस्तीर्ण एवं परमाणु से भी सूक्ष्म है, उसका क्या स्वरूप है और कहाँ है ?

ब्रह्मराक्षस : चित्ति आकाश से भी विस्तृत एवं परमाणु से भी सूक्ष्म है। यह स्फुरणरूपा है और अपने आत्मा में ही स्थित है।

राजकुमार : वह एक ही होने पर भी अत्यन्त विस्तीर्ण एवं अत्यन्त सूक्ष्म कैसे हो सकती है ? यह स्फुरण क्या है एवं आत्मा क्या है?

ब्रह्मराक्षस : सबका कारण होने के कारण वह विस्तृत है और इन्द्रिय आदि से ग्राह्य नहीं होने के कारण सूक्ष्म है। स्फुरण एवं आत्मा चिति को कहते हैं।

आकाशाद्वितता या स्यात् सूक्ष्मा च परमाणुतः।

सा किंरूपा स्थिता कुत्र वदैतन्नृपपुत्रक।।80।।

वितता चितिराकाशात् सूक्ष्मा च परमाणुतः।

स्फुरद्रूपा स्वात्मसंस्था श्रृणु तं ब्रह्मराक्षस।।81।।

एकापि साऽतिवितता कथं सूक्ष्मतरा भवेत्।

स्फुरत्त्वं किं किमात्मा च वदैतन्नृपनन्दन।।82।।

कारणत्वाद्धि वितता सूक्ष्मा ग्राह्यत्वतोऽपि च।

स्फुरत्त्वमात्मा च चितिः श्रृणु त्वं ब्रह्मराक्षस।।

।।एकविशंतितमोध्याय 83।।

यदि दर्पण में आकाश को देखने की इच्छा हो तो अन्य पदार्थों से दर्पण हटाना चाहिये।

गगनं दर्पणे द्रष्टुं यदा समभिवांछति।

तदाऽन्येभ्यः परावृत्तिमात्रेण हि कृतार्थता।।41।।

गगनं सर्वतो व्याप्तं दर्पणे सर्वदा स्थितम्।

अव्यावृत्तं किन्तु चाऽन्यैरभिच्छन्नं न भासते।। षोडशोऽध्याय 42।।

त्रिपुरा रहस्य तान्त्रिक पोथी होते हुए भी उसमें आकाश की दार्शनिक, अध्यात्मिक व्याख्या अद्भुत है। चर्याखण्ड, त्रिपुरा रहस्य (दुर्लभ ग्रन्थ) (व्याख्याकार जगद्गुरू शंकराचार्यपीठपण्डित आचार्य रविशंकर शास्त्री, दुर्लभ कृति)

हे भार्गव! सर्वत्र शक्ति ही सर्वसार है। वह शक्ति समुद्र में जल जैसी, इसी शक्ति का रूप जल उसकी थाह अगम है, इसी प्रकार शून्यता जैसी है। अर्थात् इसी शून्यता शक्ति के द्वारा आकाश का शब्द गुण है। यह नाद का ही रूप है और वह शक्ति नादरूपा है। इस शक्ति के प्रभाव में वह देव हैं, शक्ति नहीं होने से, वे शववत् हैं। इसलिये शिव का शिवत्व वह शक्ति त्रिपुरा, कामेश्वरी है। इसकी प्राप्ति सभी का अन्तिम लक्ष्य है।।80।। चर्या खण्ड में यह भी कहा गया है कि समस्त ब्रह्माण्डों के ऊपर श्रीपुर (परमव्योम) विद्यमान है। उससे ब्रह्माण्डों के भीतर ब्रह्मलोक से पाताल एवं बाह्यक्षेत्रों में निर्बाध आवागमन होता है।।39।। यही गगनविहार है।

समुद्रे तोयवत् सा हि आकाशे शून्यता इव।

तदभावे न किंचित् तद्देवं शक्तिः शिवस्य हि।।79।।

ब्रह्माण्डाना बहिश्चोद्ध्र्वे यत्प्रोक्तं श्रीपुरं पुरा।

तत्राप्येष व्रजेदेव नास्त्यस्य गतिरोधनम्।। द्वितीयोऽध्याय 39।।

## उड्डीशतन्त्र : लंकेश्वर दशानन रावणकृत

## पादुकासाधनमन्त्र

''ऊँ नमश्चन्द्रमसे चन्द्रशेखर नमो भगवते तिष्ठ नमो भगवते नमः शिखरे नमः शूलिने नमः पादप्रचारिणे वेगिने हुं फट् स्वाहा।।'' त्रिलक्षजपेन सिद्धिः।।

## अदृश्योपायमन्त्र

"ऊँ हुं फट् कालि कालि मांसशोणितं खादय खादय देवि मा पश्यतु मानुषेति हुं फट् स्वाहा।।" लक्षजपेन सिद्धिः।।

## श्रीविद्यार्णव तन्त्र : षोडश्युपासक परम्परा ओघत्रय

### द्वियौघः

व्योमातीताम्बा ; व्योमेश्यम्बा ; व्योमाकाम्बा ; व्योमचारिण्यम्बा ; व्योमस्थाम्बा।

### सिद्धौघः

उन्मनाकाशानन्दनाथ ; समनाकाशानन्दनाथ ; व्यापकाकाशानन्दनाथ ; शक्तयाकाशानन्दनाथ ; ध्वन्यकाशानन्दनाथ ; ध्वनिमात्राकाशानन्दनाथ ; अनाहताकाशानन्दनाथ ; विन्द्वाकाशानन्दनाथ ; इन्द्वाकाशानन्दनाथ

## कादिविद्योपासक : दक्षिणामूर्तिसम्प्रदाय

### मानवौघ

गगनानन्दनाथ ; विश्वानन्दनाथ ; भुवनानन्दनाथ ; विमलानन्दनाथ ; मदनानन्दनाथ ; लीलानन्दनाथ ; स्वात्मानन्दनाथ ; प्रियानन्दनाथ।

## ज्ञानार्णवतन्त्रम्

आकाशे नीलिमा देवि भ्रान्त्या दृष्टोदरे यथा।

अक्षराणि तथा सन्ति श्रीविद्यायां सुरेश्वरि।। चतुर्विंश पटल 70।।

आकाशं पवनोऽग्निश्च जलं पृथ्वी वरानने।

पंचकस्यास्य देवेशि प्रथम चित्तमुच्यते।। एकविंश पटल 15।।

अविद्याख्यसरोमध्ये मोहपंकप्रपूरिते।

प्रपंचकमले भूतपंचकपरिजृम्भिते।।16।।

विहरोऽस्यैव हंसस्य सृष्टया मायामयो भवेत्।

अयमेव महादेवि निष्प्रपंचो यदा भवेत्।।17।।

संहाररूपी हंसस्तु तदाऽऽत्मानं प्रदर्शयेत्।

पक्षित्वमस्य नास्त्येव सोऽहमात्मा प्रतिष्ठितः।।118।।

परमात्मेति जानीहि त्रयमेतदुदाहृतृम्।। एकविंश पटल।।
पृथ्वीबीजान्तवह्न्याढयं तार्तीयं शृणु वल्लभे।
शक्तिबीजे महेशानि शिवं वह्निं च योजयते।। षष्ठ पटल 4।।
व्योमादिवह्निसंस्थं तु विशेषं शृणु वल्लभे।
कुमार्याः परमेशानि हित्वा सर्गं तु बैन्दवम्।।5।।
त्रिपुरा भैरवी देवी महासंप्रत्प्रदा प्रिये।।षष्ठ पटल।।
मायाविकाररूपेण षट्कोणाश्रयरूपिणी।
हकारो व्योमरूपत्वाद् बिन्दुश्च मुखमण्डले।।एकादश पटल 5।।

## श्रीविद्या रत्नाकर : अनुत्तराम्नाय

### पंचाम्बा : देवाता

आदिनाथव्योमातीताम्बाश्रीपादुकां पूजायामि नमः।
आदिनाथव्योमेश्वर्यम्बाश्रीपादुकां पूजयामि नमः।
अनामयानन्दव्योममाम्बाश्रीपादुकां पूजयामि नमः।
अनन्तानन्दनाथव्योमचारिण्यम्बाश्रीपादुकां पूजयामि नमः।
चिदाभासव्योमस्थाम्बाश्रीपादुकां पूजयामि नमः।

### नवनाथमन्त्र

हं उन्मयाकाशानन्दनाथश्रीपादुकां पूजयामि नमः।
सं समाकाशानन्दनाथश्रीपादुकां पूजयामि नमः।
क्षं व्यापकाशानन्दनाथश्रीपादुकां पूजयामि नमः।
मं शक्त्याकाशानन्दनाथश्रीपादुकां पूजयामि नमः।
लं ध्वन्याकाशानन्दनाथश्रीपादुकां पूजयामि नमः।
रं इन्द्वाकाशानन्दनाथश्रीपादुकां पूजयामि नमः।
वं चिदाकाशानन्दनाथश्रीपादुकां पूजयामि नमः।
ऊँ व्यस्ताकाशानन्दनाथश्रीपादुकां पूजयामि नमः।
हसक्षलवरयऊं समस्ताकाशानन्दनाथश्रीपादुकां पूजयामि नमः।

## आकाशवाहिनी : योगिनीतन्त्र

योगिनीतन्त्र में अप्रत्याशित रूप से महाशक्ति के आकाशवाहिनी स्वरूप का अभूतपूर्व उल्लेख मिलता है। आगम तत्त्व विलास में 64 तन्त्रों का विवरण मिलता है। श्रीलक्ष्मीतन्त्रम् में इसे ''अम्बर संहिता'' का नाम दिया गया है (लेकिन यह अनुपलब्ध है।)।

ततोऽस्मिन् दिवसे देवि प्रायादाकाशवाहिनीम्।

लोकचक्षुरिति ख्यातां सर्वपापहरां शुभाम्।। अष्टम सर्ग 1।।

## आकाश शशि संयुक्त महादेवी

आकाशशशिसंयुक्तं सिध्यै ह्रदय संज्ञकम्।।सप्तम् सर्ग 31।।

## श्रीत्रिपुरा : व्योमरूपा : त्रिपुरार्णवतन्त्रम्

सूक्ष्मा सूक्ष्मामृता ज्ञानामृताथाप्यायिनी ततः।

व्यापिनी व्योमरूपा चानन्ता षोडशं प्रोदिता।। एकादश तरंग51।।

खेचरी भूचरी व्योमचरी प्रीतास्तु मे सदा।।द्वादशतरंगा19।।

## गगनमिति : मन्त्रमहोदधि

गगनंवहि्ननावामनेत्रेंदुभ्यांसमन्वितम्।।

(गगनमिति।।गगनंहः वहि्ननारेफेणवामनेत्रेंदुभ्यांई बिंदुभ्यांयुत।।)

## सात्विकी दिक् देवत्ता :

## आकाश (श्रीमाहेश्वरतन्त्रम्)

### आकाश देव सदाशिव

सात्विको राजसश्चैव तामसश्चेति वै त्रिधा।

तामसादप्यहंकाराज्जडमासीन्नभः प्रिये।।42।।

तस्य शब्दो गुणश्चासीदेक एव सुलोचने।

सत्वानुविद्धान्नभसो जात श्रोत्रमथेन्द्रियम्।

शब्दस्तु विषयस्तस्य सात्विकी दिक् च देवता।।षष्टपटल 43।।

व्योम्नः सदाशिवः प्रोक्त इत्येता भूतदेवत्ता....।।षष्टपटल 60।।

आकाशस्तु हकारस्थो देवता तु सदाशिवः।

गुणः शब्दस्तथा श्रोत्रं श्रोतव्या दिक् च सुन्दरि।।

।।एकोनत्रिंशपटल 26।।

## आकाश भैरव कल्पोक्तम्

वैदिक देवों के शास्ता रुद्र द्वारा विषपान एवं प्रजापति का शिरविच्छेद करने का वर्णन ऋग्वेद में है। वैदिक रुद्र वरुणस्वरूप एवं सूर्यस्वरूप हैं। ऋग्वेद में सीधे–सीधे घोषणा की गई है कि रुद्र तीनों लोकों के पिता–त्र्यम्बक हैं (ऋग्वेद 7.52.12)। रुद्र भुवनों के पिता हैं (ऋग्वेद 2.33.9)। रुद्र ही सर्वशक्तिमान, अन्तःकरण स्थित, ब्रह्मरन्ध्र स्थित, सर्वव्यापक परमेष्ठी, विश्वरूप–विश्व को धारण करनेवाले, विरूप–विविध रूप धारण करनेवाले, भव–सबका उत्पादक, शर्व–प्रलयकर्ता, ईशानः –भगवः – भगवान ईश्वर, त्विषीतम्–तेजस्वी, द्युलोक के रूप में पूज्य, अन्तरिक्ष में प्रतिष्ठित, नीलग्रीवावाले, नीललोहित, नीलशिखण्ड, नीलग्रीव, व्योमकेश आदि हैं। वे दिवोवराह हैं। वे सूर्यरूप हैं (अथर्ववेद 5.3.11) ; अन्तरिक्ष एवं द्यौ रूप हैं (अथर्ववेद 11. 2)।

परमेष्ठी रुद्र का ''आकाश भैरव शरभ'' स्वरूप शैव तन्त्र में रहस्योद्घाटित होता है। शैवतन्त्र में ''आकाश भैरव कल्पोक्तम्'' सबसे गोपनीयतम स्वीकारा गया है। नीलकण्ठ देश (वर्तमान नेपाल), त्रिविष्टप (तिब्बत) से लेकर भारतवर्ष सहित जम्बूद्वीप में ''आकाश भैरव शरभ शालुव पक्षिराज की उपासना को सर्वोच्च माना गया है। चौंकें नहीं! नेपाल, तिब्बत एवं भारत में आकाश भैरव के देवालय हैं।''

## आकाश भैरव कल्पः

भगवन् देव देवेश सर्व शास्त्रार्थ वादक।

ब्रूहि में सर्व पापघ्न किं मन्त्र चेष्टदायकम्।।

तेन पुण्य प्रभावेन शत्रूणां प्राण नाशनम्।

सर्व पापप्रशमनं धन्यमायुष्य वर्द्धनम्।।

ब्रूहि मे कृपया शम्भो त्वपादकमले नमः।

श्रृणु वक्ष्यामि देवेशि सर्व पाप हरं परम्।।

सर्व शत्रुहरं दिव्यं हृदयं शरभस्य च।
शालुव सर्व रोगघ्नं हृदयं शरभस्य च।
गुह्याद्गुह्यतमं गुह्यं गोपनीयं स्वयोनिवत्।
पुरा नारायणः श्रीमान् क्षीराब्धौ मंथने कृते।।
तस्य प्रारम्भ समये हृदयं शरभस्य च।
प्रातः काले पठेन्नित्यं विंशदावर्तिकं मुदा।।
एवं मासत्रयं कृत्वा प्रादुर्भवति शालुवः।
ततश्च दण्ढबद्भूमिं प्रणम्य च पुनः पुनः।।
तमुत्थाप्य महातेजा मूर्घ्नि च चाघ्राय शालुवः।
सन्तुष्टः प्रत्युवाचैनं निर्विघ्नेनामृतं भवेत्।।
इत्युकत्वा प्रददौ तस्मिन् रक्षणं सर्वं विश्वकम्।
ततो नारायणो देवः प्रणनामाब्रवीद्वचः।।
देव देव महादेव पक्षिराज महाप्रभो।
हृदयं तव देवेश तस्य को वा ऋषिर्वद।।
छन्दः किं बीजशक्ति च पल्लवं वद मे प्रभो।
श्रृण वक्ष्साम्यहं विष्णु हृदयं मम शालुवम्।।
सर्व पापक्षयं पुण्यं सर्व शत्रु विनाशनम्।
सर्वक्लेशविनाशचं सर्वसन्तोषकारणम्।।
सर्व सौभाग्यदं शान्तं सर्व मंगल वर्द्धनम्।
ऋषिः कालाग्नि रुद्रस्तु जगतो छन्द ईतिरम्।।
खां बींज तु महादेव शक्ति स्वाहेत्युदीरितम्।।
कीलकं नम इत्याहुः इष्टार्थे विनियोगकम्।।
मूल्यन्यासादिकं कृत्वा ध्यायेच्छरभशालुवम्।
प्रथमं पक्षिराजं च द्वितीयं शरभ तथा।।
तृतीयं शालुवं प्रोक्तं चतुर्थं लोक नायकम्।
पंचम रेणुकानाथं षष्ठं कालाग्नि रुद्रकम्।।

सप्तमं नरसिंहघ्नं अष्टमं विश्व लोचनम्।
श्रीं ह्रीं क्लीं नवम् चैव हुं हुं हुं दशम तथा।।
क्लीं श्रीं क्लीं एकादशं च द्वादशं सर्व मन्त्रवित्।
त्र्योदशं तु यन्त्रेशं चतुर्दश महाबलम्।।
पंचदशं पापनाशं षोडशंच करालकम्।
सप्तदशं महारौद्रं भीममष्टादशं तथा।।
एकोनविंशं साम्बं च विंशकं शंकरं तथा।
विशोत्तरेकं सर्वेशं द्वाविंशं पार्वती पतिः।।
हुं हुं हुं त्रयोविशं चतुर्विंशमनन्तकम्।
पंचाविशं वृषारूढं षड्विशं विश्वलोचनम्।।
त्रिलोचनं सप्तविशं अष्टाविशं विश्वलोचनम्।।
त्रिलोचनमं सप्तविशं अष्टाविंशं खगेन्द्रकम्।
पं पं पं नवविंशं च त्रिंशद्भुजग भूषणम्।।
लं लं लमेक त्रिंशंच द्वात्रिंशं पंच वक्त्रकम्।
त्रयस्त्रिंशंच नन्दंच चतुर्स्त्रिशमतः परम्।।
भं भं भं भं पंचत्रिशं षट्रत्रिशं शत्रुनाशनम्।
सप्तत्रिंशं स्वयंभूंच विश्वेशमष्ट त्रिंशकम्।।
शूलपाणिं नवत्रिंशं चत्वारिंशत्कलाधरम्।
एक चत्वारिंशत् सं सं सं द्विचत्वारिंश हासकम्।।
एतं यशस्यमायुष्यं मन्त्रं सर्वार्थ दायदम्।
अनेक रत्न लम्बानि जटामुकुट धारिणम्।।
अनेक रत्न संयुक्तं सुवर्णांचित मौलिनम्।
तक्षकादि महानाग कुण्डलद्वय शोभितम्।।
कालीं लिखित दुर्गां च पक्षद्वय विराजितम्।
दशायुधधरं दीप्तं दशबाहुं त्रिलोचनम्।।
त्रिपंवनयनं पंचवक्त्रतुण्डधरं प्रभुम्।

नीलकण्ठामराभोग सर्पहारोपशोभितम्।
विशालाक्षं च विश्वेशं विश्वमोहनमव्ययम्।
त्रिपुरारिं त्रिशूलादिं धारिणं मृग धारिणम्।।
कराल भृकुटिं भीमं शंख तुल्य कपोलकम।
व्याघ्रचर्माम्बरधरं वाडवाग्नि स्थितोदरम्।
मृत्यु व्याधिस्थितोरूं च वज्र जानु प्रदेशकम्।।
पाद पंकज युग्मंच तीक्ष्ण वज्र नखाग्रकम्।
रणन्नूपुर मंजीर झणत्किकिंणि कूजितम्।।
वज्रतुण्डं महादीप्तं कालकालं कृपा निधिम्।
एवं ध्यात्वा च हृदयं त्रिंशदावृत्तिकं क्रमात्।।
नित्यं जप्त्वा शालुवेशं हृदयं सर्व कामदम्।
सर्व पुण्य फलं श्रेष्ठं सर्व शत्रु विनाशनम्।।
सर्व रोगहरं दिव्यं भजतां पापनाशनम्।
इहैव सकलान् भोगानन्ते शिव पदं ब्रजेत्।।
इत्युक्त्वान्ते तदा देवः शरभः पक्षिराजसौ।
ततो नारायणो ध्यात्वा दृष्टवा रूपंच विस्मितः।
एतत्ते सुभ्रु कथितं हृदयं शरभस्य च।
पठतां श्रृप्वातांचैव सर्वमन्त्रादि सिद्धिदम्।।
।।इति श्री महाशैव तन्त्रे अति रहस्ये आकाश भैरव
कल्पे प्रत्यक्षसिद्धि प्रदे शरभ शालुव पक्षिराज हृदयं नाम।।
(आकाश भैरव कल्पोक्तम् एवं शरभ तन्त्रम् से)

आकाश भैरव शरभ शालुव पक्षिराज कल्प में महारुद्र की शक्तियां काली एवं दुर्गा, वडवाग्नि हैं। साथ ही महारुद्र की महारौद्र शक्तियों का वर्णन अभूतपूर्व है। इसमें आन्तरिक शत्रुओं के संहार की प्रार्थना की गई है। स्तुति की फलश्रुति प्रकारान्तर में नत्थी की गई लगती है। लंकेश्वर दशानन रावण के सुप्रसिद्ध ''ताण्डव स्तोत्र'' में महारुद्र महादेव सदाशिव से प्रजा एवं राजा में समानभाव, महल एवं

झोपड़े में समभाव, स्वर्णभूषण एवं सर्प की माला में समभाव, चमकती चकाचौंध करती मणियों की माला एवं सर्प की आँख में समभाव, शत्रु एवं मित्र के प्रति समभाव और पक्ष एवं प्रतिपक्ष के प्रति समभाव प्रदान करने की प्रार्थना की गई है। यह स्वाभाविक है कि महाज्ञानी लंकेश्वर ने महारुद्र से समभाव से उपासना का वर मांगा। अतः लंकेश्वर दशानन रावण कृत स्तोत्र का सशक्तम अध्यात्मिक पक्ष है। इस दृष्टि से महारुद्र के आकाश भैरव शरभ शालुव पक्षिराज की उपासना का लक्ष्य अध्यात्मिक ऐश्वर्य ही है। यह बात अलग है कि इसका दुरुपयोग करने की सम्भावना से गुह्य से गुह्य रखा गया।

शैव तन्त्र एवं शाक्त तन्त्र में प्रथम महाभूत आकाश–परमव्योम–द्यौस् के सीधे–सीधे स्तोत्र, स्तुति, स्तवराज और मन्त्र आदि नहीं मिलना स्वयं में चकित करता है। विभिन्न तन्त्रों के अन्दर आकाश–गगन–परमव्योम आदि का उल्लेख सूक्ष्मता से शोध अन्वेषण करने से ही प्राप्त किया जा सकता है। ''सम्पूर्ण आकाश भैरव कल्पोक्तम्'' की मूल सम्पूर्ण पाण्डुलिपि रहस्यों के घेरे में है। ''समूचा आकाश भैरव'' तन्त्र भी विस्मृति के गर्भ में है। आकाश भैरव शरभ शालुव पक्षिराज (महारुद्र महादेव सदाशिव के घोरतम, उग्रतम स्वरूप) के उत्तर एवं दक्षिण और नेपाल, तिब्बत, श्रीलंका के चित्रों–उकेरी मूर्तियों में मामूली अन्तर है। यह अवश्य है : ''महारुद्र महादेव सदाशिव ही आकाश भैरव शरभ शालुव पक्षिराज'' हैं। यह स्मरण रहे कि श्री माहेश्वरतन्त्रम् में भी सदाशिव को आकाश देव घोषित किया गया है। प्रकारान्तर में इसी क्रम में रुद्र देवता को व्योमकेश (व्योम अर्थात् आकाश ही जिसके केश हैं।) से सम्बोधित किया गया है। महारुद्र के लोहित वृषभ को भी आकाश कहा गया है। जयपुर के राजगुरू रहे पण्डित श्रीविद्यानाथ ओझा ने चन्द्रमहल में आकाश भैरव शरभ शालुव पक्षिराज की घोर अर्चना की। परन्तु राजगुरू पण्डित श्रीविद्यानाथ ओझा आकाश भैरव तन्त्र की चर्चा यथासम्भव नहीं करते अथवा सम्मोहित कर विषयान्तर करते थे। ''आकाश तन्त्रम्'' मूलतः साधनापरक, प्रयोगधर्मी एवं अनुभवगम्य है। बीसवीं शती में अनुसंधान का विषय है कि आकाश तन्त्रम् के सिद्धों ने इसको किन–किन पट्टशिष्यों को शक्तिपात कर हस्तांतरित किया। अधिकांश सिद्ध आकाश भैरव शरभ शालुव पक्षिराज की चर्चा को मात्र मुस्कराकर विषयान्तर करते हैं। उन्हें

शक्तिपात की सहन करनेवाले सुयोग्य शिष्य की तलाश लगती है।।।ऊँ।।

## गोप्यं गोप्यं परं गोप्यं कैलास सिद्धिदं परम्ः कैलास के पांच बीजाक्षरों, मानस के चार बीजाक्षरों की दिव्य महाशक्ति

सिद्ध कैलास को गुप्त, गुप्त एवं परम गुप्त रखने के पक्ष में रहे हैं। यामल में लिखा है कि सगुण एवं निर्गुण दोनों महामाया के ही स्वरूप हैं। इसमें साकार मायायुक्त और निराकार मायारहित है : "सगुण निर्गुणा चेति महामाया द्विधा मता। सगुणा मायया युक्ता तथा हीना तु निर्गुणा।।" ऋग्वेद में :

ऋचो अक्षरे परमव्योमन यस्मिन देवा अधिविश्व नीषेदु।
यस्न्न वेद किमृचार करिष्यति च इत्तद्विदुस्त इमे समासते।।
1—164—39

"ऋचाऐं, अक्षर और परम व्योमन है। जिसमें सभी देवता समाहित हैं। जो उसे नहीं जानता, वह ऋक् से क्या करेगा। जो उसे जान लेता है, वह उसके समीप हो जाता है।" आर्ष ग्रन्थों में चेताया है कि मंत्र केवल ऋषियों के लिए ही स्पष्ट प्रत्यक्ष हैं और जो ऋषि नहीं हैं, मंत्र उनके लिए प्रत्यक्ष नहीं हैं : "न प्रत्यक्षमनुषेरस्ति मन्त्रम्।।"

इस परिदृश्य पृष्ठभूमि में कैलास के पांच बीजाक्षरों एवं मानस (सरोवर) के चार बीजाक्षरों का दिव्य शक्तिकेन्द्र तिलिस्मी घेरे में है। कैलास शब्द में क, ऐ, ल, आ और स पांच बीजाक्षर हैं। ब्रह्मा द्वारा रचित मानस शब्द रचना में म, आ, न, एवं स चार बीजाक्षर हैं। यह अभूतपूर्व संयोग है कि महारुद्र निरंजन अविनाशी शिव का सिद्ध पंचाक्षरी मंत्र "नमः शिवाय" है। सदाशिव द्वारा आदिशंकराचार्य को "शिवरहस्य" का गोपनीय से गोपनीय ज्ञान मिला और आदिशंकराचार्य ने पंचाक्षरी मंत्र के अक्षरों की दिव्य शक्ति का रहस्योद्घाटन पंचाक्षरी स्तोत्र में किया।

यह ध्यान रहे कि त्रितत्त्वों – सत, रज एवं तम के त्रियोग के कारण ही नवदुर्गा (नौ शक्तियाँ) की रचना या उत्पन्न हुई।

यह आर्षग्रन्थों में शोध का विषय है कि जम्बूद्वीप के पवित्र ब्रह्मवर्त में दिव्य गिरि मेरू का नामकरण कैलास कब कैसे हुआ? कैलास का भौतिक दैविक अर्थ क्या है? वैदिक काल में पवित्र मेरू पर्वत का उल्लेख है। वैदिक काल से पौराणिक एवं औपनिषदिक काल के ऋषियुग में महारुद्र निवास कैलास नामकरण का गुह्य रहस्य क्या है? भूलोक में एकमात्र ब्रह्मवर्त में ब्रह्मविद्याज्ञाता ऋषियों ने कभी नष्ट नहीं होनेवाले अक्षर (नाद) को ब्रह्म कहा। नाद और बिन्दु के अन्तर सम्बन्ध एवं अक्षर ब्रह्म की दिव्य शक्ति का घोष किया। दृष्टा ऋषियों ने आकाश में अक्षर के नाद के वर्ण, रूप, देवता, भौतिक एवं अध्यात्मिक शक्ति आदि से साक्षात्कार किया। स्कन्द पुराण के अनुसार : ''शब्दब्रह्म परं ब्रह्म नानयोर्भेद इष्यते। लये तु एकमेवेदं सृष्टौ भेदं प्रवर्त्तते।। अन्योन्या पेक्षिणो भूप शब्दार्थो ही परस्परम्। अर्थाभावे न शब्दोऽस्ति शब्दाभावे न बुध्यते।।'' शब्द ब्रह्म और परब्रह्म में कोई भेद नहीं लगता है। शब्द और अर्थ परस्पर आश्रित हैं। इसका अर्थ यह कि अर्थ नहीं रहने पर शब्द नहीं है एवं शब्द नहीं रहने पर कुछ बोध नहीं हो सकता है। तन्त्रलोक में मातृका के मर्म रहस्योद्‌घाटन करते लिखा : शब्दराशि भैरव – शब्द ब्रह्म के तहत अन्तरी शक्ति माता की तरह होने वाली है। दूसरे शब्दों में यह संसार को उत्पन्न करनेवाली है। अतः इसे मातृका माना गया : ''शब्दराशे भैरवस्य यानुच्छन तयान्तरी। सा मातेव भविष्यत्त्वात् तेनासौ मातृकोदितां।। अनुच्छूनतया भविष्यत्त्वात्।।'' पौराणिक एवं वैदिक साहित्य में ''वाग्वै परमं ब्रह्म'' यानी वाक ही परम ब्रह्म कहा गया।

कैलास एवं मानस शब्दों के गोपन अर्थ समझने के लिए महेश्वर वागीश शिव द्वारा महेश्वरी को मातृका रहस्य तिलिस्मी द्वार खोलता है। वागीश शिव ने शिव को परब्रह्म अक्षर के वर्ण, रूप, देवबीज, सभी प्रकार की शक्तियों आदि को स्पष्ट किया। ब्रह्मविद्याविद मुनि जिनविजय ने देशभर के ऋषियों द्वारा ऋषियुग से कलियुग तक मातृका रहस्यों की दुर्लभ रचनाओं को संग्रहित करवाया। यह ''एकाक्षरनामकोषसंग्रह'' एवं काश्मीर तन्त्र श्रृंखला की शिवदृष्टि अक्षर

ब्रह्म की अद्वितीय पोथीयाँ हैं। जयपुर के राजगुरू रहे श्रीविद्यानाथ ओझा ब्रह्मविद्या में पारंगत होने के साथ अक्षरब्रह्म के उच्चश्रेणी के साधकों में एक थे। राजगुरू ओझा अक्षर – मंत्र उच्चारण से उत्पन्न नाद स्फोत स्पंदन ध्वनि तरंग आवृति को महाशक्ति का स्रोत मानते और मंत्र से साक्षात स्थिति की रचना करते।

एकाक्षरनामकोषसंग्रह के अट्ठारहवें अध्याय में अविनाशी निरंजन शिव के कैलास शब्द के पांच बीज अक्षरों से संबंधित विवरण है। कैलास के प्रथम अक्षर "क" के संबंध में वर्णन है :

ककारं ब्रह्मणो बीजं पीतं वृष्टिकरं परम्।
संजीवनमशेषाणां लोकानां वृद्धिदायकम्।।

'क' अक्षर का अर्थ लाक्षणिक, प्रतीकात्मक, सांकेतिक, कूट एवं अनुभवगम्य है। यह अक्षर ब्रह्म का बीज है, रौद्र अथवा क्रोध स्वरूप है। इसका पीला रंग है। यह सृष्टिपालक भ्रमणशीलकर्ता है। तीनों लोकों सहित ब्रह्माण्डों को संजीवनी देनेवाला और इच्छित मनोकामना पूर्ण करनेवाला है। यह सभी कामनाओं का पूर्त्तिकारक और सृष्टि की वृद्धि करता है।

ऐंकारं भारतीविद्यास्फटिकं ज्ञान सिद्धिदम्।
चतुःषष्टिकलासिद्धिदायकं परमं शिवे।।

ऐंकारं वाग्देवी सरस्वती का बीज है। इसका रूप स्फटिक सरीखा अथवा श्वेत है। यह ज्ञान की सिद्धि देने में समर्थ है। ऐंकार से चौसठ कलाओं की प्राप्ति होती है। अन्त में प्रार्थना की गई कि हे अम्बे! आप कल्याणकारी हैं।

लकारं शक्रबीजं स्यात पीतं सर्वफलप्रदम्।
अग्निस्तम्भं जलस्तम्भं स्वेच्छास्तम्भं विशेषतः।।

लकार वैदिक देवता इन्द्र का बीज है। इसकी पीली आभा है। यह सभी शुभफलदायक है। यह अग्नि को स्थिर करनेवाला है। यहाँ अग्नि से चिदाग्नि–चित्ततत्त्व से अर्थ है। यह चलायमान मन अथवा जल और इच्छाओं को स्थिर करके समभाव में ले जाता है। यह पृथिवी तत्त्व भी माना गया है।

आकारं तु पराशक्तिः श्वेतमाकर्षसिद्धिदम्।
इच्छासिद्धिं स्वात्मसिद्धिं रससिद्धिं वरानने!।।

आकार स्वयं पराशक्ति है। इसकी श्वेत आभा मोहक है। यह सभी सिद्धियों को प्रदान करनेवाला है। आकारं की विशेषता यह है कि यह इच्छा, स्वात्म और रस की सिद्धिदायक है। यहाँ रस को औषधि समझें। यह श्रेष्ठ वरदायक है।

सकारं भारतीबीजं श्वेतं सारस्वतप्रदम्।
प्रतिविद्वज्जनयं वराणां योषितां वशम्।।

श्वेत वर्णमाला (रंग) सकार ज्ञान–वाक की अधिष्ठात्री महासरस्वती का बीज है। सारस्वत–साधना देनेवाला है। इसके उच्चारण मात्र से प्रत्येक विद्वान पर विजय प्राप्त की जा सकती है। यह श्रेष्ठ को वश में करनेवाला है।

सारसंक्षेप में कैलास के पांच अक्षरों के उच्चारण से उत्पन्न विद्युत चुम्बकीय क्षेत्र, स्फोत, स्पंदन, ध्वनि तरंग से अनन्त ब्रह्माण्डों सभी लोकों को संजीवनी, सभी लोकों की वृद्धि, चौसठ कलाओं में सिद्धि, सभी विद्वतजन पर विजय, इच्छा–रस–विद्या स्वात्म सिद्धि, कल्याण और चित्त तत्त्व–मन–इच्छा को स्थिर रखने एवं साधना की परमशक्ति प्रदान होती है। यह ब्रह्म, वाग्देवी, वैदिक इन्द्र, पराशक्ति, पृथिवी का बीज है। कैलास समभाव में ले जाने में उत्प्रेरक है। यह सभी सिद्धियों (अध्यात्मिक) को आकर्षित करता है।।ऊँ।।

## मानस के चतुर्मुखी शिव समान
## मानस के चार बीजाक्षर गोपन भेदन

प्रजापति ब्रह्मा वैदिक युग के सर्वोत्तम ऋषियों द्वारा कैलास में तपश्चर्या से प्रसन्न हुए। ब्रह्माजी मन्त्र द्रष्टा ऋषियों को स्नान के लिए बदरिकाश्रम – बदरिवन और मेरू की सुदूर नदियों में जाने के कष्ट से दुखी हुए। उस समय ब्रह्माजी के मन में कैलास के द्वार पर सरोवर होने

का विचार कौंधा। इसप्रकार द्रष्टा ऋषियों के स्नान के लिए कैलास के समीप कपालाकार मानस सरोवर अस्तित्त्व में आया।

मानस सरोवर देवलोक के देवों की कैलास में तपश्चर्या में सहायक सिद्ध हुआ। मानस शब्द के चार अक्षर म, आ, न और स हैं। एकाक्षरनामकोषसंग्रह में "म" अक्षर का रहस्योद्घाटन किया :

मकारमीश्वरं विद्याज्ज्योतिरक्तं सुखावहम्।

वश्याऽऽकर्षण सन्तान सिद्धि दानैकतत्परम्।।

मकार ईश्वर का प्रतीक है। इसकी अग्निसमान रक्तिम ज्योति है। यह विद्या एवं सुख देनेवाला है। यह सम्मोहन शक्ति देता है। यह इच्छित संतान देनेवाला और हमेशा दान के लिए तत्पर करता है।

आकारं तु पराशक्तिः श्वेतमाकर्षसिद्धिदम्।

इच्छासिद्धिं स्वात्मसिद्धिं रससिद्धिं वरानने!।।

परब्रह्म की शक्ति आकार है। "अ" ग्यारह प्रकार के होते हैं। आ पितामह है। इसमें श्वेत आकर्षण है। यह समस्त प्रकार की भौतिक एवं आध्यात्मिक कामनाओं, आत्म के स्वभाव, विषय–प्रेम–भोजन रस–श्रृंगार–औषधियों की भष्म की सिद्धि देता है।

नकारं निर्विकल्पं स्यादप्रमेयाभमक्षरम्।

वायुवेगं मनोवेगमिच्छारूपं भवेद् ध्रुवम्।।

निर्विकल्प स्वरूप नकार का है। यह प्रज्ञावान है। यह कभी नष्ट नहीं होता है। यह वायु के वेग, मनो इच्छा के वेग आदि को गति देता है। यह ब्रह्म स्वरूप है और अजेय शक्ति बल देता है।

सकारं भारतीबीजं श्वेत सारस्वतप्रदम्।

प्रतिविद्वज्जनजयं वराणां योषितां वशम्।।

यह वैदिक वाक का बीज है और श्वेत रंग है। यह (अध्यात्मिक) साधना की ओर अग्रसित करनेवाला है। यह प्रकाण्ड विद्वानों में पूज्य बनता है। यह श्रेष्ठ स्त्रियों (शक्ति) को आकर्षित (कृपा प्राप्त) करता है। अथवा मातृका शक्तियों को आकर्षित करता है। यह शक्ति प्रदान करता है।

एकाक्षरीमातृकाकोषमें कैलास एवं मानस शब्दों के अक्षर ब्रह्मके वर्णन की छटा अलग है।

क. क्रोधीशो धातृसंज्ञश्च चक्री सृष्टिः करादिगः।

वर्गादिगः पार्दवेषः ककारः कामगः स्मृतः।।

क–अक्षर क्रोधी सभी का पालनकर्ता है। यह सृष्टि चक्र की भांति भ्रमणशील है। यह वर्गादि का अक्षर है। यह कामनाओं–भौतिक–दैविक–आधिभौतिक को पूरा करता है।

ऐ. ज्ञानमृतो भौतिकस्वाधरो दामोदरस्तथा।

वागीशो वर्म भयद ऐकारस्त्रिपुरस्तथा।।

ऐ–अक्षर ज्ञानरूपी अमृत से परिपूर्ण है। भौतिक कामनाओं को पूर्ण करनेवाला है। यह सर्वत्र व्याप्त (विष्णु) (ब्रह्म) का अधर है। यह विद्या–वाक–ज्ञान–बुद्धि का बीज है। यह भय से रक्षा करनेवाला है। यह त्रिपुर में स्थित है। यह शक्ति बीज है।

ल. क्रिया कुकद्रतो मांसं पिनाकी भूर्बलानुजः।

लम्पटः शक्रसंज्ञश्च वाद्यो रान्तो लकारकः।।

र और ल का परस्पर उपयोग होता है। र अग्नि – सूर्य का बीज है। यह क्रिया का द्योतक है। यह मांस के समान रक्तिम वर्णवाला है। यह पिनाकी शिव का वाचक है। यह भूरबल का अनुज एवं लम्पट है। इसकी संज्ञा इन्द्र और वाद्यों की दैविक संगीत ध्वनि के लिए भी दी गई है।

आ. नारायणस्तथाऽन्तो मुरवृत्तो गुरूस्तथा।

विष्णुशय्या तथा शेषो दीर्घ आकार एव च।।

आ–अक्षर नीर (जल) में रहनेवाला नारायण है। वैदिक देवों के सम्राट वरुण (जलाधिपति) हैं। यह अनन्त का वाचक है। वशीकरण करनेवाला मुर संगीत है। यह गुरूवर है। यह त्रिदेवों में एक विष्णु एवं उनकी शैय्या है। इसका आकार शेषनाग की तरह अतिविशाल है।

स. भृगुः श्वेतस्तथा हंसो ह्रदो दक्षिणपादगः।

समयः सामगः शुक्रः संगतिः सार्णकः शशी।।

यह भृगु ऋषिवर है। यह सुन्दर हंस स्वरूप है। दक्षिणपाद का अर्थ यह पांचरात्रागम की वैष्णव मत उपासना है। यह कालरूपी समय और अलौकिक संगीत, इन्द्र और संजीवनी चन्द्र है।

मेदीनाकारकृत एकाक्षरनाममाला में "क" के बारे में उल्लेख मिलता है : "को ब्रह्माणि समीराऽऽत्म यम दक्षेषु भास्करे। कामग्रन्थौ चक्रिणि च पतात्रि पार्थिव तथा।।" वहीं "ल'' का उल्लेख हैः "लः शक्रे

ला तु दाने स्याद ग्रहणेऽपि निगद्यते।" 'स' अक्षर का विवरण है: "सा जीवेच्छे पंचवक्रे भृगौ भासि निशापतौ।।" क अक्षर ब्रह्म के रूप में है। यह जीवन, प्राण, वायु, यम, दक्ष, आत्मा, कामग्रन्थि, चक्रण, सूर्य एवं राजा है। ल वैदिक इन्द्र, दान देनेवाला एवं ग्रहण लगानेवाला है। स अक्षर साक्षात शिव, भृगु ऋषि, गुरू बृहस्पति और चन्द्रमा है।

नत्वा शब्द से आरम्भ नत्वाऽऽदि एकाक्षरी नाममाला में "को यमाऽग्नि दिवाकरे/लो दीनेन्दु विहंगमे/सोऽस्त्रभुक–सिंह दुर्जने/आ ब्रह्माऽब्ध्यर्क चापेषु" मिलता है। मानस के अक्षरों में "मः शिवाऽऽमाऽम्बु भद्रेषु/ आ ब्रह्माऽब्ध्यर्क चापेषु/ नो रक्षा कवि वारिदे/ सोऽस्त्रभुक सिंह दुर्जने।।" विवरण लिखा है।

नत्वा में क यम की अग्नि और सृष्टिपालक है। यह परस्पर विरोधी लगेगा कि यह एक ओर सृष्टि में प्राण शक्ति सूर्य है और दूसरी ओर महाकाल यमराज की अग्नि है। दूसरे शब्दों में यह लय और प्रलय दोनों का ही वाचक है (सदाशिव सृष्टि के पालक और संहारक दोनों ही हैं।)। ल अर्ध चन्द्र का प्रतीक है। स सभी शस्त्रों के प्रहारों को सहनेवाला अजेय है। यह ब्रह्म, सूर्य, समुद्र एवं (पिनाकी) शिव धनुष का चाप है। मानस में म एवं अ अक्षर शिव का अमृत, ब्रह्म, सूर्य, कल्याण का सागर और अर्णव है। इसी क्रम में न और स का अर्थ रक्षाकर्ता, द्रष्टा (कवि–ऋषि), मेघ और सभी प्रकार के अस्त्र शस्त्र को निष्फल करनेवाला है। यह दुर्जनों के लिए महाकाल स्वरूप सिंह है। ।।ऊँ।।

## तन्त्र मन्त्र–जप तन्त्र : शिव से बड़ा शिव का नाम : शिव का अजपा जप

ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति के साथ ही आदिदेव महादेव का प्रकट होना माना गया। भगवान शिव और भगवती शिवा अर्धनारीश्वर रूप में

प्रकट हुए। शिव ओढ़रदानी हैं। वे निराकार और साकार एवं सगुण, निर्गण दोनों रूपों में है। पौराणिक आख्यानों के अनुसार अंतरिक्ष में प्रजापति ब्रह्मा प्रकट हुए। उधर श्रीहरि विष्णु का आगमन हुआ। अहंकारयुक्त ब्रह्मा ने 'कौन आदिदेव' प्रश्न पर श्रीहरि विष्णु से युद्ध का प्रारम्भ किया। इन देवों के मध्य युद्ध और विनाशक अस्त्र–शस्त्र प्रयोग से सृष्टि में हाहाकार मच गया। सृष्टि के पालनहार भूतनाथ शिवजी अग्नियुक्त विशाल स्तम्भ के आकार में प्रकट हुए। महारुद्र ने कहा कि इस अग्नि स्तम्भ का आदि या अन्त ढूँढनेवाला ही सबसे बड़ा हैं। इस निराकर स्तम्भ का आदि और अन्त ब्रह्माजी और विष्णुजी नहीं ढूँढ़ पाये। धूर्जटी शिवजी के इस रूप की स्तुति ऋषियों ने इस प्रकार की : कर्पूरगौरं करूणावतारं संसारसारं भुजगेन्द्रहारम्। सदावसन्तं हृदयारविन्दे भवंभवानीसहितं नमामि।। यह स्मरण रहे : मन्त्रावर्णात्मका सर्वे, सर्वेवर्णा शिवात्मकाः (मन्त्र वर्णात्मक हैं, सभी वर्ण शिवात्मक हैं।)।

ऋषियों ने गायाः "शान्ताकारं शिखरशयनं नीलकंठं सुरेशम्। विश्वाधारं स्फटिक शुभ्रवर्णं शुभांगम।" ऋषियों ने महादेव शिव के तीन अक्षरों को ही ब्रह्माण्ड का नियन्ता माना। 'रुद्राष्टक स्तोत्र' में कहा गया कि असीम आकाश में भी अनन्त महारुद्र शिव हैं। जिनकी इच्छा शक्ति देवी आद्या अर्थात शक्ति स्वरूपा भुवनेश्वरी राजराजेश्वरी हैं। जिनकी इच्छामात्र से निमिष में ब्रह्माण्ड का सृर्जन हुआ। रुद्राष्टक के रचयिता ने बहुत ही सरलता से शिव से निवेदन किया कि वह योग, जप और पूजा नहीं जानता। वह मात्र शिव शंभु का ध्यान करता है। 'न जानामि योगं जपं नैव पूजां, नताहं सदा सर्वदा शंभु तुभ्यम्।' अर्थात शिव शंभु के जप से ही आत्मकल्याण और सर्वकल्याण होता है। शिव की आराधना से सभी भौतिक अध्यात्मिक सुख–समृद्धि प्राप्त होती है। दुःख भाग जाते हैं। आदिशंकराचार्य महाराज ने शिव पंचाक्षर स्तोत्र में बताया है कि शिवजी पृथ्वी के सभी घातक तत्वों को धारण किए हैं। अतः शिवजी कष्टों का हरण करनेवाले और कल्याण करनेवाले हैं। ऋषि कहते हैं : सर्वेषामेव सिद्धिनां मूलं तत्चरणार्चनम्।। परब्रह्म की चरण अर्चना से सभी सिद्धियां प्राप्त होती हैं।

विडम्बना यह है कि आदिदेव महाराज शिव के स्वरूप को ही हम नहीं जानते हैं। अज्ञान के कारण ही अंधेरे में हाथ पैर मारते हैं,

छटपटाते हैं। जयपुर के राजगुरू विद्यानाथ ओझा के अनुसार 'ऊँ नमः शिवाय' मंत्र का जप उचित नहीं है। इसके जप से प्रतिकूल या विपरीत असर भी हो सकते हैं। संस्कृत विद्वान गणपतलाल शर्मा का मानना है कि हम शिवा के उच्चारण के माध्यम से साधक शिव नहीं, देवी शिवा पार्वती की आराधना कर रहे हैं। इस मन्त्र में 'य' विसर्ग है। उधर बारम्बार ऊँ का उच्चारण भी उचित नहीं है। राजगुरू औझाजी कहते थे कि जप के प्रारम्भ में 'ऊँ नमः शिवाय' कहा जा सकता है। कालान्तर में माला फेरते हुए 'नमः शिवाय' बोला जाए। यह बात अलग है कि शिव का भजन 'सम्भाव' की ओर ले जाता है। यह सम्भाव मन में आनन्द का झरना बहाता है।

शिव का रहस्य तीन अक्षरों – श, इ और व में छिपा हुआ है। इसमें इ निकलते ही शिव, शव रह जाता है। आदिशंकराचार्य ने इसी रहस्य को जानकर ही शिव ही शव है, शव ही शिव है, कहा। उनके इस कथन का सम्बन्ध आनन्दलहरी सौंदर्यलहरी रचना से है। वाराणसी काशी के मणिकर्णिका घाट पर आदिशंकराचार्य को गोद में शव लिए रोती हुए तिलोत्तमा सुंदरी मिली। शंकराचार्य ने उससे राह देने को कहा। रोती हुई स्त्री ने कहा कि आप कहते हैं कि शव ही शिव है, शिव ही शव है। आप शव से कहें कि रास्ता दे। शंकराचार्य के लिए यह कथन विचित्र पहेली था। वे आँख बंद कर विचार करने लगे। तब उन्हें लगा कि जगतजननी शक्तिस्वरूपा माता उनके सामने है। आँखे खोलने पर शव और स्त्री दोनों ही नदारद थे। शंकराचार्य ने जगतजननी माता के रूप सौंदर्य का वर्णन सौन्दर्यलहरी में मातृभाव में नख से शिख तक का किया है। सौंदर्यलहरी के छन्दों में सभी तन्त्र, मन्त्र और यन्त्रों का ज्ञान दिया गया है। बीजाक्षर शिवतत्त्व के रहस्य को अनावृत करते हैं। रहस्य की जानकारी देते हैं। शिव शब्द का पहला अक्षर 'श' है। 'श' का अर्थ विनाशकर्ता है। बीजाक्षर मन्त्र है : शकारं शंकर विद्यात् तेजः सौभाग्यवर्धनम्। अन्योन्यकलहा (द) देववैरिणां नाशनं भवेत।। 'श' अक्षर कल्याण करनेवाला है। विद्या प्रदान करनेवाला है। तेज और सौभाग्य में अभिवृद्धि करता है। यह शत्रुओं का नाश आपस में लड़ाकर करता है। उसके लिए कोई प्रयास नहीं करना पड़ता है। श की ध्वनि का यह अनूठा चमत्कार है। रघुवंश में 'इ' की 'शशनिं पुनरेति शर्वरी' लिखा है।

'इ' से तात्पर्य या अर्थ करूणा पुकार, कामदेव और क्रोध से है। शरभ तन्त्र में 'इ' का बीजाक्षर मन्त्र है : इकारं विष्णुदैवत्वं शामरक्षाकरं भवेत। रूप कान्तिकरं वरेण्य मोहसिद्धिदम्।। 'इ' विष्णुदेव का रूप है। वह पालनकर्ता है। वह शांतिदाता है। वह प्राणों का रक्षक है। यह अध्यात्मिक और भौतिकरूप से श्रेष्ठ शोभा और कान्तिदाता है। इसकी उपासना से मोहों के जाल में मुक्ति एवं अध्यात्मिक – लौकिक सफलता मिलती है। शिव का तीसरा अक्ष 'वः' है। 'व' का सामान्य अर्थ वरुण, समुद्र, व्याघ्र, राहु और वायु है। इनमें वरुण ही बीजाक्षर में लिया गया। वकारं वरुण विद्यात् श्वेत स्वेच्छाभिवृद्धिदम्। आकर्षण जलध्वानम् शेषज्वरनाशनम्।।

बीजाक्षर 'वः' अक्षर के स्वर और ध्वनि को जल के देव वरुण ऋृत का रूप मानते हैं। यह विद्या प्रदान करता है। सत् तत्त्व के कारण इसका वर्ण सफेद है। श्वेत शांतिप्रिय है। यह इच्छाओं की स्वकामना से अभिवृद्धि करता है। उन पर नियंत्रण करता है। इसमें चुम्बकीय आकर्षण है। यह जल रूपी मार्ग से गुजरता है। मंत्र में 'ज्वर' शब्द का प्रयोग कष्टों के लिए है। यह हर प्रकार के कष्टों से मुक्ति दिलाता है। तीनों शिव अक्षरों के मंत्रों का सार यह है कि शिव कल्याणकारी, पालनकर्ता, विद्यादाता, अध्यात्मिक–लौकिक शोभा कान्ति प्रदाता, शांतिदाता, रक्षा करनेवाला, तेज सौभाग्य में वृद्धिकर्ता, सम्मोहक, आकर्षक, शत्रुओं को परस्पर कलह से नष्ट करनेवाला, मोहों से छुटकारा दिलानेवाला, जल मार्ग पर चलनेवाला, सर्जक और विनाशक है। स्पष्ट है कि शिव ही त्रिदेव के महादेव हैं। नाथ सम्प्रदाय के नौ नाथों में से एक भर्तृहरि ने कहा : 'एको देवः केशवो वा शिवोवा।' प्राचीन काल में यात्रा के समय आशीर्वाद के रूप में कहते थे : 'शिवाः ते सन्तु पथाम।'' भगवान शिव आपकी यात्रा सफल करें। शिवम् को 'तववर्त्मनि वर्तनां शिवम्' अर्थात समृद्धि कल्याण सूचक कहा गया। शिव का अर्थ शुभ, मांगलिक, सौभाग्यशाली, स्वस्थ, प्रसन्न, समृद्ध भी माना गया। इयं शिवाया नियतेरिवायतिः। शिवानी वस्तीर्थजलानि कच्चित्। तीनों प्रधान देवताओं के भी प्रधान देव महादेव शिव के मंत्र में ऊँ लगाने का भी प्रचलन है। ऊँ तीन अक्षरों अ, उ और म से मिलकर बना है। इसका प्रथम अक्षर 'अः' विष्णु का स्वरूप कहा गया। कहीं अः को ब्रह्मा, वायु, वैश्वानर

लिखा गया। बीजाक्षर में इसका मंत्र हैः अकारं ब्रह्मदेवत्वं श्वेतं सर्ववशंकरम्। सर्वज्ञत्वं मनोज्ञत्वं कामरूपत्वमम्बिके।

अर्थात–'अः' ब्रह्मदेव है। इसमें सत गुणों से इसका रंग श्वेत है। यह चराचर जगत में सभी को वशीभूत करता है। यह मन के आंतरिक भावों और सभी का ज्ञाता है। इसका कमनीय रूप माता अम्बिका जैसा है। दूसरा अक्षर उ शिव का ही स्वरूप है। इसका बीजाक्षर मन्त्र हैः उकारं कालदैवत्व शामलोकेवशंकरम्। मातृकोत्थापनं पुण्य क्रूररोगविनाशनम्।

'उ' साक्षात काल का रूप है। यह शांतिमूलक और लोक को वश में करनेवाला है। यह मातृ शक्ति को उन्नत करनेवाला है। यह पुण्य फल देता है। यह क्रूर रोगों से छूटकारा दिलवाता है। तृतीय अक्षर 'म' का अर्थ काल, विष, ब्रह्मा, विष्णु, शिव, यम और जादू बताया गया है। म के बीजाक्षर का मंत्र "मकारमीश्वरं विद्याज्ज्योतिरक्तं सुखावहम्। वश्या्ऽऽकर्षण संतान सिद्धिदानैकत्परम।।" है। स्पष्ट है कि म अक्षर ईश्वर का बीज और विद्या की ज्योति फैलानेवाला है। इसका लाल रंग है। लाल रंग शुभ है। यह वशीभूतकर्ता और आकर्षक है। यह सिद्धि और संतान देनेवाला है। यह हमेशा दान देने में लगाता है। एकाक्षरनामकोषसंग्रह में यही मन्त्र मिलते हैं। यह भ्रमपूर्ण है कि शिव मात्र संहारक है। शिव तीनों कार्यों – उत्पत्ति, पालन और संहार के नियन्ता हैं। उसमें महत्वपूर्ण यह है कि सदाशिव को किस उद्‌देश्य से जपा जा रहा है ? शैवमत के नाथ सम्प्रदाय में 'जय शिव गोरख' मन्त्र के अजपे जप का प्रचलन है। भर्तृहरि की समाधि पर यही मन्त्र लिखा है। नाथ सम्प्रदाय में शब्द ब्रह्म की सिद्धि को सर्वोच्च माना गया है। नाथों में दीक्षा के समय कान में कुण्डल पहनते ही ब्रह्मज्ञान आना माना जाता है। कुण्डल के साथ ही एक, सवा महीना एकान्त में साधना करने का विधान है। वेदव्यासजी ने विश्व के सभी प्राणियों के कल्याण के लिए शिवपुराण की रचना की। इसमें सप्तसंहिता हैं। वेदव्यासजी लिखते हैं कि आदिदेव शिव ब्रह्मस्वरूप है। शिव कला फल रहित और फल सहित दोनों ही हैं। वे साकार भी हैं और निराकार भी हैं। शिवलिंग की उत्पत्ति कल्पनातीत काल में हुई। उसने वर्तमान विश्व में आकार ग्रहण किया। आदिशंकराचार्य ने शिव उपासना में भाव को प्रधानता दी। वे भावविभोर

होकर कहने लगेः हे शिव, हे शंभो, मैं जो कर्म करता हूँ, वह सभी आपकी उपासना है। शिवभक्ति के किसी भी फूल, रोली, मोली, दीपक, धूप, नैवेद्य आदि की भी जरूरत नहीं है। शिवभक्त गंधर्वराज पुष्पदंत का ''शिव महिम्न स्तोत्र'' इसी का उदाहरण है। महाकला के भी काल, प्रचंड़, प्रगल्भ, निर्गुण और निराकार शिव मात्र स्तुति से ही प्रसन्न हो जाते हैं। शिव की तत्पश्चर्या और साधना बहुत ही सरल और सहज है। शिव आनंद और शोक दोनों में ही सम्यक स्थितप्रज्ञ भाव जगाते हैं। इसके ठीक विपरीत महादेव शिव भक्त के लिए घातक तत्त्व और कष्ट को स्वयं नष्टकर मंगल और कल्याण करते हैं। शिव भक्ति, स्तुति का गान अथवा स्मरण प्रारब्ध को बदल देता है। शिवभक्ति के वरदान से मन, हृदय की सभी इच्छायें पूरी होती हैं और मोक्ष मिलता है।।ऊँ।।

## श्रीसदाशिव के उग्रतम स्वरूप श्रीवीरशरभशालुव के अचूक मंत्र

भगवान सदाशिव के उग्रतम घोरतम विकरालतम स्वरूप श्रीवीर शरभशालुव की साधना 'गुप्त से गुप्त' कही गई है। श्रीवीरशरभेश्वर की उत्पत्ति महादेव शिव ने श्रीहरि विष्णु के रौद्ररूप श्रीनृसिंह के कोप से मुक्ति के लिए की।

श्रीवीरशरभशालुव और श्रीनृसिंह के बीच भीषण संग्राम चला। श्रीशरभोपनिषत के अनुसार श्रीशरभेश्वर ने श्रीनृसिंहका न केवल दर्प एवं अंहकार नष्ट किया बल्कि 'संहार' भी किया। श्रीशरभोपनिषद में वर्णन हैः ''कृपया भगवान्विष्णु विददार नखैः खरेः। चर्माम्बरो महावीरो वीरभद्रो वभूव है।।'' लिंगपुराण के श्रीनृसिंह कृत शरभस्तोत्रम् के अनुसारः 'नन्वशक्तो भवान्विष्णो! जीवितान्त पराजितः।' स्पष्ट है कि श्रीनृसिंह ने निमित्त (हिरण्यकश्यम संहार) के बाद 'जनसंहार' का अधार्मिक रास्ता अपनाया, तब सृष्टि की रक्षा के लिए अर्धपशु, अर्धपक्षी और सर्प पूंछ की त्रिमूर्ति के रूप में भगवान शिव के श्रीवीरशरभशालुव पक्षीराज आकाशभैरव अवतार

की उत्पत्ति हुई। श्रीलिंग पुराण के अनुशीलन से रहस्योद्घाटन होता है कि श्रीशरभ और श्रीनृसिंह के मध्य विन्ध्याचल के उस पार रामेश्वरम के समीप तमिलनाडु–पुदुच्चेरी में यह महासंग्राम हुआ।

इसीलिए भगवान शिव सिंह का चर्म (बाघाम्बर–श्रीनृसिंह संहार से प्राप्त) धारण किए हैं। श्रीआकाश भैरव कल्प में श्रीशरभेश्वर के ध्यान का मन्त्र 'चंद्रार्कौ वह्नि दृष्टिः कुलिशवर नखश्चंचंलात्युग्र जिह्वः। काली दुर्गा च पक्षौ हृदय जठरगौ भरवो वाडवाग्निः। उरूस्थो व्याथि मृत्यु शरभवरखगचण्ड वातातिवेगः। संहर्त्ता सर्वशत्रुन् सजयति शरभः शालुवः पक्षिराजः।' दतिया की पीताम्बरापीठ के स्वामीजी द्वारा संकलित शरभतन्त्रम–पक्षिराज तन्त्रम (आकाशभैरव कल्पोक्तम्) में श्रीरुद्रशिव के रौद्र एवं घोरतर स्वरूप मे ध्यानस्वरूप लिखा : ''अष्टाङ्.घिश्च सहस्त्र बाहुरनिलच्छाया शिरोयुग्मभृत्, द्वित्र्यक्षोतिजवो द्विपुच्छ उदितः साक्षान्नृसिंहापहा। अर्द्धेनापि भगाकृपिः पुनरथोप्यर्द्धेन पक्ष्याकृतिः, श्री वीरः शरभः स पॉतु रूचिरं नीत्वा सदा नो हृदि।। ऊँ नमों अष्टपादाय सहस्त्रबाहवे द्विशिरसे त्रिनेत्राय द्विपक्षाय अग्निवर्णाय मृगविंहगम रूपाय वीर शरभेश्वराय हुँ फट्।।''

श्रीशरभशालुव की शक्ति देवी प्रत्यंगिरा, शूलनी और वड्वानल भैरव के कारण त्रिदेवों में सर्वोच्च स्वीकारी गई है। आचार्यों के अनुसार तन्त्रशास्त्र में श्रीशरभ की सर्वोच्च उपासना आन्तरिक शत्रुओं के दमन करने के लिए सम्पन्न करने का विधान है। तन्त्र शास्त्र अध्येताओं का मानना है कि हर व्यक्ति को श्रीशरभ साधना नहीं करनी चाहिए। क्योंकि श्रीवीरशरभशालुव 'उग्रतम रौद्रतम घोरतम' एवं तत्क्षण सिद्ध होनेवाले देव हैं। उनके दैविक आवेश को सामान्य साधक सहन नहीं कर सकता है। अतः श्रीवीरशरभेश्वर साधना सावधानीपूर्वक कर्मठ गुरू के सानिध्य में करनी चाहिए अन्यथा अनर्थ भी हो सकता है।

श्रीआकाशभैरव कल्प के विधान में सर्वप्रथम श्रीशरभ चित्र के सामने पुष्प, दीपक, चन्दन, धूप आदि के बाद 'ध्यान' एवं श्रीशरभ गायत्री का तीन बार पाठ करना चाहिए। यह आवश्यक है कि रक्तचन्दन (लालचन्दन) या अष्टगंध चन्दन, रक्तवर्ण के पुष्प या कमल का उपयोग करें (किसी भी स्थिति में केवड़े का पुष्प एवं अगरबत्ती काम में नहीं लें।) एवं पूजाघर में श्रीविष्णु का चित्र नहीं हो। श्रीशरभ श्रीविष्णु अवतार

श्रीनृसिंह का संहार करने वाले हैं। श्रीशरभयन्त्र की विधिवत पूजा करनी चाहिए। श्रीशरभतन्त्र में श्रीशिवने महादेवी को मातृकाओं के देवताओं के रहस्य से अवगत कराया। इन मातृकाओं का आह्वान किया जाए। श्रीशरभ जप विधि प्रारम्भ होती है। यहाँ से शरभयन्त्र अर्चना की प्रक्रिया शुरू की जा सकती है। कल्पोक्त शरभ पूजा के प्रारम्भ में श्रीशरभ दिग्बंधन, शरभ कवच करना अत्यन्त आवश्यक है। भारतीय साधना पद्धति के अनुसार आकाश में सूक्ष्म आत्मायें विचरण करती रहती हैं। उनसे और दुष्टशक्तियों से रक्षार्थ कवच, दिग्बंधन करना अनिवार्य शर्त है।

इस अर्चना में श्री वीरशरभशालुव पक्षिराज हृदय, शरभदारुण सप्तक, निग्रह दारुण सप्तक, शरभ भुजंग प्रयात स्तोत्रम, शरभ देसिका स्तोत्र, शरभ अष्टोत्तरशतनाम स्तोत्र, शरम अष्टोत्तरशत नामावली, शरभ सहस्त्रनाम स्तोत्र, शरभ सहस्त्रनामावली, शरभमन्त्र प्रयोग, शरभ मन्त्रमाला एवं शरभ मन्त्रराज आदि का पाठ करने का विधान है (भूलकर भी इनका गायन नहीं करें।)। अर्चना में श्रीलिंग पुराण में वर्णित नृसिंह द्वारा रचित श्रीशरभस्तोत्र का विशिष्ट महत्व का है। यह शरभाष्टक प्रभावी है। श्रीशरभ पूजा में शरभशान्ति स्तोत्रम का पाठ भी करना जरूरी है। शरभ शान्ति स्तोत्र में लिखा हैः 'मयि रुद्रे महादेवे भजध्वं भक्ति पूरिताः। ममांशोय नृसिंहोऽपि मयि भक्तमों स्त्वि।। इमं स्तवं पठेद्यस्तु शरभेशाष्टकं नरः। नश्यंति सर्वरोगाणि क्षय रोगादिका निच। अशेष ग्रह भूतानि कृत्रिमाणि ज्वराणि च।।7।। अन्त में कहा गयाः 'इत्युक्त्वांत दधे देवि देवान शरभ सालुवः। त्तस्ते स्व स्वधामानिगताश्चाहलाद पूर्वकम्।।' शरभोनिषद पाठ भी करना होता है।

यज्ञों में श्रीशरभ यज्ञ का विशेष महत्व है। इस दिव्य चमत्कारी शरभयज्ञ का प्रचलन विन्ध्याचल के उसपार अधिक है। यज्ञ में श्री शरभ मन्त्र (बयालीस अक्षर) शरभ सहस्त्रनाम स्तोत्र अथवा सहस्त्रनाममाला (नामावली) से 4 लाख 32 हजार आहुति देनी चाहिए। यह यज्ञ अपूजित शिवमन्दिर में करने से तत्काल फलदायक होता है। अच्छा हो कि शिवमन्दिर के गर्भ गृह में केवल शिवलिंग हो (शिव परिवार एवं नन्दी भी नहीं हों।)। श्रीशरभ का सिद्धमन्त्र 'ॐ खें खां खं फट् प्राण ग्रहासि प्राण ग्रहासि हुं फट् सर्व शत्रु संहारणाय शरभ सालुवाय पक्षिराजाय हुं फट्

स्वाहा' है। इस मन्त्र का 42 लाख जप करने का विधान है। शरभ अर्चना में प्रत्यंगिरा अष्टोत्तर शतनामावली, श्रीप्रत्यंगिरा गायत्री, श्रीप्रत्यंगिरा कवच, श्रीप्रत्यंगिरा स्तोत्र, श्रीप्रत्यंगिरा सहस्त्रनाम स्तोत्र, श्रीप्रत्यंगिरा सहस्त्र नामावली, श्रीप्रत्यंगिरा कवच, श्रीशूलनीदुर्गाध्यान, श्रीशूलनीकवचम, श्रीशूलनी विश्वरूप स्तुति, श्रीशूलनी कर्णा स्तोत्र, श्रीशूलनी अष्टोत्तरशतनाम स्तोत्र, श्रीशूलनी अष्टोत्तर शतनामावाली आदि का पाठ करना होता है। श्रीप्रत्यंगिरा एवं श्रीशूलनी सभी अभिचारों (शत्रुओं द्वारा मारण, मोहन, उच्चाटन आदि दुष्प्रयोग) एवं शत्रुओं का संहार करनेवाली उग्र देवी हैं। ये देवियां श्रीनृसिंह के रक्तबीज से उपजी कृति को ही पेट में निगल गई थी। अन्त में देवी लक्ष्मीको श्रीविष्णु प्राप्ति के लिए इनकी अर्चना करनी पड़ी। श्रीशरभ साधना में समय का अपना महत्व है। जयपुर के पूर्व राजगुरू पंडित विद्यानाथ ओझा, कविराज नानकचन्द्र शर्मा वैद्य, श्रीपीताम्बरापीठ स्वामी महाराज आदि उत्तरभारत में श्रीशरभ साधना के विशेषज्ञ रहे।।।ऊँ।।

# पन्द्रह शैव उपनिषदों में शरभोपनिषत् पाशुपतास्त्र सरीखी

शैव उपनिषदों में ब्रह्मविद्या और सर्वोच्च तांत्रिकता का सुनहला रोमांचक रहस्यमय चमत्कारिक संसार है। शैव उपनिषदों में गोपन से गोपन महादेव शिव के श्रीहरिविष्णु अवतार श्रीनृसिंह का संहार करनेवाले तेजोग्र रूप श्रीवीर शरभशालुव की ''शरभोपनिषत'' है।

तांत्रिक साहित्य में आकाशभैरव कल्पोक्तम् के अन्तर्गत श्रीवीर शरभ का गोपनीय वर्णन मिलता है। शैव उपनिषदों में शेष चौदह उपनिषद– अक्षमालिकोपनिषत्, अथर्वशिखोपनिषत्, अथर्वशिर उपनिषत्, कालाग्नि रुद्र उपनिषद्, कैवल्योपनिषत्, गणपत्युपनिषत्, जाबाल्युपनिषत, दक्षिणामूर्त्युपनिषत्, पंचब्रह्मपनिषत्, बृहज्जाबालोपनिषत्,

भष्मजाबालोपनिषत्, रुद्रहृदयोपनिषत्, रुद्राक्षजाबालोपनिषत् एवं श्वेताश्वतरोपनिषत् है।

इन उपनिषदों में कैवल्योपनिषत्, दक्षिणामूर्त्यु उपनिषद, बृहज्जाबालोपनिषत्, पंचब्रह्मोपनिषत्, रुद्रहृदयोपनिषत्, श्वेताश्वतरोपनिषत्, अथर्वशिर उपनिषद, जाबाल्युपनिषत्, अथर्वशिखोपनिषत् एवं अक्षमालिकोपनिषत् ब्रह्मविद्या को समर्पित हैं। इनके अलावा कालाग्निरुद्रोपनिषत, गणपत्युपनिषत्, भष्मजाबालोपनिषत्, रुद्राक्षजाबालोपनिषत् और शरभोपनिषत् के विषय इतर हैं। रुद्राक्षाजाबालोपनिषत् एवं बृहज्जाबालोपनिषत् में रुद्राक्षजन्म, रुद्राक्षधारण जिज्ञासा, रुद्राक्षधारण की महिमा, भुसुण्ड के रुद्राक्ष विषय में प्रश्न, रुद्राक्षोत्पत्ति, रुद्राक्ष जप फल, रुद्राक्षों में उत्तम का भेद, नहीं धारण करनेवाले रुद्राक्ष (वर्जित रुद्राक्ष), रुद्राक्ष विद्या, रुद्राक्ष के भेद, रुद्राक्षधारण के मन्त्र, विभिन्न कार्य वरण करनेवालों के लिए रुद्राक्ष आदि की बारीकियों को विस्तार से समझाया गया है। यह भी स्पष्ट बताया गया है कि शरीर के किस भाग पर, किस प्रकार का रुद्राक्ष पहना जाए? साथ ही एक मुखी रुद्राक्ष (एकवक्त्र) से चतुर्दश मुख (चौदह मुखी) रुद्राक्षों की दिव्य शक्ति से साक्षात्कार कराया गया है। रुद्राक्षधारण महिमा में लिखा है :

रुद्राक्ष मूलं तद् ब्रह्मा तन्नालं विष्णुरवेच ।
तन्मुखं रुद्र इत्याहुस्तद्विन्दुः सर्व देवताः।।

महादेव शिव की भष्म एवं त्रिपुण्ड का रहस्य भष्मजाबालोपनिषत् में उद्घाटित किया गया है। इसमें सबसे पहले मस्तक ललाट पर त्रिपुण्ड लगाने की परम्परा के बारे में जिज्ञासा की गई है। मन एवं शरीर को निरंजन (मलरहित करने) के लिए त्रिपुण्ड का महत्व समझाया गया है। साम्ब सदाशिव त्रियम्बक (त्र्यम्बक), त्रिनेत्र, त्रिशूल, त्रिपुण्ड, त्रिपुरारी, सृष्टिरचना–पालन–संहार, सत्य–रज–तम आदि त्रिशक्तियों के अधीश्वर हैं। इस त्रिगुणात्मक सृष्टि के रचियता महारुद्र शिव की सभी पवित्र प्रतीक विद्या रहस्यों से भरी है। ऋग्वेद में रुद्र को सभी देवों शक्तियों को मर्यादाओं में रखने वाला नियामक स्वीकारा गया है। दिवोवाराह के रूप में रुद्र जल मग्न पृथिवी को पुनः उबारते हैं। वैज्ञानिक रूप से पृथिवी के जलमग्न होने पर सूर्य के ताप–गर्मी से जल

भाप बन कर उड़ा और जमीन अथवा भूमि ऊपर आई। शिव के डमरू से निकला नाद भी तीन अक्षरों से मिलकर ओम के रूप में सृष्टि की रचनाकर्ता बना।

भष्मजाबालोपनिषत् में भष्म धारण करने की विधि में तर्जनी, मध्यमा, अनामिका से त्र्यम्बक के लिए ललाट पर, कण्ठ पर और शरीर के स्थानों पर त्रिपुण्ड बनाने का उल्लेख है। इस उपनिषद में भष्मधारण के आवश्यक कर्तव्य, अकरणे प्रायश्चित, भष्म लगाने के शुभ फल, नित्य कर्तव्य, शिव पूजा विधि, शिवषडाक्षर जप, ब्रह्म स्वरूप, ब्रह्म ज्ञान मुक्ति साधन, शिवस्य पशुपाशमोचन, शिवतत्त्व में लीन होकर काशीवास, ज्योतिर्लिंग अर्चन के तत्काल फल, शिव अभिप्रेचन, सर्वपातकपावन शिव अभ्यर्चन आदि का विवरण है। भष्मजाबालोपनिषत् कर्मकाण्ड से निवृत्ति की ओर ले जाती है। यह जीवन मरण के चक्र से मुक्ति का रास्ता दिखाती है। वैसे बृहज्जाबाल उपनिषद में स्पष्ट लिखा है कि विभूति (भष्म) धारण करने से भवसागर से मुक्ति मिलना निश्चित है।

ऊँ लं नमस्ते गणपत्ये महामन्त्र से गणपत्युपनिषत् आरम्भ होती है। इसमें गणपति को ''त्वमेव सर्वं खल्विदं ब्रह्मासि (यह सभी विश्व के ब्रह्म स्वरूप गणपति हैं।)'' कहा गया है। प्रकारान्तर में गणपति प्रार्थना, गणपति सर्वात्मतया स्तुति, गणपति गायत्री, गणपतिध्यान, गणपतिमाला मन्त्र, गणपति विद्या पाठ के फल, काम्य प्रयोग, विद्यावेदनफल के रहस्य को समझाया गया हैं। ब्रह्म विद्या के अनुसार प्रातः ब्रह्म मूहर्त में गणपति विद्या से सिद्धी मिलती हैं : ''स सर्वविघ्नवति स सर्वविघ्नवति य एवं वेदेत्युपनिषत्।।''

आगम में गोपनीयतम शरभतंत्र में शरभोपनिषत का विशेष स्थान है। श्रीबदरीनाथ धाम स्थित श्रीज्योतिष्पीठ–ज्योतिर्पीठ के जगदगुरूशंकराचार्य स्वामी स्वरूपानन्द सरस्वती, जयपुर के राजगुरू पण्डित श्रीविद्यानाथ ओझा, श्रीपीताम्बरा (बगलामुखी) पीठ दतिया के श्रीअनन्त स्वामी, डॉ. सम्पूर्णानन्द, डॉ. जनार्दन मिश्र, श्री के. कुंनन राज आदि ने महादेव शिव के महामहाकाल, महामहाविध्वंसक, महातेजोग्र, महाविकराल, महाभयावह रूप श्रीवीर शरभ को सभी से प्रभावी स्वीकारा है।

शरभोपनिषत में रुद्र की श्रेष्टता, 'रुद्र द्वारा शरभ रूप में नृसिंह वध' देवताओं द्वारा रचित शरभ स्तुति, रुद्रानुग्रह, रुद्र महिमा, विष्णुशिवयोरभेद, शिवध्यान, एतच्छास्त्रसंप्रदाननियम आदि भी वर्णित हैं। पैप्पलाद ऋषि को समझाया गया है कि यह पाशुपत अस्त्र के समान तत्काल प्रभावी शरभ का गोपनीयतम ज्ञान शिव भक्त के अलावा किसी को भी नहीं दिया जाना चाहिए। इसके दुष्ट अथवा गलत हाथों में पड़ने से विनाशक परिणाम हो सकते हैं। यही कारण है कि श्रीवीर शरभ सालुव के चित्र बहुत ही दुर्लभ हैं। शरभ की देवियां प्रत्यंगिरा और शूलनी हैं। प्रत्यंगिरा और शूलनी सभी अभिचारों को नष्ट करनेवाली हैं। शरभ एवं प्रत्यंगिरा की प्रतिमाओं के मन्दिर पुदुच्चेरी और तमिलनाडु में हैं। श्रीवीरशरभ शालुव का महायज्ञ जयपुर के राजगुरू रहे पण्डित विद्यानाथ ओझा ने सम्पन्न किया। श्रीनीलकण्ठ महादेव, राजोरगढ़ में भी श्रीशरभयज्ञ होने का उल्लेख है।।।ऊँ।।

## श्रीवीरशरभेश्वर ने नृसिंह का पुदुच्चेरी में 'संहार' किया

भगवान शिव के उग्रतम अवतार श्रीवीर शरभेश्वर ने दक्खन में पुदुच्चेरी में श्रीविष्णु के भयावहावतार नृसिंह का संहार किया। पुदुच्चेरी में इससे पहले सहस्त्रों हाथवाले श्रीवीर शरभेश्वर और नृसिंह के बीच वर्षों भीषण महासंग्राम से तीनों लोक कांप उठे थे।

पौराणिक आख्यानों के अनुसार असुरराज हिरण्यकश्यप का स्तम्भ से निकलकर श्रृंगेरी (नाम से नहीं चौंके), पुदुच्चेरी में श्रीनृसिंह ने अन्त किया। श्रीनृसिंह ने हिरण्यकश्यपु के शरीर के तीन टुकड़े किए। इसीलिए नृसिंह के तीन स्थल परिक्कल, पूवारासानकुप्पम एवं श्रृगेरी मंन्दिर एक रेखा में हैं। नृसिंह के तमिलनाडु एवं पुदुच्चेरी में पवित्र स्थल—शोलिंगुर, नामाक्कल, चिन्तालावाडी, सिंगावेरूमल कोली, अंथीली, परिक्कल, श्रृंगेरीकोयल (पुदुच्चेरी) से है। आख्यानों में लिखा है कि

श्रीशरभेश्वर की लाल आंखों से बिजली निकल रही थी और जिह्वा से अग्नि। श्रीशरभ के पंखों पर देवी प्रत्यंगिरा और देवी शूलनी विराजमान रही। ये महाकाली के उग्र रूपों की देवी हैं।

श्री शरभेश्वर ने महासंग्राम के आखरी चरण में अपनी सर्प सरीखी दो पूछों में नृसिंह को जकड़ कर हाथों में पकड़ा। श्रीहरि के नृसिंह अवतार की दीन हीन स्थिति थी। देवी प्रत्यंगिरा की 'एशिया में सबसे बड़ी भव्य प्रतिमा पुदुच्चेरी के मोराताण्डी गांव में है।' इसकी प्रत्येक रविवार को विशेष पूजा का विधान सदियों से चला रहा है। देवी प्रत्यंगिरा की पूर्णिमा और अमावस के बाद प्रथमा को भद्रकाली के रूप में पूजा की जाती है।

दक्खन में तमिलनाडु, कर्नाटक एवं पुदुच्चेरी में श्रीशरभेश्वर के पृथक मन्दिर हैं। शैव अनुयायियों का विश्वास है कि वर्ष में एक बार भगवान वीर शरभेश्वर स्वयं प्रकट होते हैं। श्रीवीर शरभेश्वर के नामों में पक्षिराज, आकाश भैरव, शरभशालुव भी हैं। भगवान पशुपतिनाथवाले नेपाल में श्रीशरभेश्वर का ''आकाश भैरव'' मन्दिर है। हिमालय में तिब्बत में बौद्ध धर्म अनुयायी भी शरभ की पूजा करते हैं। मत्स्य क्षेत्र के श्री नीलकण्ठेश्वर महादेव मन्दिर में शरभ की चित्ताकर्षक प्रतिमायें हैं। श्रीशरभेश्वर के कारण ही श्रीनीलकण्ठेश्वर देवालय में शिव परिवार, नन्दी की प्रतिमायें नहीं हैं। तिब्बत में श्रीशरभेश्वर को शक्ति, गति और दृढ़ निश्चय का प्रतिरूप माना जाता है। जातक कथाओं में शरभ के बोधिसत्व से सम्बन्धों को उजागर किया गया है।

ऋग्वेद के सुपर्णा (सोने के पंख वाला पक्षी) का सम्बन्ध श्रीवीर शरभेश्वर के स्वर्णमयी आभा से लिया गया है। आदिशंकर ने भी दीप्तमान चमकते हिरण्यगर्भ शरीरवान ईश्वर को शरभ कहा। दक्खन में कर्नाटक प्रदेश के प्रतीक चिन्ह पर और मैसूर विश्वविद्यालय के प्रतीक में ''श्रीशरभेश्वर का चित्र'' है। शिवपुराण, लिंगपुराण, कालिकापुराण, कामिकागम, श्रीतत्त्वनिधि, स्कन्दपुराण, स्थापत्यवेद, कांचीपुराण, देव तिरूमेनिकल, ब्रह्माण्ड पुराण, तैत्रीयकम, नृसिम्होद्रापुराण, आकाश भैरवकल्प, पक्षिराज तन्त्रम, शरभतन्त्रम आदि श्रीशरभेश्वर की गाथा परत दर परत रहस्योद्घाटन करते हैं। श्रीशरम के उग्रतम रूप के कारण आमतौर पर साधकों को इसे गोपनीय मानकर नहीं करने की सलाह दी

जाती है। साधकों का कहना है कि श्रीशरभ के उग्र तेज को सहना हर साधक के लिए सम्भव नहीं है।

कर्नाटक, तमिलनाडु के श्रीशरभ मन्दिर अनूठे हैं। दक्खन के साधकों का मानना है कि श्रीशरभेश्वर का निवास गन्धमादन पर्वत एवं क्रोंच पर्वत है। श्रीशरभ के महा अट्टाहास से सिंह भी भयभीत होकर भागने लगते हैं। श्रीशरभ सिंह को ही निवाला बनाता है। श्रीशरभेश्वरके प्रसिद्ध मन्दिर–त्रिभुवनम का कम्पहरेश्वर मन्दिर, दारासुरम का ऐयरावतेश्वर मन्दिर, कुम्बकोनम का आपतसहायेश्वर मन्दिर, तिरूवरूर का त्यागेश्वर मन्दिर, मदुरई के वैथीवरन कोयली–श्रीमीनाक्षी अम्माकोयली, तिरिशूलम चेन्नई का तिरिशूलान्तर मन्दिर, चेन्नई का करुणकालीश्वर मन्दिर, तंजोर का त्रिभुवन देवालय, धेनुपुरेश्वर मन्दिर, त्रिशूलम मन्दिर, गंगाई कोण्डा चोलापुरम देवालय, धारापुरम देवालय, काराइकुडी देवालय, त्रिरूवन्नमलाई देवालय, चिदम्बरम देवालय, मीनाबक्कम के समीप त्रिशूलम देवालय आदि हैं। श्री शरभ कम्पहरेश्वर मन्दिर के प्रभु सभी प्रकार के कम्पन अर्थात् सभी प्रकार के भय को हरनेवाले हैं। तंजोर शरभ मन्दिर में उत्सव मूर्ति है। जिसका सिंह और गरुड़ का मिलाजुला मुख, चोंच, आठ पाद, चार हाथ और हाथों में नृसिंह को पकड़े हैं। शरभ के हाथों में अग्नि, पाश, परसा एवं मृग हैं। स्थापत्यवेद के मापदण्ड़ों में श्रीशरभ प्रतिमा का सुनहरी आभा का गरुड़ शरीर, दो पंख, दो रक्त नेत्र, सिंह के चार पैर, पूंछ लम्बी, ऊपर चार हाथ, मानव एवं सिंह का संयुक्त चेहरा, किरीट मुकुट, मुँह से अग्नि निकलती, दो पैरों में नृसिंह को दबोचे और निरीह मानव रूप में नृसिंह होने चाहिए।

त्रिभुवन मन्दिर में श्रीशरभेश्वर, त्रिपाद, सिंह मुख, चार मानव हाथ एवं पूंछवाली है। यहां शरभ अष्टभुजा है। दारासूरम में शरभ की काली प्रतिमा है। यह स्वरूप कालिका पुराण से मिलता है। इतिहासकारों के अनुसार दक्खन में चोल साम्राज्य के विक्रम चौल ने सन 1118 से 1155 के बीच कुम्बकोनम मन्दिर में श्रीशरभेश्वर को स्थापित करवाया। दारासुरम में चौल राजा कुलोतुंगा चौल तृतीय ने अलग से शरभ मन्दिर की रचना की। तंजावूर का यह मन्दिर दर्शनीय है। त्रिभुवनम में पाण्डीयवश के राजा वरगुन, पाण्डीयन ने ब्रह्महत्या से

मुक्ति के लिए मन्दिर निर्माण करवाया। यह देवालय चेन्नई से 10 किमी दूर है। यहाँ शरभ मन्दिर में चारों वेद भी पूजित हैं। साधक इसे अविलम्ब परिचय दायक मानते हैं। शैवमत के अनुसार शरभेश्वर तत्क्षण प्रसन्न होनेवाले देव हैं। श्रीनीलकण्ठेश्वर महादेव में शिव लिंग श्रीशरभ रक्षित होने से उग्र है। पाण्डीचेरी अथवा पुदुच्चेरी का प्रत्यंगिरा मंदिर सभी अनिष्टों का और अभिचारों का नाशक है। ''श्रीशरभेश्वर की पूजा रविवार को दोपहर 4.30 बजे से सांझ 6 बजे राहुकाल में करना सर्वोत्तम माना गया है।'' ।।ऊँ।।

# आकाश के चार अक्षरों की अनन्त दिव्य शक्ति

वैदिक विज्ञान में अक्षर को ब्रह्म की संज्ञा दी गई है। अक्षर की अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक शक्तियाँ, स्फोतवाद, दिव्य स्फुरण, स्पन्दन, तरंग दैर्घ्य, आवृत्ति, विद्युत चुम्बकीय तरंग आदि के गहन अध्ययन से स्पष्ट होती है। महर्षि अगस्त्य के चौदहवें वंशज माने जाने वाले स्वामी सोमानन्द कृत शिवदृष्टि, आकाश भैरव कल्पोक्तम्, श्रीमालिनीविजयोत्तरतन्त्रम्, एकाक्षरनामकोषसंग्रह, मन्त्रकोष आदि अक्षरब्रह्म यानी अक्षरों की अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक शक्तियों के गोपनीय लोह कपाट खोलतें हैं। मुनि जिनविजय कृत एकाक्षरनामकोषसंग्रह (प्रकाशन सन 1964) भी विरले ही मिलता है। आकाश तन्त्र के रहस्य को जानने में ''आकाश के चार अक्षर आ+क+आ+श के मन्त्र बीज सहायक हैं। चारों के बीजाक्षर मन्त्र रहस्यमय हैं।

''आकारं तु परा शक्तिः श्वेतमाकर्षसिद्धिदम्।
इच्छासिद्धिं स्वात्मसिद्धिं रससिद्धिं वरानने। ।।''

''आ'' कार स्वयं पराशक्ति है। इसकी दिव्य श्वेत आभा सभी को आकर्षित करती है, मोहती है। यह सर्वसिद्धि प्रदान करने वाला है। आकारं की विशेषता यह है कि यह इच्छासिद्धि (कामना करते ही साकार होना), स्वात्मसिद्धि एवं रससिद्धि प्रदाता है (श्रीमद्आदिशंकराचार्य, नवनाथों में प्रमुख महासिद्ध श्री गोरक्षनाथ आदि रससिद्ध रहे। वे सर्वत्र आकाश मार्ग से यात्रा करते रहे। रस सिद्धि से अमरता प्राप्त होती है। गुप्तज्ञानसंहिता के अनुसार वर्तमान हिमनदों में भी श्रीमद्आदिशंकराचार्य श्री कैलास महापर्वत के आस–पास हिमनदों में साधनारत हैं। नाथ सम्प्रदाय में महायोगी श्री गोरक्षनाथ चिरंजीवी हैं। संस्कृत श्लोक में सप्त चिंरजीवगण का नाम मिलता है।)।

ककरां ब्रह्मणो बीजं पीतं वृष्टिकरं परम्।

संजीवनमशेषाणां लोकानं वृद्धिदायकम्।।

आकाश के दूसरे अक्षर ''क'' का अर्थ लाक्षणिक, प्रतीकात्मक, सांकेतिक, कूट एवं अनुभवगम्य है। ''क'' अक्षर ''ब्रह्म का बीज'' है। यह रौद्र अथवा महाक्रोध का स्वरूप है। इसका पीत रंग है। वैसे मेधा का पीतवर्ण कहा गया है। यह सृष्टिपालक है एवं सदैव भ्रमणशील (गतिशील क्रियाशील) है। यह सभी लोकों एवं अनन्त ब्रह्माण्डों को संजीवनी देनेवाला है, प्राण है। यह सभी मनोकामनाएँ पूर्ण करनेवाला है। यह कामनाओं की पूर्त्ती के साथ सृष्टि का वृद्धिकारक है। तन्त्रलोक में मातृका के मर्म का रहस्योद्घाटन किया गया है। पौराणिक एवं वैदिक विज्ञान में वाक् को परम ब्रह्म घोषित किया है : ''वाग्वै परमं ब्रह्म''। वैसे देवशास्त्र में बृहस्पति देवता का पीतवर्ण है। सर्वशत्रुनाशक श्री वगला उपासना में पीत रंग का विशेष महत्व है। इसमें हलदी अथवा पीत रत्नों से श्री वगला का शत्रु (आन्तरिक) संहार मन्त्रजप का विधान है।

तीसरा अक्षर पुनः ''आ'' है। यह पुनः दोहरा रहे हैं कि संस्कृत में ग्यारह प्रकार के ''आ'' होते हैं। इनकी पृथक्–पृथक् अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक शक्ति है। इसी प्रकार ''ख'' (अर्थात् आकाश) भी दस प्रकार के हैं। ''आ'' पितामह है। इसका श्वेत वर्ण है और उसमें दिव्य आकर्षण है। यह समस्त अध्यात्मिक, दैविक कामनाओं, आत्म के स्वभाव,

विषय–प्रेम–भोजन–रस–श्रृंगार–ओषधियों की सिद्धि देता है। परब्रह्म की शक्ति आकार है।

परमव्योम के अर्थात् चौथे अक्षर ''श'' का एक अर्थ ''संहारक'' है। इसका बीजाक्षर मन्त्र चकित करता है।

शकारं शंकरं विद्यात् तेजः सौभाग्यवर्धनम्।

अन्योन्यकलहा (द) दैववैरिणां नाशनं भवेत्।।

''श'' अक्षर कल्याणकर्ता है। यह विद्या प्रदान करने वाला है। यह तेज एवं सौभाग्य में वृद्धि करता है। यह देव वैरियों (सद् प्रवृत्ति के विरुद्ध वालों) का आपसी कलह से विनाश करता है। ''श'' अक्षर की दिव्य ध्वनि, स्पंदन, स्फोत का यह अनूठा चमत्कार है कि इस सब के लिए कोई प्रयास नहीं करना पड़ता है।

सारसंक्षेप में आकाश शब्द के उच्चारण, स्फोत, स्पन्दन, आवृत्ति, ध्वनि, विद्युत चुम्बकीय शक्ति, तरंग दैर्घ्य आदि की दिव्य शक्ति असीम है। यह स्वयं पराशक्ति, परब्रह्म, सभी ब्रह्माण्डों को शक्ति संजीवनी प्रदाता, सृष्टि की वृद्धि करनेवाला, सर्वसंहारक, समस्त सिद्धिदायक, मन्त्रमुग्ध करनेवाला रूपधारक, देव शक्तियों के विरुद्ध शक्तियों का विनाशक, शान्त एवं महारौद्र, विद्या एवं सौभाग्यप्रद, सृष्टि पालक, भ्रमणशील, कल्याणप्रद, अनन्त, निराकार आदि है।।ॐ।।

## आकाशारोहण के दिव्य महापथों का मायाजाल

जम्बूद्वीप में वैदिक काल, अर्थात् उनतालीस लाख वर्ष पूर्व से द्युलोक परमव्योम–स्वर्गलोक में जाने के रहस्यमय आख्यान मिलते हैं। वेदकाल के मन्त्रद्रष्टा ऋषि–ऋषिकाएँ सभी ब्रह्माण्डों, लोकों की सीमा पार परमव्योम में जाने की साधना में रत रहे। मन्त्रद्रष्टा ऋषियों ने इस अत्यन्त रहस्यमय महायात्रा से अनेक ब्रह्माण्डों एवं बारह सूर्यों की सटीक जानकारी प्रदान की।

वैदिक विज्ञान में परमव्योम के अनेक आकाशी महापथों का वर्णन मायाजाल रूपी है। महर्षि भरद्वाज ने ''यन्त्र सर्वस्व'' में गगन विहार का रूपहला चित्रण किया है। ''महर्षि भारद्वाज कृत अंशुबोधिनीशास्त्र'' में सूर्य की किरण को विभाजित कर उसकी अखण्ड अक्षय ऊर्जा से ब्रह्माण्डों की महायात्राओं का सूत्र मिलता है। इन सूत्रों के कूटात्मक गूढ़ अर्थ के तिलिस्म भेदन में विश्वभर के विद्वान गोपनीय रूप से लगे हैं। वैदिक आख्यानों से पुराकथाओं में स्वर्गलोक, रुद्रलोक आदि विहार का वर्णन रहस्य और रोमांच उपजाता है।

''ऋग्वेद की ऋचाओं में अप्रत्याशित रूप से पृथिवीलोक पर आकाशीय क्षेत्र को भी चिन्हित किया गया है''। ऋग्वेद की ऋचा में रहस्योद्घाटन किया गया है कि भूलोक स्थित द्युलोक पर आकाशीय दिव्य सोमलता मिलती है। यहाँ स्मरण रहे कि आकाश में सोम एवं इन्द्र तत्त्व माना गया है। विश्व में सनातन ब्रह्मज्ञान के प्राचीनतम वेद ऋग्वेद में पृथिवी पर द्युलोक महापवित्र कैलास महापर्वत और उससे लगा हिमालयी क्षेत्र रेखांकित किया है। मणिमहेश, किन्नर कैलास, नन्दादेवी, बन्दरपूँछ, द्रोण पर्वत, गोमुख, केदारनाथ, बद्रीनाथ, आदिकैलास, श्रीखण्ड कैलास, उनाकोटि, कामरूप आदि से सर्वोत्कृष्ट कैलास के हिम या बर्फ की रजत दुशाला ओढे पर्वतों, हिमनदों, उनकी गुहाओं आदि में ही केवल दिव्य सोमलता, संजीवनी घटक आदि मिलते हैं। यह विलक्षण दिव्य शक्ति सम्पन्न सोम विश्व के दूसरे हिम से ढके पर्वतों की लताओं के मध्य में नहीं मिलना भौंचक्का करता है।

आकाश का प्रतिरूप मानेजाने वाले सर्वोत्कृष्ट कैलास महापर्वत क्षेत्र में सामान्य औसत से बहुत अधिक परमाणुधर्मिता, तेजोविकिरण, पराबैंगनी किरण, महा विद्युत चुम्बकीय क्षेत्र, खनिज स्टेराइड आदि भौतिक वैज्ञानिकों के लिए शताब्दियों से पहेली बना है। इस महा विद्युत चुम्बकीय प्रभाव, परमाणु धर्मिता, तेजोविकिरण के कारण वायुयान सर्वोत्कृष्ट कैलास के ऊपर से उडने का दुस्साहस नहीं करते हैं। यहाँ यह स्मरण करवाना चाहेंगे कि पश्चिम के एक वर्ग का कहना है कि सर्वोत्कृष्ट कैलास एवं मानस (आम बोलचाल में मान) सरोवर के नीचे अन्तरिक्षवासियों की महा अधुनिक आणुविक प्रयोगशाला है और

अन्तरिक्षवासी समस्त ब्रह्माण्डों के सर्वश्रेष्ठ वैज्ञानिक हैं। ब्रह्माण्ड से उनकी उडन तस्तरियाँ सीधे मानस सरोवर के जल को चीरती तह की गहराई में चली जाती हैं। उनकी मान्यता है कि महारुद्र महादेव शिव अन्तरिक्ष के लोक के सर्वोच्च महानतम वैज्ञानिक हैं और कैलास के अन्दर उनका निवास है। क्षमा करें! सनातन ब्रह्मज्ञान भी महारुद्र सदाशिव को आकाशवत् एवं परमेष्ठी को शिवलोक में स्थित मानते हैं। आकाशविद्या ही रससिद्ध का मूल है। रससिद्धि से इच्छित सृजन पलक झपकने के समान है।

भूलोक और महाकाश के बीच सेतुबन्ध अर्थात् भू–आकाशीय केन्द्र की नाभकीय भूमिका को ध्यान में रखकर वेदकाल 39 लाख वर्ष से सर्वोत्कृष्ट कैलास के घेरे के हिमनदों में अदृश्यवत् गुह्य से गुह्य सिद्धाश्रम संचालित हैं। इन सिद्धाश्रमों के वैदिक ऋषिवर ऋषिकाएँ अधिष्ठाता हैं। इसके ठीक विपरीत इसी महावर्तुल की गुहाओं, वनों, हिमनदों आदि के मध्य साक्षात आकाश की छत्रछाया अथवा वरदहस्त में महासाधक साधनारत हैं। अदृश्य आकाशीय दिव्य सहायक उनको नवप्राण देते लगते हैं। यही मूलभूत कारण है कि गुप्त (ब्रह्मविद्या) ज्ञान समाज का वैश्विक केन्द्र भू–आकाश कैलास है। ब्रह्मविद्या समाज के फादर चार्ल्स डब्लू. लीडबीटर ने ''मास्टर्स पथ'' में तिब्बत की घाटी में प्रतिवर्ष परमेश्वर के अवतरित होने एवं महासिद्धों में ''नव शक्तिपात'' का रहस्य उद्घाटित किया। भू–आकाश वैदिक सनातन भागवतधर्म, बौद्धधर्म, जैनधर्म, शिन्तोधर्म, ताओमत, बोन–पोनधर्म आदि की तपोभूमि है। यह मूलभूत रहस्यमय कारण रहा है कि सनातन भागवतधर्म में शैवमत, शाक्तमत, सौर्यमत, वैष्णवमत, गणपात्यमत, नाथमत आदि के साधकों को भू–आकाश चुम्बकीय आकर्षण से खींचता है। देश विदेश के साधक हिमालय–कैलास घेरे में पवित्रतम स्थल–शम्भाला की खोज में वर्षों से लगे हैं। जबकि शम्भाला का अर्थ पवित्रतम क्षेत्र है और दिव्य कैलास में ही रहस्यमय शम्भाला स्थित है। शम्भाला का अर्थ पवित्रतम स्थल है। मिस्र के पिरामिड की गुप्तब्रह्मसभा तक भी अपना केन्द्र हिमालय कैलास को बताते हैं।

## स्वर्गारोहण पथ : यमुनोत्री, गोमुख, केदारनाथ, बदरीनाथ, किन्नरकैलास, श्रीखण्डकैलास, आदिकैलास आदि

आर्षग्रन्थों में घोषित किया गया है : ''अध्यात्मिक, दिव्य रहस्य का नाम हिमालय है। यह भूलोक का स्वर्ग है।'' भूलोक के स्वर्ग के नाभिक कैलास का सर्वोत्कृष्ट पठार मध्य एशिया से चीन तक 25,000,00 वर्ग किलोमीटर के महाविशाल क्षेत्र में पसरा हुआ है। यह पूर्व से पश्चिम 2500 वर्ग किलोमीटर और उत्तर से दक्षिण 1000 वर्ग किलोमीटर लम्बा चौड़ा है। भूआकाश केन्द्र कैलास के हिमनदों की महानदियों का संजाल 7,000 किलोमीटर में फैला है। इन पर्वतमालाओं को हिमालय के अन्तर्गत माना गया है। रहस्यमय हिमालय की लम्बाई 2304 किलोमीटर एवं चौड़ाई 432 किलोमीटर है। इसी महाक्षेत्र में आर्षग्रन्थों का पवित्र ''त्रिविष्टप'' (भू–स्वर्ग अर्थात् वर्तमान तिब्बत), ''मेरु पर्वत''(परमपवित्र कैलास), ''मानससरोवर'' (मान सरोवर), ''नीलकण्ठ देश'' (नेपाल), ''प्राग्ज्योतिषपुर'' (कामरूप), नीलाचल, उनाकोटि आदि हैं। श्रीमद्जगदगुरू शंकराचार्यपीठपण्डित आचार्य रविशंकर शास्त्री के अनुसार व्याहृति की दृष्टि से स्वर्गलोक छठा है। वैदिक विज्ञान में त्रिविष्टप एवं ऊपरी हिमालय भूस्वर्ग (भू–आकाश) है। उनके अनुसार जोशी मठ (उत्तराखण्ड) के समीप ''नन्दा त्रिशूली'' परमेष्ठी मण्डल भूस्वर्ग का सेतुबन्ध हैं। वहाँ जपयोग, साधना से भौतिक परमाणु नष्ट होने पर दिव्यात्माएँ साक्षात प्रकट होती है। पुराणों के अनुसार इसी भूस्वर्ग इलाके में ''रहस्यमय दिव्य अदृश्य कलापक्षेत्र या कलापग्राम है। कलापग्राम में आगामी कल्प के मनु आदि निवास कर रहे हैं। वर्तमान श्वेत वराह कल्प मनवन्तर के समापन पर प्रलय के बाद ये नये युग का सूत्रपात करेंगे। कलापग्राम तक पहुँचना असम्भव मुहिम रही है।'' परमपवित्र कैलास के वर्तुल में वेद के मन्त्रद्रष्टा ऋषियों–वसिष्ठ मुनि, अत्रिमहर्षि, महर्षि विश्वामित्र, कौशिक मुनि, अगस्त्य मुनि, महर्षि भरद्वाज, महर्षि अगस्त्य, महर्षि याज्ञवल्क्य, महामुनि दुर्वासा आदि सहित महासिद्धों के गुह्य अदृश्य सिद्धाश्रम हैं। इनमें इन्द्रभवन अथवा ज्ञानगंज के अधिष्ठाता श्री राजराजेश्वरी मठ के महासिद्ध महातपा है। ज्ञानगंज के

परमहंस आकाशगमन विद्या से जम्बूद्वीप एवं विश्व का भ्रमण करते हैं (ज्ञानगंज : श्री गोपीनाथ कविराज कृत)।

इतिहास पोथी महाभारत काल से बद्रीनाथ (सूर्यरुद्र क्षेत्र) के समीप माना से आगे स्वर्गारोहण का वृत्तान्त सर्वाधिक चर्चित है। देवगाथा के अनुसार इस बन्दरपूँछ तक फैले क्षेत्र में महाशक्तिशाली सहस्रकवचासुर नामक असुरराज का राज्य रहा। असुरराज ने श्री सूर्य देवता की हजारों–हजारों वर्ष तपस्या से एक हजार कवच प्राप्त किये। उस समय बदरिकाश्रम में श्री केदारनाथ एवं श्री बद्रीनाथ के पर्वत भी एकाकार रहे। वर्तमान में भी बन्दरपूँछ (यमुनोत्री) से श्रीबद्रीविशाल की पर्वतों की यात्रा मात्र 32 किलोमीटर की है। इसी पावन क्षेत्र में ''नर–नारायण ऋषिवर'' ने मिट्टी का शिवलिंग बनाकर वैदिक देवों के शास्ता महारुद्र की घोरतम साधना प्रारम्भ की। इस साधना से असुरराज सहस्रकवचासुर कुपित हुए। अतः नर–नारायण ऋषिवर ने क्रमवार तपस्या का रास्ता चुना। प्रारम्भ में नारायण ने सहस्रकवचासुर के पाँच सौ कवच नष्ट कर नर ऋषि की साधना को निर्विघ्न सम्पन्न करवाया। इसके बाद वे साधना में लीन हुए। प्रकारान्तर में ऋषिवर नर एवं सहस्रकवचवासुर के बीच भीषण छिड़ा। शेष पाँच सौ कवचों में से एक कवच शेष रहने पर असुरराज अपने आराध्य सूर्य देवता के शरणागत हुआ। भक्तवत्सल, आसु (तत्काल) प्रसन्न होनेवाले भुवन भास्कर सूर्य ने असुरराज को अभय प्रदान किया और लोककल्याण के उद्देश्य से उसे तप्त कुण्ड में रूपान्तरित किया (श्रीबदरीविशाल एवं श्री यमुनोत्री का गर्म खौलते पानी के कुण्ड)। उसी क्षण श्री सूर्य देवता से अक्षत कौमार्यवान राजकुमारी कुन्ती ने दिव्य शक्तिसम्पन्न पुत्र की कामना की। उस समय वैदिक गाथा के अनुसार श्री सूर्यदेवता के पास शेष एक कवच सहस्रकवचासुर से आया था। फलस्वरूप कवच सहित कर्ण का जन्म हुआ। श्री सूर्यदेवता की सुपुत्री यमी–यमना–यमुना भी बन्दर पूँछ में महानदी में परिवर्तित हुई (ऋग्वेद का यम–यमी संवाद देखें।)। पुराकथाओं के अनुसार शापवश बदरिकाश्रम दो भागों में विभाजित हुआ। इस प्रकार श्री केदारनाथ एवं श्री बदरीविशाल पर्वतों के मध्य खाई सृजित हुई। अर्थात् कालखण्ड में चारों धामों के भूगोल में भारी परिवर्तन

हुआ। देवगाथा के अनुसार इन्द्र देवता ने उत्तराखण्ड के पर्वतों को वज्र से काटकर गंगा को बाहर निकालकर मैदानी इलाके में प्रवाहित किया।

यह अबूझ पहेली है कि नर–नारायण ऋषिवर द्वारा वर्षों–वर्षों पूजित ''महारुद्र का पार्थिव शिव लिंग कहा है'' ? दूसरे, पाण्डवों ने श्री केदारनाथ में भूमि प्रवेश करने पर महारुद्र सदाशिव के वृषभ रूप की मात्र पूँछ को छुआ था। अर्थात् श्री केदारनाथ में पाण्डवों को काल के भी महाकाल मृत्युंजय महारुद्र के दर्शन नहीं हुए। ''सन 1910 में प्रकाशित सरकारी गजेटियर के अनुसार चारों धामों के देवालय ईसा पूर्व के नहीं हैं।'' दिवोवराह आदित्य (सूर्य) रूपी रुद्र की महाझंकृत भूस्वर्ग की स्वर्गारोहण का अद्भुत परिदृश्य है। माना से वसुधारा की दुर्गमतम यात्रा के बाद हिमालयी पर्वत शिखरों से अबाध झरती सहस्रों धारायें नवशक्ति का संचार करती हैं। पर्वतों की गुहाओं में सिद्ध साधु अकेले धूणा रमाये अध्यात्मिक साधनारत हैं। वे उनके दर्शनार्थी से उनका गुफा में आने का उद्देश्य एवं भौतिक कामना पूछते हैं। सिद्ध प्रसन्न होने पर जड़ी–बूटी का गर्म पेय (एक प्रकार की चाय) पिलाते हैं। इन गुफाओं तक भक्तगण  शीत ऋतु प्रारम्भ होने से पहले चार–छह माह की भोजन आदि सामग्री जुटा देते हैं। ये महातपस्वी नीचे श्रीबदरीविशाल आदि मन्दिर तक वर्षों में ही आते हैं। श्री बदरीविशाल में भयानक बर्फबारी के दौरान जंगलीकुत्ते असावधान तपस्वियों का ''महाभोज'' करते हैं।

गुरूकुल कांगडी विश्वविद्यालय के पूर्व प्रोफेसर भारतभूषण विद्यालंकार ने माना, वसुधारा से आगे स्वर्गारोहण की यात्रा का रोमांचक वृत्तान्त सुनाया (यहीं से पाण्डवों ने स्वर्गारोहण किया।)। स्वर्गारोहण शिखर से पहले मीलों हरी सरीखी जमीन, काले धब्बे एवं बड़े–बड़े पत्थर  रहे। परन्तु यह आठवाँ आश्चर्य रहा कि जैसे ही सहारे के लिये पत्थर पर हाथ टेका, कमर सटायी तेजी से पत्थर सरकने लगा। विशाल पत्थर तेज गति से लुढ़क रहा था। उसकी तह में पानी का अथाह भण्डार रहा। हरित भूमि के छलावे में पैर रखते ही नीचे गहरा जल प्रतीत हुआ। पीछे खड़े तपस्वियों ने जैसे तैसे निकाला। उनका कहना रहा कि हरयाली ने पानी के गहरे सरोवर स्रोत को द्रष्टि भ्रम का स्वरूप

दिया है। बीच–बीच में काले धब्बे मिट्टी के टीले नहीं वरन पानी के ही छलावे हैं।

सर्वोत्कृष्ट कैलास का एक महापथ भुवन भास्कर सूर्यतनया यमुनोत्री के पीछे से भी है। सूर्यतनया यमी–यमुनोत्री का उद्गम बन्दरपूँछ हिमनद, हिमपर्वत है। बरकोट से दून की घाटी की यात्रा रहस्यमय हिमालय के वशीकरण करते प्राकृतिक सौन्दर्य से साक्षात्कार करवाती है। बन्दरपूँछ पर्वत की अपनी देवकथा है। यहाँ आदिहनुमत ने वृद्ध वानर के रूप में पाण्डव भीम का गर्व अहंकार चूर–चूर किया। समीप ही जमधर हिमनद, काला नाग हिमनद, सप्तऋषि कुण्ड, तपोवन आदि हैं। ये सभी यमुनोत्री की पृष्ठभूमि में हैं। इसके गहन वन की गुहाओं में महातपा सिद्धासन में बैठे तप में लीन हैं। वे रास्ता भूले–भटकों को रात में गुफा में सप्रेम बुलाते हैं। अष्टसिद्धि प्राप्त महातपा के गुहा की चट्टान को छूते ही विशालाकार लेती है। बन्दरपूँछ की झोली में ताल है (उसका एक नाम रुद्रताल है। समीप ही ''स्वर्गारोहिणी शिखर'' है। इसके साथ महानद बह रहा है। यह स्वर्गारोहिणी शिखर एवरेस्ट विजेताओं के लिये भी अजेय है। यह शिखर बारह माह रजत हिम से ढका रहता है।)

महारुद्र सदाशिव की जटा से पतितपावन दिव्य महानदी गंगा का अवतरण गंगोत्री से दूर ''बिन्दुसार'' में हुआ। पर्यावरण परिवर्तन से गंगोत्री का गोमुख लगभग पच्चीस किलोमीटर पीछे सरका चुका है। गंगोत्री से गोमुख तक एक दिन में पर्वतारोहण बहुत ही चुनौतीपूर्ण एवं खतरों से भरा है। बीच में भोजवास एकमात्र विश्रान्ति स्थल है। गोमुख सरीखे हिमनद से दिव्य महानद (गंगा–भागीरथी) जन्म ले रही है। इसके हड्डी गलानेवाले हिमजल की गति अत्यन्त तीव्र है। कुछ दूरी पर बंगाली बाबा की अंगार सी जलती आँखों से साक्षात्कार होता है। वे आने का प्रयोजन पूछकर जाने का संकेत करते हैं। गोमुख के करीब दो चट्टानों को उलांघकर तपोवन जाने की नन्ही पगडण्डी दिखाई देती है। समझा जाता है कि गोमुख के लगातार पीछे सरकने से अनेक साधकों ने तपोवन की राह ली। तपोवन के सर्वाधिक चर्चित मौनी बाबा का आश्रम है। तपोवन से रहस्यमय मार्ग ''स्वर्ग के द्वार'' की ओर जाता है।

पुराकाल में महारुद्र की घोरतम तपस्या नर–नारायण ऋषिगण ने केदारनाथ में की। उनके द्वारा पूजित ''मिट्टी का शिवलिंग'' विस्मृति की गर्भ में है। ईसा पूर्व छह सौ वर्ष (2600 वर्ष) पूर्व श्रीमद्‌आदिशंकराचार्य के कैलास गमन की श्रीकेदारनाथ की दत्तात्रेय की गुफा का कोई ओर–छोर नहीं मिलता है। यमुनोत्री, गंगोत्री, श्रीबदरीविशाल एवं श्रीकेदारनाथ के हिमनदों में लगभग छब्बीस हजार हिम झीलें हैं। स्मरण रहे कि इसी दत्तात्रेय गुहा के द्वार से 5600 वर्ष पूर्व 32 वर्षीय श्रीमद्‌आदिशंकराचार्य सदेह विलुप्त हुए, दत्तात्रेय गुहा के द्वार पर वस्त्र भर रहे। अद्वैत का सिंहनाद करनेवाले, जम्बूद्वीप में वैदिक धर्म को पुनर्जीवित करनेवाले श्रीमद्‌आदिशंकराचार्य (आचार्य शंकर) भू–आकाश केन्द्र आकाश गये। केदारनाथ एवं गंगोत्री के मध्य भृगुपीठ है। भृगुपीठ (भृगुशिखर) के समीप ''स्वर्गारोहण शिखर'' का गोपनीय सकरा पथ समझा जाता है। यह ''सिद्ध क्षेत्र'' है, इसमें प्रवेश सिद्ध ही प्रदान करते हैं, अधिकांश उनके मायावी इन्द्रजाल से घूम–फिरकर एक ही स्थल पर आते हैं। गंगोत्री एवं श्रीकेदारनाथ के मध्य नीलाचल स्वर्गरोहण शिखर एवं केदारनाथ है। बर्फ से आच्छादित पर्वतों की गोद की केदारताल सम्मोहित करती है। इसके किनारों पर विविध रंगों के स्फटिक बिखरे हैं। शून्य के बहुत नीचे के तापमान में इन्हे छूना तक सम्भव नहीं है। कभी तपोवन में महातपस्वी दो माताएँ रही। इन्हें तपोवनी माता कहा जाता रहा। हिमालय के संत पोथी में पृथ्वी के स्वर्ग हिमालय में साधनारत संतों का विवरण है (हिमगिरि विहार, रहस्यमय सिद्धभूमि भी देखें।)

जोशी मठ के समीप ही ''भुशुण्डि'' ताल है। सूर्य देवता के सुपुत्र एवं त्रिलोकपति काक भुशुण्डि को इसी स्थल पर ब्रह्म ने त्रेतायुग में श्रीविष्णु अवतार श्रीराम के जन्म आदि की मधुर कथा का ज्ञान दिया। काक भुशुण्डि ने परमशैव गरुड देव को रामायण का रसास्वादन कराया। लोकगाथाओं के अनुसार ''काक भुशुण्डि ताल के तल से स्वर्ग का रास्ता गोपनीय जाता है।''

शैव केन्द्र श्रीखण्डकैलास, श्रीकिन्नरकैलास कैलासहर, मणिमहेष, कामरूप एवं श्रीआदिकैलास के तार भी सीधे परमव्योम स्थित स्वर्ग से

जुड़े हैं। श्रीकिन्नरकैलास में पर्वत की चोटी पर सत्तर फीट लम्बा एवं चालीस फीट चौड़ा स्वयम्भू शिवलिंग दर्शनीय है। हिमालयी देवभूमि का द्रोण पर्वत, नन्दा देवी आदि भूलोकीय स्वर्ग में सम्मिलित हैं। द्रोण पर्वत पर स्वर्ग की सोमलता मिलती है। सारसंक्षेप में रहस्यमय हिमालय के चारधाम आदि क्षेत्र में स्वर्ग जाने के अनेक द्वार हैं।।।ऊँ।।

## भूस्वर्ग से महाकाश की सीढी!

कुलालिकाम्नाय तन्त्र में महादेव सदाशिव ने आदेश दिया : ''हे देवी! सर्वत्र अधिकारार्थ भारतवर्ष में जाओ। पीठ, उपपीठ एवं क्षेत्रों में बहुतों की सृष्टि करो। भारतवर्ष में ही निवास करो। वहाँ पाँच वेद, पाँच योगी एवं पाँच पीठों की सृष्टि करो। जब तक पीठादि प्रतिष्ठित नहीं होते, तब तक आपके साथ हमारा संगम नहीं होगा। ''कुलालिक तन्त्र में पाँच आम्नाय–दक्षिण, उत्तर, पूर्व, पश्चिम एवं उर्ध्व हैं। पाँच महेश्वर हैं। शाक्तों के ''आदिपीठ''–उत्कल में उड़ियान, जालन्धर में जाल, महाराष्ट्र में पूर्ण, श्रीशैल पर मतंग और आसाम (असम) में ''कामख्या'' हैं। प्रकारान्तर में वृद्धि कर शाक्तपीठ 51 हो गये (श्री डी.सी. सरकार : शक्तिपीठ इन इण्डिया)। वराहमिहिर की बृहत्संहिता में इनके पूजनेवाले ब्राह्मण ''मातृकामण्डलवित्'' कहे गये।

गच्छ त्वं भारतवर्षे अधिकारायसर्वतः।
पीठोपपीठक्षेत्रेषु कुरु सृष्टिरनेकधा।।
गच्छत्वं भारतवर्षे कुरु सृष्टिस्त्वमीदृशा।
पंचवेदाः पंचैव योगिनः पीठपंचकम्।।
एतानि भारतवर्षे यावत्तु पीठास्थाप्यते ? ।
तावत् न मे त्वया सार्धं संगमंच प्रजायते।।
।।विश्वकोश : कुलालिकाम्नाय।।

पवित्र नीलाचल, भूस्वर्ग एवं महाकाश संगम क्षेत्र कामख्या के अनेक आख्यान चित्रलिखित करते हैं। योगिनीतन्त्र, कालिका पुराण, महातारापुराण, स्कन्धपुराण, देवीभागवत, लिंगपुराण, शिवपुराण, असम का प्राचीन इतिहास, अलवर कैटेलाग एक्सट्रेक्ट (582), कुलालिकाम्नाय, तन्त्रचूड़ामणि, धर्मकोश, धर्मशास्त्र संग्रह, धर्म शास्त्र का इतिहास, कुब्जिकातन्त्रम्, हिन्दूत्वकोश, शाक्तप्रमोद, शाक्तानन्दतरंगिण, श्रीदुर्गाकल्पतरु, शाक्तधर्म विशेषांक (चण्डी), श्रीकालीस्तवमंजरी, मन्त्रकोष, महाभारत, शक्तिपीठ इन इण्डिया आदि महायोनि एवं नीलाचल के महारहस्य को परत–दर–परत खोलने में सहायक हैं। वैदिक मन्त्रद्रष्टा ऋषि वसिष्ठ और कामख्या का सम्बन्ध नीलाचल को ऋषियुग अथवा सतयुग के प्रारम्भ ले जाता है। वैदिक परम्परा में सबसे बड़े ऋषियों में मुनिश्रेष्ठ वसिष्ठ माने गए हैं। ऋग्वेद का सातवाँ मण्डल ऋषिश्रेष्ठ वसिष्ठ द्वारा संकलित कहा गया है। मुख्यतः ऋग्वेदीय संप्रदाय पर अधीत ''वसिष्ठधर्मसूत्र'' अद्भुत रचना रही। ऋषिश्रेष्ठ वसिष्ठ की दूसरा कालजयी शाक्त ग्रन्थ ''वासिष्ठसंहिता'' अथवा ''महासंहिता'' है। महासंहिता में 45 अध्याय हैं। यह दुर्भाग्यजनक है कि सम्पूर्ण वसिष्ठ संहिता की पाण्डुलिपि तक विस्मृति के गर्भ में है। पुराण परिशीलन से कामख्या के सन्दर्भ में नवीन आख्यान सामने आते हैं।

## दाक्षायणी महायोनी : नीलाचल, कुण्जिकापीठ

स्कन्दपुराण में दक्ष प्रजापति का विस्तृत पौराणिक आख्यान मिलता है। दक्ष प्रजापति की राजकुमारी दाक्षायणीसती का विवाह कैलासपति महारुद्र सदाशिव से हुआ। राजकुमारी दाक्षायणी के पिता दक्षराज प्रजापति ने महायज्ञ का आयोजन किया। महायज्ञ में सभी देवी देवता और सृष्टिकर्ता ब्रह्मा, सृष्टिपालक श्रीविष्णु को भी आमन्त्रित किया गया। इसके ठीक विपरीत कैलासपति महारुद्र को बुलाना तक गंवारा नहीं समझा गया। महायज्ञ में सृष्टि के सभी ऋषिगण, देवी–देवता, ब्रह्मा एवं विष्णु पधारे। माता दाक्षायणी को यह व्यवहार अनुचित लगा। उन्होंने दक्षराज की सुपुत्री होने के नाते महायज्ञ में जाने की अनुमति महारुद्र से लेनी चाही, किन्तु कैलासपति अनिमन्त्रित के रुप में दक्षराज के महायज्ञ में जाने के लिए सहमत नहीं थे। अन्त में माता दाक्षायणी सती

अनिमन्त्रित ही महायज्ञ स्थल पर पहुँची। उनका महायज्ञ स्थल पर क्रोध पिता दक्षराज प्रजापति के उदासीन व्यवहार से सातवें आसमान पर पहुँचा। उन्होंने पिता से इसका कारण पूछा। दोनों के मध्य विवाद चर्मोत्कर्ष पर पहुँचा। दाक्षायणी ने अपमान और क्रोध की अग्नि के दहकने पर महायज्ञ कुण्ड में कूदकर शरीर त्याग दिया। क्षणभर में यह दुःखद सूचना कैलासपति महारुद्र को मिली। पलक झपकते ही वे महायज्ञ पर प्रकट हुए और महायज्ञ स्थल विध्वंस की प्रक्रिया शुरू की। यह विडम्बना रही कि दक्षराज प्रजापति द्वारा आमन्त्रित सभी देवता कैलासपति महारुद्र से युद्ध करने लगे। कैलासपति ने दक्ष प्रजापति की ओर से लड़नेवाले देवताओं के अंग–भंग किये। ब्रह्मा हंस पर बैठकर अन्तर्ध्यान हुए। श्रीविष्णु ने महारुद्र पर सुदर्शन महाचक्र छोड़ना चाहा। कैलासपति ने विष्णु एवं अन्य देवों को पाषाणवत किया। महारुद्र ने दक्षराज प्रजापति को पकड़कर उसका सिर काटा और महायज्ञ कुण्ड दहकती की महाग्नि में जला डाला। उन्होंने अपने प्रिया दाक्षायणी सती की अधजली देह कंधे पर डाली और क्रोध में कांपते चल पड़े।

कैलासपति महारुद्र सदाशिव महारौद्र रूप में महाताण्डव नर्तन करने लगे। भूलोक पर इस महारोद्रताण्डव से जल प्रलय आयी। महारुद्र के हाथों से ग्रह, नक्षत्र आदि चकनाचूर हो रहे थे। ब्रह्माण्डों का अस्तित्व ही दाव पर लगा। महारुद्र के गलहार सर्पराज वासुकि ने महानर्तन के समय महाजल में विहार की अनुमति ली। सर्पराज वासुकि कैलास से पामीर तक पसर गया (नीलमत पुराण)। हजारों वर्षों में महारुद्र सदाशिव के कंधे से दाक्षायणी के शरीर के अंग गल–गलकर गिरे। जहाँ–जहाँ दाक्षायणी सती के शरीरांग गिरे वहाँ–वहाँ शक्तिपीठ बन गये। शिवपुराण, लिंगपुराण, ब्रह्मपुराण, रामायण, श्रीमद्भागवतमहापुराण आदि प्रमुख पुराणों में दक्षराज प्रजापति के महायज्ञ विध्वंस वृत्तान्त इसी के अनुरूप में मिलता है।

''उन्तीस उपपुराणों में कालिकापुराण'' (हिन्द धर्मकोशः श्री रामदास गौड़) है। कालिकापुराण अध्याय 61 में इसका वृत्तान्त कैलासपति सदाशिव कहलवाया है : ''प्राणियों की सृष्टि के पश्चात् बहुत समय व्यतीत होने पर मैंने दक्षतनया सती को भार्या के रूप में ग्रहण

किया, जो नारियों में सर्वश्रेष्ठ थी। वह मेरी अत्यन्त प्रेयसी भार्या हुई।...... अपने पिता द्वारा यज्ञ में मेरा अपमान देखकर अपने प्राण त्याग किया। मैं मोहवश व्याकुल हो उठा और सती के मृत शरीर को कन्धे पर रखकर चराचर जगत् में भ्रमण करता रहा। इधर–उधर घूमते इस श्रेष्ठ पीठ (तीर्थस्थल) को प्राप्त हुआ। पर्याय से जिन–जिन स्थानों पर सती के अंगों का पतन हुआ, योगनिद्रा (मेरीशक्ति–सती) के प्रभाव से वे पुण्यस्थल (शक्तिपीठ) बन गये।

इस ''कुब्जिकापीठ'' कामख्या में सती के गुप्तांग योनिमण्डल का पतन हुआ। यहाँ महामाया देवी विलीन हुई।। ''मुझ पर्वत रूपी शिव में देवी के विलीन होने से इस पर्वत का नीलवर्ण हुआ। फलस्वरूप यह महातुंग (ऊँचा) पर्वत पाताल के तल में प्रवेश कर गया।'' कालिकापुराण और दूसरे प्रमुख पुराणों के आख्यानों में बहुत ही मामूली सा अन्तर मिलता है।

श्रीदेव्यथर्वशीर्ष में दुर्गा तत्त्व के अन्वेषण से पता चलता है कि ''ह्रीं देवी का प्रणव'' मन्त्र है। वियत्–आकाश (ह) एवं ''ई'' कार से युक्त, वीति–होत्र–अग्नि (र) सहित, अर्ध चन्द्र (ँ) से अलंकृत देवी का बीज–ह्रीं है। अर्थात् ''ह'' आकाश सदाशिव है। आकाश एक नाम कुक्षि–महायोनि, महागर्भ है। वहीं भूलोक पर कैलासपति महारुद्र सदाशिव की प्रियतमा दाक्षायणी सती का योनिमण्डल गणेशगिरि है। यह ''महाकाश और भू–आकाश का परमपवित्र महासंगम'' है। ''महाकाश नीला भासित होने से गणेशगिरि नील पर्वत हुआ।'' ऋग्वेद से महारुद्र घोर एवं शिव (शाब्दिक अर्थ कल्याणप्रद) रूप हैं। ''वैदिक रुद्र नीलग्रीवा हैं एवं उन्होंने ऋग्वेद में केशी के साथ विषपान किया।''

यह शोध का विषय है कि गणेशगिरि श्रृंखला का क्या रहा ? मन्त्रकोष एवं धर्मकोश के अनुसार :.....''प्रसिद्ध शक्तिपीठ असम में है।'' कामख्या देवी का मन्दिर पहाड़ी पर है। अनुमानतः एक मील ऊँची पहाड़ी आदि को ''नीलपर्वत'' भी कहते हैं। इस प्रदेश का प्रचलित नाम ''कामरूप'' है। तन्त्रों में ''करतोया नदी से लेकर ब्रह्मपुत्र नद तक त्रिकोणाकार कामरूप माना गया है।''

सन 1564 तक प्राचीन मन्दिर का नाम ''आनन्दाख्या'' रहा। वह वर्तमान मन्दिर से कुछ दूरी पर है। पहाड़ी से उतरने पर गौहाटी (गुवाहाटी) के सामने ब्रह्मपुत्र नद के मध्य उमानन्द नामक लघुतम चट्टानी टापू में शिव मन्दिर है। ''आनन्दमूर्ति को भैरव–कामख्या रक्षक'' कहते हैं। इस तीर्थ में शक्ति की पूजा योनिरूप में होती है। योनि के आकार का शिलाखण्ड है। जिसके ऊपर लाल रंग के गेरू की धारा गिरायी जाती है (हिन्दूधर्म कोश पृष्ठ 177) और लाल रंग का वस्त्र ढका रहता है। आनन्दाख्या मूल मन्दिर को आक्रमकों ने ध्वस्त किया। उसके बाद कूंचविहार के राजा विश्वसिंह एवं श्री शिवसिंह ने मन्दिर निमार्ण करवाया। दूसरे शब्दों में नवदेवालय सोलहवीं शती का है। देश के सिद्धपीठों–सौभारपीठ, श्रीपीठ, विष्णुपीठ, रुद्रपीठ, ब्रह्मपीठ आदि में कामख्या सबसे प्रधान है। जगत जननी छिन्नमस्ता के परमाराधक जयपुर के राजगुरू रहे। श्रीविद्यानाथ ओझा की कामाख्या में सर्वाधिक प्रतिष्ठा रही। कालीकुल उपासक कामाख्या को ''भगवती काली'' एवं श्रीकुल के उपासक ''महात्रिपुरसुन्दरी'' स्वरूपा मानते हैं। ''कामख्या तन्त्र'' में कामख्या देवी का त्र्यक्षर मन्त्र ''त्रीं त्रीं त्रीं'' हैं। कामाख्या तन्त्र में द्वा–विंशाक्षर मन्त्र भी है। त्र्यक्षर मन्त्र का एक लाख जप एवं दशांश होम और द्वाविंशाक्षर मन्त्र का 6000 जप एवं दशांश होम का विधान है।।।ऊँ।।

## नीलाचल : तन्त्र

गिरिराज हिमालय की प्रार्थना पर जगत्जननी ''महेश्वरी ने विराट्स्वरूप'' दिखाया। महेश्वरी के विराट्रुप का ''मस्तक स्वर्गलोक''; ''नेत्र–चन्द्रमा एवं सूर्य'' ; ''दिशाएँ–कान'' ; ''वेद–वाणीं'' एवं ''पवन–प्राण'' रहा। ''हृदय–विश्व''; ''जड्.घा–पृथिवी''; ''नाभि– व्योममण्डल ; ''वक्षःस्थल – नक्षत्रवृन्द''; ''कण्ठ–महर्लोक'' एवं ''मुख– जनलोक'' रहा। ''मुख–अग्नि'' ; ''पलकें–दिवारात्रि''; ''भ्रूविलास–ब्रह्मधाम''; ''तालु–जल'';

''रस–रसना''; ''द्रंष्ट्रा–यम''; ''कटाक्षविक्षेप–सृष्टि'' ; ''हंसी–माया'' ; ''अधर–लोभ''; ''होठ–लज्जा'' ; ''पीठ–धर्मपथ'' ; ''उदर–समुद्र'' ; ''अस्थि–पर्वत'' ; ''नाड़ी–नदी'' ; ''रोम–वृक्ष'' आदि रहे। ''केश–मेघ'' ; ''वस्त्र–दोनों सन्धाएँ'' ; ''मन–मन्द्रमा''; ''विज्ञानशक्ति–विष्ण'' एवं ''अन्तःकरण–रुद्र'' रहे। महेश्वरी सहस्रों मस्तक, सहस्रों नेत्र, सहस्रों हस्त, सहस्रों चरण आदि से सुशोभित है। परमेश्वरी महेश्वरी ''अपराजिता'' के विराट्स्वरूप को देखकर सभी देवता बेसुध हो गए। प्रकारान्तर में सभी को भयभीत जानकर महेश्वरी परम सुन्दर रूप–अपराजिता रूप धारण कर प्रकट हुई (देवी भागवत)। यह अतिसौम्य रूपधारिणी अपराजिता कठिनता से जानी जाती है और कभी भी पराभूत नहीं होती है। जगज्जननी अपराजिता ने शुम्भ–निशुम्भ की आसुरी शक्तियों को परास्त किया।

शाक्तानन्दतरंगिणी (श्रीब्रह्मानन्दगिरिविरचिता) के पीठनिरूपणम् में ''कामरूप को महापीठ'' घोषित किया है : ''कामरूपं महापीठं ...।'' पीठस्थानजपफलम् में फलमाहयोगिनीहृदये का उल्लेख है। वहीं यामल में कामख्या सर्वोच्चता घोषित की गई है।

काली नीला महादुर्गा त्वरिता छिन्नमस्तका।
वाग्वादिनी चान्नपूर्ण तथा प्रत्यंगिरा पुनः।।40।।
कामाख्या वासिनी बाला मातंगी शैलावासिनी।
इत्याद्याः सकला विद्याः कलौ पूर्णफलप्रदाः।।41।।
(शाक्तानन्दतरंगिणी : तृतीयोल्लास)

तत्समा कामरूपे तु सर्वत्रैव जल स्थले।
देवीपूजा तथा शस्ता कामरूपे सुरालये।।28।।
देवीक्षेत्रं कामरूपं विद्यतेऽन्यन्न तत्समम्।
अन्यत्र विरला देवी कामरूपा गृहे गृहे।।29।।
ततश्चतुर्गुणा प्रोक्ता नदीकुण्डस्य मस्तके।
ततोऽपि द्विगुणा प्रोक्ता दारुके शिवलिंगके।।30।।
ततोऽपि द्विगुणा प्रोक्ता शैलपुत्र्याः स्वयोनिषु।

ततः शतगुणं प्रोक्तं कामाख्यायोनिमण्डलम्।।31।।

कामाख्यायां महामायापूजां यदि सकृच्चरेत्।

स चेह लभते कामं परत्र शिवरूपताम्।।32।।

एषु स्थानेषु देवेशि! यदि दैवाद् गतिर्भवेत्।

तदा पूजादिकं कृत्वां नत्वा गच्छेद् तथा सुखम्।।33।।

कलामध्ये कला प्रकृतिस्तस्याः समूहमध्ये गत्वा

पूजादिकं कृत्वा सुखं गच्छेदित्यर्थः।

तथाचोक्तं समयातन्त्रे—स्त्रीसमीपे कृता पूजा जपश्च परमेश्वरि।
कामरूपाच्छतगुणोऽव्ययश्च समुदीरितः।।34।।

(शाक्तानन्दतरंगिणीः पंचदशोल्लास)

सर्वशक्तिमान श्री नीलतारा की उपासना कामरूप में (कहीं तारापीठ, पश्चिमी बंगाल) चीनाचार क्रम से वैदिक ऋषि वसिष्ठ को प्राप्त हुई। तारातन्त्र (6.9—11) की पाण्डुलिपि का षष्ठ पटल इसकी पुष्टि करता है।

तारातन्त्रं चीनतन्त्रं कालीतन्त्रं गुरुदितम्।

सर्वथा गोपनायैव शक्तिं वक्षःस्थलेऽर्पयेत्।।

देयं शिष्याय शान्ताय साधकाय महात्मने।

विलासिने स्वतन्त्राय गुरुतन्त्राय सुव्रते।।6.9—11।।

''ब्रह्मयामल'' में श्री ब्रह्माजी के मानसपुत्र वसिष्ठ महर्षि के संयत मन से हजारों वर्ष तक ''नीलाचल पर्वत'' पर तारा की घोर उपासना का वृत्तान्त बहुत ही चौंकानेवाला है। इस आराधना से उन्हें सिद्धि श्री प्राप्त नहीं हुई। मुनिश्रेष्ठ वसिष्ठ अपने पिता के पास गये और मन्त्र त्याग दिया। ब्रह्माजी क्रोध से प्रज्ज्वलित द्वादश आदित्यों के समान हुए। उन्होंने कहा—तारा की साधना करके हम सृष्टि, स्थिति—पालन एवं संहार के कारण ब्रह्मा, विष्णु, महेश बन गये। अतः पुनः नील पर्वत जाकर आराधना कर सिद्धि प्राप्त करो। मुनिवर वसिष्ठ ने पुनः नीलाचल पर हविष्य भोजनकर एक हजार वर्ष कठोरतम तपस्या की। उसके बाद एक हजार वर्ष गण्डूष मात्र जल पीकर तप किया। इस पर भी जगज्जननी

की करूणा कृपा दृष्टि मुनिवर वसिष्ठ पर नहीं हुई। तब महामुनि वसिष्ठ ने पृथिवी पर एक पैर पर खड़े होकर जपयज्ञ किया। इसप्रकार तारा के दर्शन नहीं होने पर महामुनि वसिष्ठ ने प्रजापति ब्रह्माजी से पुनः पूछा कि आपने मुझे यह दुरसाध्य मन्त्र क्यों दिया ? क्या इसके समान कोई दूसरी श्री विद्या नहीं है ? ब्रह्माजी ने पुनः आज्ञा दी कि वहीं जाकर साधना करो, शीघ्र सिद्धि मिलेगी। परमपिता की आज्ञा से महामुनि वसिष्ठ ने पुनः नीलाचल में पहुँच दोबारा हजारों वर्ष कठोर तपस्या कर महादेवी तारा का साक्षात्कार करना चाहा, पर महादेवी तारा प्रकट नहीं हुई। मुनिवर वसिष्ठ शाप देने को उद्यत हुए। उन्होंने अन्ततः देवी की भयंकर मूर्ति को शाप दिया। फलस्वरूप ''महाविद्या अभिशप्त'' हुई। अभिशप्त होकर महाविद्या ने कहा–''मैं चीनचार के बिना प्रसन्न नहीं होऊँगी।'' सदाशिव बुद्ध ही मेरी आराधना का आचार जानते हैं।

प्रकारान्तर में महाचीन में महामुनि वसिष्ठ सदाशिव बुद्ध के पास पहुँचे। वे चीनाचार– माँस, मदिरा, मैथुन, मत्स्य, मुद्रा अर्थात् पंचमकार को देखकर उहापोह में डूबे। उसी समय आकाशवाणी हुई –''यदि महादेवी तारादेवी का प्रसाद शीघ्र प्राप्त करना चाहते हो तो चीनाचार से यजन करो। महाचीन के चीनाचार–पंचमकार के भौतिक अर्थ के स्थान पर अध्यात्मिक रहस्यमय अर्थ को जानना आवश्यक है। ''पाप–पुण्य रूपी पशु को ज्ञान के खड्ग से मारकर जो योगी मन को ब्रह्म में लीन करता है वही मांसाहारी है।''

पुण्या पुण्यपंश हत्वा ज्ञान खड्गेन योगवित्।

परे लयं नयेत् चित्तं मांसाशी स निगद्यते।।

इसी कारण कहा गया है : ''काम क्रोधौ पशू तुल्यौ बलिं दत्वा जपं चरेत्।'' दूसरे मीन–मत्स्य का अर्थ मछली नहीं है। ''मन आदि समस्त इन्द्रियों को वश में करके आत्मा से युक्त करना मीन भक्षण है। अन्य तो जीव हिंसक हैं।''

मानसादीन्द्रिय गण संयम्यात्मनि योजयेत्।

स मीनाशी भवेद्देवि इतरे प्राणिहिंसका।।

आगमसार में मत्स्य साधक की अद्भुत व्याख्या है। शरीरस्थ इडा एवं पिंगला नाड़ियों का नाम गंगा एवं यमुना है। इनमें प्रवाहित

होनेवाले श्वास ; प्रश्वास दो मत्स्य है। मत्स्य साधक प्राणायाम द्वारा श्वास बन्द कर कुम्भक के द्वारा प्राणवायु को सुषुम्ना के भीतर संचालित करता है।

गंगायमुनयोर्मध्ये द्वौ मत्स्यौ चरन सदाः।

तौ मत्स्यौ भक्षयेत यस्तु स भवेन्मत्स्य साधकः।। आगमसार ।।

इसी क्रम में वामतन्त्र में मैथुन से तात्पर्य स्त्री–पुरुष के शारीरिक सम्बन्ध नहीं है। ''सहस्र चक्र के अन्तर्गत परब्रह्म स्थित है। सुषुम्ना नाड़ी का उस परब्रह्म के साथ संयोग मैथुन है। यह परमानन्द को प्राप्त सुषुम्ना ही कमनीय कान्ती है। यह मनुजरमणी नहीं है।'' यामलादि तन्त्र में इसका वर्णन है।

या नाड़ी सूक्ष्म रूपा परमदगता सेवनीया सुषुम्णा।

सा कान्तिलिंगनार्हा न मनुजरमणी सुन्दरी धारयोषित्।।

मैथुन का अर्थ मिलाना है। यह सहस्रार में स्थित शिव एवं मूलाधार में स्थित कुण्डलिनी का मिलन है। सुषुम्ना का प्राण से योग मैथुन है।

ईडापिंगलयोः प्राणान् सुषुम्नायां प्रवर्तयेत्।

सुषम्नाशक्तिरुद्दिष्टा जीवोऽयतु परः शिवः।

तयोस्तु संगमे देवैः सुरतं नाम कीर्तितम्।।

मूलतः ''आठ मुद्राएँ–आशा, तृष्णा, लोभ, लालच, आकांक्षा, माया, अपेक्षा एवं मोह हैं। ''इन सभी को साधक, ब्रह्माग्नि में तपाया हुआ, दिव्य भाव का अनुरागी हो, संयत मन से भक्षण करे। पशु वध से विमुख ऐसा रुद्र तुल्य होता है।

आशातृष्णाजुगुप्सामयविषयघृणामानलज्जाप्रकोपाः

ब्रह्मज्नावष्ट मुद्राः पर सुकृतिजनः पच्यमानः समन्तात्।

नित्यं सम्भावयेक्तानवहितमानसा दिव्यभावानुरागी

योऽसो ब्रह्माण्डभांडे पशुहति विमुखो रुद्रतुल्यो महात्मा।।

।।भैरवयामलतन्त्रम्।।

"विजयतन्त्र" का इस सन्दर्भ में मत मिलता है। सत्संग के प्रभाव से मुक्ति मिलती है और असत्संग के प्रभाव से बन्धन प्राप्त होता है। इसी असत्संग के त्याग का नाम मुद्रा है।

सत्संगेन भवेन्मुक्तिरसत्संगेषु बन्धनम्।

असत्संगमुद्रण यत्तु तन्मुद्रा प्रकीर्तिता।।

पंच मकार का प्रथम "मद्य" है। वस्तुतः ब्रह्मरन्ध्र में सहस्रधार कमल अवस्थित है। इससे अमृत–सुधाधारा झरती है। केवल साधक ही जानता है कि इस सुधा का पान कैसे किया जा सकता है। इस अमृतपान को ही प्रतीक रूप में "मद्यपान" कहा गया है। भौतिक मदिरा पान को नहीं।

ब्रह्मस्थान सरोज पात्र लसिता ब्रह्माण्ड तृप्तिदा।

या शुभ्रांशुकलासुधा विगलिता सा पानयोग्य सुरा।।

वास्तव में मद्य अभ्यन्तर अनुष्ठान का प्रतीक है। ब्रह्मरन्ध्र में स्थित सहस्र दल कमल से सुधा क्षरित होती है। उसे मद्य कहते हैं। वहीं पीनेवाला मद्यप है। यह खेचरी मुद्रा के द्वारा सिद्ध होती है। तन्त्र में कहा है :

व्योमपंकज निस्यन्दसुधापान रतो नरः।

मद्यपायी समः प्रोक्तस्त्वितरे मद्यपायिनः।।

जिव्हया गलसंयोगात् पिबेत् तदमृतं तदा।

योगिभिः पीयते तत्तु न मद्य गौडपैष्टिकम्।।

पंचमकार का सम्बन्ध अन्तर्याग से है। "अन्तर्याग" का अर्थ भीतरी अथवा आन्तरिक यज्ञ है। अर्थात् देह के अन्दर यौगिक क्रियाओं के द्वारा प्राण अपान का मिलन है। इसका उपयुक्त पात्र (साधक) परद्रव्य के विषय में अंधे के समान हो, परस्त्री के विषय में नपुंसक हो एवं परनिन्दा में गूंगा समान हो।

परद्रव्येषु योऽन्धश्च परस्त्रीषु नपुंसकः।

परापवादे यो मूकः सर्वदा विजितेन्द्रियः।

तस्यैव ब्राह्मणश्यात्र वामे स्यादधिकारिता।।

सारसंक्षेप में महाचीन के चीनाचार अथवा पंचमकार को लेकर भ्रान्तियाँ प्रचारित की गई। मूलतः यह अन्तर्याग है। जबकि वैदिक ग्रन्थों में जगज्जननी शक्तिस्वरूपा तारा की साधना को सरल एवं सर्वोत्कृष्ट कहा गया है। यह बिनाध्यान, बिना जपयज्ञ, बलि, अभ्यास, बिना भूत जीव सिद्धि, बिना शारीरिक दुःख क्लेश के ही (माता तारा की) सिद्धि हो जाती है। इसी कारण इसका सर्वसिद्धियों में सर्वोत्तम स्थान है।

विना ज्ञानं विना जाप्यं विना पूजादिभिः प्रिये।

विना बलिं विना न्यासं भूतशूद्धयादिभिविर्ना।।

विना क्लेशादिभिदेवि देहदुः खादिभिर्विना

सिद्धराशु भवेद्यस्मात्तस्मात्सर्वोत्तमा मता।

ताराष्टक के अनुसार महादेवी तारा के तीन नेत्र नीलकमल के समान है। अर्थात् तारा के नेत्रों का रंग नीला है। ''तारा शिवा है। महारुद्र शिव का कंठ भाग विष के प्रभाव से नीलवर्णी है। यह नीलरंग की हो गई। नीलेन्दुवरलोचय त्रय युते। कारुण्य वारांनिधै।''

इस परिदृश्य में वसिष्ठ द्वारा सदाशिव बुद्ध से प्राप्त चीनाचार विधि का अनुशीलन करना चाहिये। अर्थात् अन्तर्याग करें।

## ब्रह्मयामल

### ब्रह्मोवाच

वसिष्ठ ! वत्स ! गच्छ त्वं पुनर्नीलाचलं प्रति।

तत्रस्थितो महादेवीमाराधय दृढ़व्रतः।।32।।

कामाख्या–योनिमाश्रित्य जगतः परमेश्वरीम्।

अचिरादेव ते सिद्धिर्भविष्यति न संशयः।।33।।

एतस्याः सदृशी विद्या काचिन्न हि जगत्त्रये।

इमां त्वक्त्वा पुनर्विद्यां  अन्यां कां त्वं ग्रहीष्यसि।।34।।

इति तस्य वचः श्रुत्वा प्रणम्य पितरं मुनिः।

पुनर्जगाम कामख्या योनिमण्डलसन्निधिम्।।35।।

तत्र गत्वा मुनिवरः पूजासम्भारतत्परः।

आराधयन् महामायां वसिष्ठोऽपि जितेन्द्रियः।।36।।

अथाराधयतस्तस्य सहस्रं परिवत्सरान्।

जग्मुस्तारा–महादेवी पादाम्भोजानुवर्त्तिणः।।37।।

तथापि तां प्रति प्रीता यदा नाभून्महेश्वरी।

तदा रोषेण महता जज्वाल स मुनीश्वरः।।38।।

तदा जलं समादाय तां शप्तुमुपचक्रमे।

एतस्मिन्नेव काले तु रुष्टमालोक्यं तं मुनिम्।।39।।

चचाल वसुधा सर्वा सशैल–वनकानना।

हाहाकारो महानासीद्देवि ! देवेषु सर्वतः।।40।।

ततो बभूव पुरस्तारा संसार–तारिणी।

वशिष्ठस्तां समालोक्य शशापातीव दारुणम्।।41।।

ततो देवी वशिष्ठेन (वसिष्ठेन) शप्ता न फलदा भवेत्।

चीनांचारं विना नैव प्रसीदामि कदाचन।।42।।

प्रथम पटल (ब्रह्मयामल) में मुनिश्वर वसिष्ठ द्वारा महेश्वरि तारा को शाप एवं आकाशवाणी द्वारा महाचीन (अर्थ पृथक) में चीनाचार से साधना का वृत्तान्त है। दूसरे पटल में महाचीन में महाविष्णो सदाशिव बुद्ध के रंगमहल का वर्णन बहुत ही कामोन्मादवाला है। विलासिता के चर्मोत्कर्ष में रूप यौवन, मदिरा, श्रृंगार आदि का महानद बह रहा था। यही मुनिश्रेष्ठ वसिष्ठ की अग्निपरीक्षा रही।

ततो गत्वा महाचीनदेशे ज्ञानमयो मुनिः।

ददर्श हिमवत्पार्श्वे साधकेश्वर सेविते।।2।।

रणज्जघनरावेण रूपयौवनशालिना।

मदिरामोदचित्तेन विलासोल्लसितेन च।।3।।

श्रृङ्.गारसारवेशेन जगन्मोहनकारिणा।

भयलज्जाविहीनेन देव्या ध्यानपरेण च।।4।।

कामिनीनां सहस्रेण परिवारितमीश्वरम्।

मदिरापानसंजात–मन्दमन्दविलोचन।।5।।

दूरादेव विलोक्यैनं वशिष्ठो बुद्धरूपिणाम्।
विस्मयेन समाविष्टः स्मरन् संसारतारिणीम्।।6।।
किमिदं क्रियते कर्म्म विष्णुना बुद्धरूपिणा।।
वेदवादविरूद्धोयमाचारोऽसम्मतो मम।।7।।
इति चिन्तयतस्तस्य वशिष्ठस्य महात्मनः।
आकाशवाणी प्राहाशु मैवं चिन्तय सुव्रत!।।8।।
आचारः परमार्थोऽयं तारिणीसाधने मुने!।
एतद्विरूद्धभावस्य मते नासौ प्रसीदति।।9।।
यदि तस्याः प्रसादं त्वमचिरेणाभिवांछसि।
एतेन चीनाचारेण तदा तां भज सुव्रत!।।10।।

"रुद्रयामल मन्त्र" में ब्रह्माजी के मानसपुत्र मुनिश्वर वसिष्ठ की जगज्जननी महेश्वरी तारा की उपासना का वृत्तान्त कुछ विषयान्तर से है। मुनिश्वर वसिष्ठ दो बार आचमन करके ज्योंहि शाप दियो तभी महाविद्या प्रकट हुई। महेश्वरी ने कहा : आप मेरी पूजा पद्धति नहीं जानने से अकारण शाप दे रहे हैं। आप महाचीन में जाकर महान भाववाले पाद पद्म की अर्चना से महान् सिद्धि प्राप्त करोगे।

आदेशोऽपि न बभूवः ततः क्रोधपरो मुनिः।
व्याकुलात्मा महाविद्यां वसिष्ठः शप्तुमुद्यतः।।117।।
द्विराचम्य महाशापः प्रदत्तश्च सुदारुणः।
तेनैव मुनिना नाथ मुनेरग्रे कुलेश्वरी।।118।।
आजगाम महाविद्या योगिनामभयप्रदा।
अकारणमरे विप्र शापो दत्तः सुदारुणः।।119।।
मम सेवां न जानाति मत्कुलागम चिन्तनम्।
कथं योगाभ्यासवशात् मत्पदाम्भोजदर्शनम्।।120।।
प्राप्नोति मानुषो देवे मनध्यानमदुःखदम्।
यः कुलार्थी सिद्धमन्त्री मद्वेदाचार निर्मलः।।121।।
ममैव साधनं पुण्यं वेदानामप्यगोचरम्।

बौद्धदेशेऽथर्ववेदे महाचीने तदा व्रज।।122।।

रुद्रयामल तन्त्र के सप्तदश पटल में ''महाचीन को अथर्ववेद वाला देश'' कहा गया है (श्रीमद् आदिशंकराचार्य ने श्रीबदरीकाश्रम में अथर्ववेद को समर्पित पीठ स्थापित की।)। अध्यात्म में बुद्ध का अर्थ प्रकाशन, चैतन्यवान, महाज्ञानी भी है। प्रकारान्तर में मुनिश्वर वसिष्ठ सूक्ष्मदेह धारण कर आकाश मार्ग से महाचीन में महाविष्णु महादेव सदाशिव बुद्ध की शरण में गये। सदाशिव बुद्ध ने पंच मकार से साधना का आदेश दिया।

मदिरासाधनं कर्त्तुं जगाम कुलमण्डले।

मद्यं मांसं तथा मांसं मुद्रा मैथुनमेव च।।160।।

मुनीश्वर वसिष्ठ को पंच मकार वेद से सर्वथा इतर नहीं लगे। वेद विज्ञान में पंचमकारों का अध्यात्मिक स्वरूप है। उन्होंने ''सर्वश्रेष्ठ कुलमार्ग के रुद्रस्वरूप होने के आन्तरिक ज्ञान'' को प्राप्त किया (पंच मकारों के वास्तविक अर्थ पहले ही स्पष्ट किये जा चुके हैं।)। रुद्रयामल तन्त्र के अनुसार वेदोदित कर्म एवं उपासना दोनों में ही वेदोक्त मार्ग के अनुसार चलना चाहिए। तान्त्रिक ग्रन्थों–ब्रह्मयामल एवं रुद्रयामल आदि के शब्दों के भौतिक शाब्दिक अर्थ के स्थान पर अध्यात्मिक मन्तव्य का अन्वेषण आवश्यक है।

''योगिनीतन्त्र'' में नील पर्वत, नील तारा, मुनीश्वर वसिष्ठ का वृत्तान्त बिलकुल नये ही रूप में है। योगिनीतन्त्र में ''नेपाल का नाम नीलकण्ठ मिलता है।'' योगिनी तन्त्र में दानवराज नरकासुर, कुशद्वीप सुन्दरी कंकती एवं उसके सुपुत्र अरिन्दम असुर, स्वर्ग की अप्सरा मनोहरा–इन्द्र देव, शापग्रस्त कामख्या का कैलास गमन, स्वर्ग का द्वार गिरने से कामख्या देवालय ध्वस्त होने, कामख्या देवी की 300 वर्ष बाद कथित शाप मुक्ति आदि का आख्यान बहुत ही रोमांचक है। इससे पूर्व श्री महेश्वर ने महादेव परमेश्वरी से कहा : कामरूप में महापूजा करने से सर्वप्रकार की सिद्धि एवं सर्वफल प्राप्त होता है।

कामरूपे महापूजा सर्वसिद्धिफलप्रदा।।एकादश पटल 16।।

श्री महेश्वर ने कहा–हे देवि! इक्षुनदीपर्यन्त, पूर्वदिशा में गिरिकन्यकापर्यन्त और ब्रह्मपुत्र एवं लाक्षा नदी के संगमपर्यन्त स्थान

कामरूप के नाम से सभी शास्त्रों में निश्चित रूप से जाना जाता है। यह तीनों ऋण–पितृ, ऋषि, देव चुकाने में सक्षम है एवं उनसे प्रसन्न परमभक्त ही भक्ति सहित कामख्या के योनिमण्डल के समीप गमन करेगा। अर्थात् ''योनिमण्डल पीठ में साधना से पहले पितृऋण, ऋषिऋण, देवऋण चुकाना आवश्यक है।'' इस उत्तम कामरूप को त्रिकोणाकार दैर्घ्य में सौ योजन और विस्तार में तीस योजन जानें। ईशान में केदार, वायुकोण में गजशासन एवं दक्षिण में ब्रह्मरेत (ब्रह्मपुत्र की लाक्षा नदी का संगम) है। कामरूप को त्रिकोण जानना चाहिये। यह सुर एवं असुर सभी द्वारा नमस्कृत है। वहाँ के मानव देवतुल्य हैं। कामरूप का जल सभी तीर्थ जल है। हे महादेवी! वहाँ उपवीथि, वीथि, उपपीठ, पीठ, सिद्धपीठ, महापीठ, ब्रह्मपीठ, विष्णुपीठ एवं रुद्रपीठ हैं। ये ''नव पीठ नव योनि के नाम से विख्यात हैं और इसके चारों तरफ अवस्थित है।'' परिणामतः वहाँ महापूजा उत्तरोत्तर सभी स्थानों में सर्वाधिक फलदायक है। हे भद्रे! हे शाम्भवि! कामाख्या योनिमण्डल नवयोनि का दूसरा नाम है। महायोनि से महिपर्यन्त और विद्या से गन्धमादन पर्यन्त पाँच कोश (कोस) स्थान सबसे दुर्लभ है। यह परम अद्भुत एवं ब्रह्म, विष्णु सुरेश्वरादि से सेवित है। देवता तक उस स्थान में मरने की इच्छा रखते हैं। इस पाँच कोशपरिमित योनिमीठ में गमन से साधक रुदतुल्य होकर जन्म–मृत्यु के चक्र से मुक्त हो जाता है।

हे महेशानि! योनिपीठ में साधना से सूर्यान्मज शनि के क्लेश को प्राप्त नहीं करता है। ''अर्थात् योनिपीठ गमन से शनिदेव की दृष्टि कुप्रभाव नहीं करती है।'' सर्वविध विद्या एवं सर्वविध मन्त्र और जप से अणिमाकादिक आठ प्रकार की सिद्धि एवं नव–निधि (नवनिधि–पद्मनिधि, महापद्म निधि, नीलनिधि, मुकुन्दनिधि, नन्दनिधि, मकरनिधि, कच्छनिधि, शंखनिधि, खर्व या मिश्र निधि एवं अष्ट सिद्धि–अणिमा, महिमा, लघिमा, गरिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, ईशित्व, वसित्व) प्राप्त होती है।

हे परमेशानि! उस ''योनिपीठ में ब्रह्मा, विष्णु, शिवाकार सर्वशक्तिमय नील नाम उज्ज्वल गिरि विद्यमान है'' (अतः स्वयं महादेव ने कामरूप के महापर्वत का नाम ''नील'' घोषित किया।)। नील गिरि में परमोत्तम ''मनोभवगुहा है। मनोभवगुहा में रक्त पानीयरूपिणी कोटिलिंग

समाकीर्ण कामाख्या नामक कल्पलता विद्यमान है। यह मनोभवगुहा कामाख्या के महातेज से सदा दीप्तिमान रहती है।'' उसके चारों ओर द्वादशांगुलपरिमित पाताल तक विस्तृत उमड़ते हुए जलमण्डल ह्रद (जलाशय) विद्यमान हैं। इसका परम पवित्र जल ब्रह्मा, विष्णु, शिवात्मक है। हे पर्वतनन्दिनी! यह दिव्य जल ऐश्वरीय (ईश्वरीय) एवं करणार्णव नाम से विख्यात है। सचराचर अखिल ब्रह्माण्डमण्डल इस जल की आंकाक्षा करता है। इस ह्रद एवं जल का स्पर्श दिव्यता दायक है। हे परमेश्वर्यसम्पन्न देवी! कामख्या में करोड़–करोड़ योनियों के सहित जगत्तारिणी कालका निवास करती है। महाकाली के साथ सप्त–सप्त विभेद में उपविद्या भी वास करती हैं।

हे परमेशानि! ''इसकी अधिदेवता उग्रतारा है। ब्रह्ममुखाश्रयपीठ विद्यमान है। यह पीठ दो प्रकार की है –गुप्त एवं व्यक्त। व्यक्त की अपेक्षा गुप्तपीठ साधक के लिये अधिक सहयोगी है।'' मनोभवगुहा की अग्नि में देवी का शिखर ऊँचा है। यह पीठ ''महोग्र' नाम से विख्यात एवं परम दुर्लभ है। इसी एकादश पटल के 62 वें श्लोक में ''नेपाल को नीलकण्ठ'' नाम से सम्बोधित किया है। योगिनीतन्त्र के एकादश पटल में कामरूप कामख्या योनिपीठ को मनोभवगुहा में स्थित, ब्रह्ममुखाश्रय नाम, नील गिरि अवस्थित, तेजोग्रतारा देवी और पवित्रतम ह्रद का वृत्तान्त है। उस समय ब्रह्मपुत्र महानद रहा।

तीर्थश्रेष्ठा दिक्षु नदी पूर्वस्यां गिरिकन्यके।
दक्षिणे ब्रह्मपुत्रस्य लाक्षायाः संगमावधि।
कामरूप इति ख्यातः सर्वशास्त्रेषु निश्चितः।।18।।
ऋणानि त्रीण्यपाकर्तुं यस्य चित्तं प्रसीदति।
स गच्छेत्परया भक्त्या कामाख्यायोनिसन्निधिम्।।19।।
त्रिंशद्योजनविस्तीर्ण दीर्घेण शतयोजनम्।
कामरूपं विजानीहि त्रिकोणाकामुत्तमम्।।21।।
ईशाने चैव केदारो वायव्यां गजशासनः।
दक्षिणे संगमे देवि लाक्षाया ब्रह्मरेतसः।।22।।
त्रिकोणमेवं जानीहि सुरासुरनमस्कृतम्।

तत्र ये मानवाः सन्ति ते देवा नात्र संशयः।।23।।
तत्र यद्यज्जलं देवि तत्सर्वं तीर्थमेव हि।
उपवीथिश्च वीथिश्च उपपीठं च पीठकम्।।24।।
सिद्धपीठं महापीठं ब्रह्मपीठं तदन्तरम्।
विष्णुपीठं महादेवि रुद्रपीठं तदन्तरम्।।25।।
नवयोनिरिति ख्याता चतुर्दिक्षु समन्ततः।
तत्र तत्र महापूजोत्तरोत्तरफलाधिका।।26।।
नवयोनिः समाख्याता कामाख्योनिमण्डलम्।।28।।
आयोनिर्महिपर्यन्तं या विद्यागन्धमादनम्।
पंचक्रोशमिदं देवि सर्वेषामेव दुर्लभम्।।29।।
ब्रह्मविष्णुसुरेशाद्यैः सेवितं परमाद्भुतम्।
देवा मरणमिच्छन्ति का कथा मानुषेषु च।।30।।
योनिपाठे महेशानि पंचकोशमिते शिवे।
ये गच्छन्ति शिवाकारा ये मृतास्तेऽपुनर्भवाः।।31।।
ते च सूर्याकरं क्लेशं न प्राप्नुवन्ति कर्हिचित।।32।।
सर्वासांचैव विद्यानां सर्वमन्त्रस्य चेश्वरि।
पूजनं जपनंचैव कुरते साधकोत्तमः।
अणिमाद्यष्टसिद्धीनामाश्रयो जायते नरः।।33।।
तन्मध्ये च महादेवि "गिरिर्नीलभिधोज्जवलः"।
ब्रह्मविष्णुशिवाकारः सर्वशक्तिमयः पुनः।।34।।
तन्मध्ये परमेशानि "मनोभवगुहा" परा।
महोभवगुहामध्ये "रक्तपानीयरूपिणी"।।35।।
कोटिलिंगसमाकीर्णा "कामाख्या कल्पवल्लरी"।
तत्तेजसा तु संदीप्ता मनोभवगुहा सदा।।36।।
तन्मध्ये परमेशानि समन्ताद्द्वादशांगुलम्।
आपालाद्ध्रदं देवि प्रोच्छलज्जलमण्डलम्।।40।।

तज्जलं परमेशानि ब्रह्मविष्णुशिवात्मकम्।
ईश्वरं तज्जलं देवि कारणार्णवसंज्ञकम्।।41।।
कांक्षंति सततं देवि तज्जलं सचराचरम्।
तज्जलस्पर्शमात्रेण तद्ध्रदस्पर्शनेन च।।43।।
किन्त्वसय कथ्यते देवि महात्म्यं च यशस्विनि।
तत्र कोटियोगिनीभिः काली वसति तारिणी।।51।।
छिन्नमस्ता भैरवी सा सप्त सप्त विभेदिता।
धूमा च भुवनेशानी मातंगी कमलालया।।52।।
भगक्लिन्ना भगधारा तथा चैव भगन्दरी।
दुर्गा च जयदुर्गा च तथा महिषमर्दिनी।।53।।
उपविद्याश्च याः प्रोक्ताः सर्वाभिस्ताभिरेव च।
ब्रह्माविष्णुमहेशादौ महाकाली वसेत्सदा।।54।।
''ब्रह्ममुखाश्रयं पीठमुग्रताराधिदैवतम्।''
तत्पीठं द्विविधं प्रोक्तं गुप्तं व्यक्त महेश्वरि।।55।।
व्यक्ताद्गुप्तं पुण्यतरं दुरापं साधकोत्तमैः।
सर्वत्र लभ्यते देवि कुलद्वयविशारदे।।56।।
''मनोभवगुहावह्नौ देवीशिखरमुन्नतम्।
तन्महोग्रमिति ख्यातं पीठं परमदुर्लभम्।।57।।
नीलकण्ठसमीपे तु नात्र कार्या विचारणा।।62।।

एकादशपटल : योगिनीतन्त्रम्

## मुनिश्वर वसिष्ठ का पृथिवीपुत्र नरकासुर के कारण महादेवी कामख्या को शाप

महादेव एवं महादेवी संवाद में नरकासुर कथा नये कलेवर में है। महेश्वर ने कहा : हे महेश्वरी! पृथिवी के गर्भ से उत्पन्न विष्णुवीर्य प्रादुर्भूत नरकासुर महादानव रहा। पृथिवी के वचन से वह दानव युद्धदुर्द्धर था। वह किरात के युद्ध में जय लाभ करके नृपति श्रेष्ठ हुआ। भगवान् विष्णु ने उससे प्रसन्न होकर उसको प्राग्ज्योतिषपुर नाम से

विख्यात कामाख्यायोनिमण्डल प्रदान किया। अभिषिक्त होने पर श्रीविष्णु ने नरकासुर को राजा की शक्ति प्रदान की। श्रीविष्णु ने नरकासुर को मनोभवगुहा दिखाई। नरकासुर उसके ह्रद में स्नान कर पापरहित हुआ। श्रीहरिविष्णु ने कामाख्या सर्ववेदार्थसम्मत महात्म्य सुनाते हुए चेतावनी दीः ''जब तक कामाख्या माता प्रसन्न होकर सुमुखी हों, उस समय तक मंगल है और तब विमुखी हों उस समय अमंगल जानना। उसी क्षण मैं भी त्याग करूंगा।'' यह कहकर श्रीविष्णु वैकुण्ठपुर चले गये। दानवराज श्रीविष्णु की आज्ञानुसार प्रतिपालन करने लगा। इसी समय में एक दारूण महादुर्घटना उपस्थित हुई।

हे महादेवी! ब्रह्माजी के मानसपुत्र मुनिश्वर वसिष्ठ अतिशय यती नीलाचल के ऊपर तेजोग्र तारा की आराधना के लिये पधारे। कामाख्या मण्डल के पुरद्वार पर दानवराज नरकासुर ने ब्रह्मसंभव मुनीश्वर वसिष्ठ का निवारण (रोका) किया। दानवराज नरकासुर ने कहा : हे विप्रवर! आप इसी स्थान पर ठहरो, योनिमण्डल के भीतर नहीं आना, हम महेश्वरी की पूजा कर रहे हैं। हमारी पूजा सम्पन्न होने पर ही अन्दर आना। मुनीश्वर वसिष्ठ नरकासुर का वचन सुनकर बारह सूर्यों की ज्वाला के सम्पन्न क्रोध में जाज्वल्यमान हुए। उनके लाल नेत्र अग्नि उगल रहे थे। गुरूवर वसिष्ठ ने कहाः हे पापिष्ठ! आपने क्या कहा ? रे दुर्मते ! मैं अयोग्य हूँ, कामाख्या के पूजन को यथासमय गुहान्तर में नहीं जा सकता।

रे मूढ! मैं ब्रह्मनन्दन ऋषि होकर अन्ययोनि में पूजा नहीं कर सकता। अब हमारा तेजशक्ति देख। यह महत् तेज अवश्य ही आपका विनाश साधन करेगा। यह कहकर महर्षि वसिष्ठ ने कमण्डलु से जलग्रहण करके महादेवी को दारुण शाप दिया। ''हे मतः कामाख्ये! मैं ब्रह्मज्ञाता एवं ब्रह्माजी का पुत्र हूँ। मैं आपका त्याग कर जाता हूँ। आपने मेरी पूजा का अन्यथा अर्थात् परित्याग किया है। अतः अब आपको ब्रह्मवध का पाप लगेगा। मेरे वचन से इस महा पीठ में जप, साधनादि करने पर किसी समय भी सिद्धि नहीं होगी।'' तेजोग्र मुनीश्वर वसिष्ठ ने पुण्यजल को छोड़कर खाण्डव वन का रास्ता लिया।

परिणामतः ''विश्ववंदिता, महाज्योतिर्मयी, सर्वप्रकाशरूपिणी परमाविद्या कामाख्या अपने अंग के तेज से निरन्तर प्रदीप्त हुई और उसी तेज से दग्ध होकर कैलास मन्दिर में गई।'' उसके वियोग से मनोभवगुहा अन्धकार मण्डल से ढक गई। दानेश्वर नरकासुर मूर्छित हो गया एवं सभी लोकों में हाहाकार मचा। कैलासपति महारुद्र सदाशिव ने आदरपूर्वक परमाविद्या कामाख्या से महायोनिमण्डल त्यागने का कारण पूछा ? कामाख्या महामाया ने उत्तर दिया : हे नाथ ! ब्रह्माजी के सुपुत्र मुनीश्वर वसिष्ठ तारा की अराधना के लिये मेरे योनिमण्डल में आये। प्रातःकाल में मेरे योनिमण्डल में पूजा के समय कोई भी जाने में समर्थ नहीं होता। उस दौरान नित्य नियम के कारण नरकासुर ने ब्रह्मनन्दन ऋषि को रोका। इसी कारण मुनीश्वर ने दारुण शाप दिया। हे महादेव! मेरा शाप सुनो। हे करुणामय! इसका क्या उपाय करेंगे ? महादेव ने बारम्बार कामाख्या को शाप विमोचन का वचन दिया। महादेव स्वयं योनिपीठ में आये एवं शापोद्धार के लिए कालिकामन्त्र जपयज्ञ करने लगे। हे देवेशि! उसके द्वारा उस शाप (पूजा करने पर ब्रह्मवध का पाप एवं एवं महापीठ पर जप पूजा से कोई सिद्धि नहीं) से छुटकारा दिलवा कर कामाख्या देवी को पहले के समान योनिमण्डल में स्थापित किया।

यह सुनकर परमा महामाया महाहर्षयुक्त हुई। महादेव ने कहाः ''हे महादेवी! कलियुग में तीन सौ वर्ष अथवा कल्प मुनीश्वर वसिष्ठ का ब्रह्मशाप फलेगा। इसमें कोई सन्देह नहीं है।'' इस प्रकार पृथिवी देवी एवं श्रीहरिविष्णु के पुत्र दानवराज नरकासुर द्वारा ब्रह्माजी के मानसपुत्र मुनीश्वर यतीराज वसिष्ठ को नवयोनिमण्डल की अधिष्ठाता तेजोग्र तारा की पूजा से रोकना महादारुण संकट की जननी बना। यह कथानक भी दोहरा रहे हैं कि मुनीश्वर वसिष्ठ ने कमण्डलु का पवित्र जल छोड़कर नवयोनिपीठ की तेजोग्र तारा को ब्रह्मवध का शाप दिया। फलस्वरूप महादेवी उग्र तारा महापीठ निस्तेज हुई। कामाख्या देवी सर्वोत्कृष्ट कैलास में कैलासपति महारुद्र सदाशिव की शरणागत हुई थी। कैलासपति द्वारा शापोद्धार का वृत्तान्त भी बहुत रोचक है। यह उल्लेखनीय है कि महारुद्र सदाशिव ने कलियुग में तीन सौ वर्ष या कल्प कामाख्या के शापग्रस्त रहने की भयानक भविष्यवाणी की। यह

यक्षप्रश्न है कि शापमोचन की अवधि कब तक है ? सम्भवतः इसीलिये कहा जाता है कि कलि काल में मन्त्र कीलित हैं।

ईश्वर उवाच।

नरकासुरनामा तु विष्णुवीर्यसमुद्भवः।
पृथिवीगर्भसम्भूतो दानवानामधीश्वरः।।4।।
तस्मै विष्णुर्ददौ राज्यं कामरूपं महाफलम्।
पृथिवीवचनात्सोऽपि दानवो युद्धदुर्द्धरः।।5।।
किरातैर्घटितं जित्वा रणे कामनृपोऽभवत्।
पुनश्च भगवांस्तस्मै निवासाय ददौ मुदा।।6।।
प्राग्ज्योतिषपुरं ख्यातं कामाख्यायोनिमण्डलम्।
राज्ञे प्राप्ताभिषेकाय विष्णुः शक्तिं ददावपि।।7।।
ततस्तु दर्शयामास मनोभवगुहां हरिः।
सुस्नातं नरकं तद्वद्विधेयामास वै तदा।।8।।
कामाख्यायाश्च महात्म्यं सर्ववेदार्थसम्मतम्।।9।।
यदा ते सुमुखी माता तदा ते सर्वसम्पदः।
यदा ते विमुखी माता तदा ते न शुभं ध्रुवम्।।11।।
तदैवाहं च त्यक्ष्यामि पुत्रत्वं वेदूयहं पुनः।
इति ज्ञात्वा पूजस्य विशेषे वदामि किम्।।12।।

ईश्वर उवाच।

इत्युक्त्वा स ययौ विष्णुर्वैकुण्ठं स्वं निकेतनम्।
नरकःपालयामास विष्णूक्तं यद्यदेव हि।।13।।
एतस्मिन्नन्तरे देवि वृत्तान्तं श्रुणु दारुणम्।।14।।
ब्रह्मणो मानसः पुत्रो वसिष्ठोऽतीव सद्यतिः।
तारामाराधयामास तदा नीलाचले मुनिः।।15।।
तत्रैवेकदिने देवि यजितुं स सुरेश्वरीम्।
कामाख्यामण्डले तारां पुरद्वारे समागतः।

तत्र तं वारयामास नरको ब्रह्मसम्भवम्।।16।।

नरक उवाच।

इदानीं तिष्ठ विप्र त्वं नायाहि मण्डलान्तरे।

एषा हि पूज्यते देवी पूजान्ते त्वं गमिष्यसि।।17।।

इत्युदीरितमाकर्ण्य नरकस्य मुनीश्वरः।

द्वादशादित्यसंकाशो बभूव क्रोधमूर्छितः।

उवाच नरकं विप्रो वसिष्ठस्ताम्रलोचनः।।18।।

वसिष्ठ उवाच।

रे पापिष्ठ किमुक्तन्ते ह्ययोग्योऽहं सुदुर्म्मते।

कामाख्यापूजने काले मालभेम गृहान्तरे (गुहान्तरे)।।19।।

गन्तुं योन्यन्तरे मूढ भूत्वापि ब्रह्मसम्भवः।

इदानीं पश्य वीर्य्ये मे तव नाशकरं महत्।।20।।

इत्युकत्वा च वसिष्ठोऽसौ जग्राह पाणिना जलम्।

कमण्डलोर्महादेवीं शशाप दारुणं मुनिः।।21।।

वसिष्ठ उवाच।

अहंश्च ब्रह्मणो मातः कामाख्यो ब्रह्मसम्भवः।

हित्वा त्वां व्रजाम्यद्यान्यथाचे त्क्रियते त्वया।

ब्रह्मवधोद्भवं पापं सत्यं तेऽद्य भविष्यति।।22।।

एवमत्र महापीठे जपनात्पूजनादपि।

सिद्धिर्न जायते कर्हि काले मद्ववचनात्पुनः।।23।।

ईश्वर उवाच।

दत्त्वेमं दारुणं शापं त्वक्त्वा तज्जलमुत्तमम्।

नीलाचलं परित्यज्य गतोऽसौ खाण्डवं गिरिम्।।24।।

ततः सा परमा विद्या कामाख्या विश्ववन्दिता।

महाज्योतिर्मयी देवी सर्वप्रकाशरूपिणी।।25।।

ताप्यत्यऽहर्निशं देवि सर्वं हि स्वांगतेजसा।

तत्क्षणात्परिसंदह्य गता कैलासमन्दिरम्।।26।।
तदैव परमेशानि मनोभवगुहा पुनः।
महान्धकारपटलैरावृता तद्वियोगतः।।27।।
हाहाकारं सर्वलोके मूर्च्छितो दानवेश्वरः।
ततस्ता परमा मायां विषण्णवदनां पुनः।।28।।
दृष्ट्वाहं परिपप्रच्छ कामाख्यां परिसादरम्।
कथं शिवे समायाता त्यक्त्वा तद्योनिमण्डलम्।।29।।
विषण्णवदना भूत्वा कामाख्ये वद कारणम्।
त्वं देवि परमाराध्या स्थीयतां मे हृदि त्वयम्।
सर्वं प्रतिकरोम्येव विषण्णवदने कथम्।।30।।

कामाख्योवाच।

वसिष्ठो ब्रह्मणः पुत्रस्तारामाराधितुं मुनिः।
मद्योनिमण्डले नाथ द्वारं मे समुपागतः।।31।।
प्रातस्तस्मिन्ब्राह्मणो मां जयते मानवेश्वरः।
द्वारपालोऽभवद्राजा यावन्मे पूजनं भवेत्।
तावत्कोऽपि न क्षमो हि गन्तु मद्योनिमण्डलम्।।32।।
एवं नित्यं नियमितं नरकेणासुरेण च।
ततस्तं वारयामास नरको ब्रह्मनन्दनम्।।33।।
ततस्तेनैव मुनिना शापो दत्तः सुदारुणः।
शापं श्रुणु महादेव कथने रोदनं मम।।34।।
त्वां परित्यज्य गच्छामि ह्यन्यथा क्रियते त्वया।
ब्रह्मघ्ने यद्भवेत्वपापं सत्यं तेऽद्य भविष्यते।।36।।
एवमत्र महापीठे जपनात्पूजनादपि।
सिद्धिर्न जायते कर्हि काले मद्वचनात्पुनः।।37।।
एवमेव मुनेः शापादागताऽहं तवान्तिकम्।
कमुपायं करिष्यामि वद में करुणामय।।38।।

ईश्वर उवाच।

एवमुक्त्वा रुदन्तीं तामाश्वास्य च पुनः पुनः।
आगत्याहं योनिपीठे जजाप कालिकामनुम्।।39।।
शापोद्धाराय देवेशि तस्माच्छापाद्विमोचिता।
कामाख्यां स्थापयामास पूर्ववद्योनिमण्डले।।40।।
ततः सा परमा माया महाहर्षमुपागता।
कलौ किन्तु महेशानि वर्षाणांच शतत्रयम्।
ब्रह्मशापो महेशानि फलिष्यति सुनिश्चितम्।।41।।

इसके इतर अन्य देवकथा में श्री महेश्वर से श्री महेश्वरी ने कामाख्या शापोद्धार का वृत्तान्त सुनाने का आग्रह किया। उस काल की गाथा में कामरूप के पालक प्लव, सौमारगण, यवन, म्लेच्छ आदि का आख्यान बहुत ही रहस्यपूर्ण है। शाल्वपुत्र बाह्लिक कौरव समर में निहित हुए। उनका कोई वंशधर नहीं था। उसी समय परमसुन्दरी, तिलोत्तमा महामति तपःशीला बाह्लिकरमणी कल्याणिनी कीर्मि पुत्र प्राप्ति की इच्छा से काशी विश्वेश्वर आई। वह श्री विश्वेश्वर के अग्रद्वार मुक्तिमण्डप पर दिन–रात तपस्या करने लगी। श्री विश्वेश्वर के प्रसाद से कीर्मि के महाकुंश नामक पुत्र हुआ। तपस्विनी कीर्मि के तप से कामरूपान्तक शाल्व को इस प्रकार महाकुंश रूप में राज्य प्राप्त हुआ। वह प्लव नाम से विख्यात होकर मणिमण्डप गया। त्रेतायुग में धर्मपरायण बाहु सूर्यवंशीय राजा रहा। वह महायोद्धा एवं महाबुद्धि सप्तद्वीपवाली पृथिवी में शत्रुओं को हराकर रसरंजन भोग में डूब गया। उसने योग ध्यान को तिलांजलि दी। परिणामस्वरूप तालजंघ एवं हैहयराज का अविर्भाव हुआ। सभी ने एकत्र होकर बाहुराज को पराजित किया। बाहुराज ने पत्नी सहित वन गमन किया। बाहुराज के महावीर्य, महापराक्रमशाली पुत्र सगर ने भुजबल से तालजंघा एवं हैहय गणों को भगाया। उन्होंने मुनीश्वर वसिष्ठ का अपमान किया, इस कारण उनकी ऐसी दुर्दशा हुई। दोनों यवनराज ने महर्षि वसिष्ठ के शरणागत होकर अभयदान लिया। वीरबाहुनन्दन सगर यवनों को खोजता महामुनि वशिष्ठाश्रम आया। लम्बे संवाद के बाद दोनों यवनों का शिरमुण्डन कर

हिमालय के पश्चिमी भाग में धकेल दिया गया। वे सुषेण मुनि का आश्रय प्राप्त कर घोर तपस्या करने लगे। उन्हे तप से कलियुग में कामरूप के अधीश्वर का वरदान मिला।

जगन्माता काली ने स्वयं जगद्विधाता ब्रह्मा एवं जगत्पति विष्णु को बताया कि दैत्यराज केशि के वध के लिए मेरी पूजा का स्थल योनिमण्डल है। इस योनिमण्डल की पूजा करके सृष्टि करो। अतः यह सर्वकल्याण के निमित्त योनिमण्डल स्थापित हुआ है। यह महास्थान कामरूप, भारतवर्ष जम्बूद्वीप में है। यह महालय नवयोनि सश्रमाकीर्ण एवं फलदायक है। हे ब्रह्मन्! नवयोन्यात्मक कामरूप में कामाख्या के तेज से मनोहर योनिमण्डल दीप्तिमान है। ''पापों के शमन के लिये नक्षत्रलोक से ध्यानयोग में एक नक्षत्र निपातित करके योनिपीठ को श्रेष्ठज्योति सम्पन्न देखकर तप करो। इससे समस्त पाप नष्ट होंगे। इसकारण शीघ्र वहाँ जाकर वास करो। वहाँ तपोबल से कोई नही देख सकेगा।''

योगिनीतन्त्रम् के द्वादश सर्ग में कहा : हे देवेशि! मुनिश्वर वसिष्ठ के शापकाल में यवन, कुवाच, सौमार एवं प्लवगण कामरूप का आधिपत्य ग्रहण कर राज्य का भार सँभालेंगे। प्रकारान्तर में महामुनि वसिष्ठ की तपस्या द्वारा उत्पन्न प्रचण्ड अग्नि भी शान्त हो जायगी।

यह अभूतपूर्व है कि श्री महेश्वर ने कहा : ''हे महेश्वरी! उस (कामरूप) पुर (नगर) के सन्निकट स्वर्गद्वार में शिलापात होने कामख्या मठ भग्न हो जायगा। उस समय उर्वशी अप्सरा के सहित ब्रह्मपुत्र का संगम होने से ब्रह्मपुत्र नद की धारा अत्यन्त क्षीण हो जायगी। इसके बाद कामरूप पीठ से भूमहीरिपुचुल्वक चले जायँगे।'' कामरूप में भयानक रक्तपात के बाद दण्डधारी विप्रगण राजा बनकर धर्मसंगत राज्य करेंगे। राजमहिषी द्वारा महादेवी पार्वती की उपासना से पुत्र का जन्म होगा। उसके बारहवें दिन स्पर्शाचल में स्पर्शामणि की उत्पत्ति के बाद मुनिश्वर वसिष्ठ के शाप का विमोचन होगा। ''कामाख्या के योनिमण्डल में अमित तेज की उत्पत्ति होगी।'' अर्थात् महादेव ने स्वर्गद्वार की शिला के गिरने से मूल कामाख्या योनिमण्डल ध्वस्त होने एवं महानद ब्रह्मपुत्र के लगभग सूखने से सावधान किया गया।

यवनश्च कुवाचश्च सौमारश्च तथा प्लवः।

कामरूपाधिपो देवि शापमध्ये न चान्यकः।।54।।
एवमेव बहुविधं वक्ष्ये लक्षणमीश्वरि।
क्रियते सकलं स्पष्टं प्रत्येकं परमेश्वरि।।55।।
वसिष्ठस्य तपोदाववह्निः शाम्यति कामिनि।
भविष्यन्ति च तरवः शालाख्यपर्वतोपरि।।56।।
स्वर्गद्वारे शिलापाते तत्र वे पुरसन्निधौं।
कामाख्याकमठे भग्ने उर्वश्या सदृशंगमः।।57।।
ब्रह्मपुत्रस्य देवेशि सूक्ष्मधारा तु तस्य च।।58।।
एवं वर्षत्रयं राज्यं कृत्वा दण्डी द्विजो नृपः।
भविष्यति महामाये योनिमण्डल सन्निधौ।।66।।
तनेवै धनिनः सर्वे कामरूपनिवासिनः।
भविष्यति तदैव स्याद्वसिष्ठशापमोचनम्।।70।।
ततस्तेजांसि भूयांसि कामाख्यायोनिमण्डले।
कामाख्यासन्निधाने च भविष्यति कलौ युगे।।71।।

।।द्वादश सर्ग : योगिनीतन्त्रम्।।

त्रयोदश सर्ग में महारुद्र महादेव ने योनिगव्हर के निकट कोच में अनिद्य सुन्दरी रेवती के महातप का आख्यान सुनाया। ब्रह्मशाप से वह योगिनी मलेच्छ योनि को प्राप्त हुई। महादेव के अनुराग से उसके महाबुद्धिशाली, महायोद्धा, योगाश्रय करनेवाला, धर्मपरायण आदि सद्‌गुणोंवाला वनुसिंह पुत्ररत्न उत्पन्न हुआ। वनुसिंह सौमारगण, गौड़, पंचमगण आदि को विजित कर पृथिवीपालक बना। सम्राट वेनुसिंह ने भावविव्लतावश योगाश्रय का मार्ग चुना। वह कल्पान्त तक व्यक्त रूप से अवस्थित रहा। कल्पान्त में श्री महेश्वर कृपापात्र वेनुसिंह परम सिद्धि प्राप्त कर लेगा। महारुद्र महादेव ने कहा : ''हे महेशानि! जब–जब भी कामाख्या में ब्रह्मशाप का प्रकोप तीव्र होगा तब–तब वेनुसिंह अवतरित होकर कामरूप रक्षण करेंगे।'' उन्होंने आगे कहा : ''हे महादेवी! ब्रह्मशाप से शापित प्राणी की मुक्ति अत्यन्त कठिन होती है। प्रलयान्त हुए विना उसका उद्धार नहीं होता है।'' महारुद्र महादेव ने इसप्रकार महादेवी को

भविष्य के स्पष्ट संकेत दिये। ''पहला, ब्रह्मशाप से मुक्ति बहुत ही कठिन है। दूसरा, प्रलयान्त के साथ ही ब्रह्मशाप से उद्धार होता है। तीसरा, नवयोनिमण्डल महापीठ पर मुनिवर वसिष्ठ के ब्रह्मवधशाप का महाप्रकोप समय–समय पर चर्मोत्कर्ष पर होगा। चौथा, ब्रह्मशाप के प्रकोप को कम करने अथवा न्यूनतम करने के लिए धर्मपरायण महासाधक वेनुसिंह समय–समय पर अवतरित होंगे। अर्थात कामाख्या नवयोनिमण्डल महापीठ पर घोर तप, जपयज्ञ, साधना, योगाश्रय आदि से ही तेजोग्र नीलतारा का तेज यथावत रखकर ब्रह्मशाप का लगातार निवारण अनिवार्य शर्त है।'' कामाख्या की अधिष्ठात्री तेजोग्र नीलतारा की महासाधना अध्यात्मिक संकल्पवान अर्थोंवाले पंचमकार चीनाचार से करना आवश्यक है (पंचमकारों का अध्यात्मिक स्वरूप पूर्व में स्पष्ट कर चुके हैं।)। वैदिक विज्ञान में संकल्प की अनन्त शक्ति की व्याख्या मिलती है। मूलतः दिव्यता, महातेज ब्रह्माण्ड यत्र–तत्र–सर्वत्र व्याप्त है। तप से तेज और तेज से दिव्यता प्राप्त होती है। आर्ष ग्रन्थों में स्पष्ट लिखा है कि मनुष्य बनो और देवता बनो और देवों का यजन करो।

यदा यदा ब्रह्मशापः कामाख्यायां भवेत्पुनः।

तदा तदावतीर्यासौ स्वस्य कामस्य पालकः।

तथा तद्वंशजाः सवे भवेयुः कामपालकाः।।23।।

कामाख्या या महेशानि साकल्येन मया ध्रुवम्।

तावद्यस्य ब्रह्मशापो निष्कृतिस्तस्य दूरतः।।27।।

नरकान्निष्कृतिर्नास्ति तस्याभावान्न संशयः।।29–1।।

।।त्रयोदश सर्ग : योगिनीतन्त्रम्।।

कैलासवासी महारुद्र महादेव ने महादेवी को चेताया : ''हे देवी! ब्रह्मज्ञानी, ब्रह्मवेत्ता, मन्त्रद्रष्टा का कभी अनादर नहीं करना चाहिए। ब्रह्मज्ञानीवर्ग सर्वदेवमय अर्थात् ब्रह्मा, विष्णु एवं शिवस्वरूपात्मक है। यद्यपि ब्रह्मज्ञ भी सृष्टि के पंच महाभूत के प्राणी होते हैं, किन्तु वे ब्रह्मतेज से प्रादुर्भूत होते हैं।'' मुनिश्रेष्ठ दुर्वासा के शाप से तीनों लोक श्रीविहीन हुए थे।

तस्मात्तु ब्राह्मण देवि नावमन्येत कुत्रचित्।।30।।

सर्वदेवमयो विप्रो ब्रह्माविष्णुशिवात्मकः।

ब्रह्मतेजः समुद्भूतः सदा प्राकृतिको द्विजः।।31।।

ब्राह्मणैर्भुज्यते यत्र तत्र भुङ्.क्ते हरिः स्वयम्।

तत्र ब्रह्मा च रुद्रश्च खेचरा ऋषयो मुनिः।।32।।

।।त्रयोदश सर्ग : योगिनीतन्त्रम्।।

''तन्त्र में कामाख्या कामरूप नवयोनिमण्डल महापीठ दो विशालमत चट्टानों के नीचे विद्यमान कही गई है (वर्तमान में इतर है।)।'' महादेवी कामख्या पृथिवी देवी के सुपुत्र असुरराज नरकासुर द्वारा ब्रह्मनन्दन ब्रह्मज्ञ मुनिवर वसिष्ठ को अर्चना से रोकने से ब्रह्मवध का शाप मिला। इस आख्यान का निष्कर्ष है कि महाभक्त द्वारा अज्ञान में ''महाब्रह्मज्ञानी के अनादर का दारुण दुःख प्रलयान्त तक भुगतना पड़ता है।'' जगज्जननी शक्तिस्वरूपा तेजोग्र नीलतारा के दिव्य तेज, दिव्य शक्ति को अध्यात्मिक स्वरूपवाले तप से ही पुनः जाग्रत किया जाना सम्भव है। स्मरण रहे कि महारुद्र ने ऋग्वेद में केशी के साथ विषपान किया। महारुद्र नीलग्रीवा नीलकण्ठ कहलाये। महादेवी के मन को नीलारंग भाया, उनके त्रिनेत्र नीलवर्ण के हुए। यही कारण है कि योनिमण्डल महापीठ के गिरि नीलगिरि कहलाये। ''महारुद्र आकाशवत् हैं, अतः महारुद्राणी पृथिवी पर भूआकाशवत् हैं।'' दोनों का दिव्य महासंगम दिव्य कामरूप कामाख्या में है। आख्यान से स्पष्ट है कि ब्रह्मशाप दुर्द्धर्ष है, भूलकर भी ब्रह्मशाप का कार्य नहीं करें। ब्रह्मशाप का वहन वज्रस्वरूप जानना चाहिये।''

ब्रह्मशापो दुराधर्षो भ्रमतोऽपि न तच्चरेत्।

वाग्व्रजंच ब्राह्मणानां सदा जानीहि कामिनि।।23।।

।।सप्तदशः पटल।।

## कंकती आख्यान

योगिनीतन्त्रम् के चतुर्दश पटल में कामाख्या और मोहिना सुन्दरी कंकती का आख्यान मिलता है। योगीश्वर महादेव ने कहा : हे महेशानि! एक समय इन्द्र अमरराज्य छोड़कर कौशांगी (कौशालांगी) के सहित खाण्डव वन गये। देवराज में तौर्यत्रिकादि (राग रंग–नृत्य, संगीत आदि)

विषय में सम्यक् वासना उत्पन्न हुई। देवेन्द्र ने रम्भा, तिलोत्तमा, कांची, कुंरगाक्षी, मनोहरा आदि को मोहक नृत्य का आदेश दिया। कौशांगी मोहित होकर देवराज की संगत हुई, उधर कामुक नृत्यों से इन्द्र को काम उत्पन्न हुआ। इन्द्र ने स्वर्ग की अप्सरा मनोहरा को अपना अनुराग व्यक्त किया। मनोहरा ने भी इन्द्र के प्रति मनोधारण किया। कामावेश से मनोहरा का नृत्यगीत स्खलित हुआ। कोशांगी यह देखकर आग बबूला हुई। उसने मनोहरा को शाप दिया कि मर्त्यलोक में जाकर नरपति को पति रूप में प्राप्त करो। यह दुष्टशाप सुनकर मनोहरा मूर्च्छित हुई और उनके चरणो को पकड़कर विलाप करने लगी। यह देख कौशांगी को करुणा उत्पन्न हुई। उसने कहा कि बतीसवर्ष शापग्रस्त रहने के बाद मन्दाकिनी में मानव देह त्याग कर स्वर्गलोक में लौटोगी।

स्वर्गलोक की अप्सरा मनोहरा ने मर्त्यलोक में ''कंकती'' नामक मोहिनी होकर धार्तराष्ट्र (धृतराष्ट्र) से पति लाभ किया। कुरूक्षेत्र के महासागर में कौरवों के निहित होने पर सौ नारियों ने प्राणत्याग किया। कंकती भयभीत होकर शीघ्रता से चन्द्रचूडपर्वत भाग गई। कंकती बहुत दुःखी होकर पर्वत के अत्यन्त ऊँचे शिखर में गुप्तवास करने लगी। एक समय कंकती रूपी स्वर्गाप्सरा ऋतुमती होकर कामबाण विद्ध हो सन्तापित हुई। यह संयोग रहा कि उसी समय देवराज इन्द्र रथ में चढ़कर कुशद्वीप गमन को पधारे। उन्होंने वहाँ अत्यन्त सुन्दर कंकती को देखा। कंकती राजसी आभूषण पहने थी। उसे देखकर इन्द्र को काममोहिनी कान्ता का स्मरण आया। देवेन्द्र ने आसक्त होकर कंकती के साथ संगम किया। इससे कंकती ने गन्धमादन पर्वत पर अरिन्दम नामक पुत्र को जन्म दिया। इन्द्र ने ऋतु के दूसरे दिन काम किया। इस कारण अरिन्दम म्लेच्छाचारपरायण, व्याधिवृत्तिनिरत घोरतम हुआ। वह सर्वमांसभक्षी एवं सभी प्राणियों का हिंसक, मद्य मांस सम्भोग में आमोदी बना। वह कदाचार परायण—निंदित आचारयुक्त पवित्र कर्म से रहित एवं सभी प्रकार के पापों में आसक्त हो गया।

कंकती अरिन्दम के पापाचरण को देखकर अत्यन्त दुःखी हुई। उसने घोर तप आरम्भ किया। उस तप से देवेन्द्र उसके सामने प्रकट हुए। देवराज ने कहा : हे कंकति! किस कारण तप कर रही हो। मुझे

कहो। मैं आपके तप से बहुत ही प्रसन्न हूँ। जो भी इच्छा करोगी वही पूरा करूंगा। कंकती ने कहा : आपसे मेरे जो सन्तान उत्पन्न हुई, वह पापाचार में निरत है। मैं उसका पापाचार नहीं देख सकती। आप इस विषय में जो उत्तम हो वही कीजिये। हे देवराज इन्द्र! आप देवताओं के अधिनाथ हैं। आपका पुत्र ऐसा नराधम हुआ। इस विषय में आपकी जो इच्छा हो वही कीजिये। पर मुझको जहाँ इच्छा हो वहाँ ले चलिये। इस किंकरी को लेकर किंकरी कार्य में नियुक्त कीजिये। हे देवाधिप! यही मेरी एकमात्र कामना है, मेरी अन्य कोई कामना नहीं है।

इन्द्र ने कहा : हे प्रेयसि! सुनो शापकाल गुजर गया है। मैं आपको शीघ्र ही ले जाऊँगा। शान्त स्थिर होओ। पुत्र के पापयोग से वंश का नाश होता है। अतएव एक सौ अट्ठाईस पुरुष के क्षय होने पर त्वदीयगर्भज मद्वंश्यगण सौमारदेश में वास करके राजश्रेष्ठ होंगे। सौमारगण पुण्यश्लोक अर्थात् ईश्वरभक्त, धर्मरत, सदाचारपरायण, न्यायबुद्धि सम्पन्न, महोत्साहशाली, ब्रह्मतत्त्वज्ञ एवं देवद्विजपरायण होंगे। वह सभी विष्णुभक्ति परायण होकर वैकुण्ठ में जायेंगे। महादेव ने कहा : हे महेश्वरी ! प्रकारान्तर में इन्द्र कंकती को अपने इन्द्रलोक ले गये। ''इन्द्र–कंकती का पुत्र सौमारगण कामरूप कामाख्या के अधीश्वर हुए।''

एकदाऽमरराजस्तु खाण्डवे वनमाययौ।<br>
विहाय देवराज्यं च कौशलांगया सह स्वयम्।।46।।<br>
गतेषु बहुकालेषु क्रीडया देवभूभुजः।<br>
तौर्यविके सम्यगिच्छा जाता बहुविद्या तथा।47।।<br>
रम्भा तिलोत्तमा कांची कुरंगाक्षा मनोहराम्।<br>
आदिदेश समानीय नृत्यं कर्तुं च रम्भया।।48।।<br>
ततस्तेन वृताः सर्वा वेश्या (अप्सरा) ननृतुरन्विता।<br>
इन्द्रं विधिविधानेन तोषयामासुरोजसाः।।49।।<br>
मोहिता चापि कौशांगी देवराजेन संगता।<br>
तासां नृत्यप्रगीतेन कामोद्रेकोऽभवत्तदा।।50।।<br>
एतस्मिन्नन्तरे देवि या स्वर्वेश्या मनोहरा।

तया रतिं समकरोद्देवेन्द्रो बलसूदनः।।51।।
इन्द्रं तद्विधमालोक्य मनो दध्रे तथा तु सा।
कामवेगेन विभ्रान्ता स्खलिता नृत्यगीतयोः।।52।।
रतिधैर्यं त योर्जातं तस्यास्तत्स्खलनं पुनः।।53।।
ततस्तस्या मनो ज्ञात्वा कौशांगी क्रोधमूर्च्छिता।
उवाच निष्ठुरां वाणीं श्रृणु देवि मनोहरे।।54।।
भूत्वा वेश्या महादुष्टा मद्रतं देवीमीहसे।
अतः प्रचलितं चित्तमावयो रतिकर्मणि।।55।।
अतो वेश्ये याहि भुवि राजानं पतिमाप्नुहि।
एवमुक्तं दुष्टशांप कौशांगीमुखनिःसृतम्।
श्रुत्वा च मूर्च्छिता भूत्वा कौशांगीचरणेऽपतत्।।56।।
विललाप सुदुःखार्ता धृत्वा च चरणौ मुहुः।
ततो जगाद कौशांगी द्वाविंशद्धायनं भुवि।
भुत्क्वा मनोहरे शापं पूर्णे स्वास्थ्यं गमिष्यसि।।57।।
मन्दाकिन्यां त्यक्तत्तुस्ततः स्वर्गं गमिष्यसि।
कंकता मोहिनी सा तु धार्तराष्ट्रं पतिं गता।।58।।
कौरवे चे कुरुक्षेत्रे हते नारिशतं मृतम्।
तूर्णंच कंकती सागाच्चन्द्रचूडगिरिं भिया।।59।।
अच्युच्चशिखरे तस्य सा तस्थै भृशदुःखिता।
प्राप्ता ऋतुं स्वर्गवेश्या द्वितीयदिवसे निशि।
कामबाणैश्च संविद्धा मूर्च्छिता तापमागता।।60।।
इन्द्र रथसमारूढोऽयादपश्यत्तु सुन्दरीम्।
सालंकारा कुशद्वीपात्स्मृत्वा तत्पूर्वकारणम्।।61।।
वेदयित्वा च तत्सर्वं तां कान्तां काममोहिताम्।
रतिं कृत्वा गतस्तस्याः सुतोभूच्च ह्यरिन्दमः।।62।।
कंकत्याः परमेशानि पर्वते गन्धमादने।

यतो जग्राह तामिन्द्रो द्वितीयदिवसे ऋतौ।।63।।
ततः सोरिन्दमश्चाभून्म्लेच्छाचारपरायणः।
व्याधवृत्तिरतो घोरः सर्वदा प्राणिहिंसकः।।64।।
सर्वमांसादनो देवि किरातो घटितो यथा।
सर्वपुण्यबहिर्भूतः सर्वपापसमाकुलः।।65।।
मद्यमांसमदामोदी कदाचारपरायणः।
ईदृशं तं सुतं दृष्ट्वा कंकती भृशदुःखिता।।66।।
तपस्तेपेऽतिगाढं च सारात्सारं परात्परम्।
तदा तस्याः पुरः स्थित्वा देवराजो जगाद ह।।67।।

इन्द्र उवाच।

किन्निमित्तं तपस्तप्तं त्वया ककंति मे वद।
तपसा तेऽतिसंतुष्टो यदीच्छसि ददामि च।।68।।

कंकत्युवाच।

सुतस्ते ईदृशो जातः सदा पापपरायणः।
द्रष्टुं न शक्ता देवेश यथेच्छसि तथा कुरु।।69।।
देवाधिदेव देवेश सुतोयं ते सुराधिप।
भवेत्सत्यं न सन्देहः पापाचारी नराधमः।।70।।
यतस्त्वं देवतानाथो विराधोयं सुतस्तव।
यथेच्छसि तथा नाथ कुरु मां नय हे प्रभो।।71।।
किंकरीत्वं पार्श्वदेशे किंकरीत्वे नियोजय।
देवाधीश वरो ह्येष नाान्यः कामः कदाचन।।72।।

इन्द्र उवाच।

श्रृणु प्रेयसि मद्वाक्यं शापकालो गतस्तव।
त्वरितं नेष्याम्यधुना त्वामहं सुस्थिरा भव।।73।।
पुत्रस्य पापयोगेन वंशनाशो ध्रुवं भवेत्।
अतः शताष्टविशे च पुरुषे क्षयिते सति।।74।।

सौमारवासिनो भूत्वा वंशे मे राजपुंगवाः।।75।।
न्यायबुद्धिमहोत्साहा देवविप्रपरायणा।
भविष्यन्ति न सन्देहो ब्रह्मज्ञा ब्रह्मवादिनः।
गच्छन्ति चापि वैकुण्ठे सर्वेस्युर्विष्णुवल्लभाः।।76।।
लयमेष्यन्ति तत्रेव यावदाभूतसंप्लवम्।।77।।

ईश्वर उवाच।

ततस्तान्तु समादाय जगामेन्द्रो निजालयम्।
तथा कलि तु सौमारः कामरूपाधिपोऽभवत्।।78।।

।।चतुर्दश पटल : योगिनीतन्त्रम्।।

सारसंक्षेप यह है कि स्वर्ग की मोहिनी रूपिणी अप्सरा मनोहरा, देवी कौशांगी (कहीं नाम कौशालांगी मिलता है।) के शाप से पृथिवीलोक में रूपस्वामिनी कंकती के रूप में आती है। महासुन्दरी का विवाह कौरवराज धृताराष्ट्र (धृतराष्ट्र) से हुआ। कुरुक्षेत्र के महासमर के बाद कंकती भागर चन्द्रचूड गिरि गई और शिखर पर रहने लगी। देवराज इन्द्र से ऋतुकाल के दूसरे दिन सहवास से जन्म लेनेवाला अरिन्दम घोर पापाचरण में डूब गया। इससे दुःखी होकर कंकती ने घोरतम तपस्या की। तपस्या से प्रसन्न होकर देवेन्द्र प्रकट हुए और मनवांक्षित वर मांगने को कहा। विदुषी कंकती ने अपने पापाचार में आकंठ डूबे पुत्र का कल्याण चाहा। ''इन्द्र के वरदान से कंकती वंशज सौमारगण कामाख्या योनिमण्डल महापीठवाले कामरूप के अधिपति बने।'' सारसंक्षेप में कंकती ने अपने तप के प्रभाव से वंशज सौमारगणों को सर्वोत्तम नवयोनिमण्डल का रक्षक बनवाया। स्वर्ग की अप्सरा मनोहरा का कंकती रूपान्तरण रसरंजन, भोग से सीधे अध्यात्म के महापथ का यात्री बनने की गाथा है।।ऊँ।।

# स्वर्ग का अध्यात्मिक अर्थ

पृथिवीपुत्र भौमासुर–नरकासुर द्वारा नीलाचल गिरि से कामाख्या नवयोनिमण्डल महापीठ और स्वर्ग तक सीढ़ी के आख्यान के अनेक मायने हैं। अध्यात्मिक दृष्टि से स्वर्ग प्राप्त करने के मार्ग (रहस्य) उद्घाटित किया गया है। जगद्गुरु शंकराचार्यपीठपण्डित आचार्य रविशंकर शास्त्री के अनुसार किस स्वर्ग की बात कर रहे हैं ? वैदिक विज्ञान में छठा लोक स्वर्ग है। वहीं अध्यात्मविद परमव्योम को परमेष्ठी का लोक कहते हैं। नहुष के लिए भी स्वर्ग बनाया गया था। पुराकथाओं में सदेह स्वर्ग जाने का विवरण मिलता है। महाभारत में सम्राट धर्मराज युधिष्ठिर सशरीर स्वर्ग गए, वह स्वर्ग कौन सा है ? वेद और पुराण की स्वर्ग व्याख्यायें पृथक्–पृथक् हैं।

मनः प्रीतिकरः स्वर्गो नरकस्तदुविपर्य्ययः।

नरकस्वर्गसंज्ञे वै पापपुण्ये द्विजोत्तमाः।। ब्रह्मपुराण।।

मनोऽनुकूलाः प्रमदा रूपवत्यः स्वलंघताः।

वासः प्रासादषष्ठेषु स्वर्गः स्याच्कुभकर्म्मणः।। गरुड पुराण।।

यन्न दुःखेन संभिन्नं न च ग्रस्तमनन्तरम्।

अभिलाषोपनीतं यत् तत् सुखं स्वः पादास्पदम्।

इति स्वरादिपदशक्तिग्राहकार्थवादोऽपि संगच्छते।

।।इति गदाधरभट्टाचार्य्यक्तवदार्थः।।

स्वर्गादिनामलिंगो यो हरिस्तं प्रवदामि ते।

स्वः स्वर्गनाकत्रिदिवा द्यौदिवौ द्वे त्रिविष्टपम्।।1।।

देवा वृन्दारका लेखा रुद्राद्या गणदेवत्ताः।

विद्याधरा (रो) प्सरोक्षरक्षोगन्धर्वकिन्नराः।।2।।

पिशाचो गुह्यकः सिद्धो भूतोऽमी देवयोनयः।

देवद्विषाऽसुरा दैत्याः सुगतः स्यात्तथागतः।।3।।
व्योमयानं विमानोऽस्त्री पीयूषममृतं सुधा।।9।।
स्यात्सुधर्मा देवसभा स्वर्गंगा सुरदीधिका।
स्त्रियां बहुष्वप्सरसः स्वर्वेश्या उर्वशीमुखा।।10।।
हाहा हूहूश्च गन्धर्वा अग्निर्वह्निर्धनंजय।।11।।
निधिर्ना शेवधिर्व्योम त्वभ्रं पुष्करमम्बरम्।
द्यौदिवौचान्तरिक्षं खंकाष्ठाशाककुभो दिशः।।20।।
अभ्यन्तरं त्वन्तरालं चक्रवालं तु मण्डलम्।।21।।
संवर्तः प्रलयः कल्पःक्षयः कल्पान्त इत्यपि।।41।।

।।स्वर्गपातालादिवर्ग : अध्याय 360 : अग्निपुराण।।

श्री अग्निदेव ने कहा : अब मैं स्वर्गादि नामों के पर्यायों को बतला रहा हूँ। ''स्वर्ग के पयार्यवाची स्वः, नाक, त्रिविद, द्यौ एवं त्रिविष्टप हैं।'' देव शब्द के पयार्य–वृन्दारक एवं लेख हैं। देवयोनियाँ–विद्याधर, अप्सरस्, यक्ष, राक्षस, गन्धर्व, किन्नर, पिशाच, गुह्यक, सिद्ध एवं भूत हैं। देवताओं के शत्रु–असुर, दैत्य हैं। बौद्धत्वप्राप्त बुद्ध के नाम सुगत एवं तथागत हैं। देववाहनों को व्योमयान कहा जाता है। अमृत के पर्याय–पीयूष, सुधा हैं। आकाशगंगा को स्वर्गगंगा, सुरदीर्घिका कहा जाता है। उर्वशी इत्यादि को अप्सरस् एवं स्वर्वेश्या कहते हैं। अप्सरस् शब्द का प्रयोग स्त्रीलिंग एवं बहुवचन में होता है। गन्धर्वों (भगवद्गान करनेवाले) के नाम हा–हा, हू–हू हैं। अग्नि के पर्याय–वह्नि, धनंजय, जातवेदा, कृष्णवर्णा, आश्रयाश, पावक, हिरण्यरेता, सप्तर्चि, आशुशुक्षणि, शुचि, अप्पित्त, और्व, वाडव, वडवानल हैं। ''आकाश के ही नाम–व्योम, अभ्र, पुष्कर, अम्बर, द्यौ, दिव, अन्तरिक्ष एवं ''ख'' हैं।

शब्द कल्पद्रुम में स्वर्ग शब्द का स्वरिति गीयते इति। गे+कः। यद्वा सुष्टु अर्ज्यते इति। अर्ज अर्जने+घञ्। शंकादित्वात् कुत्वम्। देवतानामालयः। अर्थ बताया गया है। शब्दार्थ पारिजात में स्वर्ग का अर्थ देवलोक, इन्द्रलोक दिया गया है। शब्द कल्पद्रुम में स्वर्ग के गुणों का वर्णन पुराण के आधार पर दिया गया है। सुबाहु ने महर्षि जैमिनी से स्वर्ग के गुण पूछे। उनकी व्याख्या बहुत सुन्दर है।

स्वर्गस्य मे गुणान् ब्रूहि साम्प्रंत द्विजमत्तम।
एतत् सर्व्वं द्विजश्रेष्ठ करिष्यामि न संशयः।।
जैमिनिरूवाच।
नन्दनादीनि दिव्यानि रम्यानि विविधानि च।
तत्रोद्यानानि पण्यानि सर्व्वकामशुभानि च।।
सर्व्वकामफलैर्वृक्षैः शोभितानि ममन्ततः।
विमानानि सुदिव्यानि परितान्यप्सरोगणैः।।
सर्व्वत्रैव विचित्राणि कामगानि रसानि च।
तरुणादित्यवर्णानि मुक्ताजालान्तराणि च।।
चन्द्रमण्डलशुभ्राणि हेमशय्यासनानि च।
सर्व्वकामसमृद्धाश्च सुखदुःखविवर्जिताः।।
नराः सुकृतिनस्ते तु विचरन्ति यथासुखम्।
न तत्र नास्तिका यान्ति न स्तेया ना जितेन्द्रियाः।।
न नृशंसा न पिशुनाः कृतघ्ना न च मानिन।
सत्यास्तपः स्थिताः शूरा दयावन्तः क्षमापराः।।
यज्वानो दानशीलाश्च तत्र गच्छन्ति ते नरा।
न रोगो न जरा मृत्युर्न शोको न हिमादयः।।
(जैमिनीनास्वर्गगुणवर्णपुरः : पाद्मपुराणम्)

आग्नेयपुराण—वह्निपुराण में भी स्वर्गलोक का अद्भुत वर्णन मिलता है। ''स्वर्ग के विविध नामों में—स्वः, नाकः, त्रिदिव, चिदशालयः, सुरलोकः, द्यौः, द्यौ, त्रिविष्टपम्, मन्दरः, अवरोहः, गौः, ग्मतिः, फलोदयः, देवलोकः, स्वर्लोकः, ऊर्ध्वलोकः, सुखाधरः, सौरिकः, शक्रभुवनम्, इन्द्रलोक, देवलोक, दिवानाम आदि प्रमुख हैं।

आचार्य श्रीमद्भिनवगुप्त के तन्त्रलोक के पंचममाह्निकम् में पुराण के स्वर्ग का वर्णन नये रूप में मिलता है। स्वर्ग एवं आकाश को ''ख'' कहा गया है। तन्त्रलोक में ''ख'' अक्षर के दश अर्थों की अभिव्यक्ति अभूतपूर्व है। ''ख अक्षर—आत्मा अणु, कुलमूल (प्राणशक्ति का

उद्गम स्थल), शक्ति (जिससे प्राणवाह की प्रक्रिया पूरी होती है), भूति (स्वातन्त्र्य रूप ऐश्वर्य), चिति (परा संवित्), रति (आसक्ति), शक्तित्रय (द्रष्टृ–दृश्य एवं द्रष्टृ–दृश्य रूप ज्ञान), क्रिया एवं इच्छा शक्तियाँ हैं।" वास्तव में परिणाम की दृष्टि से सभी "ख" हैं।

तत्स्थं (त्स्थो) विचारेत् खं खं
खस्थं खस्थेन संविशेत्।।90।।
खं खं त्यवक्त्वा खमारुह्य खस्थं खं चोच्चरेदिति।
खमध्यास्याधिकारेण पदस्थाश्चिन्मरीचयः।।91।।
भावयेद्भावमन्तःस्थं भावस्थो भावनिःस्पृहः।
भावाभावगती रुदध्वा भावाभावावरोधदृक्।।92।।
आत्माणुकुलमूलानि शक्तिर्भूतिश्चिती रतिः।
शक्तित्रय द्रष्टृदृश्योपरक्तं तद्विवर्जितम्।।93।।
एतरखं दशधा प्रोक्तमुच्चारोच्चारलक्षणम्।
धामस्थं धाममध्यस्थं धामोदरपुटीकृतम्।।94।।

।।श्रीतन्त्रालोक : पंचममाहि्नकम्।।

प्रथम वेद में स्वर्ग सम्बधी अवधारणा का वर्णन रहस्यमय है। ऋग्वेद में "मनुष्यों के दो मार्ग देवयान एवं पितृयान" निश्चित किये हैं। इस समूचे विश्व के प्राणी वहाँ जाते है अर्थात् जब यहाँ से जाते हैं, तब उन्हीं मार्गों से होकर माता एवं पिता अर्थात् पृथिवी और स्वर्ग के मध्य से अन्तरिक्ष में जाते हैं(मण्डल 10, सूक्त 88, ऋचा 15)। ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के 64वें सूक्त की 33वी ऋचा में कहा है : "द्यु, अर्थात् स्वर्गलोकस्य सूर्य मण्डल हमारा उत्पन्न करनेवाला पिता है। उससे सम्बद्ध एवं अन्तरिक्ष में विस्तृत किरण हमारे बान्धव हैं। यह पृथिवी हमारी माता है। ऊर्ध्वमुख इन दोनों लोकों के मध्य हमारा स्थान है। यहीं पिता सूर्य ने गर्भाधान किया है। ऋग्वेद के 10वें मण्डल के 17वें सूक्त की तीसरी ऋचा मृत प्राणियों के लोक पर प्रकाश डालती है। इस ऋचा के मन्त्रद्रष्टा ऋषि देवश्रवा हैं। इसमें मृतक को उद्देश्य करके कहा गया है कि सभी प्राणियों एवं भुवन का रक्षक पूषा देवता है। पूषा ही पृथिवी का अधिष्ठाता देवता है। वह आपको इस लोक में प्रच्युत करे। अग्निदेव

शोभन ज्ञान–सम्पन्न देवताओं अथवा पितरों में पहुँचाये। आर्षग्रन्थों में पितरलोक चन्द्रमण्डल बताया गया है। मूलरूप से आर्षग्रन्थों में वर्णित चन्द्रमण्डल आकाश में दिखाई देनेवाले चन्द्रमा ग्रह से इतर है।

द्वे सृति अश्रृणवं पितृणामहं देवनामुत मर्त्यानाम्।
ताभ्यामिदं विश्वमेजत् समेति यदन्तरा पितरं मातरं च।।
।।ऋग्वेद 10.88.5।।

द्यौर्नः पिता जनिता नाभिरत्र बन्धुर्नो माता पृथिवी महीयम्।
उत्तानयोश्चम्बोर्योनिरन्तरत्रा पिता दुहितुर्गर्भमाधात्।।
।।ऋग्वेद 1.164.33।।

पूषात्वेतश्चावयतु प्रविद्वाननष्टपशुर्भुवनस्य गोपाः।
सत्त्वैतेभ्यः परिददत् पितृभ्यो अग्निर्देवेभ्यः सुविदत्रियेभ्यः।।
।।ऋग्वेद 10.17.3।।

छान्दोग्य उपनिषद् में बताया गया है कि जीवात्मा चन्द्रलोक में अपने उत्तम कर्मों का फल भोगकर (सूक्ष्म शरीर) से उसी मार्ग से लौटता है। परन्तु यह पुनः स्पष्ट कर रहे हैं कि यह हमें दिखनेवाला चन्द्रलोक नहीं है। आकाशमण्डल को नौ–नौ नक्षत्र के गणित से तीन भागों में विभाजित माना गया है। उत्तरवाले तृतीयांश को ''ऐरावत मार्ग,'' मध्यवाले तृतीयांश को ''जरद्गव मार्ग'' और दक्षिण तृतीयांश को ''वैश्वानर मार्ग'' कहते हैं। इन तीन मार्गों की नौ वीथी–नाग वीथी, गज वीथी, ऐरावत वीथी, जरद्गज वीथी, ऋषभ वीथी, गो वीथी, अज वीथी आदि हैं। उत्तर में देवयान है और दक्षिण में पितृयान है। जिनके पुण्य (शुभ कर्म) की अपेक्षा पाप कर्म अधिक हैं, वे पितृलोकों को प्राप्त नहीं करते हैं। दक्षिणायन मासों में ही शनिग्रह के मण्डल की ओर झुक जाते हैं। ''शनिमण्डल के आसपास के लोक नरक कहलाते हैं। वहाँ जाकर पापियों को पापों का फल भोगना होता है।'' शास्त्रों में भी आकाश में देवयान एवं पितृयान का स्पष्ट विवरण मिलता है।

वैदिक विज्ञान में ''देवताओं ने यज्ञ–सत्कार्यों से स्वर्गलोक को विजित करना बताया गया है। देवलोक के लिए ही यज्ञ किया जाता रहा। यूप स्थापना में रशना के ऊपर, चषाल तक के भाग से स्वर्गलोक

जीतता है।'' कठोपनिषद् के प्रथम अध्याय की प्रथम वल्ली में लिखा है कि ''स्वर्गलोक में जरा, मृत्यु, भूख, प्यास, दुःख, शोक आदि नहीं है। इसलिये स्वर्ग ले जाने वाली अग्नि का ज्ञान महत्वपूर्ण है।'' यम ने नचिकेता को यह ज्ञान दिया। यम ने प्रकारान्तर में ''प्रेयस के स्थान पर श्रेयस को सर्वोच्च कहा।'' मुण्डकोपनिषद् में स्पष्ट रूप से घोषणा की गई है कि यथाविधि किया हुआ कर्म स्वर्ग ले जाता है। ये यज्ञरूप प्लव अदृढ़ हैं। अविद्या के अन्दर विद्यमान स्वयं को ज्ञानी माननेवाले भटकते रहते हैं। वे कर्मासक्त राग के कारण ज्ञानरहित होकर फिर स्वर्ग से पृथिवी पर लौट आते हैं। दान–पुण्य को एवं यज्ञ सम्पादन को श्रेष्ट मानते हुए जो सोचते हैं कि इससे उत्तम कुछ नहीं होगा, वे स्वर्गलोक से फिर मर्त्यलोक में लौटते हैं। छान्दोग्य उपनिषद् में अग्नियों ने सत्यकाम जाबाल को ''ख'' आकाश एवं ''क'' प्राण का उपदेश दिया। बृहदारण्यक उपनिषद् में कहा है कि ''पाँच पंचजन–गन्धर्व, पितर, देव, असुर, राक्षस अथवा निषाद पंचम वर्ण और आकाश प्रतिष्ठित है, वही आत्मा है। ज्योतियों की ज्योति की देवता अमर आयु के रूप में उपासना करते हैं।'' इसके पंचम अध्याय में ''ख'' को ब्रह्म एवं आकाश कहा गया है। ''मरणशील जीव हृदय की कामनाएँ त्यागकर ब्रह्म को प्राप्त करता है।'' श्रुति स्वर्गलोक से अधिक श्रेयस अर्थात् जन्म मरण के चक्र से मुक्ति को श्रेष्ठ मानती है। वैदिक विज्ञान के यज्ञ कर्म का भौतिक अर्थ के अलावा अध्यात्मिक अर्थ को महत्व देना एवं आत्मसात करना आवश्यक है। वैसे सूर्य से पृथिवी की नाभि पर निरन्तर यज्ञ चल रहा है। देह में भी यज्ञ अवस्थित है।

ऋग्वेद में प्रेय एवं श्रेय के दो मार्गों से स्वर्ग एवं सर्वोच्च परमव्योमकी प्राप्ति का उल्लेख है। श्रेयस (अतिशयेन प्रशस्यम्–ईयसुन्, आदेश) (पूर्वावधिरितं श्रेयो दुःखं हि परिवर्तते।।शतपथ ब्राह्मण 7.13।।) (प्रतिबध्नाति हि श्रेयः पूज्यपूजाव्यतिक्रमः।। रघुवंश 1.79) मोक्ष मुक्ति का महामार्ग है : वर्धनाद्रक्षणं श्रेयः।।हितोपदेश।।)। यह अहम् प्रश्न है कि हम कामना–परक सद्कर्म पुण्य करते हैं अथवा निष्काम सत्कर्म करते हैं। ''यह क्रियात्मक स्वर्ग और ज्ञानात्मक स्वर्ग के दोराहे पर खड़ा करता है।'' कर्म का लक्ष्य, उद्देश्य क्या है ? क्या कर्मबन्धन में पड़ रहे

हैं? कामनापरक पुण्य से प्राप्त स्वर्ग में पुण्य क्षीण होते ही पतन होकर भूलोक फिर लौटाना पड़ता है। निष्काम पुण्य से मोक्ष प्राप्त होता है।

इसलिए यह चयन महत्वपूर्ण है कि कौन सा स्वर्ग चाहिए ? यह स्वयं निश्चय करें। जगद्गुरू शंकराचार्यपीठपण्डित आचार्य रविशंकर शास्त्री पुराकथाओं से जय–विजय का प्रसंग सुनाते हैं। जय–विजय स्वर्ग के द्वारपाल रहे। जय–विजय एक भयानक गलती से पृथिवी पर जन्म लेते हैं। लंकेश्वर दशानन रावण से लेकर शिशुपाल तक को मृत्यु के तत्काल बाद परमेश्वर के चरणों में स्थान मिला।

स्वर्ग शब्द के साथ भूस्वर्ग–भूआकाश शब्दों की समानान्तर धारा है। स्वर्ग ( स्वरितं गीयते + गै+क; सु+ऋज्+घञ् ) (अहो स्वर्ग निर्वृतिस्थानम्) (स्वर्गद्वारकपाटपाटनपटुधर्मोऽपि नोपार्जितः।। भर्तृहरि शतकत्रयम् 3.10) ने स्वर्ग को वैकुण्ठ भी कहा है। स्वर्ग शब्द में ''स्वः'' रहस्यपूर्ण है : ''सूर्यापाये न खलुं कमल पुष्यति स्वामभिख्याम्।। मेघदूत।।शतपथ ब्राह्मण।।''''स तस्य स्वो भावः प्रकृतिनियतत्वादकृतकः।। उत्तर रामचरित।।'' ''स्व आत्मा का बोधक है। स्वर्ग आत्मोपरक है। स्वर्ग आत्मोपलब्धि है। आत्मोन्मुख होकर ही स्वर्ग का महापथ जाता है। निष्काम कर्म से प्राप्त स्वर्ग में दुःख नहीं होता।'' अतः यह क्रियात्मक स्वर्ग से भिन्न ज्ञानात्मक है। क्रियात्मक में कर्मबन्धन के कारण पुण्य समापन के साथ भूलोक पर निरन्तर जन्म–मरण होता है। निष्काम यज्ञ, सद्कार्य, यज्ञ आदि के श्रेयस् मार्ग से आत्मभाव में लीन होकर कर्मों के महापाश से छुटकारा प्राप्त को ''कैवल्य'' की प्राप्ति होती है। यह प्रलयकाल में भी प्रभावरहित रहता है। देवकथाओं के अनुसार स्वर्ग के ऊपर ब्रह्मलोक एवं विष्णुलोक हैं। ''अन्तिम महाशून्य महांधकार परमव्योम में अन्तिम रुद्रलोक है। परमव्योम के परमस्वर्ग में प्रवेश से मोक्ष होता है। परमव्योम में पतन नहीं होता है। वहाँ श्रीकामेश्वर एवं श्रीकामेश्वरी विराजमान हैं।'' वैदिक दर्शन में श्रेय एवं प्रेय दोनों ही मार्गों की गहन व्याख्या है।

यह स्पष्ट है कि श्रेयस् से प्राप्त परमव्योम रुद्रलोक पर प्रलय का भी प्रभाव नहीं होता है। इसी के साथ वेद मे सप्त व्याहृति का विस्तृत वर्णन मिलता है। वेद के अनुसार अशेष सत्ता ने विश्व की रचना

की कलपा पुरुष–रूप में की। विराट् पुरुष के रूप से सृष्टि की रचना एवं संचालन–क्रिया में अशेषशक्ति सात केन्द्रों में (सप्तव्याहृति) कामकरती है। ये चक्र अथवा पद्म हैं। ब्रह्मविद्या के सभी उपासक इन्ही केन्द्रों को चैतन्य–जागरूक करके महाशून्यता अर्थात् निरूपाधि एवं निर्विकल्प समाधि प्राप्त करते हैं। महाशून्यता परमव्योमन्, महाशिव, रुद्रलोक है। व्याहृति विभाजन में भूः –पृथिवी; भुवः –अप् ; स्वः –तेज ; महः –मरुत; जनः – व्योम ; तपः – मन, बुद्धि अहंकारदि एवं सत्यम्–महाशून्य, परमव्योम्, महाशिव, रुद्रलोक, कैवल्य इत्यादि है।

अनादिनिधनं शान्तं भावाभावाक्षयं विभुम्।

शून्यताकरुणाभिन्नं बोधचित्तमिति स्मृतम्।।

(ज्ञानसिद्धिः। इन्द्र भूतिकृप्ता।। बड़ौदा सन 1929।।)

बत्तीस हजार श्लोकोंवाले योगवासिष्ठ में सिंहगर्जना की है कि साधनाओं द्वारा अविद्या–माया नाश होने पर जीवत्व नष्ट हो जाता है और आत्मा–स्व का अपना रूप प्रकट होता है। आत्मान् शब्द ''अत्'' धातु से बनता है। अत् का अर्थ–सतन गमन। अर्थात् स्वयं गतिधर्मा हो और जिसके संसर्ग से सभी वस्तुएँ गतिशील बन जायँ। परमात्मा ही जब संकुचित रूप में पिण्डों में काम करता है, तब इसका नाम आत्मा हो जाता है और विश्वव्यापी रूप में वह परमात्मा है। ''ज्ञानाग्नि सभी कर्मों को भस्म कर देता है। इसी का नाम मोक्ष है।''

ज्ञानाग्निः सर्वकर्माणि भस्मसात् कुरुतेऽर्जुन।।

।।भगवद्गीता।।।।ऊँ।।

## नरकासुर परशुराम, बभ्रुवाहन आदि प्रसंग : स्वर्ग की सीढ़ी

वेद, ब्राह्मण, आरण्यक, उपनिषद्, पुराण, रामायण, महाभारत और लोकदेवकथाओं के आधार पर पृथिवी देवता पुत्र भोमासुर–नरकासुर के

स्वर्ग सीढ़ि–देवलोक महापथ महागाथा की विवेचना करना आवश्यक है। स्वर्गलोक तक देवपथ सृजन का अध्यात्मिक तत्त्व बहुत ही रहस्यात्मक है। क्योंकि महापराक्रमी महापापचरण में लिप्त नरकासुर को अन्त में परमज्योति के चरणों में स्थान मिला।

## प्रथम आख्यान

## बभ्रुवाहन : गाण्डीवधारी अर्जुन हन्ता

जय संहिता, भारत संहिता और महाभारत में महादानव घटोत्कच के परमदानी राजकुमार वर्वरीक सुहृदय और कामरूप–त्रिपुरा प्रदेश के राजकुमार ब्रभ्रुवाहन की पुराकथाएँ अप्रत्याशित अभूतपूर्व महाघटनाओं से परिचय करवाती हैं। महादानी सुहृदय वर्वरीक अट्ठारह दिन के कौरव–पाण्डव के मध्य महासमर के एक मात्र साक्षी रहे। कौरवों के संहार के बाद पाण्डवों को अपने महापराक्रमी, अजेय योद्धा, महाशक्तिवान होने का अभिमान हुआ। सभी पाण्डव अपनी–अपनी प्रशंसा के अहंकार में डूबे थे। योगीराज श्रीकृष्ण पाँचों पाण्डवों एवं पांचाली को लेकर सर्वश्रेष्ठ योद्धा निर्णय के लिए महादानी सुहृदय वर्वरीक के वट से लटके सिर के समक्ष गए। घटोत्कच पुत्र वर्वरीक ने सबसे पहले महासमर और उसके भयंकरतम परिणामों की व्याख्या करते हुए श्रीकृष्ण आदि को महादोषी कहा। राजकुमार वर्वरीक के अनुसार महासमर में महाकाली संहार कर रही थी और अपने खप्पर में रक्त भर रही थी। स्वाभाविक रूप से पाण्डव योद्धाओं को वर्वरीक के कथन पर संशय हुआ। वर्वरीक ने भीम से सिंहलद्वीप में जाकर लंकेश्वर दशानन रावण के भाई महायोद्धा कुम्भकर्ण की खोपड़ी के पैंदे में से एक टुकड़ा लाने का आग्रह किया।

पुराकथानुसार श्रीकृष्ण श्रीहरि रूप में रूपान्तरित होकर भीम को गरुड देवता पर बैठाकर कुम्भकर्ण की खोपड़ी के स्थान पर ले गए। यह खोपड़ी लघु समुद्राकार की रही। भीम ने खोपड़ी के पैंदे तक पहुँचने के लिए उसमें गोताखोरी की। दिन–रात गोताखोरी से भीम थककर चूर हो गए। उनके लिए पैंदे तक जाना असंभव मुहिम थी। अन्त में हार कर उसने खोपड़ी के किनारे को तोड़ना चाहा। लेकिन वह उसकी गदा के प्रहारों तक से नहीं टूटा। श्री पवन देव के पुत्र भीम का महाबलशाली

होने का दम्भ चकनाचूर हुआ। उधर श्रीहरिविष्णु ने कुम्भकर्ण की खोपड़ी को लात मारी। यह आठवाँ आश्चर्य रहा कि महानयोद्धा कुम्भकर्ण की महाविशालाकार खोपड़ी कच्चे घड़े की तरह बिखर गई।

सर्वोत्कृष्ट त्रिविष्टप (तिब्बत, पवित्रतम, स्वर्ग भूमि) स्थित कैलास के समीप महारुद्र सदाशिव से अर्जुन ने गाण्डीव धनुष प्राप्त किया। गाण्डीव के टंकार से शत्रुपक्ष में भय छा जाता था। अर्जुन के अहंकार, दम्भ को चूर–चूर करने का प्रकरण ब्रभ्रुवाहन–अर्जुन संग्राम है। कुछ देवकथाओं में बभ्रुवाहन को नागलोक राजकन्या उलूपी का पुत्र एवं गौड प्रदेश कामरूप प्रदेश का बताया है। वहीं अन्य पुराकथाओं में श्रीराजराजेश्वरी त्रिपुरसुन्दरी देवालयवाले त्रिपुरा मणिपुर का राजकुमार एवं उलूपी का पाला हुआ पुत्र लिखा है।

कुरुक्षेत्र के महासमर के बाद सम्राट युधिष्ठिर ने राजसूय का आयोजन किया। सतयुग से त्रेतायुग तक चक्रवर्ती सम्राट अश्वमेध यज्ञ अथवा राजसूय का आयोजन करते रहे। इसमें समूचे जम्बूद्वीप एवं अन्य महाद्वीपों में यज्ञ का अश्व छोड़ा जाता। इसमें या तो राजा सम्राट की अधीनता स्वीकार करते अथवा युद्ध होता। सम्राट युधिष्ठिर के राजसूय के घोड़े के साथ गाण्डीवधारी अर्जुन ने नवयोनि महापीठ, श्रीराजराजेश्वरी त्रिपुरसुन्दरी के महापवित्र क्षेत्र में प्रवेश किया। यह स्मरण रहे कि पाण्डवों के अज्ञातवास के समय अर्जुन ने नागराजकन्या उलूपी एवं राजकुमारी चित्रांगदा से गन्धर्व विवाह किया। चित्रांगदा एवं उलूपी के निश्चित समय एक–एक सुपुत्र हुए। नागराजकन्या उलूपी राजकुमारी चित्रांगदा के नवजात शिशु के स्थान पर अपना शिशु रखकर उसका शिशु ले गयी। उलूपी ने उसका नाम बभ्रुवाहन रखा और युद्धकला में दीक्षा देकर अजेय योद्धा में रूपान्तरित किया।

सम्राट युधिष्ठिर के राजसूय का अश्व मणिपुर अथवा त्रिपुरा या कामरूप पहुँचा। उस समय वहाँ का राजा बभ्रुवाहन रहा। राजा बभ्रुवाहन की राजसीमा पर राजसूय अश्व प्रवेश करते ही सेना चौकन्नी हुई। अद्वितीय शूरवीर बभ्रुवाहन को सम्राट युधिष्ठिर की अधीनता स्वीकार्य नहीं थी। एक आख्यानानुसार अर्जुन ने बभ्रुवाहन को कायर कहकर युद्ध के लिए ललकारा। अर्जुन ने बभ्रुवाहन की शूरता पर ही प्रश्नचिन्ह

लगाते हुए मारक प्रहार किया। महावीर बभ्रुवाहन अर्जुन के सामने युद्ध को प्रस्तुत हुआ। गाण्डीवधारी अर्जुन को विश्वास रहा कि उनके तीरों के सामने युवाँ बभ्रुवाहन कहाँ टिकेगा ? लेकिन नियति का विधान बहुत ही उलटा रहा। दोनों के बीच लम्बे समय युद्ध चला। अर्जुन एवं बभ्रुवाहन दोनों दिव्यास्त्र छोड़ रहे थे। अन्त में बभ्रुवाहन ने अर्धचन्द्राकार महाबाण अर्जुन पर छोड़ा। आश्चर्यजनक रूप से अजेय कहलानेवाले अर्जुन का सिर धड़ से अलग हो गया। पाण्डव सेना में महासेनानी अर्जुन के धराशायी होने से हाहाकार मचा।

अर्जुन के रणभूमि में सिरविच्छेद का समाचार नागराजकन्या उलुपी को मिला। उलुपी रणभूमि में पहुँची। उधर कुमारी चित्रांगदा भी समरक्षेत्र में जा पहुँची। चित्रांगदा ने उलुपी को अपने पति अर्जुन को मरवाने के लिए बुरा–भला कहा। उलुपी के लिए अज्ञातवास के बाद अर्जुन द्वारा सुध नहीं लेना बहुत दुःखद रहा था। उलुपी ने रहस्य उजागर किया कि बभ्रुवाहन चित्रांगदा का पुत्र है। पुत्र ने ही पिता का वध किया है। प्रकारान्तर में उलुपी नागलोक से संजीवनी लाई और अर्जुन को पुनर्जीवित किया। इस प्रकार बभ्रुवाहन ने अर्जुन का अहंकार, दर्प भंग किया। अतः महादानी वर्वरीक का कथन सिद्ध हुआ।

यह भी अद्भुत है कि गौड प्रदेश त्रिपुरा की राजधानी अगरतला आगे विशाल पर्वतों के मध्य में प्रचण्ड जल प्रवाह से दूर ''स्वर्ग का दरवाजा'' कहा जाता है। पर्वत श्रृंखला के बीच नाव द्वारा मीलों चल कर दो पर्वतों के मध्य ''स्वर्ग का द्वार'' तक पहुँचा जाता है। अन्त में पर्वतों के बीच पानी बहुत ही उथला है। इस स्वर्ग द्वार से तीव्रतम गति से जल निकल रहा है।

## द्वितीय आख्यान

## नीलाचल में परशुराम गुहा : ब्रह्मपुत्र के भगीरथ

गौड प्रदेश के नील पर्वत पर विश्वबाहु परशुराम की लम्बी गुहा है। नवयोनि महापीठ कामाख्या देवालय की नील गिरि में शिखर की ओर सहस्रों पर्वतीय सीढ़ियाँ जाती है। शिखर से तनिक नीचे उतरने पर दूर से श्रीराजराजेश्वरी श्रीविद्या त्रिपुरसुन्दरी के महानतम ज्ञाता परशुराम की गुहा है। त्रिपुरा रहस्य के ज्ञानखण्ड, उपासना खण्ड एवं चर्याखण्ड

(दुर्लभ रचना) में अवधूत शिरोमणि दत्तात्रेय और महासिद्ध परशुराम का संवाद है। अवधूत शिरोमणि दत्तात्रेय ने त्रिपुरा रहस्य के परमतत्त्व शुद्ध चैतन्यस्वरूप का ज्ञान परशुराम को दिया। सुर एवं असुर द्वारा वन्दित त्रिपुरा शुद्धचिति है, सर्वत्र व्याप्त है एवं सर्वतन्त्रस्वतन्त्र है। तेजोग्रावतार परशुराम ने सर्वोत्कृष्ट कैलास में महारुद्र महादेव सदाशिव की घोरतम तपस्या से साक्षात्कार किया। अवधूत शिरोमणि दत्तात्रेय के भी आराध्य महारुद्र रहे।

देवाख्यानों के अनुसार महारुद्र महादेव ने परशुराम को कैलास से महानद ब्रह्मपुत्र को गौड प्रदेश ले जाने का आदेश दिया (यह काल महारुद्र द्वारा दक्षराज प्रजापति के यज्ञध्वंस के बाद का रहा होगा। महारुद्र के रौद्र ताण्डव के बाद ही नवयोनिमण्डल महापीठ कामाख्या अवस्थित हुई। मुनीश्वर वसिष्ठ ने कामाख्या को ब्रह्मवध का शाप दिया। उससे महानद सूखकर पतली रेखा में बदल गया। अथवा महापीठ स्थापना के समय का रहा।)। यह अभूतपूर्व है कि महायोद्धा परशुराम कैलास से अरूणाचल होते नीलाचल तक अपने दिव्य विलक्षण परशु से पर्वतों–चट्टानों को चीरकर ब्रह्मपुत्र महानद कामाख्या तक लाये। यह महानद बंगाल से गुजरकर महासागर में मिला। अरुणाचल में परशुराम कुण्ड और मीलों लम्बी परशुराम गुफा है।

नीलाचल गिरि की परशुराम गुहा के भीतर रास्ता विकट है। बीच में ''विशाल अनगढ शिवलिंग'' है। यह दोनों हाथों से भी पकड़ में नहीं आता है। इसकी ऊँचाई बैठे मानव के लगभग समान है। इसे देखकर साक्षात महारुद्र के बैठे होने का आभास होता है। वैदिक परम्परानुसार दीपकों का ही प्रकाश है। यह कोई नहीं जानता है कि आगे गुहा कहाँ तक जाती है ? अर्थात अन्तहीन है। गुहा में नीचे की ओर भी एक सकड़ा द्वार है ? समझा जाता है कि गुहा का एक सिरा नीलगिरि को छूती ब्रह्मपुत्र के महाप्रवाह तक जाता है। रसज्ञ परशुराम पूजित अनगढ़ शिवलिंग को स्पर्श करते ही दिव्य अनुभूति होती है।

श्रीहरिविष्णु के आवेशावतार परशुराम के ही शिष्य एवं महारुद्र के महाभक्त लंकेश्वर दशानन रावण रहे। चिरंजीवी परशुराम ने कार्तवीय सहस्रबाहु अर्जुन का संहार किया।

# तृतीय आख्यान
# दशानन रावण : अदृश्य स्वर्ग मार्ग,
# परमव्योमन् विद्या

त्रेतायुग में महारुद्र के परमभक्त लंकेश्वर दशानन महानतम रसज्ञ ; सूर्यविद्या–आकाशविद्या–वरुणविद्या–पृथिवीविद्या के महाज्ञाता ; यन्त्र सर्वस्व में दक्षतम आदि रहे। लंकेश्वर का तत्कालीन सिंहलद्वीप की रक्षा के लिए सूर्य क्षत्र तैनात रहा। लंकेश्वर ने अन्तर देशीय विमानन, अन्तर्ग्रह विमानन एवं अन्तर ब्रह्माण्ड विमानन में अभूतपूर्व सफलता प्राप्त की। दशानन रावण के पुष्पक विमान की गाथा इतिहास पोथी रामायण में मिलती है। पुष्पक विमान को लेकर शोध अनुसंधान जारी है। वैज्ञानिकों के एक वर्ग के अनुसार गान्धर्व देश–वर्तमान अफगानिस्तान की विशाल गुफा में प्राचीनतम दिव्य पुष्पक विमान का रहस्यमय पुरावशेष मिला। इस गुफा में परमाणुधर्मिता बहुत ही अधिक समझी जाती है। गोबी ठंडे रेगिस्तान और साईबेरिया में कथित प्राचीनकाल या वैदिक काल के विमानों के अवशेष मिले कहे जाते हैं। किन्तु इसकी पुष्टि नहीं हुई। वेद काल–39 लाख वर्ष पूर्व के महर्षि भारद्वाज का यन्त्र सर्वस्व वैमानिक शास्त्र, अशुंबोधिनी शास्त्र आदि का रहस्य अबूझ पहेली बना है।

लंकाधिपति दशानन रावण का ऊँचे, सीधे पर्वत पर निवास का मानचित्र भौंचक्का करता है। सर्वोन्नत तकनीकी के दौर में भी सैकड़ों फीट सीधी खड़ी चट्टान पर निर्माण लगभग असम्भव है। लंकेश्वर ने सभी ग्रहों को कारागार में डालकर अदृश्य स्वर्गपथ निर्माण की परियोजना तैयार की। यहाँ यह उल्लेखनीय है कि लंकेश्वर ने महारुद्र के शिवताण्डवस्तोत्रम् में महादेव शिव से ''सम्भाव प्रदान करने की प्रार्थना की है।'' दूसरे शब्दों में ''लंकेश्वर दशानन परमव्योमन् परमशून्य अवस्थित परमेष्ठी रुद्रलोक के गोपनीयतम अध्यात्मिक पथ को उद्घाटित करने वाले रहे।'' लंकेश्वर की ''परमव्योमन महामार्ग विद्या'' विस्मृति के गर्भ में है। यह दोहराना चाहेंगे कि हिरण्यकश्यप, नरकासुर,

लंकेश्वर रावण, शिशुपाल आदि देह त्यागते ही महाशून्य में विलीन हुए। रावणकृत परमव्योमन् महामार्ग विद्या शोध, अनुसंधान का विषय है।

लंकेश्वर दशानन रावण के नाम का अपना कूटात्मक संकेतात्मक, ध्वन्यात्मक, अभिव्यंजनात्मक, बहुअर्थी, प्रतीकात्मक आदि रहस्यलोक है। महान आचार्य अभिनवगुप्त के पंचममाह्निक में ''राव'' का रहस्य सार्वजनिक किया गया है। ''राव'' अक्षर की व्याख्या करते हुए परतत्त्व में प्रवेश का वर्णन है। यह आणव प्रवेशोपाय है। इसे हमारे हृदय में विराजमान स्वयं महेश्वर शिव ने निर्दिष्ट किया है।

श्रीब्रह्मयामल में ''दश प्रकार के राव'' का वर्णन है। सूक्ष्म, स्थूल और पर (हृद्य, कण्ठ्य, तालव्य) भेद से पश्यन्ती, मध्यमा एवं वैखरी के गुणन से नौ भेद एवं परावाक् रूपी दसवाँ राव (अहं विमर्श) के भेद से ही दस भेद माने जाते हैं।'' यह सर्वेश्वर्यों का मूल रहस्य है और विभूत्व प्रदायक है।

''राव'' के इन सौपानों पर उत्तरोत्तर ऊपर–ऊपर उठता हुआ साधक शरीर में दिव्य (शरीर) का अनुभव करता है। वह–वह नहीं रह जाता है। वह क्रमशः पराव्याप्ति में प्रवेश करता है। राव से अराव की दिशा की इस यात्रा में ''राविणी'' नामक विमर्श शक्ति ही सहायक बनती है। एक–एक राव को विलीन करती हुई ''अराव'' दशा तक पहुँचा देती है। ''दश राव की ध्वनि का निर्देश आगमों में है।'' यह ''दिव्य आनन्द प्रदाता– 1. चिनी, 2. चिंचिनी, 3. चीरवाकी, 4. शंख, 5. तन्त्री, 6. मुरली, 7. कांस्यध्वनि, 8. मेघ, 9. दाव और 10. दुन्दुभि मोक्षप्रद दिव्य ध्वनियाँ हैं।'' नौ ध्वनिस्तरों को पार कर ''दसवीं में प्रवेश से जीवन मुक्ति मिल जाती है।'' इसका साधक को अभ्यासपूर्वक अनुभव करना चाहिये। यह अध्यवसाय साध्य आनन्द है। इससे स्पष्ट है कि राव की दस प्रकार ध्वनियों की साधना से अन्तिम स्थिति सर्वोच्च है। राविणी विमर्श शक्ति सहयोग करती है।

इस परिपेक्ष्य में लंकेश्वर दशानन रावण ने दस प्रकार की राव की दिव्य ध्वनियों की साधना की। अतः दशानन रावण महाशून्य परमव्योमन् सत्यलोक रुद्रलोक में प्रतिष्ठित हुए।

श्रीब्रह्मयामले चोक्तं श्रीमान् रावो दशात्मक।।97।।

स्थूलः सूक्ष्मः परो ह्वद्यः कण्ठ्यस्तालव्य एव च।
सर्वतश्च विभुर्योऽसौ विभुत्वपददायकः।।98।।
जितरावो महायोगी संक्रामेत्परदेहगः।
परां च विन्दति व्यप्तिं प्रत्यह ह्यभ्यसेत तम्।।99।।
तावद्यावदरावे सा रावाल्लीयते राविणी।
अत्र भावनया देहगतोपायैः परे पथि।।100।।

।।श्रीतन्त्रालोक : पंचममाह्निकम्।।

## चतुर्थ आख्यान

## कामरूप त्रियाराज्य : जाग मच्छन्दर गोरख आया

## सीधे स्वर्ग प्रस्थान

रसज्ञ महासिद्ध गुरू गोरखनाथ (गोरक्षनाथ) की त्रिया राज्य कामरूप का रोचक आख्यान ''गोरख गुटका'' में मिलता है। गोरखगुटका में नाथ सम्प्रदाय के नवनाथों नवमहासिद्धों का जीवन चरित सविस्तार लिखा है।

कामरूप एवं त्रिया राज्य की देवकथा मोहिनीरूपा रानी तिलोत्तमा से आरम्भ होती है। त्रिया राज्य में पुरुषों का प्रवेश वर्जित रहा। प्रकारान्तर में सिंहलद्वीप की अत्यन्त रूपवान, इन्द्रलोक की अप्सराओं के से भी आकर्षक, तिलोत्तमा पद्मिनी सुन्दरी मैनाकिनी रानी बनी। मन्त्रमुग्ध करनेवाले रूप यौवन की स्वामिनी पद्मिनी सुन्दरी मैनाकिनी के सिंहलद्वीप से त्रिया राज्य पहुँचने का वृत्तान्त बहुत नाटकीय है। हुआ यह कि एक दिन देवता उपरिक्षवासु का विमान सिंहलद्वीप से गुजर रहा था। उसी पल पद्मिनी रूपगर्विता मैनाकिनी अपने मन्दिर (महल) की छत पर खड़ी थी। वायु के प्रचण्ड वेग अथवा असावधानीवश उपरिक्षवसु का अधोवस्त्र ऊपर उठ गया। उपरिक्षवसु के नग्न शरीर और गुप्तांग को देखकर अप्सरा सरीखी सौन्दर्यवान मैनाकिनी को हँसी आ गई।

उपरिक्षवसु देव ने तत्क्षण अनिद्य तिलोत्तमा सुन्दरी को शाप दिया : ''हे निर्लज्जा! त्रिया राज्य में जा पड़े। वहाँ किसी पुरुष को

देखने का अवसर नहीं मिलेगा।'' यह शाप मैनाकिनी के लिए वज्रपात के समान था। वह उपरिक्षवसु देव से अपराध की क्षमा मांगने लगी। वह लगातार रुदन कर रही थी। अन्ततः देवता उपरिक्षवसु प्रसन्न हुए। उन्होंने कहा : ''हे पद्मिनी! त्रिया राज्य की वर्तमान रानी की मृत्यु पर वहाँ की रानी बनोगी। कालान्तर में महागुरु मत्स्येन्द्रनाथ आकार पति सुख प्रदान करेंगे। गुरुवर मत्स्येन्द्रनाथ से एक पुत्र मीननाथ पैदा होगा। उसके बाद बाबा मत्स्येन्द्रनाथ राजपाट छोड़कर चले जायेंगे। अन्त में हे पद्मिनी! प्रकारान्तर में आप स्वर्ग के सुख का भोग करोगी। इस प्रकार सिंहलद्वीप की चित्रलिखित सौन्दर्य साम्राज्ञी मैनाकिनी घोर तान्त्रिक क्षेत्र कामरूप त्रिया राज्य की शासिका बनी। गोरख गुटका के अनुसार रुद्र स्वरूप हनुमत् त्रिया राज्य की यात्रा करते थे। उन्होंने रानी मैनाकिनी को महायोगी मत्स्येन्द्रनाथ से रसरंजन एवं पुरुष सुख दिलवाने का वचन दिया। इसी कारण हनुमत् आकाशमार्ग से महासिद्ध मत्स्येन्द्रनाथ को रूपगर्विता सम्मोहिनी मैनाकिनी के महल में ले गये। अनिद्य सुन्दरी रानी मैनाकिनी ने युवॉ महातेजस्वी मत्स्येन्द्रनाथ को स्वामी स्वीकार किया। रसज्ञ मत्स्येन्द्रनाथ से रानी मैनाकिनी को एक पुत्र उत्पन्न हुआ। नाथ सम्प्रदाय के नवनाथों में प्रमुख मत्स्येन्द्रनाथ रूप यौवन, काम विलास में डूबकर रसरंजन करने लगे। दूसरी लोककथाओं के अनुसार कामरूप के ऊपर आकाशगमन करते गुरु मत्स्येन्द्रनाथ को सम्मोहिनीतन्त्र स्तम्भनतन्त्र से महातान्त्रिक रानी मैना ने रोकर अपने वश में किया और रसरंजन करने लगी।

हठयोग के महायोगी शिवस्वरूप रसज्ञ गोरक्षनाथ के लिये गुरु मत्स्येन्द्रनाथ का त्रिया राज्य में रहना नागवार रहा। उन्हें पता चला कि चिरंजीवी हनुमत् रानी मैनाकिनी के सुपुत्र के कार्यक्रम में आ रहे हैं। सर्वविद्याशिरोमणि गोरक्षनाथ ने त्रिया राज्य के पुत्रोत्सव में जा रही वाद्यवृन्द नृत्य की सर्वश्रेष्ठ नृत्यांगना कलिंगा गणिका से सहयोग मांगा। महानर्तकी–महागायिका कलिंगा को स्त्रीरूपा गोरक्षनाथ के गन्धर्वशास्त्र ज्ञान एवं मनमोहिनी नारी स्वरूप विद्या पर संशय हुआ। महायोगी गोरक्षनाथ ने गायन से पहले गन्धर्वराज का आव्हान किया। उनके गायन से वन के वृक्ष–लता, पशु–पक्षी आदि तक झूमने लगे। गणिका कलिंगा अज्ञात युवा के गन्धर्व शास्त्र ज्ञान से बहुत प्रभावित हुई। उस समय तक

कलिंगा से गोरक्षनाथ ने अपना वास्तविक परिचय गुप्त रखा। गणिका ने गोरक्षनाथ से कहा कि त्रिया राज्य में पुरुषों का प्रवेश वर्जित है, साथ ही वहाँ हनुमत आते–जाते रहते हैं। गोरक्षनाथ ने कलिंगा को आश्वस्त किया कि वे राजमहल में नारीरूपा ही रहेंगे। हनुमत् के अलावा कोई दूसरा उन्हें नहीं देख पायेगा। गणिका कलिंगा नवयौवना नृत्यांगनाओं, साजिन्दों एवं गोरक्षनाथ को लेकर त्रिया राज्य की ओर निकली। दूसरे आख्यानानुसार कलिंगा गोरक्षनाथ को पखावज अथवा ढोलक में बैठाकर ले गई।

रसज्ञ गोरक्षनाथ ने त्रिया राज्य के प्रवेशद्वार को पार करते ही क्षेत्र में ''वज्रास्त्र, स्पर्शास्त्र, मोहनास्त्र, नागास्त्र आदि'' का बंधन किया। परिणामतः हनुमत् त्रिया राज्य में प्रवेश करते ही दिव्यास्त्रों से बँध गये। उन्हें अपनी मुक्ति के लिए आराध्य श्रीआदिराम का स्मरण करना पड़ा। श्रीराम ने हनुमत् को दिव्यास्त्रों से मुक्त कराया।

एक पुराकथा के अनुसार श्रीराम, हनुमत् और गोरक्षनाथ में महागुरु मत्स्येन्द्रनाथ को लेकर लम्बा शास्त्रार्थ हुआ। इसके बाद गणिका कलिंगा का नृत्यदल राजमहल के रंगमहल में पहुँचा। राजसिंहासन पर राजसी साजसज्जा से राजा रूपी मत्स्येन्द्रनाथ, रानी मैनाकिनी एवं शिशु विराजमान थे। महातंत्रज्ञ रानी मैनाकिनी अनहोनी के आभास से कुछ अधिक सतर्क थी। नृत्य मण्डली ने महारास नृत्य आरम्भ किया। अप्रत्याशित रूप से महाध्वनि गूंजी : ''जाग मच्छन्दर गोरख आया, चेत मच्छेन्दर गोरख आया।'' उसीक्षण मत्स्येन्द्रनाथ पर रानी मैनाकिनी का मोहनास्त्र, वशीकरणास्त्र टूटा और महायोगी राजमुद्रा को देखकर विस्मित हुए। नृत्यांगना रूप को उतारकर महासिद्ध गोरक्षनाथ नाथपंथी सन्यासी वेश में प्रकट हुए। उनके सामने रानी मैनाकिनी का कोई तन्त्र नहीं चला। वे अपने गुरुवर मत्स्येन्द्रनाथ को साथ ले उड्डीश मन्त्र से आकाश मार्ग से चल दिये। आख्यान के अन्त में पति से अलगाव में रुदन करती मैनाकिनी के समक्ष देवता उपरिक्षवसु प्रकट हुए। उपरिक्षवसु ने मैनाकिनी को उपदेश देकर शान्त किया और अपने विमान में स्वर्ग ले गये। अर्थात् रानी मैनाकिनी ने त्रिया राज्य से सीधे स्वर्ग प्रस्थान किया। कामरूप में त्रिया राज्य राजप्रसाद, रसज्ञ श्री गोरक्षनाथ

द्वारा आकाश गमन और उपरिक्षवसु देव एवं अप्सरा रूपा मैनाकिनी के स्वर्ग गमन के स्थल विलुप्त हैं अथवा विस्मृत हैं।

## परमव्योम एवं स्वर्ग महाद्वार

भूलोक पर भूआकाश, भूस्वर्ग के महामार्ग पवित्र हिमालय, पर्वतराज कैलास से गौड क्षेत्र तक बिखरे हैं। गौड क्षेत्र में कामरूप से अरुणाचल, अरुणाचल से त्रिपुरा तक स्वर्ग के महामार्गों के देवाख्यान मन्त्रमुग्ध करते हैं। लंकेश्वर दशानन रावण की अपनी गाथा है। इनमें बहुत ही गूढ रूप से पुण्य क्षीण होने तक भोगवाले स्वर्ग की कामना नहीं की गई है। गाथाओं में बहुत अपरोक्ष रूप से जन्म–मरण, दुःख–सुख आदि से मुक्त महाशून्य परमव्योमीय रुद्र शिव लोक के रहस्यात्मक महामार्ग का संकेत किया गया है।

## पंचम आख्यान

## नीलकण्ठ : आकाश भैरव का अद्‌भुत स्वरूप

देवगाथाओं के अनुसरण महारुद्र सदाशिव महादेव के कैलास में श्रीहरिविष्णु के तेजोग्र श्री नृसिंह के वध के लिए महादेव ने जटा के एक केश से आकाश भैरव शरभ शालुव पक्षीराज महोग्र रूप प्रकट किया। आकाश भैरव के महाट्टाहास से सभी ब्रह्माण्ड कंपित हुए। आकाश भैरव के नेत्रों से प्रचण्ड विद्युत निकल रही थी। जिव्हा से अग्नि निकल रही थी। त्रिनेत्रधारी आकाश भैरव के कण्ठ में वडवानल भैरव एवं शक्ति प्रत्यंगिरा और शूलनी रही।

नीलकण्ठ प्रदेश (वर्तमान नेपाल) की राजधानी काष्ठमण्डप (काठमांडू) में ''आकाश के रक्षक–आकाश भैरव'' का आख्यान पौराणिक कथानक से इतर है। नीलकण्ठ के आकाश भैरव का प्राचीन इतिहास ईसा पूर्व में ले जाता है। देवशास्त्र में नीलकण्ठ का आकाश भैरव द्वापर युग समापन एवं कलिकाल प्रारम्भ का साक्षी है। पुराणकाल के अनुसार नेपाल नीलकण्ठ के किराती राजा यलम्बर महाभारत काल में रहे। पुराकथाओं के अनुसार राजा यलम्बर ने नेपाल का विस्तार गौड क्षेत्र (उत्तर पूर्व) की तिस्ता नदी से पश्चिम में त्रिशूली तक विस्तारित करने का महाभियान छेड़ा। राजा यलम्बर ने तान्त्रिक साधना से अनेक

सिद्धियाँ प्राप्त की। समझा जाता है कि उन्होंने कैलासपति महारुद्र महादेव के महोग्र स्वरूप भैरव (शरभ शालुव) को सिद्ध किया।

कुरुक्षेत्र के महासमर में भाग लेने किरात राजा यलम्बर भी आये। उन्होंने हारनेवाले पक्ष के समर्थन में युद्ध करने की घोषणा की। उनके अजेय धनुष की टंकार से सैन्य वाहिनियों में भगदड़ मच गई। उनके तरकश में मात्र कुछ बाण रहे। जिनसे वे समस्त सैनिकों के संहार में सक्षम थे। यह सूचना पाण्डवों के मार्गदर्शक श्रीकृष्ण के लिए बहुत कष्टकारी रही, क्योंकि किरात राजा तान्त्रिक शक्ति से विजय को हार में परिवर्तित करने में सामर्थ्यवान थे (किरातराज की परीक्षा में अभिमन्त्रित बाण श्रीकृष्ण के पैर में भी घुसा।)। अन्त में भैरवस्वरूप राजा से श्रीकृष्ण ने कहा कि महाशूरवीर महादानी भी होते हैं। राजा ने प्रसन्न होकर कहा कि दान में कुछ भी ले सकते हो। श्रीकृष्ण ने उसी क्षण किरातराज का सिर मांग लिया। किरातराज यलम्बर की स्वीकृति पर श्रीकृष्ण ने तत्काल सिर काट लिया। महावीर किरातराज का कटा सिर आकाश मार्ग से काष्ठमण्डल पहुँचा और उसे ''आकाश भैरव'' कहा गया। इस कथा का महाभारत में दूसरा रूप है। महाभारत में महाबली भीम के पुत्र घटोत्कच का पुत्र वर्वरीक सुहृदय रहा। उपासना एवं तपस्या से उसे तीन दिव्य बाण मिले। तरुण वर्वरीक महाभारत में आया। वर्वरीक ने महासमर में हारने वाले पक्ष को मात्र तीन बाणों से विजित करवाने की घोषणा की। श्रीकृष्ण ने ब्राह्मण वेश में वर्वरीक के तीन बाणों की परीक्षा ली। श्रीकृष्ण ने महादानी वर्वरीक से दान में उसका सिर मांगा। वर्वरीक सुहृदय कुरुक्षेत्र के महासमर के द्रष्टा रहे। यह स्मरण रहे कि नेपाल में आकाश भैरव की बहुत मान्यता है। उनका विशाल शीर्ष और बड़ी–बड़ी आंखों वाली प्रतिमा मोहक है। वैसे उन्हें यलम्बर एवं वर्वरीक भी कहा जाता है।

बौद्ध नीलकण्ठ क्षेत्र के आकाश भैरव को अपना देवता मानते हैं। नेपाल में राजशाही के दौरान आकाश भैरव को अपनी तलवार भेट करते रहे। आकाश भैरव के अनुष्ठान भैरव पद्धति से ही होते हैं। उनसे आकाश में रक्षा की प्रार्थना की जाती रही। विगत दशकों में नेपाल के वायुयानों पर आकाश भैरव का प्रतीक भी लगाया गया था। आकाश

भैरव की तान्त्रिक पूजा, सगुन पूजा एवं काल पूजा के विधान हैं। तन्त्र साहित्य के अनुसार आकाश भैरव पर ''आकाश भैरवकल्प'' ''आकाशभैरवतन्त्र'',''अकाशभैरवागम'',''आकाशभैरवमन्त्र'', ''आकाशभैरव पूजाविधि'', ''आकाश भैरवी मन्त्र'', ''शरभतन्त्र'', ''शरभपंचाग'', ''शरभ पद्धति'', ''शरभमन्त्रराज'', ''शरभशालुवपक्षिराजकल्प'', ''शरभविधान'', ''शरभशालुव'',''शरभार्चनपद्धचिन्द्रका'',''शरभार्चापारिजात'', ''शरभेश्वर मन्त्रप्रकाश'', ''शरभेश्वरमन्त्रविधान'', शरभेश्वरतन्त्र'' आदि हैं।।।ऊँ।।

## षष्ठ आख्यान

## यू लुम सोहपेटबनेंग, मेघालय : स्वर्ग सेतु पुरावशेष

उत्तरपूर्व के मेघालय में मातृसत्तात्मक खासी समुदाय के देवशास्त्र में ''यू लुम सोहपेटबनेंग शिखर''का सम्बन्ध स्वर्ग की सीढ़ी (स्वर्ग के सोने के पुल) (स्वर्ग सेतु) से है। खासी देवकथाओं में लिखा है कि पृथिवी पर मानवों का विस्तार अथवा सृजन सोलह देव परिवारों (खदिन्रीव ट्रेप) ने किया। इनको ''परमेश्वर–यू ब्लेई ट्राई किनराड'' ने दिया।

पुराकथाओं के अनुसार इन सोलह देव परिवारों (झोंपडों–कुटियाओं–मन्दिरों) में से नौ परिवार स्वर्ग में रहे और शेष परिवार सात पृथिवी पर रह गये। अर्थात् पृथिवी और द्युलोक स्वर्ग पर एक ही देव परिवार का ताना–बाना रहा और है। मणिपुर की लोक गाथा में भी स्वर्गलोक और पृथिवी लोक में निर्बाध सम्बन्ध, वार्ता और विवाह सम्बन्ध का विवरण मिलता है। कैलासहर, त्रिपुरा में देवता महारुद्र के विश्वकर्मा स्वरूप द्वारा तक्षित एक कोटि करोड़ में एक कम–उनाकोटि उकेरी पर्वताकार शिला प्रतिमायें सीधे दिव्यलोक से करवाती हैं। वर्तमान में अतिविकसित तकनीकी से भी मीलों–मीलों फैले कठोर पर्वत को तराशकर उत्कीर्ण मूर्तियाँ रचना करना सैंकड़ों–सैकड़ों वर्षों का असम्भव कार्य है। कैलासहर से आगे प्रचण्ड जल प्रवाह और पर्वतों के मध्य स्वर्ग द्वार माना गया है।

खासी पुरा इतिहास के अनुसार उनका मूल स्थान ''की हिनीवट्रेप'' (दा सेवन हट्स–सप्त द्विव्य कुटिया))'' रहा। वर्तमान ''री भोई'' जिले का पवित्र ''यू लुम सोहपेटबनेंग शिखर'' पर स्वर्णमय सीढ़ी

अथवा दिव्य पुल उन्हें स्वर्ग में ले जाने का महाद्वार अथवा कुंजी है। इस स्वर्ग तक ले जाने वाली सोने की सीढ़ी या सेतु का विलुप्त होना कष्टकारी दुखद प्रकरण है। यहाँ दोहराना चाहेंगे कि ऋग्वेद में वृक्ष को रुद्र, प्रजापति अर्थात् ब्रह्म घोषित किया गया है। एक समय ''थाईस्ट खासी'' पर्वतीय जिले के लुम डिएंगी शिखर पर ''दिव्य वृक्ष'' काटने की भयानक भूल हो गई। इस भयानक भूल से परमेष्ठी का क्रोध सातवें आसमान पर पहुँचा। जिसके दण्ड स्वरूप पृथिवी से स्वर्ग जाने का स्वर्णमय पथ–सेतु–पालना विलुप्त हो गया। इस देवकथा में वृक्ष को ब्रह्म स्वरूप स्वीकारा गया है।

भारतीय मनीषा में भूलोक पर वनस्पति को ब्रह्म की संज्ञा दी गई है। अतः ब्रह्म अथवा ब्रह्म की अभिव्यक्ति से सम्बन्ध तोड़ना ब्रह्म से सम्बन्ध समापन रहा। वैदिक रूप से रुद्र–प्रजापति–ब्रह्म स्वरूपी वृक्ष दिव्य वृक्ष का वध अक्षम्य अपराध रहा। सूर्य उपासक जापान की तरह खासी''मुर्गे को पवित्रतम प्रतीक'' मानते हैं। मुर्गे ने परमेष्ठी को जगाकर ब्रह्माण्ड रचने के लिए मार्ग दिखाया। दूसरे अर्थों में मुर्गा सूर्योदय यानी ज्ञानोदय का पवित्र प्रतीक है।

खासी समुदाय प्राचीन चीन, तिब्बत, बांगलादेश, भारतवर्ष, बर्मा–म्यांमार, वियतनाम, थाई, खमेर आदि में फैला रहा। खासी की ''लुम मनकाशंगा'' का अर्थ दुर्गम महापर्वतों का सीना चीर कर पार करनेवाले हैं। खासी समुदाय आरम्भ से पर्वत और ठंडे इलाकों में रहा। खासी समुदाय में ''सोहरा'' बोलचाल की भाषा रही। मूल खासी भाषा लिपि विकास के दैत्याकार पहिये का निवाला बनी। प्राचीन काल से खासी नियामखासी एवं नियाम त्रे धर्म का पालन करते हैं। श्री जॉर्ज एल. वैन ड्रिम ने रीसेंट पॉपुलेशन जैनेटिक स्टेडीज में खासी को कथित ऑस्ट्रोएशियाटिक घोषित किया। श्री पीटर विल्हेम स्मिट ने खासी का सम्बन्ध दक्षिण पूर्व एशिया के सोम खमेर से बताया है। खासी दिव्य सात कुटियाएँ–झोंपडियाँ–मन्दिर देव शिशु–खिनरियाम, पनार, भोई, युद्ध, मारम, लिंगंगम एवं डिको हैं। सात देव कुटियाएँ–झोपड़ियाँ को पूरा करनेवाला अन्तिम देव समूह डिको है। यह डिको लगभग विलुप्त समूह कहा जा सकता है।

री भोई जिले का प्रमुख आकर्षण यू लुम सोहपेटबनेंग का पर्वत शिखर और स्वर्ग की स्वर्ण पुल अथवा सीढ़ि का देवालय है। इसके बाहर रोमन अंग्रेजी में खासी के सोलह देव परिवार और पृथिवी पर फंसे सात देव कुटियाओं झोंपड़ों मन्दिरों का उल्लेख है। स्वर्ग के सोलह परिवारों की महागाथा बहुत ही रोचक है। यू लुम सोहपेटबनेंग को पृथिवी की नाभि कहा गया है। यह समुद्र तल से 1434 मीटर ऊपर है।

सेंग (सेन) खासी समुदाय प्रति वर्ष फरवरी के प्रथम रविवार को स्वर्ग की सोने की सीढ़ि (अथवा सेतु–पालना) के पवित्र स्थल पर समारोह का आयोजन करते हैं। इस अनुष्ठानिक कार्य को ''लुम डोरबर'' कहते हैं। मुख्य अनुष्ठान महाचट्टान ''मई मावबुह'' पर होता है। मुख्य मण्डप का नाम ''का डुवान'' है। पुरातात्विक उत्खनन में ऋषियुग के पात्र एवं कृषि उपकरण मिले हैं। ये ईसा पूर्व 1230 अर्थात 3230 वर्ष प्राचीन हैं।

इस स्वर्ग–पृथिवी सेतुबन्ध देवालय के विशाल मुख्यद्वार पर दिव्य प्रतीक मुर्गा अंकित है। मानवीय सभ्यता संस्कृति के पालने यू लुम सोहपेटबनेंगा में स्तम्भ हैं। इन पर अज्ञात लिपि तक्षित है। विशालतम गोलाकार पाषाण चट्टान पर फन उठाये महानाग तक्षित है। देवशास्त्रों में वर्णित स्वर्णमय सीढ़ी–सेतु के स्थान पर लम्बी शिलाएं एवं झोंपड़ानुमा आकृति है। रास्ते में स्तम्भाकार पत्थर शिलाएँ जमीन में सदियों से खड़ी हैं। अंग्रेजी में लिखे शिलालेख भी मिलते हैं। वैसे खासी समुदाय के देवता का नाम ''यू ब्लेई शिलांग'' है। सन 1874 तक शिलांग के अधीन सिलहट (बांगलादेश), नगा पर्वतमाला (नागालैंड), लुशाई पर्वतमाला (मिजोरम), जयन्तिया पर्वत, गारो पर्वतमाला आदि रहे। सन 1897 में शिलांग में 8.1 तीव्रता का भूचाल आना महाविनाशक रहा। परिणामतः समूचे उत्तरपूर्व के भूगोल में परिवर्तन हुआ (श्रीयुत आर. विल्हम एवं पी. इंग्लैंड कृत 1897 के महान असम भूकम्प के दौरान पठार)। यू लुम सोहपेटबनेंग की गुहा में मन्त्रमुग्ध करनेवाली नवीन प्रतिमा है। इसके द्वार पर ज्वाला माई लिखा है।

सारसंक्षेप में मिजोरम में स्वर्ग की सोने की सीढ़ि–सेतु का स्थल, उसकी देवकथा एवं मानवशास्त्र की दृष्टि से पृथिवी पर मानवता

की रचना का पालना है। इसके शेष होते अवेशष ईसा पूर्व में ले जाते हैं। यह भी सम्भव है कि सन 1897 के भीषणतम भूकम्प में री भोई जिले के भूगोल में भारी परिवर्तन हुए हों और देवशास्त्रों में वर्णित स्वर्ग की सीढ़ि–सेतु के पुरातात्विक अवशेष भूमि के गर्भ की गहराइयों में समा गये हों। इनका अन्वेषण आवश्यक है।।ऊँ।।

# परमव्योम : नीलोत्पल का महारहस्य!
## दो सौ सात रुद्र भुवन : एक सौ अट्ठारह भुवन–निवत्तिकल्प

तन्त्रशास्त्रों में आकाशमण्डल के नील वर्ण के महारहस्य को गोपनीय तरीके से व्यक्त किया गया है। श्रीकामिका शास्त्र, श्रीदेवीयामल में महादेव शिव कहते हैं कि हे प्रिये! ब्राह्मण से लेकर वर्णशंकर तक सभी प्राणी रुद्र हैं। ये अपनी–अपनी धारणाओं के अनुसार मरने पर तदनुरूप लोकों में जाने को विवश हैं। स्वच्छन्द तन्त्र में तन्मात्राओं से मन तक के भुवनों का विशद वर्णन है। श्रीकामिका में ये सन्दर्भ सूक्ष्म रूप में दिये गये हैं।

श्रीकामिका में इसे स्पष्ट किया गया है। ''आकाश तत्त्व के आवरण के ऊपर और अहंकार आवरण के नीचे तन्त्रमात्रा से लेकर मन के भुवन हैं।'' ''शब्द तन्मात्र मण्डल नीलोत्पल दल श्यामल, स्वच्छजल समान निर्मल है।'' भीम अधिपति है। यह आकाश तत्त्व का उत्स है। इनके ऊपर सर्वव्यापक सूर्य इन्दु और वेदों के मण्डल हैं। ''सूर्य के विभु रुद्र हैं। इन्दु के अधिष्ठाता महादेव हैं। वेद मण्डल के अधिष्ठाता उग्र नामक रुद्र हैं। पाँच तन्मात्र, तीन सूयेन्दु वेद कुल आठ मण्डल हैं'' (तन्त्रालोक : अष्टमाह्निक)। शेष गन्ध तन्मात्र मण्डल, रस तन्मात्र

मण्डल, रूप तन्मात्र मण्डल एवं स्पर्श तन्मात्र मण्डल के अलग–अलग वर्ण, रंग हैं।

ये आठ मण्डल शम्भु के आठ शरीर हैं। इन्हें शिव का ''पर'' शरीर कहते हैं। ''अपर शरीर ब्रह्माण्ड में सर्वत्र व्याप्त हैं।'' कल्पों–कल्पों में धरा आदि रूपों में वे प्रसूत होते हैं। कालान्तर में ''करण मण्डल है।'' इसके बाद ''प्रकाश मण्डल'' है। ''प्रकाश मण्डल के ऊपर पंचार्थ मण्डल में शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध के अर्थ अधिष्ठित हैं।'' इन पर ''मनोमण्डल में सोम अधिष्ठित है।'' मन ही इन अर्थों के आधार पर इन्द्रियों को विषय में प्रवृत्त करता है। ''मन ही अधिष्ठाता अधिपति रूप है। यह दिव्य है और सोम का विभुत्व यहाँ मान्य है (स्वच्छन्द तन्त्र)।'' नीलकण्ठेश्वर महेश्वर ने गन्ध तन्मात्र मण्डल, रस तन्मात्र मण्डल, रूप तन्मात्र मण्डल, स्पर्श तन्मात्र मण्डल एवं शब्द तन्मात्र मण्डल का विस्तार और अधिपति की व्याख्या की। मण्डल अधिपति के रूप गन्ध के ''शर्व'', रस के ''भव'', रूप के ''पशुपति रुद्र'', स्पर्श के ''ईशान'' एवं शब्द के ''भगवान् भीम'' हैं। रस तन्मात्र मण्डल का हरित वर्ण का मरकत श्यामल मण्डल ''चाष'' पक्षी की तरह है। ''चाष नीलकण्ठ को कहते हैं।'' नीलकण्ठ पक्षी का कण्ठ गहरा चमकीला नीला होता है। भागवत सनातन धर्म में नीलकण्ठ (पक्षी) के दर्शन को रुद्रकृपा मानते हैं।

यह स्मरण रहे कि आकाश आवरण के बाहर ''अहंकार मण्डल है। यह सभी को व्याप्त कर स्थित करनेवाला तत्त्व है। इसी आवरण में तन्मात्र एवं इन्द्रियात्मक षोडश विकार हैं।'' अहंकार ही कर्म एवं ज्ञानेन्द्रियों का उत्स है। आवरण मण्डल के बाद ''बुद्धि मण्डल में आठ देव योनियों के भुवन हैं।'' अधो लोकों में इनकी अभिव्यक्ति शरीर के भोगवाद पर आधारित है। सूक्ष्म जगत् से योनियाँ स्थूल रूप में अभिव्यक्त होती है। जैसे भक्ति में लीन साधक अनन्य भावनावेश में प्राण त्याग करता है। उन दैवी धारणाओं से उन उच्च्व लोकों में पहुँचता है। शिवतनु शास्त्र में उमापति महादेव की विभु के रूप में समर्थता का वर्णन मिलता है।

स्वच्छन्द तन्त्र में श्रीकण्ठ से अधिष्ठित ''माया भुवन'' का वर्णन है। ''उमापति महादेव ही श्रीकण्ठ हैं।'' अर्थात महारुद्र श्रीकण्ठ हैं।

मायापुर ही उमापुर है। स्वच्छन्द तन्त्रानुसार देवियाँ विश्वविधाता के द्वारा अवतार के लिए प्रेरित की जाती हैं। ये जहाँ अवतरित होती हैं, सर्व सर्विकया नहीं बल्कि अंशमात्र से ही उत्पन्न होती हैं।

तान्त्रिक साहित्य के अनुसार योग की भाषा में "परमव्योम उन्मना धाम को कहते हैं।" वहाँ दिव्य स्पन्दनोदरसुन्दर चक्र में उमा देवी पराशक्ति रूपों में (सात शक्तियाँ) है। मूर्त्यष्टक के ऊपर बारह सुशिवों का पावन परिवेश मण्डल है (बारह सुशिव–वाम, भीम, ईश, शिव, सर्व, विद्येश, एकवीर, ईशान, उमापति, अजेश, अनन्त)। इसके ऊपर वीरभद्र प्रभु का धाम है।

तमसः पंक्तिः में 32 रुद्र, रजसः पंक्तिः में 30 रुद्र एवं सात्त्विकी पंक्ति में 21 कुल तिरासी (83) रुद्रों का उल्लेख है। "पृथिवी तत्त्व में 108 भुवन हैं।" "अप्तत्त्व में 9 भुवन हैं।""तेजतत्त्व में 9 भुवन हैं।" "वायुतत्त्व में 9 भुवन हैं।" साथ ही "तत्त्व में 9 भुवन, तन्मात्र तत्त्व में मूतियों के 8 भुवन, कर्मेन्द्रियों के अधिष्ठाता के 5 भुवन, सोमाधिष्ठातावाले मनस्तत्त्व का एक भुवन, अहंकार तत्त्व में अहंकारेश एवं स्थाण्वष्टकों के 9 भुवन और बुद्धितत्त्व में 32 भुवन हैं।" "गुण तत्त्व की तामस, राजस् एवं सात्त्विक पंक्तियों के कुल 207 भुवन हैं।"

श्रीनन्दिशिखा में आठ भुवनपालों–क्रोधेश, चण्ड, संवर्त्त, पिंगल, ज्योति, पंचान्तक, एकवीर एवं शिखोद बताये गये हैं। महर्षि कपिल के सांख्य शास्त्र में अध्यात्मिक तुष्टियाँ–प्रकृति, उपादान, भाग्य एवं विषयोपरामजन्य तुष्टियाँ–अर्जन, रक्षा, संग, संशय, विघात का वर्णन है। अष्ट सिद्धियों में ऊह, शब्द, अध्ययन, दुःख विघात के तीन, सुहृत्प्राप्ति, दान हैं। सिद्धियों के प्रत्यनीक–अध्यात्मिक दुःख, आधिदैविक दुःख एवं आधिभौतिक दुःख हैं।

श्रीतन्त्रालोक में "15 भुवन ऐश तत्त्व में होने का उल्लेख चकित करता है।" ऐश भुवन के ऊपर "सदाशिव भुवन" है। यह शुद्धावरण परिमण्डल है और ज्ञान एवं क्रिया शक्ति के दो भुवनों में विभाजित है। शुद्धावरण के पार "विद्यावरण" इन्दता है। उसमें भाव वेदन शक्ति एवं अख्याति रूपा इन्दता की आधार भूमि–अभाव रूपा वेदन शक्ति है। "विद्यावृत्ति" यही भावाभाव शक्ति द्वयोज्जला वेदनिका है। विद्या के

आवरण में दोनों शक्तियों (भाव, अभाव) की सत्ता स्वीकृत है। विद्यावरण के ऊपर प्रमाणवरण–शक्त्यावरण है।

शक्त्यावरण के ऊपर ''मान वेदपुर में चार भुवन'' हैं। प्रकारान्तर में ''सुशुद्धावरण (रुद्रों के तीन भुवन), शिवावरण, मोक्षावरण एवं ध्रुवावरण अवस्थित हैं।'' ईश की इच्छानुसार ''इच्छावरण'' है। तन्त्र में इच्छावरण के ऊपर ''प्रबुद्धावरण, समयावरण, सौशिव आवरण, सादाख्य भुवन (महत्) हैं। सादाख्य भुवन में सदाशिव विराजमान हैं।'' श्रीतन्त्रालोक में स्पष्ट किया हैः ''सादाख्य भुवन में ही श्री सदाशिव भट्टारक का साक्षात् अधिष्ठान है।'' ''श्रीनन्दिशिखा में ऐश्वर तत्त्व से सर्वोच्च सदाशिव तत्त्व को घोषित किया गया है।''

''मतंगशास्त्र में पुरसमूह भागों का विभाजन अभूतपूर्व है। भूमि के 257 भुवन, 140 नरक, सप्त पाताली, सप्तलोकी आदि हैं। मतंग तन्त्र वृत्ति में 364 भुवनों के विचित्र–विचित्र भुवनेश्वर आंकलित हैं।'' साधकों के लिए भुवन विभाग प्रदर्शन भोगवादी प्रवृत्ति के अनुसार है। ''इससे पहले के आर्ष ग्रन्थ में 118 भुवनों का उल्लेख मिलता है। निवृत्ति कला में 16 भुवन, विद्या में 56 एवं शान्ता कला में 18 शेष अन्य कुल 118 भुवन हैं।''

श्रीमालिनीविजयोत्तरतन्त्र भुवनमाला के भेदों एवं विभिन्न रूपों के इन्द्रजाल का सार बताता है। जहाँ तक लोक–वैचित्र्य का प्रश्न है–यह स्पष्ट है सभी भुवनों में पार्थिवत्व के समान्य रूप में रहते हुए भी बड़ा अन्तर है। रुद्र एवं वैष्णव लोकों से इन पार्थिव लोकों का कोई साम्य नहीं है। चाहें भोग की दृष्टि से विचार करें अथवा स्वरूप साम्य की दृष्टि से कहीं समानता का कोई प्रश्न ही नहीं उपस्थित होता है। भुवन वैचित्र्य का इन्द्रजाल उल्लसित है। इस बारे में दिङ्.मात्र निर्देश एवं शक्ति–शक्तिमन्तो के भेदवाद का विवेचन एवं चिन्तन आवश्यक है।

यत्तत्र नहि विश्रान्तं तन्नभःकुसमायते।

शास्त्र में कहा गया है कि रुद्र समावेश में वह नित्य प्रतिष्ठित रहता है : ''रुद्रशक्तिसमावेस्तत्र नित्यं प्रतिष्ठितः।'' भक्ति ही पराकाष्ठा को प्राप्त करना मोक्ष कहलाने लगता है : ''भक्तिरेव परां काष्ठां मोक्षोऽभिधीयते।'' समस्त भाव वास्तव में क्या है ? इनका मूल रहस्य

संविद् समुल्लास ही है। जैसे आकाश की नीलिमा का सतत्त्व नहीं। तन्त्र में रुद्र को महाशून्य अवस्थित कहा गया है। स्वामी सोमानन्दनाथ के अनुसार शिव का शिवत्व ही सृष्टि, स्थिति, संहार, तिरोधान एवं अनुग्रह रूप पाँच कृत्य करनेवाला परमेष्ठी है। प्रत्यभिज्ञादर्शन प्रकाश को ही परमशिव मानने का सिद्धान्त प्रतिस्थापित करता है। ज्ञेय पदार्थ का परमार्थिक तत्त्व वही है, जिसे हम परमशिव कहते हैं (तन्त्रालोक)। यही कारण है कि भाव अनन्त होते हैं। उनका आनन्त्य एवं अनन्त आकार–प्रकार के अनन्त रूपों में परिस्फुरण मात्र है। वही नील, पीत, रक्त आदि अनन्त रूपों, वर्णो, अंगों एवं आकृतियों में व्यक्त हो रहा है। वस्तुतः वह प्रकाश ही है अथवा छटा भर है। यह पदार्थ एवं प्रकाश का अभेद सम्बन्ध स्थापित करता है। अतः यह सिद्ध  है कि नीलत्व की तरह नीलत्व में प्रकाशमानत्व पदार्थ का स्वरूप गत धर्म है। नील में नीलत्व धर्म है। साथ ही नीलत्व की भाँति प्रकाशमानत्व भी धर्म है। ''एवं च नीलता नाम यथा काचित्प्रकाशते।।''

स्वच्छन्द तन्त्र एवं व्याहृति के अनुसार सप्त लोक–स्वर्लोक, महलोक, जनलोक, तपलोक, सत्यलोक, ब्रह्मासनलोक, विष्णुलोक एवं रुद्रलोक हैं। स्वर्लोक से रुद्रलोक की दूरी 48 करोड़ 85 लाख योजन निर्धारित की गई है। परमशून्य, परमव्योम ही रुद्रलोक है। शिवरुद्र ब्रह्माण्ड पर छाये हैं :''शिवरुद्रा ब्रह्माण्डमसंख्यपरिवाराः।'' शिवतत्त्व अप्रमेय तत्त्व है। तन्त्र कहता है कि पृथिवी से शिव पर्यन्त (सभी भुवन) दृश्य अदृश्य शिव के अलावा कुछ नहीं है। शिव का यह बोध बहुत आवश्यक है एवं मोक्ष (परमशून्यावस्था) का कारण है।

जलादेः शिवतत्त्वान्त न दृष्ट केनचिच्छिवात्।।

ऋते ततः शिवज्ञानं परमं मोक्षकारणम्।

।।श्रीतन्त्रालोक : अष्टममाह्निकम्।।।।ऊँ।।

# पंचमहाभूत महादेवालय : महारुद्र को समर्पित आकाशदेव मन्दिर

विन्ध्याचल के उस पार वेदकालीन अगस्त्य महामुनि का क्षेत्र है। इक्कीस बार पृथिवी को क्षत्रियविहीन करनेवाले, श्रीविद्या एवं तन्त्र शास्त्रविद् परशुराम मुनिश्रेष्ठ के कारण समुद्र के गर्भ में समाया दक्कन का बृहद् क्षेत्र ऊपर आया। इसी कारण केरल को परशुराम क्षेत्र कहा जाता है। त्रेतायुग में सम्राट दशरथ का पुत्रेष्टि यज्ञ करवानेवाले श्रृंगी ऋषि भी दक्कन के रहे। सम्राट दशरथ के युवराज श्री रामचन्द्र और परमशैव लंकेश्वर दशानन रावण के मध्य निर्णायक महासंग्राम में महामुनि अगस्त्य ने श्री रामचन्द्र को गोपन से गोपन सूर्यास्त्र विद्या का ज्ञान श्री आदित्यहृदयमस्तोत्र के माध्यम से दिया।

महामुनि अगस्त्य को श्रीविद्या की दीक्षा उनकी पत्नी, राजकुमारी एवं ऋषिका लोपामुद्रा ने प्रदान की। हादी एवं कादी पद्धत्ति के समानान्तर तीसरी पद्धति महामुनि दुर्वासा की है। यद्यपि वासनाओं को विजित करनेवाले, वैदिक ऋषि अत्रि के पुत्र रुद्र अंश दुर्वासा की श्रीविद्या पद्धति बहुत ही कम प्रचलन में है। परिणामतः मुनिश्रेष्ठ दुर्वासा रचित श्रीविद्या की कृतियाँ भी विस्मृत हैं। मुनिश्रेष्ठ दुर्वासा ने ऋषियुग में शाप से तीनों लोकों को श्रीविहीन किया। मुनिश्रेष्ठ दुर्वासा ने अयोध्या के सम्राट श्री राम को चेताया कि उनके आने का निमित्त प्रयोजन सम्पूर्ण हो चुका है। अतः स्वलोक गमन करें। इसी की उपकथा में वृत्तान्त आता है कि श्री शेषावतार श्री लक्ष्मण को सरयू में जल समाधि लेनी पड़ी। यह भी उल्लेखनीय है कि लंकेश्वर दशानन रावण के गुरु मुनिवर परशुराम ही रहे।

दक्कन के साथ महर्षि पतंजलि, श्रीमद्आदिशंकराचार्य (आचार्य शंकर), आचार्य विष्णुगुप्त कौटिल्य, नीलमाधव के लिए शबर महाभारत आदि के प्रसंग जुड़े हैं।

इसी समृद्ध परम्परा में मील का पत्थर आकाश भैरव (श्री शरभ शालुव पक्षीराज) (श्री प्रत्यंगिर), पंच महाभूतों के देवालयों ने स्थापित किया है। आर्षग्रन्थों के अनुसार जम्बूद्वीप में पवित्रतम, सर्वोत्कृष्ट कैलास महापर्वत से श्री रामेश्वरम तक महारुद्र के देवालय एक सीधी रेखा में हैं।

आर्ष ग्रन्थों के अनुसार महर्षि पतंजलि आदि मुनिश्रेष्ठों ने दक्कन में–पंच महाभूतों के मन्दिर आन्ध्रप्रदेश एवं तमिलनाडु में स्थापित करवाये। यह अभूतपूर्व है कि ''सभी पंचमहाभूतों की पूजा महारुद्र परमशिव के रूप में की जाती है (आर्ष ग्रन्थों में महारुद्र को आकाशवत घोषित किया गया है।)।'' ये पांचों परमशिव मन्दिर प्रकृति के पाँच तत्वों की अभिव्यक्ति करते हैं।

''अंतिम तत्त्व पृथिवी का मंदिर कांचीपुरम में, जल तत्त्व का मन्दिर तिरुवनईकवल में, अग्नि तत्त्व से सम्बन्धित देवालय तिरुवन्नमलाई में, वायु तत्त्व से जुड़ा मन्दिर कालहस्ति में और आकाश प्रथम तत्त्व से सम्बन्धित मन्दिर चिदम्बरम में है।'' इन पंचभूत स्थलों के महारुद्र को समर्पित देवालयों के नाम–एकाम्बेश्वर मन्दिर, जम्बुकेश्वर मन्दिर, अरुणाचलेश्वर मन्दिर, कालहस्तिश्वर मन्दिर एवं थिल्लई नटराज मन्दिर है। ''पृथिवी तत्त्व से सम्बन्धित एकाम्बेश्वर मन्दिर की गिनती देश के दसवें सबसे बृहद मन्दिर में होती है। यह 23 एकड़ में फैला है।'' इसका अलंकृत गोपुरम (द्वार) 190 फीट का है। देवगाथा के अनुसार महारुद्र ने मन्दिर के प्राचीन आम्र वृक्ष के नीचे तपस्यारत भगवती की परीक्षा के लिए गंगा की प्रचण्ड धारा छोड़ी। भगवती उमा ने मन ही मन देवी गंगा को नमस्कार किया और कहा कि बहिन हमें हानि नहीं पहुँचाएँ। देवी गंगा ने देवी उमा का अनुरोध स्वीकार किया। फलस्वरूप उमा देवी का तप भंग नहीं हुआ। ''जगत् जननी ने आम वृक्ष के नीचे मिट्टी का शिवलिंग स्थापित कर उपासना प्रारम्भ की थी। वर्तमान में भी एकाम्बेश्वरनाथ में मिट्टी के शिवलिंग की पूजा उपासना जारी है। इस कारण जलाभिषेक नहीं किये जाने की परम्परा है। वर्तमान मन्दिर का जीर्णोद्धार 600 वर्ष पूर्व हुआ।''

''जल तत्त्व से सम्बन्धित जम्बुकेश्वर मन्दिर तमिलनाडु के त्रिचूर में है।'' यहाँ महारुद्र परमशिव के जम्बुकेश्वर स्वरूप की पूजा की जाती है। मन्दिर के नीचे भूगर्भ में अथाह जल (संस्कृत, तमिल में नीर) का प्रचण्ड प्रवाह समझा जाता है। चौल साम्राज्य ने दूसरी शताब्दी अर्थात् 1900 वर्ष पूर्व इसकी पुनः स्थापना करवाई। त्रिचूर के इस मन्दिर देवालय को स्थानीय थिरुवन्नाईकवल शिव मन्दिर कहते हैं।

''अग्नि तत्त्व से सम्बन्धित महारुद्र देवालय तमिलनाडु के तिरुवन्नामलई में है।'' अग्नि तत्त्व के अरुणाचलेश्वर मन्दिर का राज गोपुर 217 फुट ऊँचा है। मुख्य मन्दिर तक के मार्ग में आठ शिवलिंग—इन्द्र, अग्निदेव, यमदेव, निऋति, सम्राट वरुण, वायुदेव, कुबेरदेव एवं ईशान देव का प्रतिनिधित्व करते हैं। यह देवालय महापर्वत पर स्थापित है। देवकथा के अनुसार एक समय भगवती पार्वती ने प्रेमवश महारुद्र महादेव के दोनों नेत्रों पर अपने हाथों को रखकर बन्द किया। इससे समूचे ब्रह्माण्ड सृष्टि का क्रम रुक गया। सभी ओर अंधकार छा गया। महारुद्र के भक्तों ऋषियों, मुनियों, देवताओं, गन्धर्वों, यक्षों, किन्नरों, भृंगियों, नंदी आदि ने महारुद्र को प्रसन्न करने के लिए घोर तपस्या की। हजारों—हजारों वर्षों ब्रह्माण्डों में महांधकार छाया रहा। अथवा महाप्रलय काल रहा। ''अन्ततः महारुद्र महादेव प्रसन्न हुए और अन्नामलाई के पर्वत पर अग्नि स्तम्भ के रूप में प्रकट हुए।'' यह अरुणाचलेश्वर मन्दिर 24 एकड़ क्षेत्र में पसरा है। इसके निर्माण में मुख्यतः ग्रेनाइट आदि को काम में लिया गया। इसका आकर्षण विजयनगरम् साम्राज्य के राजा कृष्णादेव द्वारा निर्मित 1000 स्तम्भों का मण्डप है। इन स्तम्भों का तक्षण चकित करता है। शिल्पकारों ने सजीव तक्षण किया है।

अरुणाचलेश्वर अग्नि तत्त्व मन्दिर के गर्भ गृह में 3 फीट ऊँचा चौकार सरीखा वृत्ताकार शिवलिंग है। ''प्रत्येक पूर्णिमा को श्रृद्धालु अन्नामलाई पर्वत की 14 किलोमीटर की गिरिवलम्—परिक्रमा नगें पैर करते हैं।'' इतिहासकार एवं पुरातत्त्वविद मूल मन्दिर को सातवीं शती का कहते हैं। इसका जीर्णोद्धार नवम शती में भी हुआ।

''वायु तत्त्व से जुड़ा श्रीकालहस्तीश्वर आन्ध्रप्रदेश के चित्तूर जिले के कालहस्ती कस्बे में है।'' श्रीकालहस्तीश्वर पेन्नार नदी से सम्बन्धित स्वर्णमुखी नदी के तीर पर है। इसका परिसर तीर से पर्वत तक पसरा है। ''सनातन वैदिक परम्परा में श्रीकालहस्तीश्वर दक्कन की काशी कहलाता है।'' ईसा पूर्व अर्थात् 2000 वर्षों से पहले से दक्कन की काशी का अपना अहम् स्थान रहा है। श्रीकालहस्तीश्वर मन्दिर का 100 स्तम्भों का मण्डल अभूतपूर्व है। इसके अन्दर सहस्रशिवलिंग कभी कभार दर्शन देते हैं। ''मन्दिर की श्रीकालहस्तीश्वर मूर्ति में 27 नक्षत्र एवं 9 राशियाँ उपस्थित हैं।'' आर्ष ग्रन्थों में श्रीकालहस्तीश्वर को जाग्रत मन्दिर कहा गया है। ''सूर्य ग्रहण के समय भी श्रीकालहस्तीवश्वर मन्दिर के पट बन्द रहते हैं एवं मन्दिरों में देवार्चना नहीं होती है। गर्भगृह में स्थित महारुद्र की प्रतिमा (अष्ट) धातु से निर्मित है। यह सौर मण्डल को नियन्त्रित करती है। मन्दिर में राहू, केतु की अर्चना के बाद श्रीकालहस्तीश्वर महारुद्र महादेव एवं महारौद्री महादेवी ज्ञानप्रसून अम्बा की पूजा की जाती है। मन्दिर में महारुद्र परमशिव को वायु के रूप में कालहस्तीश्वर स्वरूप में पूजा जाता है।

शिव पुराण, लिंग पुराण, स्कन्द पुराण आदि मे श्रीकालहस्ती प्रसंग है। स्कन्द पुराण के अनुसार यहाँ द्वापर में गाण्डीवधारी अर्जुन को श्रीकालहस्तीश्वर ने साक्षात दर्शन दिये। पर्वत के शिखर पर मन्त्र द्रष्टा महर्षि भरद्वाज ने भी अर्जुन को दर्शन दिये। यह स्मरण रहे कि तक्षशिला के विश्वविख्यात आचार्य विष्णु गुप्त कौटल्य चाणक्य, सम्राट अशोक के मृत्यु के 40 वर्ष बाद भारतवर्ष के सम्राट बने श्री पुष्यमित्र शुंग, सातवाहन सम्राट आदि भरद्वाज गोत्रीय रहे। ये सभी दक्कन के रहे। वैदिक मन्त्र द्रष्टा महर्षि भरद्वाज का दर्शन (श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर कृत ग्रन्थ) अभूतपूर्व है। महर्षि भरद्वाज कृत दुर्लभ ग्रन्थ ''यन्त्र सर्वस्व'', वैमानिक शास्त्र, ''अंश बोधिनी शास्त्र'' आदि हैं। अंशु बोधिनी शास्त्र में सूर्य की किरणों को विभाजित कर उनकी अखण्ड अक्षय ऊर्जा, शक्ति से अनन्त ब्रह्माण्डों की महायात्रा का रहस्य छिपा है (बडोदा विश्वविद्यालय के प्राच्यविद्या संस्थान में अंशु बोधिनी की दुर्लभ पाण्डुलिपि बतायी जाती है। भरद्वाज महर्षि की मूल संहिता भी विस्मृति

के गर्भ में है। विस्मृत यन्त्र सर्वस्व में सभी प्रकार के यन्त्र, प्रौद्योगिकी आदि की सूत्रात्मक व्याख्या है। वेद के महर्षि भरद्वाज अयोनिज हैं।)।

दक्कन में वायु तत्त्वीय श्रीकालहस्तीश्वर की मान्यता त्रिविष्टिप (तिब्बत) के ''कैलास'' महापर्वत सरीखी है। इस दक्कन कैलास के आख्यान 2000 वर्षों से भी अधिक पुराने हैं। पुरातत्त्वविद स्वीकारते हैं कि मन्दिर का भीतरी भाग 1500 वर्ष (पाँचवीं शताब्दी का) प्राचीन एवं बाह्य भाग 800 वर्ष प्राचीन (बारहवीं शताब्दी) का है। इसकी अद्वितीय वास्तुकला दक्कन स्थापत्य शैली की है। लोकगाथाओं के अनुसार श्रीकालहस्तीवश्वर (शिवलिंग पर) (श्री—मकड़ी, काल—सर्पराज, हस्ती—हाथी) उभरे हुए हैं। ''श्रीकालहस्तीवश्वर में राहुकाल में पूजा सर्वोत्तम कही गई है। मन्दिर में शिव मूर्ति की पूजा होती है। राहुकाल में श्री शरभ उपासना का विधान है।

जम्बुकेश्वर : यहाँ नयनार संतो ने परमेष्ठी की महिमा का गान किया। पुराकथाओं के अनुसार परमशिव के दो सुप्रसिद्ध कृपापात्र यक्षराज पुष्पदन्त एवं मलयवान ने श्रीजम्बुकेश्वर में गजराज एवं मकड़ी के रूप में महारुद्र की आराधना की। वैसे यक्षराज पुष्पदन्त ने महारुद्र की निर्गुण, निराकार, निष्काम, निश्चल, निर्विकार, निरंजन, अघोर, घोर आदि स्वरूप की आराधना ''श्रीशिवमहिम्न स्तोत्रम्'' में की है। श्री शिवमहिम्न स्तोत्र के 31 श्लोक ओमकार मान्धाता मन्दिर में अंकित तक्षित हैं (फलश्रुति सहित 45 श्लोक मान्य हैं।)। श्रीशिवमहिम्न स्तोत्र के एकादश आवर्तन से महारुद्र प्रसन्न होते हैं। यह अभूतपूर्व है कि श्री जम्बुकेश्वर के मन्दिर में श्रीअकिलन्देश्वरी (श्रीअखिलन्दरेश्वरी) के अर्चक नारी वेश में अर्चना करते हैं। वैसे भुशुण्डी रामायण को माननेवाले सखी सम्प्रदाय के साधक नारीवेश में रहते हैं। इम्पीरियल गजेटियर ऑफ इण्डिया, खण्ड 23 (श्री विलियम विल्सन हण्टर, सन 1908); भारतीय पुरातत्त्व सर्वेक्षण विभाग, दक्षिण वृत्त, मद्रास, मद्रास सरकारी मुद्रणालय (श्री जी.आर.थुरेसी, सन 1903); श्रीरंगम इनसाईक्लोपीडिया ब्रिटेनिका (श्री चिशोल्म हुग, सन 1911) आदि में मन्दिर का उल्लेख मिलता है।

प्रथम महाभूत आकाश—परमव्योम को समर्पित देवालय चिदम्बरम स्थित है। लोक गाथाओं के अनुसार इस आकाश तत्त्व मन्दिर सहित

अन्य तत्त्वों के स्थलों की प्रतिष्ठा महर्षि पतंजलि आदि मुनिवरों ने की। इस दृष्टि चिदम्बरम का थिल्लई नटराज महामन्दिर न्यूनतम 3000 से 5000 वर्ष प्राचीन है। यद्यपि मन्दिर का नवीनभाग एक सहस्र (1000) वर्ष प्राचीन है। देवालय में इन सहस्रों वर्ष प्राचीन अमूल्य धरोहर की साज सम्हाल समय की मांग है। देवालय की छत पर सृजित भित्ति चित्र अपना आकर्षण खोने को लगे हैं। इसका दो तिहाई भाग उधड़ने को है।

आकाश से सम्बद्ध इस देवालय में महारुद्र की अर्चना नृत्यरत नटराज स्वरूप में की जाती है। महारुद्र का नटराज स्वरूप महानर्तन, उल्लास का प्रतीक है। यह स्वरूप महारुद्र के शाश्वत मौन से उत्पन्न हुआ चिदम्बरम का एक अर्थ शान्ति, निश्चलता भी है। अम्बर अथवा दिशाएँ ही आवरण है।

पुरागाथाओं के अनुसार महारुद्र एक समय चिदम्बरम के मन्त्रमुग्ध करनेवाले चित्ताकर्षक वन में विहार कर रहे थे। इस वन में तन्त्र करनेवाले ऋषिगण रहते थे। उन्हें भय सताया कि उनकी सुन्दर ऋषिकाएँ महारुद्र पर आसक्त हो सकती हैं। उन्होंने महारुद्र को वन से भगाने के लिए माया से सर्प बनाकर भेजे। महारुद्र ने महाविषैले सर्पों को आभूषणों की तरह धारण किया। तान्त्रिकों ने महारुद्र को विचलित करने के लिए सिंह, बाघ आदि सृजित कर छोड़े। महारुद्र ने उनका संहार कर बाघाम्बर लपेटा एवं सिंह चर्म का आसन ( सिंहासन ) बनाया। इससे तन्त्रज्ञाता ऋषिगण विकट संकट में फंसे। यह उल्लेखनीय है कि महारुद्र महेश्वर ने सभी तन्त्र शास्त्र का गुह्य से गुह्य ज्ञान महेश्वरी उमा पार्वती को दिया। अतः तन्त्रशास्त्र के अधिष्ठाता महारुद्र महादेव के सामने तान्त्रिक ऋषिगण कहाँ टिकते ? स्मरण रहे कि दक्षराज प्रजापति के यज्ञ विध्वंस के बाद महारुद्र के रौद्र ताण्डव से प्रलय आ गई थी। महारुद्र परमशिव के विरुद्ध ऋषियों का यह अपराध अक्षम्य था (महारुद्र ने ब्रह्माजी का झूंठ बोलने पर एक सिर विच्छेद किया;  प्रजापति द्वारा कुचेष्टा पर शिर अलग किया ; दक्षराज का संहार किया ; श्रीहरिविष्णु के श्रीनृसिंह अवतार का वध किया ; श्रीपावर्तीपुत्र का शिर काटा ; श्री कामदेव मन्मथ को भस्मीभूत किया ; यहाँ तक की यमराज का संहार किया ; ऋग्वेद में रुद्र ने केशी के साथ विषपान

किया ; महारुद्र सृष्टि, स्थिति, संहार कर्ता आदि हैं। महारुद्र के अभेद्य मौन में सभी कुछ समाहित है। श्रीहरिविष्णु को सुदर्शन चक्र महारुद्र ने ही प्रदान किया।

वैदिक देवों के शास्ता रुद्र महाभिषक एवं पशुपतिनाथ–प्राणीमात्र के स्वामी हैं। उनका पृथिवी पर स्थल आवास परमपवित्र कैलास–भूआकाश क्षेत्र है। त्रिविष्टप का एक अर्थ स्वर्ग है।)। स्मरण रहे कि वन के ऋषि महारुद्र के अलौकिक सौन्दर्य पर मुग्ध ऋषिकाओं को लेकर क्रोध में थे। अन्त में तान्त्रिकाओं ने ''मुयालकन'' महादानव का आव्हान किया। महाशिव उसकी पीठ पर चढ़कर शाश्वत आनन्द का ''आनन्द ताण्डव'' नर्तन करने लगे। परिणामतः तान्त्रिक ऋषियों की चेतना जाग्रत हुई। ऋषिगण ने स्वयं को महारुद्र को समर्पित कर दिया। आनन्द ताण्डव रत महारुद्र नटराज के चरणों में दबा महाराक्षस है। इसका अध्यात्मिक अर्थ बहुत ही अलग है : पहला, महारुद्र नटराज के चरणों में अज्ञानता रूपी महाराक्षस है। दूसरा, नटराज के हाथ में अग्नि बुराई नष्ट करनेवाली है। तीसरा, उठा हुआ हाथ सभी जीवों का उद्धारक है। चौथा, पृष्ठभूमि में चक्र अर्थात् ब्रह्माण्ड है। पाँचवा, डमरू शब्दब्रह्म सृष्टि उत्पत्ति का कारक है। छठा, यह आनन्द ताण्डव तमिल माह थाई–जनवरी, फरवरी में पूषा नक्षत्र में किया। सातवां, इसे थिरुमलातनेस्वरर भी कहा गया।

यह मान्यता है कि चिदम्बरम मन्दिर ब्रह्माण्ड कमलरूप मध्य में स्थित है। मन्दिर में पुजारी ''शिवोहम भव'' के घोष के साथ पट खोलते हैं। प्राचीन इतिहासकारों के अनुसार ईसा पूर्व 550–560 वर्ष पूर्व पल्लव राजाओं के समय देवालय अस्तित्व में आया। मन्दिर की प्राचीन वास्तुकला चेरा वंश से मेल खाती है। मन्दिर के चिदम्बरम नाम का अर्थ चित–चेतना एवं अम्बरम–आकाश की व्याख्या करता है। अम्बलम का अर्थ मंच भी है। वैसे चित्राम्बलम का अर्थ परमेश्वर का नृत्य मंच है। चिदम्बरम मन्दिर से सम्बन्धित शिलालेख चोल वंश, पंड्या राजा, पल्लव राजा, विजयनगरम् साम्राज्य, चेर वंश आदि के मिलते हैं। मन्दिर का जीर्णोद्धार दसवीं, ग्यारहवीं, बारहवीं, तेरहवीं शताब्दी में करवाया गया।

मन्दिर से सम्बद्ध मण्डप में दक्कन स्थापत्य, तक्षणकला की अमूल्य अतुल्य धरोहर 1000 स्तम्भ का भवन है।

नटराज मन्दिर की मूल प्रतिमा अत्यन्त भव्य है। मन्दिर के शिखर के कलश स्वर्णमय हैं। वर्तमान मन्दिर 40 एकड़ में फैला है। मध्यकाल के इतिहासकारों के अनुसार तीन शती पूर्व आकाश परमेष्ठी को समर्पित चिदम्बरम देवालय सैकड़ों–सैकड़ों एकड़ में फैला रहा। दक्कन स्थापत्य एवं तक्षण कला के अभूतपूर्व मन्दिर का निर्माण ''पौष्कर संहिता और गुह्य आकाशविद्या'' के अनुरूप किया गया। ब्रितानी राज में मन्दिर माफी की कृषि भूमि और शताब्दियों पुराने बहुमूल्य रत्नजड़ित स्वर्ण भण्डार लगभग छूमन्तर हुआ। संत समाज का आरोप है कि द्वितीय विश्व महायुद्ध की बलि चिदम्बरम मन्दिर का स्वर्ण भण्डार बना। यह अलग बात है कि मन्दिर के अनुष्ठानिक कर्मकाण्ड, पूजा–अर्चना आदि का निर्वहन 300 के आसपास परिवार महर्षि पतंजलि द्वारा निर्धारित पद्धति से कर रहे हैं। यह स्मरण रहे कि यूरोपीय आणुविक शोध परिषद के स्विजरलैण्ड स्थित कार्यालय के बाहर नटराज प्रतिमा स्थित है। यह स्वयं में रहस्य उपजाता है। विकसित देशों के अध्येता औरंगाबाद के पर्वत को तक्षित कर निर्मित कैलास मन्दिर और त्रिविष्टप (तिब्बत) के परमपवित्र कैलास महापर्वत को ब्रह्माण्ड के अत्यन्त उन्नततम ग्रह के महानतम सर्वोत्कृष्ट महावैज्ञानिक अन्तरिक्षवासी शिव की रचना बताते हैं। यह पुनः दोहरा रहे हैं कि पृथिवी पर भूआकाश का केन्द्र कैलास है। महारुद्र का रुद्रलोकशिवलोक अनन्त ब्रह्माण्डों के पार अन्तिम में है। रुद्रलोक को परमव्योम कहा गया है।

भूआकाश कैलास से थिल्लई नटराज का अध्यात्मिक सम्बन्ध रहस्यपूर्ण है। कैलास से पंच महाभूतों के देवालयों–एकाम्बरेश्वर महादेव (पृथिवी तत्त्व), श्रीजम्बुकेश्वर (जल तत्त्व), अरुणाचलेश्वर (अग्नितत्त्व), श्रीकालहस्तीश्वर (वायुतत्त्व), थिल्लई नटराज मन्दिर (आकाशतत्त्व) ; श्रीरामेश्वरम् ; कालनिर्णय स्थल शून्य अक्षांशवाले श्रीमहाकालेश्वर (उज्जैन) और नर–नारायण ऋषि पूजित पार्थिव शिवलिंग साधना स्थली श्री केदारनाथ (उत्तराखण्ड) का अन्तर्सम्बन्ध आश्चर्यचकित करता है। यह चौंकानेवाला है कि महारुद्र महादेव परमशिव के निवास कैलास

महापर्वत से श्री केदार होते हुए पंच महाभूत एवं रामेश्वरम देवालय लगभग–लगभग एक सीधी रेखा में हैं। अर्थात् भूआकाश, भूस्वर्ग महादेव के कैलास का सीधा सम्बन्ध दक्कन के आकाश महाभूत के थिल्लई नटराज मन्दिर से भी है। कैलासपति सभी में दिव्य शक्तिपात कर रहे लगते हैं। भौतिक वैज्ञानिकों के लिए कैलास से नटराज एवं श्री रामेश्वरम का एक सीध में होना उलझी गुत्थी है। इन देवस्थानों का निर्माण वेदविज्ञान के अनुसार करवाया गया। इसके लिए वेद सम्मत पंच भूतों के महारहस्य पर शोध अनुसंधान करना आवश्यक है। वेद में परमव्योम–परमआकाश को परमशून्य, परम अंधकार, परमेष्ठी कहा गया है। परमव्योम को ही अन्तिम लोक कहा गया है। मूलतः यह सिद्धान्त विश्व के सभी धर्मशास्त्रों और भौतिक विज्ञान से इतर है। सभी मात्र आकाश को मानते हैं। एकमात्र वेद अन्तरिक्ष, व्योम (आकाश) एवं परमव्योम (परम आकाश–महाकाश) का वर्णन करता है। वेद विज्ञान में देवता, ईश्वर और परमेष्ठी तीन सौंपान हैं। विश्व के दूसरे धर्मशास्त्रों में मात्र ईश्वर है। ऋग्वेद का सूर्य का सूक्ष्मतम वर्णन 39 लाख वर्ष बाद भी भौतिक विज्ञान की कसौटी पर सटीक उतरता है।

परमेष्ठी तत्त्व–परमव्योम को समर्पित थिल्लई चिदम्बरम मन्दिर परमानन्द की अवस्था की कुंजी है। इसी कड़ी में दक्कन के आकाश भैरव शरभ मन्दिर हैं। आकाश भैरव की उपासना को गुह्य से परम गुह्य माना गया है।।ऊँ।।

# जैन–बौद्ध–ताओ धर्म दर्शनः

## आकाश धातु द्रव्य का इन्दधनुष : वैदिक विज्ञान विस्तार !

बौद्ध धर्म दर्शन एवं जैन दर्शन में आकासो (आकाश) की व्याख्यायें नये रहस्य लोक में ले जाती हैं। पालिआम्नाय में आकाश अवकाश (ओकासो, आकासो) की गणना महाभूत अथवा धातु में नहीं की गई है। यहाँ महाभूत चार हैं। जिनसे यह अनुमान हो सकता है कि आकाश पाँचवां महाभूत माना जाता है। ''अभिधर्म'' में आकाश महाभूत नहीं है, अपितु ''धातु'' है। ''धम्म संगणी'' में आकाश को देवताओं का लोक कहा गया है। यह अनावृत है। इसका कोई सम्बन्ध महाभूतों से नहीं है।

जैन साहित्य में किसी भौतिकवाद का उल्लेख है। यह ''नित्य तत्त्वों में दिक् अथवा आकाश को परिगणित करते हैं। इस वाद का नाम भूतवाद एवं पाँच भौतिक हैं।'' इसके अनुसार भौतिक द्रव्य नित्य हैं, और उनसे सत्यलोक एवं भाजनलोक दोनों का समुदाय सृष्ट होता है। इस वाद के नाम से स्वयं स्पष्ट है कि यह पंचभूत–पृथिवी, अप्, तेज, एवं वायु के अलावा आकाश या दिक् भी मानते रहे। यही इसे दूसरे वादों से भिन्न करता है। सांख्य के अनुसार आकाश पाँच महाभूतों में से एक है। सांख्य साहित्य में भी दो आख्याएँ–आकाश–अनन्त दिक् एवं दिक्–अर्थों का देशस्थ होना हैं। वेदान्त में आकाश ब्रह्म का प्रतीक, अनन्त, नित्य, अपरिवर्तनशील तत्त्व है। मीमांसकों के अनुसार दिग्वकाश वस्तुभूत है, जो भौतिक अर्थों के तिरोभाव के पश्चात भी रहता है। न्याय–वैशेषिक में आकाश (दिक्) साधर्म्य बताया गया है। न्यायसूत्रों में आकाश की व्याख्या नहीं मिलती है। दिक् से स्वतन्त्र एक आकाश है। आकाश भी नित्य एवं विभु द्रव्य है। आकाश दिक् भिन्न है। यह शब्द का उपादान है। आकाश सभी को व्याप्त करता है।

## जैन धर्म दर्शन : आकाश सारतत्त्व

जैन धर्म दर्शन में आकाश के लक्षण का निरूपणन तत्त्वार्थसूत्र के अध्याय 5.4,6,7,18 में किया गया है। नित्यावस्थितान्यरूपाणि।।4।। आ आकाशदेकद्रव्याणि।।6।। निष्क्रियाणि।।7।।आकाशस्यावगाहः।।18।। आकाश द्रव्य है। आकाश निष्क्रिय है। आकाश का उपकार अवगाह है।

सर्वार्थसिद्धि में लिखा है कि अवगाहन करनेवाले जीव एवं पुद्गलों को अवकाश देना आकाश का उपकार है। जीवपुद्गलादीनामवगाहिनामवकाशदानमवगाह आकाशस्योपकारो वेदितव्यः। सर्वार्थसिद्धि में ही आगे कहा है कि आकाश दो प्रकार का है–लोकाकाश और अलोकाकाश। आकाशं, द्विधाविभक्तं लोकाकाशमेलोकाकाशं चेति। जहाँ धर्म आदि द्रव्य विलोक हो जाते हैं, उसे लोक कहते हैं। उससे इतर सर्वत्र अनन्त अलोकाकाश है। स यत्र तल्लोकाकाशम्। ततो बहिः सर्वतोऽनंतालोकाकाशनम्। आकाश स्वयं अपने आधार पर स्थित है : आकाशमात्मप्रतिष्ठम्। आकाश का स्वभाव अवकाश देना है : यद्यवकाशदानमस्य स्वभावो। सूक्ष्म रूप से परिणत पुद्गल परमाणु आकाश के एक–एक प्रदेश पर अनन्तान्त तक ठहर सकते हैं :परमाण्वादयो हि सूक्ष्मभावेन परिणता एकैकस्मिंनप्याकाश –प्रदेशेऽनंतानंता : अवतिष्ठंते।। ये सभी व्याख्या वेद विज्ञान के अनुरूप हैं।

प्रशस्तपाद वैशेषिक दर्शन के पीछे न्याय, वैशेषिक की समस्त दृष्टि वही है। अभिघम्म पिटक में भगवान् बुद्ध के उपदेशों के आधार पर बौद्ध दार्शनिक विचारों की व्याख्या है। इसमें सात ग्रन्थ–धम्मसंगणि, विभंग, ''धातु–कथा'', पुमाल पंञत्ति, कथावत्थु, यमक एवं पट्ठान समाहित हैं। धातु कथा में धातुओं की व्याख्या प्रश्नोत्तर रूप में है। कर्मस्थान आचार्यों को चर्यानुकूल चयन करना होता है। कर्मस्थान चालीस हैं। योग कर्म के सहायक आलम्बनों में ''कसिण'' है। कसिण आलम्बनों की भावना करते हैं। कृत्स्न–कसिणों पर चित्त को एकाग्र करने से ध्यान की समाप्ति होती है। यह ''कसिणकम्म'' कहलाता है। विशुद्धिमार्ग के दस कसिण–परिच्छिन्नाकाशक, आलोकक, अवदातक, लोहितक, पीतक, नीलक, वायुक, तेजक, अपक्, पृथिवी हैं।

## आकाशधातु

आकाश का अनावरण लक्षण माना गया है। इसके लिए अनावरण लक्षण के पूर्व लक्ष्य आवश्यक है। यहाँ प्रश्न यह है कि आकाश लक्षण के पूर्व आकाश क्या रहा ? यदि आकाश आकाश–लक्षण के पूर्व हो तो आकाश अवश्य अलक्षण रहा (आचार्य मानते हैं कि धातुओं का कोई लक्षण नहीं बनता।)। कोई भी भाव अलक्षण नहीं होता। अलक्षण भाव की कोई सत्ता नहीं है। ऐसे में लक्षण की प्रवृत्ति कहाँ होगी? लक्षण स्वीकार करने पर नया प्रश्न उठेगा कि लक्षण सलक्षण में प्रर्वतमान होगा अथवा अलक्षण में ? सलक्षण में लक्षण की प्रवृत्ति का कोई प्रयोजन नहीं है, अन्यथा अतिप्रसंग दोष होगा। सलक्षण एवं अलक्षण से अन्यत्र लक्षण की प्रवृत्ति असम्भव है। लक्षण की प्रवृत्ति नहीं होने पर लक्ष्य की सत्ता सिद्ध नहीं होती, क्योंकि लक्षण की प्रवृत्ति नहीं होने पर लक्ष्य की सम्भावना सुतरां निवृत्त हो जाती है। यह स्पष्ट है कि लक्ष्य की अनुपपत्ति से लक्षण असम्भव है। लक्षण की असंप्रवृत्ति से लक्ष्य अनुपपन्न होता है। इसलिए लक्ष्य–लक्षण का अभाव है।

वादी का कथन है कि लक्ष्य–लक्षण नहीं है, परन्तु आकाश है। आकाश अयुक्त है, क्योंकि लक्ष्य–लक्षण विनिर्मुक्त कोई भाव नहीं होगा। जब लक्ष्य–लक्षण निर्मुक्ति भाव नहीं होता, तो भाव की अविद्यमानता के आधार आकाश अभाव पदार्थ भी कैसे होगा। भावभाव से अतिरिक्त कोई तृतीय पदार्थ नहीं है, जो आकाश हो। लक्ष्य लक्षण के अभाव में लक्ष्य लक्षण रहित आकाश की सत्ता आकाश कुसुम के समान सिद्ध होती है। भगवान् ने कहा–भिक्षुओं! संस्कृत के ये तीन संस्कृत–लक्षण हैं। भिक्षुओं! संस्कृत का उत्पाद प्रज्ञात है, व्यय एवं स्थित्यन्यथात्व भी प्रज्ञात है। अविद्यमान का जात्यादि–लक्षण सम्भव नहीं है, अतः संस्कृत धर्मों की सता है। माध्यमिक कहते हैं कि स्कन्ध, आयतन, धातु संस्कृत–स्वभाव के होंगे यदि उनका संस्कृत लक्षण–जाति, व्यय, स्थित्यन्यथात्व हो।

वैशेषिक आकाश को शब्द का आश्रय मानते हैं। वेदान्त आकाश को सृष्टि का प्रथम तत्त्व कहते हैं। ''बौद्ध उसे अनावृत्त कहते हैं।'' जिस काल में धम्मसंगणी की रचना हुई, उस काल में आकाश एक द्रव्य विशेष रहा। इसके कारण मूर्त द्रव्य देशस्थ रहे। सकल बाह्य जगत् के

तुल्य दिक् एक स्कन्ध अथवा रूप स्कन्ध है। स्कन्धवाद में यह द्रव्य का प्रत्याख्यान है। धर्मों की अनन्त परम्परा है, कोई द्रव्य नहीं है। ''बुद्धघोष आकास–धातु की वही व्याख्या करते हैं, जो वैशेषिक (2.2.10) में दिश्य की गई है। आकाश–धातु का लक्षण रूप परिच्छेद है।'' इसके कारण परिच्छिन्न रूपों में यह प्रतीति होती है कि यह इससे उर्ध्व है, अधः है या तिर्यक् है : इदमितो उद्धमधो तिरियं च होति।'' इसका (आकाश) स्थान अभिधम्म की सूची में है। आकाश–धातु इस धर्म का रूप है। विभाषा में आकाश–धातु को अघसामन्तरूप कहा है। ''आकाश–धातु अत्यन्त अभिघात करनेवाले का सामनक रूप है।''

''आचार्य नागार्जुन के समय बौद्ध षड्धातु–चार महाभूत आकाश एवं विज्ञान की मान्यता रही। नागार्जुन के व्याख्यान का निष्कर्ष रहा कि आकाश–धातु का अन्य द्रव्यों में प्राधान्य था (मध्यमकवृत्ति)।'' ''चन्द्रकीर्ति के अनुसार आकाश अनन्त है, यह आवरण मात्र स्वभाव है (मध्यमकवृत्ति 5.1)।'' बहुधर्मवादी बौद्ध आकाश को अभाव मानते हैं। अभाव के दो प्रकार–बुद्धिपूर्वक एवं अबुद्धिपूर्वक हैं। इन दो इतर आकाश में तृतीय प्रकार का अभाव है। बौद्ध इसीकारण आकाश को द्रव्य विशेष नहीं अभाव मानते हैं। आकाश–परीक्षा में आचार्य नागार्जुन आकाश को भाव मानकर असम्भव इसी क्रम में आकाश को अभावमात्र भी असिद्ध करते हैं। आचाय नागार्जुन भाव–अभाव दोनों का प्रत्याख्यान करते हैं। सामान्यतः वह प्रत्येक ज्ञान की शून्यता सिद्ध करते हैं। साथ ही बाह्य एवं आभ्यन्तर लोकों के भावों की विवेचना करते हुए ज्ञेय लोक के समुदाय की शून्यता सिद्ध करते हैं। आचार्य धर्मकीर्ति प्रत्येक वस्तु में तीन गुण–देश, काल एवं स्वभाव मानते हैं। आचार्य धर्मकीर्ति आकाश एवं काल दोनों की सामान्यरूप से विवेचना करते हैं। वे अर्थ के देशस्थ होने को हमेशा ''देश'' कहते हैं और ''आकाश को अनादि, अनन्त, अविपरिणामी घोषित करते हैं।'' आचार्य धर्मकीर्ति एवं दिङ्.नाग अनन्त आकाश का लगातार उल्लेख करते हैं। परार्थानुमान का उल्लेख है, जिसके द्वारा वाक् की अनित्यता सिद्ध हो सकती है। जिसका अस्तित्व है, वह अनित्य है। वाक् का अस्तित्व है, अतः वह अनित्य है। बाह्य जगत् अनित्य है। उसका प्रत्येक क्षण विनाश होता है। ''आकाश अनित्य (या नित्य) है। इसलिए उसका अभाव है।''

संस्कृत धर्मों के अभाव सिद्धकर शुआन–च्वांग हीनयान के असंस्कृतों का विचार कहते हैं : आकाश प्रति संख्या निरोध, अप्रतिसंख्यानिरोध। शुआन–च्वांग तथता की नवीन परिभाषा में कहते हैं कि यह अवाच्य है, यह शून्यता से, नैरात्म्य से अवभासित होता है। यह चित्त एवं वाक्पथ के ऊपर है। जिसका संचार भाव, अभाव, भावाभाव और न भाव एवं न अभाव होता है। यह धर्मों से अनन्य नहीं है, अन्य नहीं है, दोनों नहीं है और न अनन्य है एवं न अन्य। मूलतः यह धर्मों का तत्त्व है, इसलिए इसे धर्मता कहते हैं। ''इस धर्मता अर्थात् वस्तुओं का विशुद्ध स्वभाव के एक आकार को आकाश कहते हैं।'' योगी निर्वाण के आकार में साक्षात्कार करते हैं। इसी का प्रतिवेध करते हैं।

''महायानसूत्रालंकार (बोधिचर्यावतार पंजिका 9.15) में घोषणा की गई कि आकाश विभु (सर्वगत) है, विभुत्व भी बुद्धस्वभाव है।'' धर्मकाय सभी बुद्धों में समान एवं निर्विशिष्ट है। बोधिचर्यावतारपंजिका में प्रज्ञाकरमति बुद्धत्व को, जो प्रपंचातीत, आकाशसम है, धर्मकाय कहते हैं। यह परमार्थ सत्य है। ''इस धर्मकाय को एक प्रकार का गुणात्मक एवं नैतिक आकाश कह सकते हैं।'' धर्मकाय धर्मधातु को समानार्थक माना जा सकता है। वैसे बुद्धकाय के तीन विभाग–स्वाभाविक, सांभोगिक, नैर्माणिक हैं। स्वाभाविक काय धर्मकाय है। शरण गमन से बोधिसत्व के गोत्र में प्रवेश होता है। अंगुत्तर 4.373 एवं 5.23 में गोत्रभू शब्द आया है। इसका स्थान नौ अथवा दश आर्य पुद्गलों में निम्नतम है। गोत्रभू पुद्गल आर्य धर्म में प्रवेश करने के लिए आवश्यक धर्म से युक्त है। महाव्युत्पत्ति (64) में पाँच गोत्र–श्रावकयानाभिसमय, प्रत्येकबुद्ध, तथागत, अनियत एवं अगोत्रक बताये गये हैं। गोत्र का अस्तित्व धातु–भेद, अधिमुक्ति–भेद, प्रतिपत्ति भेद एवं फलभेद से निरूपित होता है। ''सत्वों के अपरिमाण धातुभेद हैं।''

सौत्रान्तिक तीन असंस्कृतों–आकाश, अप्रतिसंख्या–निरोध एवं प्रतिसंख्या–निरोध को द्रव्य सत् नहीं मानते हैं। जिसे आकाश कहते हैं, वह स्प्रष्टव्य का अभावमात्र, अर्थात् सप्रतिघ द्रव्य कहा अभावमात्र है। अविन्दतः अज्ञानवश कहते हैं कि यह आकाश है। बौद्ध धर्म दर्शन में तीन लोक धातु–कामधातु, रूपधातु, आरूप्य धातु हैं। साथ ही छह

देवनिकाय एवं छह नरक हैं। आरूप्यधातु चतुर्विध–आकाशानत्यायतन, विज्ञानानत्यायतन, आकिंचन्यायतन नैवसंज्ञानासंज्ञायन (भवाग्र) हैं।

इसमें आकाश वह है, जो आवृत्त नहीं करता, और यह रूप से आवृत्त भी नहीं होता। यहाँ रूप की गति अबाध है। सौत्रान्तिक आकाश को वस्तु सत् नहीं मानते। उनके अनुसार रूपाभाव मात्र के लिए, सप्रतिघ द्रव्य के अभाव के लिए आकाश का व्यवहार होता है। आकाश आकाशधातु से अलग है। छिद्र को आकाशधातु की आख्या देते हैं।

चार अरूप ध्यान मे आकाशानन्त्यायतन भी है। चार ब्रह्मविहारों के पश्चात् चार अरूप–कर्मस्थान उद्दिष्ट हैं। यह ध्यान करजरूप काय में और इन्द्रिय एवं उसके विषय में दोष देखकर समतिक्रम करने हेतु किया जाता है। चौथे ध्यान में कसिण रूप रहता है। उस कसिण–रूप का समतिक्रम ध्यान में होता है। योगी करजरूप से भयभीत होकर चतुर्थ ध्यान में जाता है। साथ ही प्रतिभाग–रूप कसिण–रूप में स्थित होता है। ''आकाश कसिण'' रूप का निवारण करने की इच्छा से योगी अरूपध्यान को प्राप्त करता है। इसमें सभी प्रकार के रूप का समतिक्रम सम्भव है।

## आकाशानन्त्यातन अरूपध्यान

इसमें तीन संज्ञाओं–रूप–संज्ञा अर्थात् जड़सृष्टि सम्बन्धी विचार; प्रतिघ–संज्ञा अर्थात् इन्द्रिय एवं विषयों का प्रत्याघात मूलक विचार ; नानात्व–संज्ञा अर्थात् अनेकविध रूप–शब्दादि–आलम्बनों पर विचार का निवारण होता है। इन तीनों संज्ञाओं के अनुक्रम से समतिक्रम, अरतंगम और अमनसिकार होने पर ''आकाश अनन्त है'' ऐसी संज्ञा उत्पन्न होती है। यह आकाशानन्त्यातन–ध्यान कहलाता है।

यह भावना परिच्छिन्न आकाश–कसिण को छोड़ कर अन्य किसी कसिण को आलम्बन कर चतुर्थ–ध्यान में की जाती है। कसिण पर चतुर्थ–ध्यान साध्य करने के पूर्व ही उस कसिण की मर्यादा अनन्त की जानी चाहिये। कसिण प्रथम छोटे आकार का होता है। इस अनुक्रम से बढ़ाकर समस्त विश्वाकार किया जाता है। योगी विश्वाकार आकृति पर चतुर्थ ध्यान साध्य करने के बाद अपने ध्यान–बल से उस आकृति को दूर करता है। वह ''विश्व में केवल आकाश ही भरा है'' देखता है।

चतुर्थ ध्यान तक रूपात्मक आलम्बन था; अब अरूपात्मक आलम्बन है। इसलिए ''आकाश–अनन्त'' है। यह संज्ञा होने से आकाशानत्यायतन कहा गया है।

''विज्ञानानत्यायतन'' ध्यान में योगी आकाश–संज्ञा का समतिक्रम करता है। ''आकाश की अनन्त मर्यादा ही विज्ञान की मर्यादा है।''ऐसी संज्ञा उत्पन्न करने पर वह विज्ञान का आनन्तय आलम्बन, ऐसे ध्यान को प्राप्त करता है। अकिंचन्यायतन ध्यान में विज्ञान में दोष को देखकर उसका समतिक्रम करने के लिए विज्ञान में अभाव की संज्ञा प्राप्त करता है। ''अभाव भी अनन्त है, कुछ भी नहीं है, सब कुछ शान्त है'', इस प्रकार भी भावना करता है। इससे ''आकिंचन्यायतन अरूप ध्यान'' को प्राप्त होता है। नैवसंज्ञानासंज्ञायतन में ''अभाव की संज्ञा भी बड़ी स्थूल है। अभाव की संज्ञा का भी अभाव जिसमें है, ऐसा अति शान्त, सूक्ष्म यह चौथा आयतन है।'' इस ध्यान में ''संज्ञा अति सूक्ष्म रूप में रहती है।'' अतः उसे असंज्ञा भी नहीं कह सकते, और स्थूल–रूप होने के कारण संज्ञा भी नहीं कह सकते हैं। इस आयतन में संज्ञा का अतिसूक्ष्म अंश विद्यमान है। इस अतिसूक्ष्म रूप से स्थूल नहीं होने से संज्ञा का कार्य नहीं हो सकता है। इसीलिए यह ''नैवसंज्ञानासंज्ञायन'' है। इस आयतन की प्राप्ति से निरोध–समापत्ति प्राप्त होती है। इन चार अरूप–ध्यानों में मात्र दो ध्यानांग–उपेक्षा एवं चित्तैकाग्रता रहते हैं। ये ध्यान अनुक्रम में शान्ततर, प्रणीततर एवं सूक्ष्मतर होते हैं।

बौद्ध धर्म के हीनयान में संस्कृत धर्म वस्तु–सत् हैं। महायान में धर्म शून्य है, और केवल धर्मकाय अथवा धर्मता वस्तुसत है। हीनयान में बहुधर्मवाद एवं महायान में अद्वयवाद है। ''हीनयान में आकाश एवं निवार्ण असंस्कृत धर्म भी हैं।'' ''हीनयान में धर्म की व्याख्या स्वलक्षण–धारणात् अथवा स्वभाव धारणात् इति धर्मः है।'' प्राचीन बौद्ध धर्म में उपनिषदों के समान केवल रूप को ही अनित्य माना जाता था (त्रिपटाकों की रचना से पूर्व भी बौद्ध धर्म का प्रभव हुआ था। यह हीनयान से पहले का रूप रहा।), और अन्य सूक्ष्म धर्म (चित्त, विज्ञानादि) अनित्यता से परे था। यह सम्भव है कि बौद्ध धर्म में इस कल्पना का सम्बन्ध काल के दो भेद से भी रहा हो। एक अनवयवी एवं नित्य, अमृत

से अभिन्न और दूसरा औपाधिक अवयवी सकल एवं अनित्य वस्तुओं की उत्पत्ति को निश्चित करनेवाला। यह भी हो सकता है कि ''शाश्वत काल आकाश या विज्ञान के तुल्य एक भिन्न आयतन नहीं रहा हो, किन्तु वह केवल एक प्रवाह रहा, जो सूक्ष्म एवं स्थूल रूपी द्रव्यों को व्याप्त करता रहा हो। बौद्ध साहित्य इस अवधारणा का समर्थन करता है।''

''प्रशस्तपाद में द्रव्यविशेष के रूप में आकाश वह द्रव्य है, जिससे शब्द की अभिनिष्पत्ति होती है, अर्थात् यह उसका समवायिकारण है।'' नैयायिकों के अनुसार तीन कारण–समवायि, असमवायि, निमित्त हैं। शब्द की उत्पत्ति में आकाश समवायिकारण है, स्थान एवं आकाश का संयोग असमवायिकारण है, और आभ्यन्तर वायु एवं स्थान का संयोग निमित्त–कारण है। ध्वन्यात्मक शब्द में भेरी पर दण्ड का प्रहार निमित्तकारण है, भेरी एवं आकाश का संयोग असमवायिकारण और आकाश समवायिकारण है।

''आकाश कसिण'' में आकाश के नामों में योगी को रूचिकर हो, उस नाम का उच्चारण करना चाहिए। आकाश नाम का ही उच्चारण कर भावना करनी चाहिये। निमित्त का ही ध्यान करना आवश्यक है। जब तक निमित्त का उत्पाद नहीं हो तब तक इसी प्रकार भावना करनी होती है। निमित्तोपाद के बाद निवास स्थान पर बैठकर भावना करनी चाहिये। इससे नीवरण (अन्तरायों का नाश एवं क्लेशों का उपशमन) होता है। ध्यान पंचक में आकाश कसिण का विवरण है।

बौद्ध धर्म–दर्शन में स्वर्ग एवं नरक की अवधारणा चौंकाती (वैदिन सनातान मान्यता में स्वर्ग एवं नरक, पाताल का उल्लेख है।) है। बाह्यजगत् के स्वर्ग–मर्त्य–पाताल अध्यात्मिक दृष्टि से काय–वाक्–चित्त हैं।

बौद्धस्तोत्र संग्रह में ( प्ररोचना–परमपावन दलाई लामा, प्रस्तावना–प्रो.एस.रिनपोछे ) आकाशगर्भनामाष्टोत्तरशतनामस्तोत्रम् बहुत ही सुन्दर है।

ऊँ नमो बुद्धाय।

आकाशगर्भ सत्त्वार्थ महासत्त्व महाद्युते।

महारत्न सुरत्नाग्र्य वज्ररत्न नमोऽस्तु ते।।1।।

अभिषेकमहारत्न महाशुद्ध महाशुभ।
बुद्ध रत्न विशुद्धांग रत्नरत्न नमोऽस्तु ते।।2।।
आकाशाकाशसंभूत सर्वाकाश महानभ।
आकाशधातुसर्वाश सर्वाशाग्र्य नमोऽस्तु ते।।3।।
रत्नसंभव रत्नोर्ण बुद्धोर्ण सुतथागत।
सर्वरत्न सुसर्वाग्यरत्नकार्य नमोऽस्तु ते।।4।।
रत्नरत्नाग्र्य रत्नोग्र रत्नसर्व तथागत।
रत्नोत्तम महाकाश समाकाश नमोऽस्तु ते।।5।।
अलंकारमहाशोभ शोभाकार सुशोभक।
शुद्धसर्वार्थ शुद्धार्थ दानचर्य नमोऽस्तु ते।।6।।
धर्मरत्न विशुद्धाग्र्य संघरत्न तथागत।
महाभिषेक लोकार्थ प्रमोदार्थ नमोऽस्तु ते।।7।।
दान प्रदान दानाग्र्य त्याग त्यागाग्र्य दायक।
सर्वसत्त्वार्थ तत्त्वार्थ महार्थार्थ नमोऽस्तु ते।।8।।
चिन्ताराज महातेज दानपारमितानय।
तथागत महासत्त्व सर्वबुद्ध नमोऽस्तु ते।।9।।
तथागत महारत्न तथागत महाप्रभ।
तथागत महाकेतो महाहास नमोऽस्तु ते।।10।।
तथागताभिषेकाज्ञ महाभिषेक महाविभो।
लोकनाथ त्रिलोकाग्र्य लोकसूर्य नमोऽस्तु ते।।11।।
रत्नाधिकाधिकतर रत्नभूषण रत्नधृक्।
रत्नालोक महालोक रत्नकीर्ते नमोऽस्तु ते।।12।।
रत्नोकर सुरत्नोत्थ मणे वज्रमणे गुण।
रत्नाकर सुदीप्तांग सर्वरत्न नमोऽस्तु ते।।13।।
महात्मयष्टि रत्नेश सर्वाशापरिपूरक।
सर्वाभिप्रायसंप्राप्तिरत्नराशि नमोऽस्तु ते।।14।।

अवभग्ग्र व्यापि सर्वात्म वरप्रद महावर।
विभूते सर्वसंपत्ते वज्रगर्भ नमोऽस्तु ते।।15।।
यः कश्चिद धारयेन नाम्नामिदन्तेऽष्टशतं शिवम्।
सर्वबुद्धाभिषेकं तु स प्राप्नोत्यनवः क्षणात्।।16।।

प्रज्ञापारमितास्तोत्रम्

आकाशमिव निर्लेपां निष्प्रपंचा निरक्षराम्।
यस्त्वां पश्यति भावेन स पश्यति तथागतम्।।2।।

बुद्धस्तोत्रम्

आकाशतुल्या गगनस्वभावा मायामरीच्योदकचन्द्रकायाः।
सर्वे च सत्त्वाः सुखितस्वभावा भवन्तु भो नायक त्वत्प्रसादात्।।

## आकाश : जैन द्रव्य सूत्र (पाली में, आगास–आकाश)

धम्मो अहम्मो आगासं, कालो पुग्गल जन्तवो।
एस लोगो त्ति पण्णत्तो, जिणेहिं वरदंसिहिं।।1।।
आगासकालपुग्गल धम्माधम्मेसु णत्थि जीवगुणा।
तेसिं अचेदणत्तं, भणिदं जीवस्स चेदणदा।।2।।
आगासकालजीवा, धम्माधम्मा य मुत्तिपरिहीणा।
मुत्तं पुग्गलदव्वं, जीवो खलु चेदणो तेसु।।3।।
धम्मो अहम्मो आगासं, दव्वं इक्किक्कमाहियं।
अणंताणि य दव्वाणि, कालो पुग्गल जंतवो।।5।।
धम्माधम्मे य दोऽवेए, लोगमित्ता वियाहिया।
लोगालासे य आगासे, समर समयखेत्तिए।।6।।
अन्नोन्नं पविसंता, दिंता ओगासमन्नमन्नस्स।
मेलतां वि य णिच्चं, सगं सभावं ण विजहंति।।7।।
धम्मत्थिकायमरसं, अवण्णगंधं असद्दमप्फासं।
लोगोगाढं पुट्ठं, पिहुलमसंखादियं–पदेसं।।8।।

चेयणरहियममुत्तं, अवगाहणलक्खणं च सव्वगयं।
लोयालोयविभेदं, तं णहदव्वं जिणुद्दिट्ठं।।12।।

।।श्रवणसूत्रम्।।

(इन सूत्रों में आकाश—आगास छह द्रव्यों में है। चेतना की दृष्टि से लोकाकाश एवं अलोकाकाश विभाजन है।)।।ऊँ।।

## लाओत्से : स्वर्ग का रास्ता : ताओ !

स्वर्ग का रास्ता तो यह है ''जब आपने अपना कार्य पूरा कर लिया, सेवानिवृत्त, हो जाओ।''

स्वर्ग और धरती

बिलकुल ही भावनाशील नहीं हैं।

हर चीज उनके सामने मानों भुस भरा कुक्कुर है।

### अद्वय की स्वीकृति

क्या वह स्वर्ग के अपने दरवाजे को खोलने और बन्द करने में एक स्त्रैण पक्षी की तरह काम नहीं कर सकता ?

### आदिस्रोत

न उसके प्रगट होने पर होता प्रकाश

न उसके डूबने पर होता अंधेरा।

ऐसा है वह अक्षय और अविच्छिन्न रहस्य,

जिसकी परिभाषा संभव नहीं है।

और पुनः—पुनः वह शून्यता के आयाम में प्रविष्ट हो जाता है। इसीलिए निराकार ही उसका आकार कहा जाता है।

वह शून्यता की प्रतिमूर्ति है। इन सब कारणों से उसे दुर्गम्य भी कहा जाता है। उनसे मिलो, फिर भी उसका चेहरा दिखाई नहीं पड़ता ; उनका अनुगमन करो, फिर भी उसकी पीठ दिखाई नहीं पड़ती। वर्तमान कार्यों के समापन के लिए जो व्यक्ति पुरातन या सनातन ताओ को सम्यक रूपेण धारण करता है, वह उस आदि स्रोत को जानने में सक्षम हो जाता है, जो कि ताओ का सातत्य है।

## शाश्वत्त नियमज्ञान

निष्क्रियता की चरम स्थिति को उपलब्ध करें,

और प्रशान्ति के आधार से दृढ़ता से जुड़े रहें।

सभी चीजें रूपान्तरित होकर सक्रिय होती हैं ;

लेकिन हम उन्हें विश्रान्ति में पुनः लौटते भी देखते हैं।

जैसे वनस्पति–जगत् लहलहाती वृद्धि को पाकर फिर अपनी उद्गम–भूमि को लौट जाता है।

उद्गम को लौट जाना विश्रान्ति है ;

स्वयं की नियति को पुनः उपलब्ध हो जाना

शाश्वत नियम को पा लेना है।

शाश्वत नियम को जानना ही ज्ञान से आलोकित होता है।

और शाश्वत नियम का अज्ञान ही समस्त विपत्तियों का जनक है।

## शाश्वत ज्ञान

जो शाश्वत नियम को जान लेता है, वह सहिष्णु हो जाता है।

सहिष्णु होकर वह निष्पक्ष हो जाता है।।।ऊँ।।

निष्पक्ष होकर वह सम्राट जैसी गरिमा को उपलब्ध होता है।
इस गरिमा के साथ वह प्रतिष्ठित हो जाता है

## स्वभाव के अनुरूप

स्वभाव के अनुरूप हुआ वह ताओं में प्रविष्ट होता है।
ताओं में प्रविष्ट वह अविनाशी है ;

और इस प्रकार उसका समग्र जीवन दुःख के पार हो जाता है।

।।ताओ–उपनिषद्।।

# विश्व की विभिन्न भाषा सभ्यता संस्कृतियों में आकाश देव के नाम

इण्डो यूरोपीय
डाईयूस
(मुख्य आकाश पिता देव)
अल्बानिया
पेरेंडी
(आकाश, स्वर्ग; प्रकाश देव)
ज़ोज (आकाश, विद्युत्देव)
बाल्टिक
डाइव्स (आकाश देव, लतविया)
केल्टिक
लबोबियस या लटोबियस
(आकाश, पर्वत देव)
नुआदा (आकाश, हवा, युद्ध देव)
यूनानी
यूरेनस (आकाश के आदिमदेव)
ज़ीउस
(ज्यूस)(जीयउस)(आकाश देव)

पर्थिया–ईरान
अस्मान (आकाश देव)
रोम
कैलस (आकाश की पहचान)
बृहस्पति (स्वर्गराज, आकाशदेव)
जूनो (आकाश की देवी)
स्लाव
स्ट्रीबोग (आकाश देव)
त्रिग्लव (आकाश सिर)
थ्रेसियन–फ्रीजियन
सबाज़ियोस (आकाशपिता)
प्राचीन मिश्र
हथोर (आकाश देव)
होरस (आकाश, सूर्य, युद्धदेव)
यहूदी
एल (परमेश्वर, आकाशपिता)
अशेरा (आकाश देवी)
बालशामिन (स्वर्ग के ईश्वर)

फिनिक (फिनिशीयायी)
उक्को (आकाश देव)
इल्मरी (आकाश निर्माता)
सामी
होरागलेस (आकाश देव)
उग्रीक
नूम–तूरुम
(सर्वोच्चदेव, आकाश के शासक)
ओब–उग्रीक
चीन
तेआन, शांग दी
(आकाशीय सम्राट)
ताईजी तियानहुआंग दीदी (परमस्वर्ग सम्राट)
चौसंठ आकाश सम्राट–तिआंडी
म्यांमार
आकाथासो
(आकाश की आत्माएँ)
कोरिया
ह्वानिन (आकाश देव)
लकोटा
अनपाओविपची (ज्ञानदेव)
इंका
विरोकोचा (आकाश देव)
इनुइट
अंगुता (आकाश देव)

तोरंगार्सुक (आकाश देव)
आइरोक्वियायी
अथाहेंसिक (आकाश देवी)
हुनबू कू (आकाश पिता)
ताज़ाकोल (आकाश देव)
जूनी पुराकथा
पोयन ताचू (आकाश पिता)
टेनो देवकथा
याया (सर्वोच्च देव)
ताईनो
एज्तेकन (एज्त्क)
काचिना (आकाश पिता)
नाइजर–कांगों–अफ्रीका
न्यामे अकान
(सर्वोच्चदेव आकाशदेव)
शांगो, योरुबा
(आकाश पिता, वज्रदेव)
नील
देन्का (आकाश देव)
दक्षिणी अफ्रीका
ज़ामाबा (आकाश देव)
नील सहारा
उतीक्सो (आकाश देव)
खोईखोई
आस्ट्रेलिया
अर्रेरंते (आकाश देव)

अल्टजीरा (आकाश देव)
बायमें
मेडागास्कर
ज़ानाहारी (आकाश देव)
मेलानेशियायी
अबेगुवो (आकाश देवी)
लौफाकाना (आकाश पिता)
तांगालोआ (तांगेन–आकाश)
वियतनाम
त्रि (आकाश देव)
तेशुब (आकाश देव)
जापान
इज़ानामी (आकाश देवी)
इज़ानागी (आकाश पिता)
तुर्की
तेंगरी (आकाश देव)
सुमेरयायी
अंसार (आकाश देव)
अनु (स्वर्ग के राजा)
इत्स्क्रेन
एनी (आकाश देव)
हज्जाम
आचमन (आकाश देव)
महीन
इल्मरी (आकाश निर्माता)
मारी
कुम जुमो (आकाश देव)
मोर्दविन
वर्डे कज, पेन्जा (आकाश देव)
पार्मिक
जेनमर, कोमी (आकाश देव)
माया
केबागिल (आकाश देव)
फिलिपिन्स
ल्लानित (आकाशीयात्मा समूह)
इसनाग
मंगोलिया
तेआन (आकाश देव)
समोई
अंक (आकाश देव)
सन्दर्भ : स्रोत
दो होमर इनसाइक्लोपीडिया (ऑक्सफोर्ड),

ऑक्सफोर्ड रिसर्च इनसाइक्लोपीडिया ऑफ क्लासिक्स,
फिनिश गॉड ऑफ थंडर, विश्वधर्मकोश, दी आल नोईंग गॉड, आदि।

# आकाश तत्त्व : आरोग्य सम्राट की संजीवनी!

ऋग्वेद काल से वर्तमान तक आकाश तत्त्व से सर्वरोग (आधि एवं व्याधि) उपचार की समृद्ध सांस्कृतिक परम्परा निर्बाध चल रही है। ऋग्वेद से अथर्ववेद तक मानवीय देह (अण्ड अथवा पिण्ड) में ब्रह्माण्ड के आकाश, वायु, अग्नि, सूर्य, चन्द्र (अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक विकार) आदि में विकार सभी रोगों की उत्पत्ति को मूल कारण माना है।

अथर्ववेद में शरीर–काया–देह के विभिन्न अंगों में स्थापित वैदिक देवों का वर्णन बहुत ही अभूतपूर्व है। इसका विस्तार पुरादेवकथाओं में मिलता है। इसके पीछे दुर्गम्य वेदविद्या को लोक तक पहुँचाने की भावना रही। वेद की संस्कृत वैदिक विद्वानों एवं ऋषि मुनियों के ही समझ में आ सकती थी। वेद काल से पंच मूलभूत तत्त्वों–जल, अग्नि–तेज–सूर्य, पृथिवी, वायु एवं आकाश से रोग को समूल नष्ट करने प्रचलन में रहा और वर्तमान भी जारी है। इसे लोक सामान्य के लिए ''प्राकृतिक चिकित्सा'' नामकरण दिया गया।

वैदिक सनातन परम्परा में आकाश ब्रह्माण्ड आधार है। आकाश तत्त्व सनातन, नित्य, निराकार, विशुद्ध, निर्विकार है। आकाश तत्त्व अविनाशी, अनन्त, सर्वव्याप्त है। यह दोहराना चाहेंगे कि वेद में ''परमव्योम को देवताओं का अधिष्ठान या आवास कहा गया है। वैदिक देवता दिव्य ऊर्जा शक्ति सम्पन्न एवं अजर अमर हैं।'' फलस्वरूप ''आकाश तत्त्व की अविनाशिता, नित्यता, विशुद्धता, निर्मलता, विकारों से मुक्ति का महास्त्र है।'' आकाशविद्या से शारीरिक, मानसिक, अध्यात्मिक, आत्मिक चारों ही तरह के स्वास्थ्य एवं शक्तियाँ मिलना सुनिश्चित है। ''आकाशविद्या की चमत्कारित दिव्य शक्ति से उसे आरोग्यसम्राट महावैद्यराज की उपाधि मिली। ऋग्वेद में देव सम्राट वरुण देवता एवं देवों के शास्ता रुद्र महावैद्यनाथ बताये गए हैं।'' शून्य, नभ कहलानेवाले आकाश तीसरे वैसे देव हैं जिन्हें महावैद्यराज से सम्बोधित किया गया है।

वेद के मन्त्र द्रष्टा ऋषियों ने काया में आकाशराज का स्थान सिर में अथवा ब्रह्मरन्ध्र–सहस्रार लिखा है। मानवीय देह में उपस्थित मस्तिष्कि या सिर में आकाश प्राण का मुख्य स्थान (तन्त्र में विशुद्धाख्य चक्र, षोडशदल पद्म) है। शीर्ष में सोमतत्त्व, इन्द्र तत्त्व एवं वायु है। काया में आकाश को हृदय स्थित भी कहा गया है। यह हृदयकाश है। यह हृदयाकाश भौतिक हृदय नहीं है। अध्यात्मविद आकाश को आत्मा में अवस्थित घोषित करते हैं। आकाश तेज होने से पित्त का केन्द्र भी है। यह पाचन क्रिया को क्रियान्वित करता है। काया में गला, उदर–पेट, कमर–कटि आदि में भी आकाश तत्त्व फैला है। उदर देशगत आकाश का जल भाग, कटि देशगत आकाश पृथिवी भाग है। उदर से काया का विषाक्त विकार अंश मल–मूत्र के रूप में बाहर निकलता है। कटि बहुत स्थूल है और गन्ध का आश्रय है। कण्ठ में वाक् होने से आकाश का स्थान है। आकाशराज महान होना निरोगता का परिचायक है।

ऋषि–मुनि गण ने आकाश में रहनेवाले देवों के अजर–अमर होने से आकाशतत्त्व से निरोगता की ''संजीवनी'' को चिन्हित किया। आकाशविद्या से देह को सैकड़ों, हजारों वर्षों तक निरोग रहने की गुह्योपचार पद्धत्ति विकसित की। दा थियोसोफिकल सोसायटी, इण्डिया, अडयार, तमिलनाडु के फादर चार्ल्स डब्लू. लीडबीटर ने ''दा मास्टर्स पथ'' में दिव्य अलौकिक शक्ति सम्पन्न 1600 वर्षीय श्री कुथमी बाबा का वृत्तान्त लिखा है। श्री गोपीनाथ कविराज ने ''सूर्यविज्ञान'' एवं ''ज्ञानगंज'' में भी हजारों वर्षों के परमहंस, महातपा आदि का रहस्य उजागर किया। उनके ज्ञानगंज दीक्षित स्वामी विशुद्धानन्द परमहंस ने उन्हें बताया कि ज्ञानगंज के अधिष्ठाता श्री महातपा की उम्र 1600 वर्ष रही। अध्यात्मविद श्री राम ठाकुर के अनुसार उन्होंने भी सैकडों–हजारों वर्षीय तपस्वी देखे। सर जॉन बुडरफ ने तन्त्राचार्य स्वामी सर्वानन्दजी को कायव्यूह योगाभ्यास के कारण सैकड़ों वर्षों से जीवित कहा। परमपवित्र कैलास के हिमनदों में अदृश्य स्थित गुह्य सिद्धाश्रमों में हजारों वर्षीय सिद्धों का रोचक वर्णन श्री सुदर्शन सिंह चक्र ने भी किया है। मूलभूत रूप से रहस्यमय आकाश विद्या की झलक मात्र से मानवीय देह की आयु का मायावी विस्तार करना आश्चर्य की बात नहीं है।

आकाशविद्या के आकाशकल्प द्वारा कायाकल्प की दिव्य चिकित्सा वर्षों–वर्षों गुह्य सिद्धाश्रमों में करने के बिखरे हुए सूत्र मिलते हैं। वैसे देशभर के साधु सन्त मनीषी, अध्यात्मविद आदि ''जलकल्प'', ''दुग्धकल्प,'' ''आम्रकल्प'' आदि के द्वारा काया शोधन कर उम्र का विस्तार करते रहे। जगद्‌गुरू शंकराचार्य स्वामी स्वारूपानन्द सरस्वती ने भी अनेक मनीषियों को दुग्धकल्प करवाया। दुग्धकल्प करनेवाला पैंतालीस दिन में प्रथम दिन मात्र आधा किलोग्राम दुग्ध से आरम्भ कर छह से आठ किलोग्राम दुग्ध के स्तर पर पहुँचता और उसे क्रमबद्ध घटाकर अन्तिम दिन प्रारम्भिक स्तर पर लौटना होता है। इस दौरान काया में आकाशतत्त्व की कमी पूरी हो जाती है। कल्प चिकित्सा के द्वारा देह में आकाशतत्त्व की प्रतिस्थापन बुनियादी लक्ष्य होता है। लखनऊ के तेजकुमार बुक डिपो ने जलकल्प, दुग्धकल्प, आम्रकल्प आदि पर छोटी पुस्तिकायें प्रकाशित की हैं। आर्षग्रन्थों में भी अनेक कल्पों का विवरण मिलता है। सूर्यविद्या से कायाकल्प का गुह्यज्ञान तृच भास्कर में मिलता है।

तैत्तिरीय उपनिषद में लिखा है कि वह जो यह ह्रदय के भीतर आकाश है, उसमें यह मननशील आत्मा निवास करता है। वह आत्मा अमृत है एवं अमृत–स्वरूप है। ''स य एषोऽन्तर्हृदय आकाशः। तस्मिन्नयं पुरुषो मनोमयः। अमृतो हिरण्मयः।'' इसी उपनिषद् में लिखा है : ''मह इत्यन्नम्। अन्नेन वाव सर्वे प्राणा महीयन्ते।'' महः अन्न है, भोज्य एवं खाद्य पदार्थ है। अन्न से ही सारे प्राण महिमा वाले होते हैं। अर्थात् देह के अन्दर आकाश ह्रदय नहीं है ? उपनिषद्‌कारों ने पंचमहाभूतों में प्रथम एवं सर्वाधिक महत्वपूर्ण आकाश की काया में नाभकीय भूमिका उल्लेखित की है। उपनिषद् में इसी के साथ अन्न को ईश्वरत्व–दिव्य प्रकृति कहा है। वैसे अन्न भी ओषध है।

इसी समृद्ध परम्परा ने ऋषियों, मुनियों, तपस्वियों, ऋषिकाओं, अध्यात्मविदों, विद्वानों ने काया के आकाशतत्त्व को प्राप्त करने के लिए तप, व्रत, उपवास को माध्यम बनाया। देवकथाओं–पुराणों–रामायण–महाभारत में हजारों–हजारों वर्ष ''निराहार तप'' की रोचक गाथायें मिलती हैं। योग वासिष्ठ के कर्कटी प्रसंग में राक्षसी कर्कटी की हजारों वर्ष के उपवास एवं तपस्या का उल्लेख है। यह दोहराना चाहेंगे कि

आकाश तत्त्व से देह का क्षरण नहीं होता है, उपवास एवं तपस्या करने वाला मरता नहीं है। वैसे प्रातः उषाकाल में सूर्य की सिन्दूरी लालिमा को आधे घण्टे देखने मात्र से महीनों अन्नाहार की कोई आवश्यकता नहीं रहती है (कैलास महारहस्यम्)।

चतुवर्गचिन्तामणि, दानसागर, धर्मशास्त्र का इतिहास भारतीय संस्कृति, व्रत समग्र, संस्कृति अंक (गीता प्रेस), पुराण, इतिहास (रामायण–जयसंहिता–भारतसंहिता–महाभारत), आगम आदि में व्रत और उनके आख्यान मिलते हैं। व्रत के दौरान निराहार रहने का क्रम हजारों–हजारों वर्षों से निर्बाध रूप से लोक में चल रहा है। कुछ व्रतों में जल भी नहीं पिया जाता है (निर्जला एकादशी आदि)। पश्चिमी जगत् विशेषकर भौतिक विज्ञानविद भारतीय संस्कृति के लोक–आमजन (शिक्षित–अशिक्षित, सभी वर्णों एवं निर्धन–गरीब से उच्चवर्ग) में गहरे रचे–बसे व्रत–उपवास की परम्परा से भौंचक्के हैं। व्रत–उपवास की अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक आदि शक्ति तेज की रसविद्या पश्चिमी भौतिकवादियों के लिए पहेली है। भारतीय संस्कृति के ''उपवास और भुखमरी, विवशता में भूखे मरना दोनों में जमीन आसमान का अन्तर'' करती है। ''उपवास एवं व्रत में स्वेच्छा से, स्व के आनन्द के लिए दिनभर निराहार रहना आत्मिक, शारीरिक, वैचारिक शुद्धि का अचूक साधन है। इसमें कहीं विवशता, गरीबी अथवा दूसरे कारणों से खाद्यान्न नहीं होना, भोजन नहीं मिलना आदि शामिल नहीं है।''

वैदिक विज्ञान का स्वर्ण नियम है कि आहार (भोजन) ओषधि की तरह केवल आवश्यक मात्रा में ही ग्रहण करें। लोक में सन्यासियों–संतों–महात्माओं आदि ने ''कर तल भिक्षा'' को नीति वाक्य बनाया। अर्थात् भिक्षा में कर–हथेली–अंजली में आनेवाले भोजन को ही पर्याप्त मानेंगे, यानी अल्प आहार लें। ''यति दण्डी विधान'' देशभर के साधु सन्तों की आचार संहिता है। इसका संकलन तन्त्राचार्य स्वामी विद्यारण्यजी ने किया और प्रकाशन दो जगद्गुरू शंकराचार्य पीठों–गोवर्धन, पुरी एवं शारदा, द्वारका ने किया। ऋषियों–मुनियों–साधु–महात्माओं ने बहुत सुन्दर तरीके से समूचे जम्बूद्वीप के जन–जन का कण्ठहार व्रत, उपवास को बनाया। उन्होंने व्रत–उपवास

के माध्यम से आकाशविद्या सम्बन्ध स्थापित करने का गुप्त मूलमन्त्र फूंका, यद्यपि इस आकाशविद्या को गुह्य ही रखा।

उपवास का गुह्यसूत्र ''काया के अन्दर संचित विजातीय द्रव, हानिकारक विष तत्त्व एवं मृत तत्त्व को बाहर निकाल कर देह को निर्विकार, स्वच्छ, सुदृढ़, सशक्त बनाना एवं आन्तरिक शोधन कर निर्मल बनाना है। इन्हीं से देह में विकृतियाँ एवं दीर्घकालिक–अल्पकालिक रोग जन्मते हैं।'' उपवास से देह के पाचन संस्थान को विश्राम मिलता है। व्रत, उपवास से मानसिक, शारीरिक, आत्मिक नव ऊर्जा मिलती है। उपवास व्रत का अन्तर्निहित उद्देश्य मानवीय देह को आकाशतत्त्व प्राप्त करवाना है। ''इससे काया की अध्यात्मिक, भावनात्मक, क्रियात्मक विकास और उन्नति स्वतः ही होती है।''

''आकाशतत्त्व काया शुद्धि निर्मलता से रोगों को दूर भगाता है और मन मस्तिष्क के विकारों को निष्कासित कर आत्मा को शक्तिवाला बनानेवाला अमृत है।'' भौतिक रूप से उपवास व्रत काल में शरीर के पाचन संस्थान आँतों की सफाई का कार्य नियमबद्ध होने लगता है। परिणामतः जीवनशक्ति काया से रोगों को जड़ से निकाल बाहर करती है। उपवास शरीर में दाखिल हुए एवं जमा प्राणघातक रोगमूलक तत्त्वों को समाप्त करने का सर्वाधिक शक्तिवान साधन है। व्रत, उपवास के दौरान ब्रह्मचर्य (मन, वचन, कर्म) रखने का कठोर विधान है।'' उपवास के दौरान, रसरंजन, काम वासनाओं पर नियन्त्रण, तामसी साहित्य पठन आदि निषेध है। भौतिकता से ओतप्रोत नाट्य, गीत (वर्तमान में टेलीफिल्म, फिल्म, धारावाहिक) आदि देखने सुनने की मनाही है। ऋषिगण ने व्रत उपवास के दौरान सद्विचार, भगवद् भजन, स्तोत्र, कथा आदि के द्वारा शरीर–मन–मस्तिष्क में सत्त्व तत्त्व को प्रवाहित कर दिव्य आकाश तत्त्व के लिए महामार्ग खोलने की प्रक्रिया की कुंजी प्रदान की।

''आकाशतत्त्व ही काम, क्रोध, मोह, मद, शोक, ईर्ष्या, आदि को नियन्त्रित करता है।'' यह स्मरण रहे कि आकाशतत्त्व विशुद्धतम, निर्विकार, निराकार, शून्य, निर्मलतम है। ''आकाशतत्त्व दिव्य शक्तियों का अखण्ड अक्षय स्रोत या महाझरना है।''

परमव्योम सर्वोच्च सर्वोत्कृष्ट होने से आकाशतत्त्व का प्रयोग नवसंजीवनी है। यह पहले भी लिख चुके हैंः ''पंच महाभूतों में चारों वायु, अग्नि, जल, पृथिवी का आधार प्रथम तत्त्व आकाश ही है। चारों महाभूतों का अस्तित्व आकाश से है।''

वेद विशेषकर अथर्ववेद देह में ब्रह्माण्ड और वैदिक देवताओं के वास की सूक्ष्मतम जानकारी देता है (वेद ओषधि कल्पतरु, वैदिक देवताओं की जैविक रचना–श्री बी.जी.रेले, अथर्ववेद–श्रीपाद दामोदार सातवलेकर)। काया में भी सृष्टि की तरह चारों तरफ आकाशतत्त्व विद्यमान रहता है। रोम कूपों से शरीर के विजातीय द्रव, विष तत्त्व आदि हानिकारक द्रवों का निकास होता है। रोम कूपों, त्वचा के अदृश्य छिद्रों को भरना काया के लिए हानिकारक है। अथर्ववेद में सूर्य की रोशनी से इतर कृत्रिम प्रकाश अन्धकारमय कक्षों में काम करनेवालों, निवास करनेवालों को होनेवाले रोगों से सावधान किया है। वर्तमान भौतिकवादी संसार से शीतल कक्षों की जीवनशैली भी अनेक रोगों की जननी है। शीतल कक्षों में काया के छिद्रों–रोम कूपों से विजातीय द्रव का निकास नहीं होता है। आकाशतत्त्व काया में अधिक क्रियाशील नहीं रहता है। राजस्थान के मरूस्थल के महाताप (तापमान 48 डिग्री से 50 डिग्री) में ग्रामीण महिलायें काम करती मिलती हैं। इस काया को झुलसानेवाली गर्मी के बावजूद नारियों का रंगरूप चम्पई है ? उनकी त्वचा के छिद्रों–रोम कूपों में आकाशतत्त्व व्यापता है।

योग विद्या, वैदिक विज्ञान, वेदांग, आयुर्वेद एवं विज्ञान में काया में आकाश के अवस्थित होने का वर्णन और प्रधान स्थल के सूत्र चक्रव्यूह सरीखे हैं। योग एवं दर्शन में हृदयकाश का उल्लेख मिलता है। ''हृदय का अर्थ रहस्य विज्ञान, अश्व, अक्ष, आन्तरिक भाग, आत्मा, मन, वक्षःस्थल, प्रेम, अनुराग, आन्तरिक रस आदि है। अर्थात् योग भौतिक हृदय की बात नहीं कर रहा है।'' देह में आत्मा, मन का निवास स्वयं में यक्षप्रश्न है। मस्तिष्क का रुद्र एवं सूर्य देवता से सम्बन्ध है। वैदिक देवताओं के जैविक रूप के अनुसार मस्तिष्क–शिर में दिव्य सोम तत्त्व भरा रहता है। वैदिक विज्ञान आकाश में सोम तत्त्व एवं इन्द्र तत्त्व भरा मानता है। आकाश मस्तिष्क में प्राण तत्त्व हुआ। वहीं ब्रह्मरन्ध्र–सहस्रार आकाश का सम्पर्क केन्द्र है। आकाश से देह में वायु, अग्नि, जल,

पृथिवी तत्त्व गतिशील होते हैं। आकाशतत्त्व ही पित्त एवं आँतों में तेज के रूप में उपस्थित है। जिससे अन्न–आहार पचता है। यह पुनः लिख रहे हैं कि कटि देशगत आकाश पृथिवी का भाग है। आकाशतत्त्व शरीर में नख से शिख तक अहम् भूमिका निर्वहन करता है। देह में आकाशतत्त्व एवं शेष चार भूतों का सन्तुलन समन्वय बिगड़ते ही आधि–व्याधि धर दबोचती है। हमें शरीर में थकावट, कमजोरी, कड़ापन आदि चेतावनी देते हैं कि विजातीय द्रव, विषाक्त तत्त्व हावी हो रहे हैं। काया को अवकाश (आकाश) (विश्राम) की जरूरत है।

अवकाश (आकाश) एवं उपवास दोनों में अन्तर्सम्बन्ध है। उपवास का अर्थ देह को अवकाश देना है। यह अवकाश देह को स्वेच्छा से भोजन नहीं करने से मिलता है। इस अवकाश में काया पाचन शक्ति–जीवनी शक्ति को अपने दैनिक कर्म से छुट्टी मिलती है। जीवनी शक्ति अंतड़ियों को शोधित कर निर्मल, विशुद्ध बनाती है और मृत कोशिकाओं को नवीजीवन देती है। उपवास चिकित्सा पद्धति का विधान अलिखित अघोषित गुप्त होते हुए भी सार्वजनिन, सार्वलौकिक, सार्वदेशिक, सार्वकालिक है। परमहंसों के अनुसार आकाशतत्त्व चिकित्सा (आकाश विद्या) गुरू शिष्य परम्परा में फलती फूलती रही है। इसमें वायु–पित्त–कफ को सन्तुलित रखने की दृष्टि से उपचार किया जाता है। आधुनिक भौतिक विज्ञान के अनुसार हम प्रतिदिन भोजन के रूप में लाखों–करोडों जीवाणुओं (बैक्टिरिया) को निवाला बनाते हैं। यद्यपि वे हमें नग्न आँखों से नहीं दिखते हैं। श्वास के द्वारा एवं जल के माध्यम से शरीर में संतुलन करते हैं। वैदिक विज्ञान की मान्यता है कि काया की जीवन शक्ति रोगों का स्वयं उपचार करती है। वनोषधियाँ जीवनी शक्ति को अभूतपूर्व सकारात्मक ऊर्जा एवं गति देती हैं।

आकाशोपचार में पेट, अमाशय, अंतडियाँ, गुर्दा–वृक्क, यकृत–जिगर, फेफड़ा, हृदय, पाचक रस प्रदायनी ग्रन्थी आदि को अवकाश दिया जाता है ताकि वे इस विश्राम के समय तन्त्र को निर्विकार विशुद्ध, क्षतिग्रस्त को पुनर्जीवित, शोधन कर नवजीवन नव ऊर्जा प्रदान कर सकें। आकाशोपचार में उपवासोपचार का श्रीगणेश और समापन दोनों सबसे महत्वपूर्ण हैं। उपवासोपचार से सबसे पहले शरीर की शुद्धि आवश्यक होती है। जुलाब आदि से पेट में जमा मल को निकालना

होता है। आमतौर पर सभी यह सोचते हैं कि हम औसतन खाना खा रहे हैं। इसके विपरीत इससे कम खाना खाने से भी समान ऊर्जा मिल सकती है।

उपवासोपचार में सर्वप्रथम दिन में केवल एक समय ही आहार से श्रीगणेश करना चाहिए। धीरे–धीरे सुबह का कलेवा आदि भी लेना छोड़ दें और ठोस खाद्यान्न के स्थान पर फलों का ताजा रस एवं नींबू जल लें। इसके तीसरे चरण में एक दिन का उपवास करें। उपवास के दौरान नींबू जल, फलों का रस ही लें। उपवास तोड़ने पर गरिष्ठ आहार (हलवा, पायसम, पुड़ी, मिठाई, पुआ, पकोड़ी आदि) नहीं लें तो अच्छा रहेगा। चौथे चरण के एक दिन के उपवासोपचार में नींबू जल (शिकंजी), दूध की चाय, रस आदि भी नहीं लेना होता है। उपवास हल्के आहार से तोडें। पाँचवें चरण में दो दिन का उपवास कर कायिक ऊर्जा आदि का आत्म निरीक्षण करें। यदि रक्तचाप (बीपी), मधुमेह (शर्करा), हृदयगत रोग, वायु आदि की शिकायत होतो उपवासोपचार को स्थगित करें। छठे चरण में एक सप्ताह उपवास करें और उपवास समापन धीरे–धीरे तनिक लघु आहार से करना चाहिए। सातवें चरण में एक पखवाड़े और आठवें पडाव में एक माह उपवास का अभ्यास करें। नवम् चरण में तीन माह, दशम चरण में छह माह एवं ग्यारहवें चरण में एक वर्ष का उपवास किया जाता है। एक वर्षीय उपवास को चरणबद्ध तोड़ना चाहिए। एक वर्षीय उपवास नींबू पानी एवं फलों के रस से तोड़ने का विधान है। उसके बाद न्यूनतम आहार (मूंग की दाल के पानी) लें। प्रकारान्तर में केवल ताजा सब्जी एवं फल थोड़ी थोड़ी मात्रा में लेना होता है। सालभर के उपवास के बाद नियमित भोजन लगभग तीन से चार सप्ताह बाद किया जाता है। इस दौरान काया के सभी अंग सम्पूर्ण शक्ति, ऊर्जा से काम करने लग जाते हैं। उपवास के दौरान ''मौन रहने'' की भी अलिखित परम्परा है। मौन के दौरान अन्तर्मुखी होकर आन्तरिक ब्रह्माण्ड और परमव्योम की महायात्रा करना सार्थक होता है। उपवास में सद्साहित्य का श्रवण, पठन और उस पर मनन करना चाहिए। मन में सद् संकल्प–शिवसंकल्प हो, कल्याणमय संकल्प हो।

एक वर्ष के उपवास में सफल होने पर वर्षों–वर्षों का उपवास करना सम्भव है। आधुनिक विज्ञान के लिए चुनौती है कि वर्षों उपवास

के दौरान साधक की जीवनी शक्ति, ऊर्जा आदि यथावत कैसे रहती है? आकाशविद्या निराहार रहनेवाले को जीवनी शक्ति, ऊर्जा कैसे प्रदान करता है ? शरीर में मृत कोशिकाओं के स्थान पर नव स्वस्थ कोशिकायें स्वतः बनना आश्चर्य है। पँच महाभूतों का मधु आकाशतत्त्व की दिव्य मायावी चमत्कारी शक्ति अदृश्य रूप से लम्बे उपवासकर्ता की काया का संचालन स्वयं सम्हालती है। ''उपवासोपचार की रसज्ञता सर्वव्यापक, सर्वशक्तिमान होते हुए भी आधुनिक विज्ञान के लिए अज्ञात है।'' वैदिक विज्ञान का दावा है कि उपवास प्रक्रिया आकाशविद्या के गूढ तत्त्व ज्ञान से सीधे साक्षात्कार करवाती है।

यह अलग बात है कि देश में आकाश विद्या के प्रवेश द्वार व्रत, उपवास का स्वरूप मूल भावना से इतर है। मूल रूप से वर्ष में दो बार नवरात्र में नौ दिवसीय उपास का सम्बन्ध दैहिक, आत्मिक, मानसिक शोधन से रहा। लेकिन उपवास समापन पर अनेक तरह के पकवान और गरिष्ठ भोजन से उसका बुनियादी लक्ष्य ही विफल होने लगा है। परिणामतः पकवानों–व्यंजनों–मिठाइयों को पचाने के लिए काया तन्त्र को अतिरिक्त काम करना होता है। काया तन्त्र की उपवास–विश्राम से संचित ऊर्जा बेकार हो जाती है। यह संचित जीवनी शक्ति काया में नव ऊर्जा संचारित कर सकती है (उपवास के बाद गरिष्ठतम भोजन के पीछे मानवीय आन्तरिक भ्रयाक्रान्तता है। उपवास में अदृश्य भय सताता है कि भोजन नहीं करने से कमजोरी आ रही है। जबकि उपवास का उद्देश्य काया को विश्राम देकर जीवनी शक्ति को चक्रित करना और देह में जमा मल को नष्ट करना है।)। उपवासोपचार आत्मशक्ति को भी सशक्त करता है। इससे उच्च रक्तचाप, बदहजमी, वायु प्रकोप, अस्थमा, चर्मरोग आदि का सहज निवारण होता है। इसकी पुष्टि वैज्ञानिक अध्ययनों (श्रीयुत एम.पी.वेगमेन) ने भी की है। भारतीय योग विद्या और पाचनतन्त्र का भी गहरा सम्बन्ध है।

रोजमर्रा के जीवन में आकाशतत्त्व की केन्द्रीय भूमिका को ध्यान में रखकर यह कहा गया कि दोनों समय भोजन के समय भूख से कम से कम एक तिहाई ही आहार लें। पेट में कुछ स्थान खाली रखना चाहिए। यह स्थान आकाशतत्त्व के लिए है। उपवासोपचार में सद्‌विचार, रचनात्मक सोच आदि से दिव्य आत्म निर्देश (मन की अक्षय ऊर्जा)

उत्पन्न होती है। आत्म निर्देश शरीरगत आधि व्याधियों को पलक झपकते ही नष्ट करता है। मानसिक शक्ति का प्रचण्ड महाप्रवाह जीवन बदल देता है।

वेद में वास्तोस्पति देवता का सूक्त है। वैदिक विज्ञान में आवास (भवन) में आकाशतत्त्व की समुचित व्यवस्था का निर्देश है। भारतीय संस्कृति में आवास के अन्दर खुला चौक रखने का विधान रहा। खुले चौक से सीधा आकाश दिखाई देता और आकाश से सीधा सम्बन्ध बना रहता। चौक से आकाशतत्त्व बेरोकटोक घर में आता रहा। घर के चौक–आंगन का मध्य भाग ''ब्रह्म क्षेत्र'' कहा जाता रहा। ब्रह्म क्षेत्र में छोटा वर्गाकार स्थान पूज्य होता रहा। वैदिक विज्ञान में आकाश मध्य भाग है। ब्रह्मक्षेत्र में पवित्र वृक्ष अथवा पौधा लगाया जाता रहा। भौतिकता की अंधी दौड़ से उत्पन्न कंक्रीट जंगल में चौक, आंगन, मध्यक्षेत्र (आकाश) गायब हो गया है। आवासों में आकाश के छूमन्तर होते ही रोगों–संकटों का सिलसिला प्रारम्भ हुआ है। आरोग्य सम्राट आकाशराज को पुनर्स्थापित करना समय की मांग है।।।ऊँ।।

# परिशिष्ठ

## वैदिक सूक्त : परमव्योमन्

पुरुष सूक्त
विश्वकर्मा सूक्त
नासदीय सूक्त
हिरण्यगर्भ सूक्त

भग्नावेश तक्षशिला विश्वविद्यालय

प्रजापति सूक्त
मार्तण्ड उत्पत्ति सूक्त
द्यावापृथिवी सूक्त
सूर्याविवाह सूक्त
ऋग्वेद : असुर
अघमर्षण सूक्त
ऋग्वैदिक शान्तिपाठ सूक्त

# वैदिक सूक्त

## सृष्टि परमाणु एवं ऊर्जा रहस्य

### ऋग्वेद 5.62.1–9

श्रुतविदात्रेयः। देवता–मित्रावरुणौः। छन्द–त्रिष्टुप्
ऋतेन ऋतमपिहितं ध्रुव वां सूयेस्य यत्र विमुचन्त्यश्वान्।
दश सता सह तस्थुस्तदेकं देवानां श्रेष्ठं वपुषामपश्यम्।।1।।
तत सु वा मित्रावरुणा महित्वमीमो तस्थुषीरह मिर्दुदुह्ने।
विश्वाः पिवन्थः स्वसरम्य धेना अनु वाभेकः पविर्रा ववते।।2।।
अधारयतं पृथिवीमुत द्यां मित्रराजाना वरुणा महोभिः।
वर्धयतमोषधीः पिन्वतं गा अव वृष्टिं सृजतं जीरदान्।।3।।
वा वामश्वासः सुयुजो वहन्तु यतरश्यम उप यन्त्ववाक्।
घतृस्य निर्णिगनु वर्तते वामुप सिन्धवः प्रतिदिवि क्षरन्ति।।4।।
अनु श्रुताममतिं वर्धदुवीं बर्हिरिव यजुषा रक्षमाणा।
नमस्वन्ता धृतदक्षधि गर्ते मित्रासाथे वरुणेळास्वन्तः।।5।।
अक्रविहस्ता सुकृते परस्पा यं त्रासाथे वरुणेकास्वन्तः।
राजाना क्षत्रमह्णीयमाना सहस्रस्थूणं बिभृथः सह द्वौ।।6।।
हिरण्यनिर्णिगयो अस्य स्थूणा वि भ्रांजते दिव्य 1 श्वाजनीव।
भद्रे क्षेत्रे निमिता तिल्विले वा सनेम मध्वो अधिगर्त्यस्य ।।7।।
हिरण्यरूपमुपसो व्युष्टावयः थूणमुदिता सूर्यस्य।
आ रोहथो वरुणमित्र गर्तमश्चक्षाथे अदितिं दितिं च।।8।।
यद्वंहिष्ठं नातिविधे सुदानू अच्छिद्रं शर्म भुवनस्य गोपा।
तेन नो मित्रावरुणाववेिष्टं सिषासन्तो जिगीवांसः स्याम।।9।।

(ऋग्वेद के पांचवे मण्डल का बासठवाँ सूक्त परमाणु एवं ऊर्जा रचना के गूढ़ज्ञान से सम्बन्धित है। सृष्टिकल्पकाल को उषा काल नाम से सम्बोधित किया गया है। यह स्पष्ट करता है कि सूर्यदेव की उत्पत्ति

एवं परमाणु संरचना एक ही समय होती है। परमाणु के अन्तस् में अखण्ड मूल तत्त्व–यौगिक सभी विद्यमान हैं। परमाणु में इलेक्ट्रान, प्रोटोन दोनों मित्र एवं वरुण कहे गए। सूर्य से प्रसारित प्रकाश ऊर्जा का एक भाग मित्र एवं वरुण लेते हैं। यह प्रेरक द्रव्यों की सत्ता, इन प्रेरक द्रव्यों में से एक द्वारा मूलभूत क्रिया रूपचक्र की परिधि को चक्रित करना है। इसके परिणामतः सूर्य किरणों के विकिरण धनात्मक आवेशित कणों का संघात है एवं विद्युत चुम्बकीय आवेशवाला है। वह सूर्य के ऊर्जा जनन में सहभागी है। वैदिक विज्ञानविद चन्द्रमण्डल को धनात्मक अथवा घनात्मक एवं सूर्यमण्डल को ऋणात्मक आवेशित ऊर्जा के दो केन्द्र कहते हैं।)।

ऋग्वेद 5.62.1–9 का सरल भावार्थ : सूर्यमण्डल हमेशा से जलसे भरे समुद्र में अवस्थित है। द्युलोक भी एक महासमुद्र है। द्युलोक भी सदैव जल से पूर्ण रहता है। उस समुद के जल में चलता हुआ सूर्य अपनी असंख्य किरणरूपी घोड़ों को मुक्त करता है। यहाँ द्रव्य अथवा जल से भरे समुद्र का अर्थ क्या है ? वह सूर्य सभी देवों में सबसे सुन्दर एवं तेजस्वी शरीरवाला है। मित्र और वरुण ये दोनों क्रमशः सूर्य एवं जल हैं। इन दोनों का महत्व प्राणियों के लिए विशेष है। सूर्य हमेशा गतिमान होकर हरदिन वृक्ष वनस्पतियों में रस स्थापित करता है। सूर्य एवं जल दोनों ही देवता अपनी बहिन पृथिवी को सशक्त (पुष्ट एवं उपजाऊ) करते हैं। सूर्य का चक्र सदैव घूमता है। सूर्य देवता एवं जल देवता दोनों पृथिवी और द्युलोक को धारण करते हैं। सूर्य अपनी किरणों से जल को द्युलोक में पहुँचाता है। वरुण वर्षा के रूप में जल की वर्षा करता है (यही सिद्धान्त भौतिक विज्ञान का है। इस वर्षाजल से पृथ्वी पर सभी वनस्पतियाँ ओषध बढ़ते हैं। इनको खाकर प्राणी पुष्ट होते हैं।)।

यजुष के मंत्रों से यज्ञ की रक्षा होती है। दोनों रथ में आरूढ़ होकर यज्ञों में सम्मिलित होते हैं। इसी तरह ये देव पृथ्वी की रक्षा करते हैं। परिणामतः उनके यश में वृद्धि होती है। ये दोनों निष्कपट हाथोंवाले, दूरसे भी रक्षा करनेवाले, किसी की भी हिंसा नहीं करनेवाले, तेजस्वी मित्रवरुण जिस मनुष्य की रक्षा करते हैं, वह उत्तम कर्म करनेवाला, उत्तम धन एवं गृह आदि ऐश्वर्य (अध्यात्मिक भी) प्राप्त करता है। इस सूर्य का रथ सुनहरा–स्वर्णमय है। रथ के खंभे भी किरणरूपी सुनहरे हैं।

तीन गुना यानी इक्कीस समिधायें थी।'' देव इस यज्ञ को फैला रहे थे। इसमें पुरुषरूपी पुरुषको बांधते थे। यह वाक्य रहस्य गहराता है। देवों ने यज्ञपुरुष के साधन से यज्ञ प्रारम्भ किया। वे प्रारम्भ के धर्मश्रेष्ठ थे। ये धर्माचरण करनेवाले–यज्ञधर्म का आचरण करनेवाले पूर्व समय के साधनसम्पन्न यज्ञ करनेवालों के साथ रहते थे। वे ही धर्मात्मा महात्मा निश्चय से उसी सुखपूर्ण स्थान में जाकर रहने लगे।)।

## मार्तण्ड सूर्य जन्म वर्णन

## ऋग्वेद 10.72.1–9

लौक्यो बृहस्पतिः, बृहस्पतिरांगिरसो या दाक्षायणी अदितिर्वा। देवः। अनुष्टुप् छन्द्

देवानां नु वयं जाना प्र वोचाम विपन्यया।
उक्थेसु शस्यमानेसु यः पश्यादुत्तरे युगे।।1।।
ब्रह्मणस्परिरेता सं कर्मार इवाधमत्।
देवानां पूर्ष्ये युगे ऽसतः सदजायत।।2।।
देवानां युगे प्रथमे ऽसतः सदजायत।
तदाशा अन्वजायन्त तदुत्तानपदस्परि।।3।।
मूर्जज्ञ उत्तानपदो भुव आशा अजायन्त।
अदितेर्दक्षो अजायत दक्षाद्वदितिः परि।।4।।
अदितिर्ह्यजनिष्ट दक्ष या दुहिता तव।
तां देवा अन्वजायन्त भद्रा अमृतबन्धवः।।5।।
यद्देवा अदः सलिले सुसंरब्धा अतिष्ठत।
अत्रा वो नृत्यताभिव तीव्रो रेणुरपायत।।6।।
यद्देवा यतयो यथा भुवनान्यपिबन्त।
अत्रा समुद्र आ गूळहमा सूर्यजभर्तन।।7।।
अष्टौ पुत्रसो अदितिर्ये जातास्तन्व 1 स्परि।
देवाँ उप प्रैत् सप्तभिः परा मार्तण्डमास्यत्।।8।।
सप्तभिः पुत्रैरदितिरूप प्रैत् पूर्व्यं युगम्।
प्रजायै मृत्यवे त्वत् पुनर्मार्ताण्डमाभरत्।।9।।

(मण्डल 10 के इस बहत्तरवें सूक्त में मार्तण्ड सूर्य जन्म कथा और अदिति मूलतत्त्व दहन का रहस्योद्घाटन चकित करता है। सूक्तानुसार ब्रह्माण्डके नियंताने देवों के दो वर्गों को सृजित करनेवाले

मूलभूत तत्त्वों का दहन किया। परिणामतः देवों की रचना हुई। उन्हें दो भागों में विभाजित किया। अदिति के आठ पुत्रों में से मार्तण्ड को हमारे ब्रह्माण्ड में स्थापित किया गया। इसी सूक्त में नक्षत्रों की उत्पत्ति की प्रक्रिया का वर्णन है। सूक्तानुसार सूर्य से ही सौरमण्डल में नक्षत्रों पृथ्वी की उत्पत्ति हुई। सूक्तका सरलार्थ : हम देवों आदित्यों के जन्मों का स्पष्टरूप से वर्णन करते हैं।'' जो देवों का संघ पहले से वेद मंत्रों के स्तोत्रों से यज्ञानुष्ठान स्थापित होता है, वह आनेवाले काल में स्तोता का साक्षात दर्शन करेगा। बृह्मणस्पति या अदिति ने कुशल रचियता के समान इन देवों को उत्पन्न किया। देवों के पूर्व युग में ''आदिसृष्टि में असत् से सत् पैदा हुआ। देवों के पूर्व युग में असत् से ही सत् उत्पन्न हुआ था।'' इसके पश्चात दिशाएँ और वृक्ष उत्पन्न हुए। इसका अगला मंत्र भौचक्का करता है। पृथिवी से दिशाएँ पैदा हुई। अदिति से दक्ष का जन्म हुआ और दक्ष से अदिति जन्मी। यह मन्त्र उलटबांसी है।

हे दक्ष! आपकी पुत्री अथवा जननी अदिति ने देवों को जन्म दिया। पहले अदिति को दक्ष की माता कहा है। उससे पूजनीय एवं अमरदेव पैदा हुए। जिस समय, हे देवों, तुम जलमें उत्तमरीति से स्थित हुए, तब नृत्य करते हुए, मोद करते हुए आपका दु:सह अंशभूत एक आदित्य ऊपर आया। हे देवो, जैसे मेघ वृष्टि से भूमि को पूरित करते हैं; उसीप्रकार आपने अपने तेजों से समस्त जगत् को व्याप्त किया। ''उस समय जल में, आकाश में, सुप्त सूर्य को, प्रातःकाल में उदित होने के लिए आवाहित किया।'' अदिति के आठ पुत्र–मित्र, वरुण, धाता, अर्यमा, अंश, विवस्वान, आदित्य आदि उत्पन्न हुए। अदिति सात पुत्रों के साथ देवों के पास गई और आठवां पुत्र मार्तण्ड सूर्य को आकाश में छोड़ दिया। मार्तण्ड का एक अर्थ मृत अण्ड भी है। यानी देवी अदिति सात पुत्रों को लेकर परमाव्योम पूर्वकाल में चली गई। सूर्यों की महासृष्टि का संकेत करती है। अर्थात महाब्रह्माण्ड में अनेक सूर्य हैं। हमारी सृष्टि अथवा ब्रह्माण्ड में एक सूर्य है। सृष्टि प्राणियों के जन्म–मरण के लिए ही फिर सूर्य को आकाश में धारण करती है।) ।।ऊँ।।

# सृष्टि रचना : अघमर्षण सूक्त

ऋतं च सत्यं चाभीद्धात् तपसोऽध्यजायत।

ततो रात्र्यजायत ततः समुद्रो अर्णवः।।1।।

समुद्रादर्णवादधि संवत्सरो अजायत।

अहोरात्राणि विदद्विश्वस्य भिषतो वशी।।2।।

र्सूयचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वकल्पयत्।

दिवं च पृथिवीं चाऽन्तरिक्षमयो स्वः ।।3।।

ऋग्वेद दशम मण्डल; सूक्त 190; माधुच्छन्दसोऽघमर्षण;भाववृत्तम्

ऋग्वेद के दशम मण्डल के 190 वें सूक्त के ऋषि अघमर्षण हैं। वे महर्षि मधुच्छन्दा के पुत्र हैं। अघमर्षण सूक्त के देवता सृष्टि है। अर्थात सूक्त का विषय सृष्टि रचना है। तीन ऋचाओं में सृष्टि रचना के गूढ़तम रहस्य को संजोया गया है। सूक्तानुसार परमेष्ठी के महान दीप्तिमान् तप से ऋत और समय उत्पन्न हुए। दूसरे शब्दों में यज्ञ एवं सत्य पैदा हुए। इसके बाद प्रलय रूपी रात्री हुई। उस समय तेज पुंज से परिपूर्ण आपः पैदा हुआ। यहाँ तेज पुंज को अर्णव और आपः की संज्ञा दी गई। वैसे केतु को भी अर्णव कहा गया है। यह स्मरण रहे कि आपः ज्योति है, रस है, अमृत है, ब्रह्म है, भू भूर्वः स्वः है, ओम् है। आपो ज्योती रसोऽमृत ब्रह्म भुभुर्वः स्वरोम्। अघमर्षण ऋषि अहोरात्र का वर्णन कर रहे हैं। परमेष्ठी के महान तप, प्रलयंकर अहोरात्र, समुद्र और अर्णव अध्यात्मिक तात्त्विक अर्थ की व्याख्या आवश्यक है।

परमव्योम के दिव्य आपः के ब्रह्माण्डीय महासागर सलिल में संवत्सर की उत्पत्ति हुई। संवत्सर अर्थात वर्ष में पूरा होनेवाला मार्ग है। प्रकारान्तर में परब्रह्म ने निमेषोन्मेष करनेवाले (क्षण में पलकों को झपकानेवाले) जगत् को वश में करने के लिए दिन और रात्रि की रचना

की। सभी को धारण करने वाले धाता परमेष्ठी ने सूर्य, चन्द्रमा, द्युलोक एवं पृथिवीलोक, अन्तरिक्ष और सुखलोक (परमधाम) की पहले के समान रचना की। यह स्वयं स्पष्ट है कि पूर्व काल में भी परब्रह्म ने इसी प्रकार सृष्टि की रचना की।।।ऊँ।।

## ऋग्वैदिक द्यावापृथिवी सूक्त : द्यावापृथिवी देव रक्षित

## द्यावापृथिवी की जीवनशक्ति सूर्य

प्र द्यावा यज्ञैः पृथिवी ऋतावृधा मही स्तुषे विदथेष प्रचेतसा।

देवेभिर्ये देवपुत्रे सुदंससेत्था धिया वार्याणि प्रभूषतः।।1।।

उत मन्ये पितुरद्रुहो मनो मातुर्महि स्वतक्स्तद्धवीमभिः।

सुरेतसा पितरा भूम चक्रतुरूरू प्रजाया अमृतं वरीमभिः।।2।।

ते सूनवः स्वपसः सुदंससो मही जज्ञुर्मातरा पूर्वचित्तये।

स्थातुश्च सत्यं जगतश्च धर्माणि पुत्रस्य पाथः पदमद्वयाविनः।।3।।

ते मायिनो ममिरे सुप्रचेतसो जामी सयोनी मिथुना समोकसा।

नव्यंनव्यं तन्तुमा तन्वते दिवि समुद्रे अन्तः कवयः सुदीतयः।।4।।

तद् राधो अद्य सवितुर्वरेण्यं वयं देवस्य प्रसवे मनामहे।

अस्मभ्यं द्यावापृथिवी सुचेतुना रयिं धत्तं वसुमन्तं शतग्विनम्।।5।।

(ऋग्वेद : प्रथम मण्डल; सूक्त–159; ऋषि–दीर्घतमा औचथ्य; देवता–द्यावापृथिवी; छन्द–जगती)

ते हि द्यावापृथिवी विश्वशंभुव ऋतावरी रजसो धारयत्कवी।

सुजन्मनी धिषणे अन्तरीयते देवो देवी धर्मणाः सूर्यः शुचिः।।1।।

उरूण्यचसा महिनी असश्चता पिता माता च भुवनानि रक्षतः।

सुधृष्टमे वपुष्ये 3 न रोदसी पिता यत् सीमभि रूपैरवासयत्।।2।।

स वह्निः पुत्रः पित्रोः पवित्रवान् पुनाति धीरो भुवनानि मायया।

धेनुं च पृश्निं वृषभं सुरेतसं विश्वाहा शुक्रं पयो अस्य दुक्षत।।3।।

अयं देवानामपसामपस्तमो यो जजान रोदसी विश्वशंभुवा।

वि यो ममे रजसी सुक्रतूयया ऽजरेभिः स्कम्भनेभिः समानृचे।।4।।

ते नो गृहाने महिनी महि श्रवः क्षत्रं द्यावापृथिवी घासथो बृहत्।

येनाभि कृष्टीस्ततनाम विश्वहा पनाय्यमोजो अस्मे समिन्वतम्।।5।।
(ऋग्वेद : मण्डल–प्रथम; सूक्त–160; ऋषि–दीर्घतमा औचथ्य; देवता–द्यावापृथिवी; सूक्त–जगती)

ऋषि उचथ्य एवं ऋषिका ममता के ब्रह्मज्ञानी सुपुत्र इन दोनों सूक्तों के मन्त्र द्रष्टा हैं। इन दोनों ही सूक्तों में द्युलोक और पृथिवीलोक के गूढ़ रहस्य को उजागर किया है। प्रथम सूक्त के अनुसार द्युलोक एवं पृथिवीलोक देवों द्वारा रक्षित हैं, अर्थात् उनकी संतान के समान हैं। ये दोनों अपने कर्मों और बुद्धियों से सभी को उत्तमोत्तम ऐश्वर्यों से भूषित करते हैं। संतान का कर्तव्य है कि वह अपने माता पिता के मन को अपने उत्तम आचरणों से हमेशा प्रसन्न रखे। साथ ही माता पिता को चाहिए कि वे अपनी संतान से द्रोह नहीं करे। अपनी रक्षण शक्तियों द्वारा प्रजा की उन्नति करनी चाहिए और उनका यह सर्वश्रेष्ठ काम बहुत विस्तृत है।

ये द्युलोक एवं पृथिवीलोक स्थावर एवं जंगमरूप अपनी सभी संतानों का हर तरह से पालन पोषण और रक्षण करते हैं। उधर उत्तम कर्म करनेवाली गुणवान् संतान अपने संरक्षकों को हर प्रकार से प्रसन्न रखने का प्रयत्न करती हैं। मन्त्र द्रष्टा ऋषि ने द्युलोक में स्थित सूर्य देवता की तुलना सर्वश्रेष्ठ जुलाहे से की है। सूर्य देवता अपनी रश्मियाँ रूपी ताने बाने से प्रकाशरूपी वस्त्र बुनता रहता है। वह प्रकाशरूपी वस्त्र से द्युलोक एवं पृथिवी लोक को ढक लेता है (ब्रह्माण्ड को प्रकाशित करता है।)। ये द्युलोक एवं पृथिवीलोक पृथक्–पृथक् होते हुए भी एक स्थान सगी संतान (बहिनों) की तरह रहते हैं। इसी का अनुसरण मानवों को करना चाहिए, वे मिलजुलकर रहें (ऋग्वेद 1.159.1–5)।

ये द्यावापृथिवी संसार को सुख देनेवाले, जल वर्षा करनेवाले, ज्ञानियों को धारण करनेवाले हैं। इनके मध्य सूर्यदेवता परिभ्रमण करता है।

सूर्यदेवता पृथिवीलोक की जीवनशक्ति है। उससे जीवनशक्ति लेकर प्राणी जीवित रहते हैं। यदि सूर्य नहीं हो तो समस्त संसार का विनाश होना सुनिश्चित है। सूर्य अपनी किरणों से सभी लोकों को पवित्र करता हुआ चलता है। दूसरे शब्दों में वह आकाश से जल वर्षा करवाकर प्राणीमात्र, वनस्पति को पुष्ट करता है।

इस सूर्य देवता ने द्यावापृथिवी को उत्पन्न किया और सुदृढ़ किया। इसीलिए उत्तम कर्म करनेवाले देवों में सूर्य अग्रगण्य है और सर्वोत्कृष्ट, सर्वोत्तम, सर्वश्रेष्ठ कर्म करनेवाला है। ये द्यावापृथिवी हमारी स्तुति से प्रसन्न होकर शक्ति प्रदान करे। हम प्रजा विस्तार के कार्यों में समर्थ हों, अर्थात् हम मनुष्यों को उन्नत करने के कार्य में समर्थ हों। इस उत्तम कार्य हेतु हमें प्रतिदिन सद् प्रेरणा मिलती रहे (ऋग्वेद 1.160. 1–5)।

## द्यावापृथिवी उत्पत्ति रहस्य!

कतरा पूर्वा कतरापरायोः कथा जाते कवयः को वि वेद।

विश्वं त्मना बिभृतो यद्ध नाम वि वर्तेते अहनी चक्रियेव।।1।।

भूरिं द्वे अचरन्ती चरन्तं पद्वन्तं गर्भमपदी दधाते।

नित्यं न सूनुं पित्रोरूपस्थे द्यावा रक्षतं पृथिवी नो अभ्वात्।।2।।

अनेहो दात्रमदितेरनर्व हुवे स्वर्वदवधं नमस्वत्।

तद् रोदसी जनयतं जरित्रे द्यावा रक्षतं पृथिवी नो अभ्वात्।।3।।

अतप्यमाने अवसावन्ती अनु ष्याम रोदसी देवपुत्रे।

उभे देवानामुभयेभिरव्हां द्यावा रक्षतं पृथिवी नो अभ्वात्।।4।।

संगच्छमाने युवती समन्ते स्वसारा जामी पित्रोरूपस्थे।

अभिजिघ्रन्ती भुवनम्य नाभिं द्यावा रक्षतं पृथिवी नो अभ्वात्।।5।।

उर्वी सद्मनी बृहती ऋतेन हुवे देवनामवसा जनित्री।

दधाते ये अमृतं सुप्रतीके द्यावा रक्षतं पृथिवी नो अभ्वात्।।6।।

उर्वी पृथ्वी बहुले दूरेअन्ते उंप ब्रुवे नमसा यज्ञे अस्मिन्।

दधाते ये सुभगे सुप्रतूर्ती द्यावा रक्षतं पृथिवी नो अभ्वात्।।7।।

देवान वा यच्चकृमा कच्चिदागः सखायं वा सदमिज्जास्पतिं वा।

इयं धीर्भूया अवयानमेषां द्यावा रक्षतं पृथिवी नो अभ्वात्।।8।।

उभा शंसा नर्या मामविष्टामुभे मामूती अवसा सचेताम्।

भूरि चिदर्यः सुदास्तरायेषा मदन्त इषयेम देवाः।।9।।

ऋतं दिवे तदवोचं पृथिव्या अभिश्रावाय प्रथमं सुमेधा।

पातामवद्यवाद् दुरितादभीके पिता माता च रक्षतामवोभिः।।10।।

इदं द्यावापृथिवी सत्यमस्तु पितर्मातर्यदिहोपब्रुवे वाम्।

भूतं देवानामवमे अवोभिर्विद्यामेषं वृजनं जीरदानुम्।।11।।

(ऋग्वेद : मण्डल– प्रथम; सूक्त– 185; ऋषि– अगस्तयो मैत्रावरूणि; देवता–द्यावापृथिवी; छन्द–त्रिष्टुप)

ये द्युलोक और पृथिवीलोक कहाँ से और किस प्रकार पैदा हुए और इन दोनों में से कौन पहले उत्पन्न हुआ एवं कौन बाद में उत्पन्न हुआ ? हे ज्ञानीजन! इसका रहस्य कौन जानता है ? यह अध्यात्मिक गूढ रहस्य है। इतना अवश्य ज्ञात है कि ये दोनों अपनी शक्ति से समस्त को धारण कर रहे हैं। इन्हीं के कारण दिन एवं रात की उत्पत्ति होती है। ये दोनों चक्र के समान चक्रित हैं।

द्युलोक एवं पृथिवीलोक पैर रहित होने कारण चलने में असमर्थ हैं, किन्तु बहुत तेज चलने वाले और पैरोंवाले प्राणियों को धारण करते हैं। ये दोनों माता–पिता की तरह प्राणियों की रक्षा करते हैं। द्यु एवं पृथिवी हमारे हर तरह के संकटों में रक्षा करे। हम अखण्डनीय अदिति (पृथिवी) से पाप से रहित, क्षीण नहीं होनेवाला, तेजस्वी, अहिंसनीय और नम्रता प्रदाता धन देने की प्रार्थना करते हैं। उत्तम मार्ग से धन कमाना चाहिए। छल कपट से अर्जित धन पाप का होता है। सद्मार्ग से कमाया धन नम्रता प्रदाता होता है। धन से मानव दंभी, अहंकारी, घमंडी

एवं उद्धत नहीं हो, अपितु विनम्र रहे। द्युलोक एवं पृथिवी हमारी पाप से रक्षा करे।

ये द्यावापृथिवी देवों को उत्पन्न करनेवाले हैं। ये अपने रक्षण साधनों से प्राणियों की रक्षा करते हैं। ब्रह्माण्ड के सभी देव द्यु एवं पृथिवी के मध्य में हैं। इसलिए इन्हें देवों की माता कहा है। ये उनके अनुकूल आचरण करनेवालो की हर प्रकार से रक्षा करते हैं।

उत्तम रूपवान द्यावापृथिवी अमृत को धारण करते हैं। उन विस्तीर्ण निवास के आधार भूत सबको उत्पन्न करनेवाली द्यावापृथिवी को देवों के संरक्षण के लिए सत्यवाणी से आमन्त्रित करते हैं। यज्ञ में बुलाते हैं। वे पधारकर हमें पापों से सुरक्षित रखें।

द्यावापृथिवी सुन्दर रूपवाले एवं उत्तमदान देनेवाले हैं। वह सभी को धारण करते हैं। अनन्त द्यावापृथिवी की हम यज्ञ में स्तोत्र से स्तुति करते हैं। वे अधर्म से रक्षा करें। यदि हमने प्रमादवश देव, विद्वानों, मित्रों एवं सृष्टि के रचियता परमेष्ठी के प्रति कोई पाप किया हो, तो उस पाप को हम सद्बुद्धि से विनष्ट करने में सक्षम हों। द्यावापृथिवी भी हमें क्षमा कर सभी पापों से सुरक्षित रखे। द्यावापृथिवी दोनों संरक्षण के अनेक प्रकार के साधनों से युक्त है, अतः वे हमारी हर प्रकार से रक्षा करे। द्यावापृथिवी हमें एवं देव हमें उत्तम दान के लिए विपुल मात्रा में धन प्रदान करे।

हम उत्तम बुद्धि से द्युलोक एवं पृथिवीलोक को अपनी सर्वश्रेष्ठ ऋचा सुनाते हैं। वे हमारी स्तुति से प्रसन्न होकर हमारे निन्दनीय पापों से रक्षा करें। हम यज्ञ में द्यावापृथिवी की स्तुति करते हैं। हे द्यावापृथिवी! यह स्तुति स्वीकार कर क्षमा करें। हम विद्वानों के पास आप संरक्षण साधनों से युक्त होकर रहो। हम अन्न, बल और दीर्घजीवन प्राप्त करें (ऋग्वेद 1.185.1–11)।

## द्यावापृथिवी स्तुति

मही द्यावापृथिवी इह ज्येष्ठे रूचा भवतां शुचयद्भिरर्कैः।

यत सीं वरिष्ठे बृहती विमिन्वन् रूवद्धोक्षा पप्रथानेभिरेवैः।।1।।

देवी देवभिर्यजे यजत्रेरमिनती तस्थतुरूक्षमाणे।

ऋतावरी अद्रुहा दैवपुत्रे यज्ञस्य नेत्री शुचयद्भिरर्कैः।।2।।

स इत् स्वपा भुवनेष्वास य इमे द्यावापृथिवी जजान।

उर्वी गभीरे रजसी सुमेके अवंशे धीरः शच्या समैरत्।।3।।

नू रोदसी बृहद्भिर्नो वरूथैः पत्नीवद्भिरिषयन्ती सजोषाः।

उरूची विश्वे यजते नि पातं धिया स्याम रथ्यः सदासा।।4।।

प्र वां मही द्यवी अभ्युपस्तुतिं भरामहे।

शुची उप प्रशस्तये।।5।।

पुनाने तन्वा मिथः स्वेन दक्षेण राजथः।

ऊह्याथे सनादृतम्।।6।।

मही मित्रस्य साधथस्तरन्ती पिप्रती ऋतम्।
परि यज्ञं नि षेदथुः।।7।।
(ऋग्वेद् मण्डल –4; सूक्त –56; ऋषि –वामदेवो गौतमः; देवता– द्यावापृथिवी; छन्द–त्रिष्टुप्, गायत्री)

जब हवाओं से प्रेरित होनेवाले मेघ इस द्यावापृथिवी को चारों ओर से घेर लेते हैं, तब तेज से युक्त इन दोनों लोकों की स्तुति समस्त प्राणी करते हैं। ये तेजस्वी देवियाँ पूज्य, किसी की हिंसा नहीं करनेवाली, देवों को उत्पन्न करनेवाली, यज्ञ को पूर्ण करनेवाली हैं, ये उत्तम स्तोत्रों से युक्त हों। जिससे इन अगाध, अपार, विशाल, उत्तम स्तोत्रों से युक्त हों। जिसने इन अगाध, अपार, विशाल, उत्तम रूपवाले एवं बिना किसी आधारवाले किन्तु स्थिर रहनेवाले द्यावापृथिवी दोनों लोकों की रचना की, वहीं परमेष्ठी–उत्तम कर्म करनेवाला परमात्मा इन लोकों में व्याप्त है।

हे द्यावापृथिवी! आप हमारी धनों एवं उत्तम पत्नियों से युक्त होकर रक्षा करो। हम भी अपनी उत्तम बुद्धि एवं सुकार्यों से ऐश्वर्य प्राप्त करें। हे द्यावापृथिवी! हम तेज से युक्त आप दोनों की वन्दना करते हैं। आप कृपाकर स्तुति सुनने हमारे यहाँ पधारें। आप सभी को पवित्र करनेवाली, अद्भुत रूपवान, सर्वशक्तिवान हो। आप सभी दुःखों से पार लगानेवाली हो और विशाल यज्ञ को पूर्ण करते हो। आप कृपाकर भक्त की अभिलाषाओं को पूरा करें।

क्षेत्रपति देव मित्र के समान हितैषी है। उनकी सहायता प्राप्त हो (ऋग्वेद 4.56.1–7)।

## द्यावापृथिवी : वरुण के नियमबद्ध

घृतवती भुवनानामभिश्रियोर्वी पृथ्वी मधुदुघे सुपेशका।

द्यावापृथिवी वरुणस्य धर्मणा विष्कभिते अजरे भूरिरेतसा।।1।।

असश्चन्ती भूरिधारे पयस्वती घृतं दुहाते सुकृते शुचिव्रते।

राजन्ती अस्य भुवनस्य रोदसी अस्मे रेतः सिंचतं यन्मनुर्हितम्।।2।।

यो वामृजवे क्रमणाय रोदसी मर्तो ददाश धिषणे से साधति।

प्र प्रजाभिर्जायते घर्मणस्परि युवोः सिक्ता विषुरूपाणि सव्रता।।3।।

घृतेन द्यावापृथिवी अभीवृते घृतश्रिया घृतपृचा घृतावृधा।

उर्वी पृथ्वी होतृवूर्ये पुरोहितं ते इदू विप्रा ईळते सुम्नमिष्टये।।4।।

मधु नो द्यावापृथिवी मिमिक्षता मधुश्चुता मधुदुघे मधुव्रते।

दधाने यज्ञं द्रविणं च देवता महि श्रवो वाजमस्मे सुवीर्यम्।।5।।

ऊर्जं नौ द्यौश्च पृथिवी च पिवन्तां पिता माता विश्वविदा सुदंससा।

संरराणे रोदसी विश्वशम्भुवा सनि वाजं रयिमस्मे समिन्वताम्।।6।।

(ऋग्वेद : मण्डल–6; सूक्त–70; ऋषि–बार्हस्पत्योः भरद्वाजः; देवता–द्यावापृथिवी; छन्द–जगती)

"द्युलोक और पृथिवीलोक दोनों वरुण के नियमों से चलते हैं।" ये दोनों लोक जल से युक्त, सभी भुवनों को आश्रय देनेवाले, बहुत विस्तीर्ण, मधुर रस प्रदाता, अविनाशी एवं अनन्त शक्ति युक्त हैं। ये परस्पर पृथक् रहनेवाले, अनेक जल प्रवाहों से सम्पन्न, उत्तम एवं पवित्र कर्म करनेवाले और तेज प्रदाता हैं। वे दोनों इन भुवनों को प्रकाशित करते हैं। हे द्यावापृथिवी! हमारे लिए मानवों के लिए, हितकारी जल प्रवाहित करें। वह "सफल होता है जो सरल जीवन के लिए दान करता है।" धर्म पर रहनेवाला संतान युक्त होता है। "हे द्यावापृथिवी! आपके नियम अनेक प्रकार के हैं एवं विविध प्रकार के हैं।" ये दोनों लोक जल

से सम्पन्न हैं। यहाँ "जल का अर्थ मात्र पानी नहीं चेतना है।" ये दोनों ही जल का संवर्धन करनेवाले हैं। आप होता के वरण करने के समय आगे रहे हो। ये दोनों ही विशाल एवं अमर्यादित हैं। ज्ञानीजन सुखप्राप्ति के लिए इनकी स्तुति करते हैं।

हे द्यावापृथिवी ! हमें माधुर्य प्रदान कराओ। हम मधुर व्रत धारण करनेवाले, मधुर व्यवहार करनेवाले एवं मधुरता का स्राव करनेवाले हों। मानवीय व्रत मधुरता की वृद्धि करो। हमें सर्वोत्कृष्ट वीर बल एवं अनन्त यश मिले। मानव अपना आचरण मधुर रखें और शक्ति, वीर्य आदि में वृद्धि कर यशस्वी हो। हे द्यावापृथिवी! आप हमारी ऊर्जा में बढोत्तरी करें। हमें पुत्रपौत्रयुक्त यश, शक्ति, अन्न, बल एवं शक्ति दें। द्यावापृथिवी महातेजस्वी एवं सर्वकल्याण करनेवाले हैं। ये हमारे संरक्षक एवं सर्वोत्तम कर्म कर्ता हैं। संरक्षक सर्वश्रेष्ठ ज्ञानी एवं सत्कर्म करनेवाले हों (ऋग्वेद 6.70.1—6)।

## द्यावापृथिवी : कल्याणकारी पालक

प्र द्यावा यज्ञैः पृथिवी नमोभिः सबाध ईळे बृहती यजत्रे।

ते चिद्धि पूर्वे कवयो गृणन्तः पुरो मही दधिरे देवपुत्रे।।1।।

प्र पूर्वजे पितरा नव्यसीभिर्गीर्भिः कृणुध्वं सदने ऋतस्य।

आ नो द्यावापृथिवी दैव्येन जनेन यातं महि वा वरूथम्।।2।।

उतो हि वां रत्नधेयानि सन्ति पुरूणि द्यावापृथिवी सुदासे।

अस्मे धत्तं यदसदस्कृधोतु यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः।।3।।

(ऋग्वेद : मण्डल—7; सूक्त—53; ऋषि—मैत्रावरूणिर्वसिष्ठः; देवता—द्यावापृथिवी ; छन्द—त्रिष्टुप्)

महाकार द्यावापृथिवी बहुत ही पूजनीय है। हम यज्ञों एवं अन्नों के द्वारा कष्ट दूर करने के लिए इनकी प्रार्थना करते हैं। द्यावापृथिवी की सन्तान देव हैं। ये देव विशाल हैं। उनको प्राचीन ज्ञानी स्तोता आगे रखते हुए स्तुति गाते रहे। नवीन स्तोत्रों से यज्ञ के स्थान में पूर्व जन्म में पितर द्यावापृथिवी को सुमूजित करो (आप ही हमारे माता पिता हैं।) आप दोनों हमारे पास दिव्यजनों के साथ आओ। आप अत्यन्त ऐश्वर्यज्ञान

हैं। हे द्यावापृथिवी! आप ओढरदानी हो, भक्त पर अनुग्रह कर उन धनों (भौतिक, अधिभौतिक, दैविक, आधिदैविक, अध्यात्मिक) को हमें प्रदान करो (ऋग्वेद 7.53.1–3)।।।ऊँ।।

## पृथिवी : इन्द्र की अप्रहित एवं सर्वतोगामी शक्ति

नहि मे रोदसी उभे अन्यं पक्षं चन प्रति।

कुवित सोमस्यापामिति।।7।।

अभि द्यां महिमा भुवमभी 3 मां पृथिवीं महीम्।

कुवित सोमस्यापामिति।।8।।

हन्ताहं पृथिवीमिमां नि दधानीह वेह वा।

कुवित सोमस्यापामिति।।9।।

ओषमित् पृथिवीमहं जड्.घनानीह वेह वा।

कुवित सोमस्यापामिति।।10।।

(ऋग्वेद : मण्डल–10; सूक्त–119.7–10; ऋषि–लब ऐन्द्र; देवत्ता–आत्म; छन्द–गायत्री)

इस सूक्त में याजक ने इन्द्र देवता को यथेष्ट सोमपान करवाया। इससे सन्तुष्ट एवं प्रसन्न होकर इन्द्र सोचने लगा– ''क्या दूँ एवं कितना दे डालूँ।'' इन्द्र ने मन की इस दशा में अपनी अप्रतिहित एवं सर्वतोगामी शक्ति का वर्णन किया है। वैदिक विज्ञान की दृष्टि से इन्द्र ने पृथिवी सृजन प्रक्रिया के रहस्यमय गूढ़ ज्ञान को व्यक्त किया। यह स्मरण रहे कि जलमय पृथिवीलोक में सर्वप्रथम फेन अथवा झाग की उत्पत्ति हुई। इन्द्र द्वारा पृथिवी को इधर–उधर रखने का उपक्रम प्रचण्ड

वायु से फेन का सुदृढ होना है। फेन के उपरान्त मृद्, ऊष, सिकता, शर्करा, अश्मा, हिरण्य–अयः, सोम आदि उत्पन्न हुए।

इस सूक्त का विषय आत्मा है। आत्मा शब्द (अत्+मनिण्) के अनेक अर्थ हैं। उनमें एक अर्थ नैसर्गिक प्रकृति, सूर्य, अग्नि, वायु आदि है। सूक्त की सात से दशम् ऋचाओं में इन्द्र कहता है कि मैंने सोमपान किया है। इतना ही नहीं इस स्वर्ग एवं पृथिवी दोनों की तुलना मेरे एक पक्ष–वाम या दक्षिण से नहीं की जा सकती है। मैंने अपनी महानता से स्वर्ग एवं विशाल पृथिवी को परास्त किया है। ''इसकी इष्टसिद्धि के लिए मैं समूची पृथिवी इधर की उधर करके कहीं भी रख सकूँगा।'' इसका आशय यह है : यदि आवश्यकता हो तो मैं सम्पूर्ण पृथिवी को उठाकर इधर से उधर रख सकूँगा। एक क्षण में ही इस पृथिवी को (उसके कार्य के लिए आवश्यक हो तो) शीघ्रता के साथ इधर या उधर कहीं भी पटक दूँगा (ऋग्वेद 10.119.7–10)। यह पृथिवी संरचना का गोपन सूत्र है।।ॐ।।

## ऋग्वेद : परमव्योम आदि का शान्तिपाठ

शं न इन्द्राग्नी भवतामवोभिः शं न इन्द्रावरुणा रातहव्या।

शमिन्द्रासोमा सुविताय शं योः शं न इन्द्रा पूषणा वाजसातौ।।1।।

शं नो भगः शमु नः शंसो अस्तु शं नः पुरंधिः शमु सन्तु राय।

शं नः सत्यस्य सुयमस्य शंसः शं नो अर्यमा पुरूजातो अस्तु।।2।।

शं नो धाता शमु धर्ता नो अस्तु शं न उरूची भवतु स्वधाभिः।

शं रोदसी बृहती शं नो अद्रिः शं नो देवानां सुहवानि सन्तु।।3।।

शं नो अग्निज्योतिरनीको अस्तु शं नो मित्रावरुणावश्विना शम्।

शं नः सुकृतां सुकृतानि सन्तु शं न इषिरो अभि वातु वातः।।4।।

शं नो द्यावापृथिवी पूर्वहूतौ शमन्तरिक्षं दृशये नो अस्तु।

शं न ओषधीर्ववनो भवन्तु शं नो रजसस्पतिरस्तु जिष्णुः।।5।।
शं नो इन्द्रो वसुभिर्देवो अस्तु शमादित्येभिर्वरूणः सुशंसः।
शं नो रुद्रो रुद्रेभिर्जलाषः शं नस्त्वष्ठा ग्नाभिरिह शृणोतु।।6।।
शं न सोमो भवतु ब्रह्म शं नः शं नो ग्रावाणः शमु सन्तु यज्ञाः।
शं नः स्वरुणां भितयो भवन्तु शं नः प्रस्व 1ः शम्वस्तु वेदिः।।7।।
शं नः सूर्य उरूचक्षा उदेतु शं नश्चतस्रः प्रदिशो भवन्तु।
शं नः पर्वता ध्रुवयो भवतु शं नः सिन्धवः शमु सन्त्वापः।।8।।
शं नो अदितिभर्वतु व्रतेभिः शं नो भवन्तु मरुतः स्वर्काः।
शं नो विष्णुः शमु पूषा नो अस्तु शं नो भवित्रं शमवस्तु वायुः।।9।।
शं नो देवः सविता त्रायमाणः शं नो भवन्तूषसो विभातीः।
शं नः पर्जन्यो भवतु प्रजाभ्यः शं नः क्षेत्रस्य पतिरस्तु शंभुः।।10।।
शं नो देवा विश्वदेवा भवन्तु शं सरस्वती सह धीभिरस्तु।
शमभिषाचः शभु रातिषाचः शं नो दिव्याः पार्थिवाः शं नो अप्याः।।11।।
शं नः सत्यस्यः पतयो भवन्तु शं नो अर्वन्तः शमु सन्तु गावः।
शं नः ऋभवः सुकृतः सहस्ताः शं नो भवन्तु पितरो हवेषु।।12।।
शं नो अज एकपाद् देवो अस्तु शं नोऽहिर्बुध्न्य 1ः शं समुद्रः।
शं नो अपां नपात् पेरूरस्तु शं नः पृश्निर्भवतु देवगोपा।।13।।
आदित्या रुद्रा वसवो जुवन्तेदं ब्रह्म क्रियमाणं नवीयः।
शृण्वन्तु नो दिव्याः पार्थिवासो गोजाता उत ये यज्ञियासः।।14।।
ये देवानां यज्ञिया यज्ञियानां मनोर्यजत्रा अमृता ऋतज्ञाः।
ते नो रासन्तामुरूगायमद्य यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः।।15।।

(ऋग्वेद मण्डल 7; ऋषि–मैत्रावरूणिर्वसिष्ठ; देवता–विश्वेदेवाः; छन्द–त्रिष्टुप्; सूक्त–35; ऋचा–1–15)

ऋग्वेद का स्वस्ति पाठ एवं शान्ति पाठ विश्व की अमूल्यतम निधि है। पिछले हजारों–हजारों वर्षों में इस के समतुल्य कोई स्तुति नहीं मिलती है। यह अभूतपूर्व है कि पावन सरस्वती एवं द्वषद्वती नदियों के किनारे उनतालीस (39) लाख पूर्व के मन्त्र द्रष्टा ऋषियों ने वैश्विक शान्ति की अवधारणा को घोषित किया। इस अद्‌भुत सूक्त में वेदकाल के देव सम्राट वरुण, प्रसवकर्ता सविता, त्वष्टा देवता, देव शास्ता रुद्र, द्वादश आदित्य, सेनानी इन्द्र, भग, अर्यमा, अध्यात्मिक अग्नि, सृष्टि रचियता परमेष्ठी, न्यायाधिपति, धाता सर्वव्याप्त दिव्य तेज, अपां नपात्, मूलाधार देव, ऋतुज्ञाता, अमरदेव, कल्याणाधिपति, शम्भु, प्रकाशमान देव, अष्ट वसु, अश्विनौ, सोम, पूषा, वायु, जल, मरुत्, उषा, अदिति, पर्जन्य, सरस्वती, विद्युत्, यज्ञ, द्युलोक, अन्तरिक्ष, ऋभु, पृथिवी, सूर्य, मेघ, यूप, गो, अश्व, दिशाएँ, वनस्पति, ओषधि, वृक्ष, पर्वत, समुद्र, दान करनेवालों, यज्ञ करनेवालों आदि से शान्ति की प्रार्थना की गई है। सभी के कल्याण की कामना की गई है। यह स्मरण रहे कि वेदकाल 39 लाख वर्ष पूर्व कोई पर्यावरण संकट पृथिवी पर नहीं रहा और सूर्य की महातेजोविकिरण महापराबैंगनी संहारक किरणों का महासंकट भी नहीं रहा। वेदकाल में ही मन्त्र द्रष्टाओं ने लाखों वर्ष पश्चात के महाभयानक संकट को ध्यान में रखकर शान्ति पाठ सम्मिलित हुआ। वेद अर्थात् सृष्टिविद्या में वैश्विक कल्याण का सूक्त चकित करता है। यह अवश्य है कि वैदिक शान्ति सूक्त अधिक प्रचलन में नहीं है। इस सूक्त के प्रत्येक शब्द के अनेक अर्थ हैं।

विद्युत स्वरूप अग्नि, उष्णता देनेवाली अग्नि, चित तत्त्व अग्नि, ब्रह्माण्डीय दिव्य महासागर के देवता एवं देव सम्राट वरुण, इन्द्र, दिव्य सोम, पूषा हमारे लिए शान्ति एवं कल्याणप्रद हों। जीवन के महासंग्राम में कल्याण करें।

ऐश्वर्य (भौतिक, आधिभौतिक, दैविक, अध्यात्मिक) सत्यभाषण, अनन्त बुद्धि, धन, श्रेष्ठता का निर्णय करनेवाले न्यायाधिपति ''भग'' हमें शान्ति एवं ये विशेषतायें प्रदान करें। ''अर्यमा'' बहुत प्रशंसित है, वह हमें शान्ति देनेवाला हो। सभी को आधार प्रदाता धाता हमें शान्ति देने वाला हो। सृष्टि की रचनाकर्ता धाता है, यह देव पृथिवी, आकाश, पर्वत, अन्तरिक्ष, देवों की उपासना में हमें शान्ति देनेवाला हो। हमें देवों की स्तुतियाँ शान्ति प्रदान करें। अग्नि की सेना तेज है, पंच महाभूतों में से

एक तेज है, ऐसा ''तेज'' हमारे लिए शान्तिप्रद हो। ''सूर्य देवता, चन्द्र देवता, मित्र देवता एवं वरुण देवता हमारे लिए शान्ति देनेवाले हों।'' सत्कर्म करनेवालों के सत्कर्म हमारी शान्ति में वृद्धि करें। ''अश्विनौ'' देव चिकित्सक हमें शान्ति देनेवाले हों, अर्थात् हम आरोग्य रहें। गतिशील ''वायु' देवता हमारे लिए कल्याण करनेवाला होकर निरन्तर बहता रहे, यानी निर्बाध प्राणवायु प्राप्त हो।

हम सर्वप्रथम प्रार्थना करते हैं कि ''द्युलोक एवं पृथिवीलोक'' हमें शान्ति प्रदान करें। ''अन्तरिक्ष'' हमारे दर्शन के लिए शान्तिवाला हो। वन में उत्पन्न होनेवाले ''वृक्ष एवं वनोषधियाँ'' हमें शान्ति दें। ''विजयशाली लोकपति'' हमारे लिए शान्तिदायक हो। ''अष्ट वसु'' एवं इन्द्र हमें शान्ति दें। वरुण देव ''बारह आदित्यों'' से युक्त होकर हमें शान्ति दे। ''एकादश रुद्र'' हमें जल के साथ शान्ति दें। ''त्वष्टा'' देव पत्नियों के साथ हमारे स्तोत्र शान्ति से सुनें। ''संजीवनी सरीखा सोम'' हमें शान्ति दें। ''ब्रह्म''हमें शान्ति प्रदान करें। हमें ''पत्थर–पाषाण'' शान्ति दें। ''यज्ञ'' हमें शान्ति दें। हमें ''यूपों के प्रमाण'' शान्ति दें। यूप का एक अर्थ बलि स्थल भी है। ''ओषधियां'' हमें शान्ति दें। यह स्मरण रहे कि खाद्यान्न भी ओषधि है। विशालतम तेजवाला ''सूर्य'' हमारी शान्ति के लिए उदित हो। यहाँ आशय यह है कि सूर्यदेव पृथिवी पर वांछित तेज ही प्रकट करें। सूर्यदेव के प्रलयंकर रूप से सृष्टि का नष्ट होना निश्चित है। जलवायु में आवश्यकता से अधिक तापमान नहीं हो। हमें ''सभी दिशाएँ'' शान्ति दे। हमें स्थिर पर्वत शान्ति दें। ''समुद्र'' शान्ति दे। हमें जल शान्ति दे (इसका अर्थ यह है कि पर्वतों पर ज्वालामुखी नहीं फटे, भूकम्प नहीं आये, समुद्र सुनामी मुक्त रहे एवं शुद्ध जल शान्ति दे।)।

अनन्त अक्षय ऊजा स्रोत ''अदिति'' अपने व्रतों से हमें शान्ति दे। हमें उत्तम तेजस्वी ''मरुत्'' वीर शान्ति दें। सर्वव्याप्त शक्ति एवं ''पूषा'' हमें शान्ति दे। हमें ''भुवन'' शान्ति दे। वायु हमें शान्ति दे। ''सृष्टि अथवा सभी को प्रसव देनेवाले सविता देवता'' हमें शान्ति दे। तेजस्वी ''उषाएं एवं पर्जन्य'' हमें शान्ति दें। देश अथवा भूलोक का कल्याण करनेवाला ''अधिपति'' हमारी प्रजा के लिए शान्ति दे। सभी ''प्रकाशमान देव'' हमें शान्ति दें। ''सरस्वती'' सद्ज्ञान सद्बुद्धि के साथ शान्तिदाता हो। सूक्त में सरस्वती शब्द ज्ञानवान, ज्ञानप्रदाता के लिए प्रयोग में आया है। ''यज्ञ'' की सेवा करनेवाले, ''दान'' देनेवाले हमें शान्ति दें। यह यज्ञ

एवं दान शान्ति का संदेश है। ''द्युलोक, पृथिवी एवं जल में उत्पन्न होनेवाले हमें शान्ति दें।'' ''शम्भु'' शब्द कल्याणार्थ प्रयोग किया गया है।

''सत्य'' का पालन शान्तिप्रद है। अतः सत्य का पालन करनेवाले शान्ति देनेवाले हों। गो एवं अश्व हमें शान्ति दें। ''ऋभु'' कुशलता से कर्म करनेवाले हैं। ऋभु हमें शान्ति दे। यज्ञ में ''पितर'' (अदृश्य सहायक शक्ति) हमें शान्ति देनेवाले हों। ''एक पाद् अज देव'' हमें कल्याण देनेवाले हों।

''अहिर्बुध्न्य'' (तीनों लोकों तक फैला महासर्प, महारुद्र, शिव) हमें शान्ति दे। समुद्र (समुद्र का अर्थ आकाश भी है।) हमें शान्ति दे। ''अपां नपात्'' आपत्तियों से पार लगानेवाला हमें शान्ति दे। देवों द्वारा सुरक्षित ''गो'' (ज्ञान, प्रकाश की किरण) हमें शान्ति दे। ''पृश्नि गो का अर्थ पृथिवी'' भी है। उदय के समय सूर्य का अंश जो ऊपर जाता है, वह ''एकपात्'' कहाता है। एकपात् सूर्य हमारा कल्याण करे। सभी को आधार देनेवाला ''मूलाधार देव'' हमें शान्ति दे। ''मेघस्थ विद्युद्रुप अग्नि'' हमें आपत्तियों से पार कराये।

सूक्त में रहस्योद्घाटन किया गया हैः ''यह स्तोत्र नवीन किया जानेवाला है।'' इस स्तोत्र को वैदिक देवों के शास्ता रुद्र, देव सम्राट वरुण, सर्वप्रसविता सविता, आदित्य, बसु आदि ब्रह्म स्वीकार करें। हमारी शान्ति एवं कल्याण की प्रार्थना द्युलोक में उत्पन्न, पृथिवी पर उत्पन्न एवं आकाश–अन्तरिक्ष–स्वर्ग में उत्पन्न और यज्ञ में सत्कार के योग्य आदि सुनकर स्वीकारें। हमें पूजनीय देवों के लिये भी पूजनीय, मननीय विद्वानों के पूज्य, ऋत अथवा नैतिक नियमों के अनुसार आचरण करनेवाले देव विस्तृत यश प्रदान करें और हमेशा कल्याणकारी साधनों से रक्षा करें (वेद में कहा है कि यज्ञस्थान में ज्ञान सूक्तों की उत्पत्ति होती है)।।।ऊँ।।

# सन्दर्भ पोथी

1. श्रीतन्त्रालोक : श्रीअभिनवगुप्त, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन 2000

2. महाकाल संहिता समग्र : श्री गंगानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत संस्थान, प्रयाग, सन 1986–89

3. अजिता दो भाग : श्री गंगानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत संस्थान, प्रयाग, सन 1986

4. मन्त्र महार्णव दो भाग : प्राच्य प्रकाशन, वाराणसी, सन 1986–2000

5. रुद्रयामल तंत्र : सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन 1976

6. मन्त्र महोदधि : खेमराज श्रीकृष्णदास, मुम्बई, सन 2008

7. तन्त्र समुच्चय : राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान, दिल्ली, सन 2005

8. आगम तत्त्व विलास : चौखम्बा सुरभारती, वाराणसी, सन 2016

9. तन्त्रसार समग्र : चौखम्बा सुरभारती, वाराणसी, सन 2011

10. मेरुतन्त्रम् : खेमराज श्रीकृष्णदास, मुम्बई, सन 2009

11. त्रिपुरा रहस्य ज्ञानखण्ड : श्री गोपनाथ कविराज, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन 1996

12.मातृका भेदतन्त्रम् : डॉ ओमप्रकाश मिश्र, शिव संस्कृत संस्थान, वाराणसी , सन 2005

13. साधना साम्राज्य : श्री टी.वी. कपाली शास्त्री, पांडीचेरी, सन 1946

14. उमा सहस्रनाम : श्री टी.वी कपाली शास्त्री, पांडीचेरी, सन 1946

15. सिद्ध सिद्धान्त सिंधु : तीन भाग : श्री लक्ष्मीनारायण दीक्षित, राज्य प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान, जयपुर, सन 1970

16. सांख्यान तन्त्र : श्री रमादत्त शुक्ल, चण्डी धाम, प्रयाग, सन 2010

17. वाम मार्ग : श्री देवीदत्त शुक्ल, चण्डी धाम, प्रयाग, सन 2011

18. श्री तारा कल्पतरु : कल्याण मन्दिर प्रकाशन, प्रयाग, सन 2006

19. कुलार्णवतन्त्र : श्री रमादत्त शुक्ल, कल्याण मन्दिर प्रकाशन, प्रयाग, सन 2011

20. काली रहस्य : श्री अशोक कुमार गौड, श्री ठाकुर प्रसाद पुस्तक भण्डार, वाराणसी, सन 2006

21. योगिनी तन्त्र : श्री कन्हैया लाल मिश्र, खेमराज श्रीकृष्णादास, मुम्बई, सन 2008

22. त्रिपुरार्णवतन्त्र : डॉ. शीतला प्रसाद उपाध्याय, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन 1992

23. तारा रहस्यम् : श्री एस.एन. खण्डेलवाल, चौखम्बा प्रकाशन, वाराणसी, सन 2013

24. योनितन्त्रम् : श्री विजयकुमार राय, प्राच्य प्रकाशन, वाराणसी, सन 1999

25. श्रीनीलतन्त्रम् : प्राच्य प्रकाशन, वाराणसी, सन 2006

26. ज्ञानार्णवतन्त्रम् : आनन्द आश्रम, पूणे, सन 1950

27. हठयोग : श्री रमादत्त शुक्ल, कल्याण मन्दिर प्रकाशन, वाराणसी, सन 2006

28. उड्डीशतन्त्र : श्री श्यामसुन्दर त्रिपाठी, श्री वेंकटेश्वर प्रेस, मुम्बई, सन 1965

29. दत्तात्रेयतन्त्र : श्री श्यामसुन्दर त्रिपाठी, श्री वेंकटेश्वर प्रेस, मुम्बई, सन 2006

30. महेश्वरतन्त्र : श्री रुद्रदेव त्रिपाठी, रंजन प्रकाशन, दिल्ली, सन 1985

31. शाक्तप्रमोद : राजा देवनन्दन सिंह, खेमराज श्रीकृष्णदास, मुम्बई, सन 2009

32. कुब्जिकातन्त्रम् : श्री प्रदीपकुमार राय, प्राच्य प्रकाशन, वाराणसी, सन 2009.

33. लक्ष्मीतन्त्रम् : दा थियोसोफिकल सोसायटी, अडयार, सन 1975

34. मृगेन्द्रतन्त्रम् : मेहरचन्द लक्ष्मणदास, दिल्ली, सन 1992

35. महानिर्वाणतन्त्र : खेमराज श्रीकृष्णदास, मुम्बई, सन 2004

36. विज्ञान भैरव : स्वामी लक्ष्मण जू, इण्डिका बुक्स, वाराणसी, सन 2007

37. श्री नेत्र तन्त्रम् : श्री राधेश्याम चतुर्वेदी, चौखम्बा संस्कृत संस्थान, वाराणसी, सन 2010

38. श्रीमालिनीविजयोत्तर तन्त्रम् : सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन 2010

39. शाबर मन्त्र संग्रह : श्री रमादत्त शुक्ल, कल्याण मन्दिर प्रकाशन, समग्र, वाराणसी, सन 2012

40. काव्यामाला समग्र : श्री दुर्गाप्रसाद, श्रीकाशीनाथ पांडुरंग परब, श्री लक्ष्मणशास्त्री, निर्णय सागर प्रेस, मुम्बई, सन 1930 तक

41. श्री रुद्र चमकम् : भारतीय विद्या भवन, मुम्बई, सन 1999

42. श्री स्वच्छन्द तन्त्रम् तीन भाग : श्री विद्यानिवास मिश्र, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन 1992

43. अघोरी तन्त्र : श्री वेंकटेश्वर प्रेस, मुम्बई, सन 2008

44. शरभतन्त्रम् : श्री स्वामीजी, श्रीपीताम्बरा संस्कृत परिषद, दतिया, सन 2007

45. कुण्डलिनीतन्त्रम् : स्वामी सत्यानन्द सरस्वती, बिहार स्कूल ऑफ योग, मुंगेर, सन 1984

46. आकाश भैरव तन्त्रम् : कविराज नानकचन्द शर्मा, दिल्ली, सन 1981

47. हेमवज्रतन्त्र : श्री काशीनाथ न्यौपाने, इण्डिका बुक्स, वाराणसी, सन 2012

48. कामरत्न : पं. ज्वाला प्रसाद मिश्र, खेमराज श्रीकृष्णदास, मुम्बई , सन 2005

49. गुप्तसाधनतन्त्र : श्री बलदेवप्रसाद मिश्र, खेमराज श्रीकृष्णदास, मुम्बई, सन 2011

50. बृहदस्तोत्ररत्नाकर : खेमराज श्रीकृष्णदास, मुम्बई, सन 1952

51. गौरीकांचलिकातन्त्र : खेमराज श्रीकृष्णदास, मुम्बई, सन 2005

52. पुष्कर आगम : सम्पादन श्री रामचन्द सरमा, अडयार, सन 1990

53. वामयार्णव : श्री रामअवतार शर्मा, ज्ञानमण्डल वाराणसी, सन 1966

54. गुह्यसमाजतन्त्र : श्री काशीनाथ न्यौपाने, इण्डिका बुक्स, वाराणसी सन 2012

55. मध्यतन्त्रमुखमर्दनम् : श्रीमदप्यय्य दीक्षित, आनन्द आश्रम, पूणे, सन 2012

56. जपसूत्रम् समग्र : श्रीस्वामी प्रत्यगात्मानन्द सरस्वती, विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी, सन 1992

57. तन्त्रसार : श्री आर. एल कश्यप, साक्षी, बेंगुलुरु, सन 2005

58. पांचरात्रागम : श्री राघवप्रसाद चौधरी, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना, सन 2009

59. तान्त्रिक वांगमय एवं शाक्त दृष्टि : श्री गोपीनाथ कविराज, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद, पटना, सन 2009

60. अहिर्बुध्न्य संहिता : अडयार, सन 1916

61. श्रीविद्यार्णव तन्त्र : चौखम्बा सुरभारती, वाराणसी, सन 1986

62. श्रीत्रिपुरा उपनिषद : चण्डी धाम, प्रयाग

63. वाक्यवृत्ति : श्रीमद्आदिशंकराचार्य, आनन्द आश्रम, पूणे, सन 1998

64. नीलमत पुराण : डॉ वेदकुमारी घई, जम्मू काश्मीर कला संस्कृति अकादमी, जम्मू, सन 2016

65. सौर पुराण : आनन्द आश्रम, पूणे, सन 1921

66. श्रीधीशगीता : श्री ब्रजमोहन दीक्षित, भारत धर्म महामण्डल, वाराणसी, सन 1990

67. शम्भूगीता : भारत धर्म महामण्डल, वाराणसी, सन 1989

68. श्रीशक्तिगीता : भारत धर्म महामण्डल, वाराणसी, सन 1976

69. अवधूत गीता : स्वामी हंसदास, खेमराज श्रीकृष्णदास, मुम्बई, सन 1996

70. दत्त पुराण : स्वामी वासुदेवानन्द सरस्वती, कृष्णदास अकादमी वाराणसी, सन 1987

71. अग्निपुराण : हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग, सन 1998

72. पद्मपुराण समग्र : चौखम्बा संस्कृत सीरिज, वाराणसी, सन 2007

73. वराह पुराणम् : डॉ. सूर्यकान्त झा, चौखम्बा संस्कृत सीरिज, वाराणसी, सन 2014

74. ब्रह्माण्ड पुराणम् : दा एशियाटिक सोसायटी, कोलकाटा, सन 1997

75. स्कन्दपुराणम् : हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग, सन 2009

76. ब्रह्मपुराणम् : हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग, सन 1993

77. लिंगपुराणम् : मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली, सन 1980

78. शिवमहापुराणम् : नाग प्रकाशन, दिल्ली, सन 1981

79. पुराण परिशीलन : पं. गिरधर शर्मा चतुर्वेदी, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद, पटना, सन 1998

80. कूर्मपुराणम् : हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग, सन 1993

81. मानसिक शक्ति : स्वामी शिवानन्द, डिवाइन लाइफ सोसायटी, टिहरी गढ़वाल, सन 1973

82. गोरक्षविजय : बिहार राष्ट्रभाषा समिति, पटना, सन 1984

83. गोरक्षगुटका : देहाती पुस्तक भण्डार, दिल्ली, सन 1990

84. नाथ सम्प्रदाय : आचार्य हजारी प्रसाद द्विवेदी, लोक भारती प्रकाशन, प्रयाग, सन 1996

85. गोरखनाथ : डॉ. नागेन्द्र उपाध्याय, विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी, सन 2005

86. गोरखबानी : श्री पीताम्बरदत्त बर्थवाल, हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग, सन 2004

87. ऐतरेय ब्राह्मण : राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान, नई दिल्ली, सन 2006

88. परशुराम कल्पसूत्रम् : सम्पूणानन्द संस्कृति विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन 2010

89. सूत संहिता : स्वामी स्वयंप्रकाश गिरि, श्री दक्षिणामूर्ति मठ, वाराणसी, सन 1999

90. शिवसंहिता : चौखम्बा संस्कृत प्रतिष्ठान, दिल्ली, सन 2006

91. वैदिक मायथोलाजी : अनुवाद श्री राजकुमार राय, वाराणसी, सन 1984

92. स्मृति सन्दर्भ समग्र : नाग प्रकाशन, दिल्ली, सन 1988

93. एकादशोपनिषद् : मोतीलाल बनारसी दास, दिल्ली, सन 1966

94. मुण्डक उपनिषद् : श्री श्रीपाद दामोदार सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1995

95. माण्डूक्य उपनिषद : श्री श्रीपाद दामोदार सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1993

96. कठोपनिषद् : श्री श्रीपाद दामोदार सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1992

97. केन उपनिषद् : श्री श्रीपाद दामोदार सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1991

98. ऋग्वेद संहिता समग्र : श्री सायणाचार्य, आनन्द आश्रम, पूणे, सन 1933

99. व्योमवाद : श्री मधुसूदन ओझा, ज.ना. व्यास विश्वविद्यालय, जोधपुर, सन 1993

100. अप्रकाशित उपनिषद् : श्री कुंजन राज, अडयार, सन 1933

101. एक सौ आठ उपनिषद् समग्र : सम्पादन श्री कुंजन राज, अडयार, सन 1935

102. वेद विद्या निर्देर्शन : पं. भगवद्दत्त, प्रणव प्रकाशन, दिल्ली, सन 1995

103. योगवासिष्ठ : व्याख्याकार स्वामी आनन्दबोध सरस्वती, निर्णय सागर प्रेस, मुम्बई

104. वेदान्त फिलोसफी : डॉ. एस. के वेलवानकर, बोरी, पूणे, सन 1929

105. भर्तृहरि त्रिशतक : व्याख्याकार श्री दामोदर धर्मानन्द कौशाम्बी, मुम्बई, सन 1946

106. शाक्त धर्म (चण्डी) : कल्याण मन्दिर प्रकाशन, प्रयाग, सम्वत 2038

107. त्रिपुरा रहस्य (चर्या प्रकरण) : आचार्य रविशंकर शास्त्री, नरसिंहपुर, सन 2018

108. श्रवणसूत्रम् : सर्व सेवा संघ, वाराणसी, सन 1993

109. जातकमाला समग्र : भदन्त आनन्द कौसल्यायन, हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग, 1985

110. बौद्धधर्म दर्शन : आचार्य नरेन्द्र देव, मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली, सन 2011

111. बौद्धस्तोत्र संग्रह : श्री जनार्दन पाण्डे शास्त्री, मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली, सन 1994

112. अभिधर्म कोष (समग्र) : आचार्य नरेन्द्र देव, हिन्दुस्तानी एकादमी, प्रयाग, सन 1973 से 2000

113. ताओ उपनिषद् : आचार्य रजनीश, मुम्बई, सन 1980

114. सच्चसंगहो : भदन्त आनन्द कौसल्यायन, हिन्दी सहित्य सम्मेलन, प्रयाग, सन 2012

115. बौद्ध सिद्धों के चर्यापद : आचार्य परशुराम चतुर्वेदी, भारतीय विद्या प्रकाशन, वाराणसी, सन 1969

116. ब्राह्मण और विचारधारा का बौद्ध तुलनात्मक अध्ययन : डॉ. जगदीश दत्त दीक्षित, भारतीय विद्या प्रकाशन, वाराणसी, सन 1997

117. तत्त्व संहिता : आचार्य महाप्रज्ञ, जैन विश्व भारती, लाडनू, सन 2006

118. बौद्धतन्त्रकोश : केन्द्रीय उच्च तिब्बति शिक्षा संस्थान, सारनाथ, सन दो भाग 1990, 1997

119. कृष्णयमारितन्त्र : केन्द्रीय उच्च तिब्बति शिक्षा संस्थान, सारनाथ, सन 1992

120. लुप्त बौद्धवचन संग्रह, भाग एक : केन्द्रीय उच्च तिब्बति शिक्षा संस्थान, सारनाथ, सन 1994

121. ब्रह्मनित्यकर्म समुच्चय : शास्त्री दुर्गाशंकर उमाशंकर ठाकर, मुम्बई, सन 1990

122. आर्य संस्कृति के आधार : श्री बलदेव उपाध्याय, हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन 1947

123. ऋग्वेदः चार भाग : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, गुजरात, सन 1993 संस्करण

124. अथर्ववेद का सुबोध भाष्य : श्रीश्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1990 से 2008

125. यजुर्वेदीय काण्वसंहिता : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1999

126. मरुद्देवता : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1958

127. श्रीरुद्र देवता : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1958

128. वायु देवता : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1958

129. उषा देवता : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1958

130. दैवत्त संहिता : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1958

131. दैवत्त संहिता वनस्पति प्रकरण : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1958

132. रुद्र देवता : श्री आचार्य भगवद्दत्त

133. सविता देवता : आचार्य भगवद्दत्त, सरस्वती सदन, नई दिल्ली 110029, सन 1980

134. बृहस्पति देवता : आचार्य भगवद्दत्त, सरस्वती सदन, नई दिल्ली 110029, सन 1980

135. ऋग्वेद का भाष्य : आचार्य टी.वी. कपाली शास्त्री, पुदुच्चेरी, सन 1946

136. ऋग्वेद : श्री गंगासहाय, संस्कृत साहित्य प्रकाशन, दिल्ली, सन 2006

137. अथर्ववेद : श्री गंगासहाय, संस्कृत साहित्य प्रकाशन, दिल्ली, सन 2006

138. ऋक् वैजयन्ती : प्रो. एच.डी. वेलनकर, वैदिक संशोधन मण्डल, पुणे, सन 1965

139. चारों वेद : श्री दयानन्द सरस्वती, दयानन्द संस्थान, दिल्ली

140. शुक्ल यजुर्वेदसंहिता : डॉ. रामकृष्ण शास्त्री, चौखम्बा विद्या भवन, सन 1992

141. ऋग्वेद सायण भाष्य : वैदिक संशोधन मण्डल, पूणे, सन 1941

142. अश्विनौ देवता : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1958

143. अथर्ववेदीय मण्डूकी शिक्षा : आचार्य भगवद्दत्त, मेहरचन्द लक्ष्मणदास, दिल्ली, सन 1985

144. ऋक् तन्त्रम् : डॉ. सूर्यकान्त, मेहरदास लक्ष्मणदास, दिल्ली, सन 1970

145. वैदिक देवशास्त्र : डॉ. सूर्यकान्त, मेहरदास लक्ष्मणदास, दिल्ली, सन 2006

146. वैदिक मरुत : डॉ. उर्मिला रूस्तगी, नाग प्रकाशन, दिल्ली, सन 2000

147. शतपथ ब्राह्मण : श्री रा.ना. दीक्षित, चौखम्बा संस्कृत संस्थान, वाराणसी, सन 1996

148. ताण्ड्य महाब्राह्मण : राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान, दिल्ली, सन 1986 से 2003

149. ऐतरेय ब्राह्मण : राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान, दिल्ली, सन 1986 से 2006

150. वाजसनेयि संहिता : वेबर संस्करण, लंदन, सन 1849

151. छान्दोग्य उपनिषद् : श्री लक्ष्मण शास्त्री संस्करण, मुम्बई, सन 1927

152. बृहदारण्यक उपनिषद् : श्री लक्ष्मण शास्त्री संस्करण, मुम्बई, सन 1927

153. अथर्वशिरस् उपनिषद् : श्री लक्ष्मण शास्त्री संस्करण, मुम्बई, सन 1927

154. श्वेताश्वतर उपनिषद् : श्री लक्ष्मण शास्त्री संस्करण, मुम्बई, सन 1927

155. निरूक्त– यास्क : श्री लक्ष्मणस्वरूप संस्करण, लंदन, सन 1927

156. वैदिक संहिताओं में नारी : डॉ. मालती शर्मा, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन 1990

157. निरूक्त : आचार्य भवगद्दत्त, अमृतसर, सन (सम्वत 2021)

158. ऋग्वेद व्याख्या : श्रीमाधवकृत, सम्पादन श्री कुन्जन राज, अडयार, सन 1939

159. ऋग्वेद और पश्चिमी एशिया : डॉ. रामविलास शर्मा, दिल्ली विश्वविद्यालय, सन 1994

160. आर्यों का आदिदेश : डॉ. सम्पूर्णानन्द, सन 1944

161. वेद परिचय : डॉ. कृष्ण लाल, दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली, सन 1993

162. अप्रकाशित उपनिषद् : श्री कुन्नन राज, अडयार, दो खण्ड सन 1938

163. वेदविद्या : डॉ. वासुदेव शरण अग्रवाल, वाराणसी

164. सृष्टि विज्ञान : आचार्य गुरूदत्त, हिन्दी साहित्य सदन, दिल्ली, सन 2012

165. वेदमन्त्रों के देवता : आचार्य गुरूदत्त, हिन्दी साहित्य सदन, दिल्ली, सन 2015

166. महर्षि कुल वैभव : श्री मधुसूदन ओझा, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर, सन 1961

167. वैदिक विज्ञान एवं भारतीय संस्कृति : श्री गिरधर शर्मा चतुर्वेदी, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना, सन 2001

168. वैदिक गॉड्स एण्ड बायोलोजिकल फिगर : श्री बी.जी. रेले, सन 1926

169. वैदिक देवों का अध्यात्मिक एवं वैज्ञानिक स्वरूप : डॉ. कपिलदेव द्विवेदी, विश्वभारती अनुसंधान परिषद, भदौही, सन 2007

170. भारतीय प्रतीक विद्या : डॉ. जनार्दन मिश्र, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद, पटना, सन 1959

171. हिन्दू धार्मिक कथाओं के भौतिक अर्थ : श्री त्रिवेणी नारायण सिंह, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद, पटना, सन 1970

172. कौशिक गृह्यसूत्रम् : श्री उदयनारायण सिंह, शास्त्र प्रकाश, भवन, मुजफ्फरनगर, बिहार, सन 1912

173. श्रीमद्वाल्मीकीय रामायण : स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1946

174. टी.वी. कपाली शास्त्री समग्र (दस खण्ड) : दीप्ति प्रकाशन, अरविन्द आश्रम, पुदुच्चेरी, सन 1946–1980

175. तृच भास्कर : श्री भास्कर राय प्रणीत, ओरियन्टल इन्स्टीट्यूट, बडौदा,सन 1982

176. शैव मत : डॉ. युदवंश, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद, पटना, सन 1955

177. हिन्दू देव परिवार का विकास : डॉ. सम्पूर्णानन्द, मित्र प्रकाशन, इलाहाबाद, सन 1964

178. वैदिककोश : डॉ. सूर्यकान्त, बनारस हिन्दू विश्वविद्यालय, बनारस, सन 1963

179. वैदिक देवता : उद्भव एवं विकास : श्री गयाचरण त्रिपाठी, भारतीय विद्या प्रकाशन, दिल्ली, सन 1981

180. रहस्यमय सिद्धभूमि तथा सूर्यविज्ञान : श्री गोपीनाथ कविराज, विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी, सन 1994

181. ज्ञानगंज : श्रीगोपीनाथ कविराज, अनुराग प्रकाशन, काशी, सन 2011

182. आत्मोपनिषद् : डॉ. एम.एल. गुप्ता, भरतपुर, सन 2002

183. वेदविज्ञान मंजूषा : डॉ. एम.एल. गुप्ता, भरतपुर, सन 1988

184. दा लाईट ऑफ वेद : श्री टी.वी. कपाली शास्त्री, श्री अरविन्द कपाली शास्त्री वेद शोध संस्थान, बेंगलुरू, सन 2009

185. वेद और वैदिक काल : आचार्य गुरूदत्त, हिन्दी साहित्य सदन, दिल्ली, सन 2006

186. वेद व विज्ञान : स्वामी प्रत्यगात्मानन्द सरस्वती, विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी, सन 2012

187. पतंजलि योग सूत्र (चार भाग) : फ्यूजन बुक्स, दिल्ली, सन 2010–2012

188. योग वासिष्ठ (दो भाग) : श्री ठाकुर प्रसाद द्विवेदी, चौखम्बा प्रकाशन, दिल्ली, सन 2010

189. चरक संहिता : श्री जयदेव विद्यालंकार, मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली, सन 1975

190. श्रौतसंहिता : वैदिक संशोधन मण्डल, पुणे, सन 1958 से 2005

191. ब्रह्माण्ड पुराण : एशियाटिक सोसायटी, कोलकाता, सन 1997

192. वायुपुराण : हिन्दी साहित्य सम्मेलन, इलाहबाद, सन 2005

193. ब्रह्मवैवर्त्तपुराण : हिन्दी साहित्य सम्मेलन, इलाहबाद, सन 2001–2002

194. गरूड पुराण : श्री मन्मथ दत्तशास्त्री, (धन्वन्तरी संहिता सहित) कोलकाता, सन 1908

195. भुशुण्डि रामायण (तीन खण्ड) : श्री भगवतीशरण सिंह, विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी, सन 1975 से 1980

196. भारतीय औषधियाँ : डॉ. संकटा प्रसाद, उत्तर प्रदेश हिन्दी संस्थान, लखनऊ, सन 1983

197. आरोग्य अंक : गीता प्रेस, गोरखपुर, सन 2011

198. शब्द कल्पद्रुम : राजा राधाकान्त देव, चौखम्बा अमरभारती प्रकाशन, वाराणसी, सन 1967

199. अद्भुत सागर : राजा वल्लालसेन देव, प्रभाकर प्रकाशन, वाराणसी, सन 1905

200. अथर्व संहिता विधान : आचार्य केशवदेव शास्त्री, लाल बहादुर शास्त्री संस्कृत विद्यापीठ, दिल्ली, सन 1988

201. अथर्ववेदीय तन्त्रविज्ञान : श्री देवदत्त शास्त्री, शुभम् प्रकाशन, इलाहबाद, सन 2013

202. वनौषधि चन्द्रोदय (दस खण्ड) : श्री चन्द्रराज भण्डारी विशारद, आयुर्वेद ग्रन्थमाला, इन्दौर, सन 1938

203. मानसिक शक्ति : स्वामी शिवानन्द, गढ़वाल, सन 1991

204. योगीराज विशुद्धानन्द प्रसंग : श्री गोपीनाथ कविराज, विश्वविद्यालय, प्रकाशन,वाराणसी, सन 2000

205. योगीराज श्यामाचरण लाहिडी : श्री अशोक चट्टोपाध्याय, योगीराज प्रकाशन, कोलकाता, सन 2016

| | | | |
|---|---|---|---|
| 206. | लघु योग वासिष्ठ | : | मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली, सन 1985 |
| 207. | त्रिपुरा रहस्य (चर्याखण्ड) | : | व्याख्याकार आचार्य रविशंकर द्विवेदी शास्त्री, झोंतेश्वर, नरसिंहपुर, सन 2018 |
| 208. | अंग्रेजी हिन्दी कोश | : | हिन्दी साहित्य सम्मेलन, इलाहबाद, सन 1998 |
| 209. | निरूक्त | : | श्री मुकन्द झा बख्शी, निर्णय सागर प्रेस, मुम्बई, सन 1970 |
| 210. | ऐतरेय ब्राह्मण | : | श्रीतिरूवांकुर विश्वविद्यालय, केरल, सन 1942 |
| 211. | ऋग्वेद देवतानुक्रमणिका | : | श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1940 |
| 212. | मंत्रों से आनन्द प्राप्ति | : | श्री आर.एल. कश्यप, साक्षी, बेंगुलुरु, सन 2004 |
| 213. | मनुष्य निरोग (भाग 1 से 6) | : | स्वामी योगानन्द सरस्वती, रामजीलाल शर्मा प्रकाशन, अलवर, सन 2001 |
| 214. | जप सूत्रम् (छह खण्ड) | : | स्वामी प्रत्यगात्मानन्द सरस्वती, भारतीय विद्या प्रकाशन, दिल्ली, सन 1992 से 2013 |
| 215. | शिवगीता | : | पण्डित ज्वालाप्रसाद मिश्र, खेमराज श्रीकृष्णदास, मुम्बई, सन 2001 |
| 216. | फ्री मैशेनरी एण्ड दा एन्शियेन्ट गॉडस | : | श्री ज.ए. काकबर्न, अडयार, सन 1921 |
| 217. | हिडन लाइफ आफ फ्री मैशेनरी | : | फादर चार्ल्स सी. लीडबीटर, अडयार, सन 1926 |
| 218. | एस्टोरिक राईटिंग्स | : | महापण्डित टी. सुब्बा राव, अडयार, सन 1980 |
| 219. | सीक्रेट डॉक्ट्राइन | : | सुश्री एच.पी. ब्लोवत्स्की, अडयार, सन 1910 |
| 220. | हनुमद्चरित | : | श्री ए. चिदम्बर शास्त्री, तिरूपति, सन 1998 |
| 221. | वेदविद्या निदर्शन | : | आचार्य भगवद्दत्त, प्रणव प्रकाशन, सन 1995 |

222. उपनिषद् समग्र : श्री सी. कुन्जन राज, अदयार, सन 1935

223. जीओलोजी इन दा एन्शियेन्ट वैदिक लिटरेचर : डॉ. वाई.एस., सहस्रबुद्धे, बोरी, पुणे, सन 2006

224. साइंस ऑफ रिचवल्स : श्री फ्लट स्वाल, बोरी, पुणे, सन 1992

225. भौतिकी का शतपथ फिजिक्स ऑफ ताओ : अनुवाद धर्मराज वाघेला, न्यूऐज प्रकाशन, दिल्ली, सन 2014

226. योग विज्ञान : श्री पीताम्बरा पीठ, दतिया, सन 2011

227. देव्युपनिषद् : आचार्य मृत्युंजय त्रिपाठी, नवशक्ति प्रकाशन, वाराणसी, सन 2012

228. वैदिक संस्कृति : डॉ. गोविन्द चन्द पाण्डे, लोकभारती प्रकाशन, इलाहाबाद, सन् 2001

229. ए हिस्ट्री ऑफ प्रिबुद्धिस्ट इण्डियन : श्री बरूआ, बेनीमाधव

230. फिलोसफी स्कन्द पुराण : श्री जी.वी. टागरे, सन 1950

231. ऋग्वेद : सम्पादन श्री विश्वबन्धु, विश्वेश्रानन्द वैदिक रिसर्च सेन्टर, होश्यिारपुर सन् 1963

232. असुर वरुण : श्री आर.एन; दाण्डेकर, शोध पत्र, सन 1939

233. बौद्ध धर्म : आचार्य नरेन्द्र देव, मोतीलाल बनारसीदास, नई दिल्ली

234. कर्मठ गुरू : श्री मुकन्दवल्लभ, मोतीलाल बनारसीदास, नई दिल्ली, सन् 1971

235. चतुर्वर्गचिन्तामणि : चौखम्भा संस्कृत संस्थान, वाराणसी, सन 1985

236. यज्ञ मीमांसा : श्री वेणीराम शर्मा गौड, चौखम्भा विद्याभवन,वाराणसी, सम्वत 2006

237. यज्ञ महाविज्ञान : पंडित वीरसेन वेदविज्ञानाचार्य, इन्दौर, सन 1986

238. गुáसूत्रम् : लक्ष्मी वेंकटेश प्रेस, मुम्बई, सन 1959

239. मत्स्य पुराण : चौखम्बा विद्या भारती, काशी, सन् 2006

240. शतपथ ब्राãण : श्री हरिहर स्वामी, लक्ष्मी वेंकटेश प्रेस, मुम्बई, सन1940

241. विष्णुधर्मोत्तर पुराण : ओरियन्टल इन्स्टीट्यूट, बडौदा, सन 1994

242. वैदिक सिद्धान्त मीमांसा : श्री युधिष्ठिर मीमांसक, रतनलाल कपूर ट्रस्ट,नई दिल्ली, सोनीपत, सम्वत 2033

243. नीलमत पुराण : डॉ. वेदकुमारी घई, जम्मू कश्मीर कला संस्कृति भाषा अकादमी, जम्मू, सन 1972

244. सार्थवाह : डॉ. मोतीचन्द्र, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना, सन 1953

245. मन्त्रपुष्पम् : रामकृष्णमठ, मुम्बई, सन 2000

246. वृहत स्तोत्र रत्नाकर : श्री शिवदत्त मिश्र, वाराणसी, सन् 2006

247. श्रीविद्या षोडसी तन्त्र : श्री चर्चिता सती देवी, मथुरा, सन् 1991

248. तन्त्र समुच्य : राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान, दिल्ली, सन 2005

249. कल्पलता : संस्कृत संस्कृति संस्थान, दिल्ली, सन 2001

250. आगम रहस्य : श्री सरयू प्रसाद द्विवेदी, राजस्थान, प्राच्यविद्या संस्थान, जोधपुर, सन 1969

251. मंत्रात्मक सप्तशती : शाक्त साधना पीठ, प्रयागराज, सन 2008

252. आगम संविद : डॉ कमलेश झा, इण्डिका, वाराणसी, सन 2008

253. श्री पौष्कर संहिता : मलेकोट, सन 1934

254. श्री ज्ञानार्णव तन्त्रम् : चौखम्बा कृष्णदास अकादमी, वाराणसी, सन 2006

AKASHVIDYA 529

# कैलास महारहस्यम्

राम शास्त्री

राष्ट्रीय आध्यात्मिक पुनर्जागरण अभियान

Research & Compilation : 4
Panch Mahabhoot : 1

# वरुणविद्या रहस्यम्
# VARUNVIDYA RAHASYAM

VARUN : Emperor of Gods Reigns Over Cosmic Oceans

Divine Water is Varun Nectar is Water Water is Life

Research & Compilation
**RAM SHASTRI**

Guidance
Jagadguru Shankaracharyapeethpandit
**Aacharya Ravishankar Shastri**

**Rashtriya Adhyatmik Punarjagran Abhiyan, India**

Research & Compilation : 5
Panch Mahabhoot : 2

# PRITHVIVIDYA

Encyclopaedia of Spiritual, Divine and Material Knowledge

Research & Compilation

**RAM SHASTRI**

Guidance

Jagadguru Shankaracharyapeethpandit

**Aacharya Ravishankar Shastri**

**Rashtriya Adhyatmik Punarjagran Abhiyan, India**

